अधोऽवलोकनैश्चैव मण्डलावर्तनेन च ॥ ९२ ॥
आकाशगमने चैव कर्तव्या नाटचयोक्तृभिः ।
[1]स्थानेन समपादेन तथा चूर्णपदैरपि ॥ ९३ ॥

व्योम्नश्चावतरेद्यस्तु तस्यैतां कारयेत् गतिम् ।
[2]ऋज्वायतोन्नतनतैः कुटिलावर्तितैरथ ॥ ९४ ॥
भ्रश्यतश्च तथाकाशादपविद्धभुजा गतिः ।
[3]विकीर्णवसना चैव तथा भूगतलोचना ॥ ९५ ॥

अथाकाशगतिं विमानप्रसङ्गादाह—अधोऽवलोकनेनेति ।

**अभिनव**—'विमानस्थस्यापि' का अभिप्राय है विमान में बैठे हुए की भी अर्थात् आकाशगामी दिव्य पुष्पक आदि विमानों को। इसके बाद रथ के प्रसङ्ग होने से उद्धत अन्य क्रिया को भी कहते हैं—'आरोढुमिति'। 'उद्वहेत' का अर्थ है ऊपर को प्राप्त कराये। 'वैपरीत्येन' पद का अभिप्राय है अधोमुख रूप में गात्र को नीचे को ओर ले जाकर अवरोहण करना ॥ ९१-९२ ॥

## आकाश गति

**अभिनव**—इसके बाद विमान की प्रसङ्ग होने से आकाश गति को कहते हैं—'अधोऽवलोकनेनेति'।

**अनुवाद**—नाट्यवेत्ताओं को आकाश के गमन में अधः ( नीचे ) अवलोकन एवं मण्डलाकार आवर्तन के साथ समपाद स्थान के द्वारा चूर्णपदों से गति प्रदर्शित करे और जो आकाश से अवतरण करे उसकी गति इस प्रकार प्रदर्शित करे। अर्थात् आकाश से उतरते समय, ऋजु ( सरल ), आयत ( लम्बे ), नत ( नीचे ), उन्नत ( ऊँचे ), कुटिल ( टेढ़े ) और आवर्तित ( घूमते हुए ) गति को प्रदर्शित करे तथा आकाश से गिरते हुए पात्र की गति अपविद्ध-भुजा ( दोला के समान झूलते हुए भुजाओं वाली ), विकीर्णवसना ( इधर उधर बिखरे हुए वस्त्र हों जिसमें ) तथा भूगतलोचना ( पृथ्वी पर लगी हुई दृष्टि से युक्त ) होती है ॥ ९२-९५ ॥

१. ख. ग. श्लोकार्धो नास्ति।
२. ख. ग. ऋद्धायतोऽनुतननं।।
३. क. विकीर्णवदना।

प्रासादद्रुमशैलेषु नदीनिम्नोन्नतेषु च ।
आरोहणावतरणं कार्यमर्थवशाद् बुधैः[1] ॥ ९६ ॥
प्रासादारोहणं कार्यमतिक्रान्तैः पदैरथ ।
[2]उद्वाह्य गात्रं पादञ्च न्यसेत्सोपानपङ्क्तिषु ॥ ९७ ॥
[3]अथावतरणञ्चैव गात्रमानम्य रेचयेत् ।

मण्डलावर्तं परिवर्तुलगतिरिति केचित् । आकाशीयानां चारीमण्डलानां पुनः पुनरावर्तनेनेति तूपाध्यायाः एतामिति वक्ष्यमाणां कारयेन्नाट्याचार्यो नटैः ऋजुभिः सरलैः ललितजङ्घैः । अत एवायतैरुत्क्षिप्तपातितैः, कुटिलया गत्या आवर्तितैः भ्रमितैः, उन्नतनतैरित्यन्ये पठन्ति, उत्क्षेपणकाले उन्नतैः पातनकाले तु नतैरिति व्याचक्षते । [4]भ्रश्यत इत्यबुद्धिपूर्वकं पतत इत्यर्थः । अपविद्धौ त्वरितडोलाकारपातौ भुजौ यस्याम् ॥ ९२-९५ ॥

**अभिनव**—'मण्डलावर्त्त' का अर्थ कोई आचार्य परितः वर्त्तुल ( गोलाकार ) गति करते हैं । किन्तु हमारे उपाध्याय जी तो आकाशीय चारी मण्डलों का बार-बार आवर्तन करना कहते हैं । 'एताम्' का अर्थ है जिस गति को आगे कहेंगे उस गति को नाट्याचार्य नटों से कराये । 'ऋजु' का अर्थ सरल एवं ललित जङ्घाओं से है । इसलिए 'आयतैः' पद से 'पैरों को उठाकर गिराते हुए' तथा 'कुटिलावर्त्तितैः' पद से 'कुटिल ( टेढ़ी ) गति से घुमाया जाना' अर्थ घोषित होता है । अन्य लोग यहाँ 'उन्नतनतैः' पाठ मानते हैं । तदनुसार उत्क्षेपण के समय उन्नत और पातन ( गिराने ) के समय नत रखना, इस प्रकार व्याख्या करते हैं । 'भ्रश्यतः' का अर्थ 'अनजाने में गिरते हुए' है और 'अपविद्धभुजा' का अर्थ 'डोला के आकार में जल्दी जल्दी भुजा हो जिसमें' है ॥ ९२-९५ ॥

## प्रासादद्रुमपर्वताद्यारोहणावरोहण गति

**अनुवाद**—प्रासाद, वृक्ष एवं पर्वत पर तथा नदी एवं ऊँचे-नीचे स्थानों पर प्रयोजन के अनुसार आरोहण तथा अवतरण करना चाहिए ॥ ९६ ॥

**अनुवाद**—प्रासाद पर आरोहण में अतिक्रान्त चारी पादों से शरीर को ऊपर उठाकर पैर को सीढ़ी पर रखे और प्रासाद से अवतरण में शरीर को थोड़ा झुका कर रेचित करे ॥ ९७-९८ ॥

१. क. तथा । २. ख. उद्वाह्य गात्रपादं च सोपाने निक्षिपेन्नरः ।
३. क.ग. तथावतरणं चैव गात्रमस्यैव कारयेत् । ४. क-ख. ह्रस्यतः ।

प्रासादारोहणे[1] यत्तु तदेवाद्रिषु कारयेत् ।
[2]केवलमूर्ध्वनिक्षेपमद्रिष्वङ्गं[3] भवेदथ ॥ ९९ ॥
द्रुमे चारोहणं कार्यमतिक्रान्तैः [4]स्थितैः पदैः ।
सूचीविद्धैरपक्रान्तैः पार्श्वक्रान्तैस्तथैव च ॥ १०० ॥
एतदेवावतरणं सरित्स्वपि नियोजयेत् ।
[5]प्रासादे यन्मया प्रोक्तः प्रतारः केवलो भवेत् ॥ १०१ ॥
जलप्रमाणापेक्षा तु जलमध्ये गतिर्भवेत् ।
तोयेऽल्पे [6]वसनोत्कर्षः प्राज्ये पाणिविकर्षणैः ॥ १०२ ॥
किञ्चिन्नताग्रकाया तु प्रतारे गतिरिष्यते ।

---

अर्थवशादिति स्फुटयति—अवतरणमिति । तटादवतीर्य ततः शरीरं प्रयोगेन रेचयेत् ॥ ९७-९८ ॥

---

अभिनव—'अर्थवशात्' को स्पष्ट करते हैं—अर्थ अर्थात् प्रयोजन के अनुसार अवतरण करना चाहिए । नदी के तट से उतर कर शरीर को प्रयोग के द्वारा रेचित करे ॥ ९७ ९८ ॥

अनुवाद—प्रासाद पर आरोहण में जो गति-विधान बताया गया है वही गति पर्वत पर चढ़ने में करे । पर्वतारोहण में केवल पैरों के पञ्जों पर अङ्ग का निक्षेप होना चाहिए अर्थात् समस्त शरीर को ऊपर की ओर उठाकर पर्वत पर आरोहण करे ॥ ९९ ॥

अनुवाद -वृक्ष पर आरोहण में अतिक्रान्त चारी में पैरों को उछालकर क्रमशः सूचीविद्ध, अपक्रान्त और पार्श्वक्रान्त चारियों के द्वारा उठे हुए पैरों से गति प्रदर्शन करे ॥ १०० ॥

---

१. ख. प्रसादारोहणं ।

२ क. केवलं तच्च विक्षेपं । ख. ग. केवलं मूर्धनि क्षेपं ।

३. क. अङ्घ्रिष्वङ्गं भवेदथ ।

४. ख. ग. अतिक्रान्तोत्थितैः पदैः ।

५. ग. प्रसादे यन्मया प्रोक्तं प्रतारः केवलो भवेत् ।
ख. प्रासादे यन्मया प्रोक्ता प्रतारे केवलं भवेत् ।

६. क-न बसनोत्कर्षैः ।

प्रसार्य बाहुमेकैकं [1]मुहुर्बारिविकर्षणैः ॥ १०३ ॥
तिर्यक् प्रसारिता चैव [2]ह्रियमाणा च वारिणा ।
अशेषाङ्गाकुलाधूतवदना[3] गतिरिष्यते ॥ १०४ ॥

---

प्रतार इति । एतत्प्रकारं व्याचष्टे । जलप्रमाणापेक्षा त्विति । एतत्स्फुटयति—तोयेऽल्प इति । उत्कर्षः उर्ध्वं नयनं, प्राज्ये भूयसि जले यः प्रचारस्तत्र पाणिविचित्रकर्षणेन पताकसर्पशीर्षकाविनोपलक्षितगतिरिति सम्बन्धः ॥ १०१-१०२ ॥

अबुद्धिपूर्वकन्तु जलेन नीयमानस्य गतिमाह—प्रसार्येति ।

अशेषेऽङ्गे आकुलत्वं यस्यां गतौ तथा आधूतमुच्यते तिर्यक् सकृदुद्वाहितं तुलयेत् । अस्वतन्त्रत्वाच्चैवं भवति । कैश्चित्तु पर्यायशः पार्श्वत्वमुक्तं, तदसत् । परिवाहितं ह्येतत् बुद्धिपूर्वके च जलप्रतरणे तत्स्यात्, नत्विह ॥ १०३-१०४ ॥

---

**अनुवाद**—नदी में उतरने के समय इसी प्रकार गति का प्रयोग करे । प्रासाद से उतरने में जो गति बताई गई है वही केवल प्रतार अर्थात् जल-संतरण में होनी चाहिए । जल के मध्य में तो जल के प्रमाण की अपेक्षा से गति प्रदर्शित करे । अल्पमात्रा में जल होने पर वस्त्रों को ऊपर उठाते हुए और जल के अधिक होने पर हाथों से विकर्षण करते हुए शरीर को थोड़ा आगे की ओर झुका कर प्रतार ( जल-संतरण ) का अभिनय करना चाहिए ॥ १०१-१०२ ॥

**अभिनव**—'प्रतार' का अर्थ है जल-संतरण । 'जलप्रमाणापेक्षा' का अभिप्राय है जल के प्रमाण की अपेक्षा । इसी बात को 'तोयेऽल्पे' इत्यादि के द्वारा स्पष्ट करते हैं । 'उत्कर्ष' का अर्थ है 'ऊपर को जाना' । प्रभूत जल में जब प्रचार हो तो वहाँ हाथों के द्वारा विचित्र रूप से कर्षण करते हुए ( हटाते हुए ) पताक और सर्पशीर्ष हस्तमुद्राओं से उपलक्षित गति होती है ॥ १०१-१०३ ॥

**अभिनव**—अज्ञानता के कारण जल बहाकर ले जाने की गति को कहते हैं—प्रसार्येति ।

**अनुवाद**—भुजाओं को क्रमशः फैलाकर बार-बार जल के विकर्षण ( हटाने ) तिरछी फैली हुई और जल के द्वारा बहाकर ले जाने वाली, समस्त शरीर के आकुल होने और कम्पित मुखवाली गति का अभिनय करे ॥ १०३-१०४ ॥

---

१. ख-ग. शुद्धबाहुविकर्णैः । २. ख. ग. ह्रियमाणस्य वारिणः ।
३. ख. पूरवदना ।

अतिक्रान्तेन पादेन द्वितीयेनाञ्चितेन च ।
नौस्थस्यापि प्रयोक्तव्या [1]द्रुतैश्चूर्णपदैर्गतिः ॥ १०५ ॥
अनेनैव विधानेन कर्तव्यं गतिचेष्टितम् ।
संज्ञामात्रेण कर्तव्यान्येतानि विधिपूर्वकम् ॥ १०६ ॥
कस्मान्मृत[2] इति प्रोक्ते किं कर्तव्यं प्रयोक्तृभिः ॥ १०७ ॥
अङ्कुशग्रहणान्नागं खलीनग्रहणाद्धयम् ।
[3]प्रग्रहग्रहणाद्यानमेवमेवापरेष्वपि ॥ १०८ ॥

---

जलप्रसङ्गात् नौगतिमाह—नौस्थस्येति ।

ननु वृक्षप्रासादादि तत्र किं रङ्गमण्डले रथचित्रपटादिन्यायेन दर्शनीयं, नेत्याह संज्ञामात्रेणेति । संज्ञा उक्तरूपारोहणाद्यभिनयः । प्रसङ्गादन्यत्राप्यभिनयं दर्शयति । अङ्कुशग्रहणादित्यादि । तेन चित्रपटादिवियोगेऽपि रथगमनाद्यभिनयं न युक्तम् । सौकर्यात्तु तत्करणमपि भवत्विति भावः ॥ १०६-१०८ ॥

---

**अभिनव**—समस्त अङ्ग में व्याकुलता है जिस गति में यह 'अशेषाङ्गाकुला' का अर्थ है और 'आघृतकदना' का अभिप्राय है मुख को एक बार तिरछा घुमाकर सन्तुलित करे । मनुष्य के स्वतन्त्र न होने से इस प्रकार की स्थिति होती है । कुछ आचार्यों ने जो बारी-बारी से पार्श्व का परिवर्त्तन कहा है वह ठीक नहीं है, क्योंकि यह परिवाहित है । बुद्धिपूर्वक जल के संतरण में वह ( पार्श्व परिवर्त्तन ) होता है, यहाँ पर नहीं ॥ १०३-१०४ ॥

**अभिनव**—जल का प्रसङ्ग होने से 'नौस्थस्थ' इत्यादि के द्वारा नौका की गति को कहते है—

**अनुवाद—नौका में स्थित पात्र की गति शीघ्रतापूर्वक चूर्णपदों से एक पाद को अतिक्रान्त चारी में और दूसरा पैर अञ्चित स्थिति में प्रयोग करना चाहिए । इसी विधान के अनुसार गति की चेष्टाओं को प्रदर्शित करना चाहिए । इन सभी कर्मों को विधिपूर्वक केवल सङ्केतों ( इशारे ) के द्वारा प्रदर्शित करना चाहिए । प्रयोक्ताओं के द्वारा प्रयोगकाल में 'यह मर गया' ऐसा कहने पर क्या वह मर जाता है ? नहीं, वह मरने का अभिनय करता है । जिस प्रकार अङ्कुश के ग्रहण से हाथी, लगाम के ग्रहण ( खीचने ) से घोड़े और रस्सी के ग्रहण से यान आदि का प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति होती है उसी प्रकार अन्यों में भी वैसा करना चाहिए ॥ १०५-१०८ ॥**

---

१. ख. गतिश्चूर्णपदैः । ग. द्रुतैस्तूर्णैः ।
२. ख. ग. कस्मान्मृत इति । ३. क-न. प्रतोदग्रहणाद्यानं ।

अश्वयाने गतिः कार्या वैशाखस्थानकेन तु ।
यथा[1] चूर्णपदैश्चित्रैरुपर्युपरि पातितैः ॥ १०९ ॥
पन्नगानां गतिः कार्या पदैः स्वस्तिकसंयुतैः[2] ।
पार्श्वक्रान्तं पदं कुर्यात् स्वस्तिकं [3]रेचयेदिह ॥ ११० ॥

---

**अभिनव**—क्या रथचित्रपटादि न्याय से उस रङ्गमण्डप में वृक्ष, प्रासाद आदि दिखाना चाहिए ? कहते हैं कि नहीं, संज्ञामात्र से अर्थात् सङ्केतों के द्वारा प्रदर्शित करना चाहिए। 'संज्ञा' का अभिप्राय है उक्त रूप ( पूर्व कथित ) आरोहण आदि का अभिनय। प्रसङ्गवश 'अङ्कुशग्रहणात्' इत्यादि के द्वारा अन्यत्र भो अभिनय दिखाते है। इससे यह दिखाया गया है कि चित्रपट आदि के बिना रथगमन आदि का अभिनय करना ठीक नहीं है, किन्तु सौकर्य के कारण वह वैसा हो भी सकता है ॥ १०५-१०८ ॥

**विमर्श**—यहाँ यह बताया गया है कि नाट्य-प्रयोग में रङ्गमण्डप में चित्रपटों पर अङ्कित अनुकृतियों एवं प्रतीकात्मक अभिनयों दोनों का प्रयोग होना चाहिए। अभिनवगुप्त भी चित्रलिखित अनुकृतियों एवं प्रतीकात्मक अभिनयों दोनों का प्रयोग उचित मानते हैं। उनका कहना है कि इससे नाट्यप्रयोग में रमणोयता आती है और प्रत्यक्ष सो आनन्दानुभूति होती है। ये प्रतीकात्मक संकेत प्रयोगकाल में सत्य से प्रतीत होते हैं। यद्यपि वे वहाँ उपस्थित नहीं होते, केवल प्रतीकों के जरिये उपस्थिति रहते हैं। फिर भी उन प्रतीकात्मक सकेतों द्वारा आनन्द की अनुभूति होती है।

## अश्व-गति

**अनुवाद—घुड़सवारी में वैशाख स्थान तथा ऊपर-ऊपर गिराये गये चित्र-विचित्र चूर्णपदों के द्वारा गति का प्रदर्शन करना चाहिए ॥ १०९ ॥**

## सर्प-गति

**अनुवाद—स्वस्तिकयुक्त पादों के द्वारा सर्प की गति का अभिनय करना चाहिए। इसमें पहिले पार्श्वक्रान्ताचारी में पाद को रखकर फिर स्वस्तिक पाद का रेचन करना चाहिए ॥ ११० ॥**

---

१. ग. तथा तूर्णपदैः ।
२. ख. ग. स्वस्तिकसंज्ञितैः ।
३. क-न. योजयेदिह ।

विटस्यापि तु कर्तव्या गतिर्ललितविक्रमा[1]।
पादैराकुञ्चितैः किञ्चित् तालाभ्यन्तरपातितैः ॥ १११ ॥
[2]स्वसौष्ठवसमायुक्तौ तथा हस्तौ पदानुगौ।
खटकावर्धमानौ तु कृत्वा विटगतिं व्रजेत् ॥ ११२ ॥
[3]कञ्चुकीयस्य कर्तव्या वयोऽवस्थाविशेषतः।
[4]अवृद्धस्य प्रयोगज्ञो गतिमेवं प्रयोजयेत् ॥ ११३ ॥
अर्धतालोत्थितैः पादैर्विष्कम्भैः ऋजुभिस्तथा।
[5]समुद्वहन्निवाङ्गानि पङ्कलग्न इव व्रजेत्[6] ॥ ११४ ॥

---

स्वस्तिकसंयुतैरित्युक्तमेव विभजति—पार्श्वक्रान्तमिति। एवं देशापेक्षया गतिरुक्ता। नागादिप्रसङ्गात्तु सर्पगतिरपि ॥ ११० ॥

अथावस्थाभेदेन गतिं निरूपयन् विटावस्थायां तावदाह—विटस्यापि चेति।

स्वं प्रकृत्युचितं यत्सौष्ठवम् ॥ ११२ ॥

---

**अभिनव**—'स्वस्तिकसंयुतैः' यह जो कहा गया हैं, अब उसका विभाजन करते हैं—'पार्श्वक्रान्तमित्यादि'। इस प्रकार देश की अपेक्षा से गति का निरूपण किया गया है। नागादि के प्रसङ्ग से सर्पो की गति को भो कह दिया है ॥ ११० ॥

**अभिनव**—अब अवस्था भेद से गति का निरूपण करते हुए पहिले विटावस्था की गति को कहते हैं –

**अनुवाद—विट की गति ललितविक्रम होनी चाहिए। आकुञ्चित पादों को एक ताल के अन्तर पर रखते हुए सब सौष्ठवयुक्त तथा पैरों का अनुसरण करने वाले दोनों हाथों को खटकावर्धमान स्थिति में करके विट की गति का अभिनय करे ॥ १११-११२ ॥**

**अभिनव**—'स्वसौष्ठव' का अर्थ है स्व अर्थात् प्रकृति के उचित जो सौष्ठव ॥ ११२ ॥

---

१. क. ललितविभ्रमा। २. ख. ससौष्ठवसमायुक्तौ।
३. ग. कञ्चुकीव प्रस्तंव्या। ४. क-ढ. आवृद्धस्य।
५. क. समुद्वहंस्तथाङ्गानि। क-न. समुद्वहंश्च गात्राणि। ६. क. व्रजन्।

अथ वृद्धस्य कर्तव्या गतिः कम्पितदेहिका ।
[1]विष्कम्भनकृतप्राणा मन्दोत्क्षिप्तपदक्रमा[2] ॥ ११५ ॥

---

कञ्चुकमिति तन्नेपथ्योचिता वृत्तिः तदिच्छत्यात्मन इति "क्यचि च" कञ्चुकीयः । वयोऽवस्थाविशेषात् इति यदुक्तं तद्विभजत्येवमिति वक्ष्यमाण-क्रमेण विष्कम्भः स्थैर्यं तद्येषामिति मत्वर्थीयोऽकारः । समुद्वहन्निति यत्नेनाकर्षन् । एतदेव दृष्टान्तेन शिक्षयति—पङ्कलग्न इवेति । अत एव खञ्जकहेलाविल-म्बितलघुमयस्य कोहलोक्तस्य सङ्ग्रहः । विष्कभने यष्ट्यादिके कृतं समन्वितं प्राणो वलं येन ॥ ११५ ॥

---

## कञ्चुकीय की गति

अनुवाद—कञ्चुकीय की गति उसकी आयु तथा अवस्था स्थिति ) विशेष के अनुसार होनी चाहिए। नाट्यप्रयोक्ता युवक कञ्चुकी की गति का प्रयोग इस प्रकार करे। अर्धताल की ऊँचाई पर उठे हुए सरल एवं लम्बे डगों से कीचड़ में सने हुए व्यक्ति के समान अपने अङ्गों को सम्हालते हुए से गति प्रदर्शित करे ॥ ११३-११४ ॥

अनुवाद—वृद्ध कञ्चुकी की गति का अभिनय शरीर को कँपाते हुए धीरे-धीरे ( रुक रुक कर ), यष्टि ( लाठी, डंडा ) को प्राणों का आधार बनाये हुए तथा मन्दगति से पैरों को उठाकर रखते हुए करना चाहिए ॥ ११५ ॥

अभिनव—कञ्चुक का अर्थ है नेपथ्य के योग्य वृत्ति। उस वृत्ति को जो अपने लिए इच्छा करता है। 'कञ्चुकं नेपथ्योचिता वृत्तिः तदात्मन इच्छति' इस विग्रह में 'सुप आत्मनः क्यच्' इस सूत्र से 'क्यच्' प्रत्यय और 'क्यचि च' सूत्र से कञ्चुक शब्द के अन्तिम 'क' के 'अ' के स्थान पर 'ई' आदेश होकर 'कञ्चुकीय' शब्द बनता है। वय और अवस्था विशेष से ऐसा जो कहा गया है उसका विभाजन करते हैं। 'एवम्' पद का अर्थ है वक्ष्यमाण प्रकार से। 'विष्कम्भक' का अर्थ है 'स्थैर्य'। वह स्थैर्य' जिसे हो वह भी 'विष्कम्भ' है। यहाँ मत्त्वर्थीय 'अ' प्रत्यय है। 'समुद्वहन्' का अर्थ है प्रयत्न से आकर्षण करते हुए। इसी को दृष्टान्त के द्वारा स्पष्ट करते हैं—'पङ्कलग्न इव'। इसलिए कोहलोक्त खञ्जक, हेला, विलम्बित आदि का सङ्ग्रह हो गया। विष्कम्भन अर्थात् यष्टि आदि में बल ( शक्ति ) समन्वित कर दिया है जिसने ॥ ११३-११५ ॥

---

१. ख. ग. विष्कम्भेन कृतप्राणा । २. ग. मन्दोत्थिप्तपदक्रमात्

विमर्श —'कञ्चुक' का अर्थ है अंगरखा या चोगा। उसे जो धारण करता है वह 'कञ्चुकी' या 'कञ्चुकीय कहलाता है। भरत ने कञ्चुकी का लक्षण निम्नलिखित प्रकार बताया है—

ये विद्यासत्यसम्पन्नाः कामदोषविवर्जिताः।
ज्ञानविज्ञानकुशलाः कञ्चुकीयास्तु ते स्मृताः॥

—[ ना० शा० ( काव्यमाला ) २४।५६ ]

यहाँ यह बताया गया है कि नाट्यप्रयोग में वृद्ध कञ्चुकी का शरीर कांपता रहता है, यष्टि ( लाठी ) के सहारे चलता है, दीर्घ सांसे लेता है, गति मन्द होती है। किन्तु अवृद्ध ( युवक ) कञ्चुकी आधे ताल पर उठे हुए पैरों से शरीर को सम्भालते हुए सरल गति से चलता है। इस प्रकार अवस्था भेद से दोनों की गति में अन्तर आ जाता है॥ ११३-११५॥

---

१०. खञ्जकस्य लक्षणं तुम्बुरुणोक्तं यथा—
प्रथमं कुटिलं कृत्वा घनमेकं द्रुतद्वयम्।
गुर्वन्तं खञ्जकं नाम शम्यातालो निरन्तरः॥
हेलायास्तु तेनैव—
चत्वारोऽथ नखाः पूर्वे द्विचक्रं तदनन्तरम्।
पुनरप्यमेवमेव स्याच्छम्यातालो निरन्तरः॥
पादैर्द्वादशभिर्युक्तः कार्याः शेषाश्चतुर्गुणम्।
चञ्चत्पुटस्य भेदोऽयं हेलाया विधिरुच्यते॥
वेश्याद्विजवधूनः च क्रीड़ारम्भकुटुम्बिनाम्।
भवनप्रतिहाराणां योजयेत्तत्परिक्रमे॥
कोहलमते तु तस्याः —
चत्वारो लघवः पूर्वमन्ते च गुरुणी तथा।
पुनरप्येवमेव स्यान्मात्रा ह्यधमजातिषु॥
प्रयोक्तव्या ध्रुवं हेलातालश्चञ्चत्पुटस्य च।
उद्यानभवनक्रीड़ावीपिकालोकने तथा॥
भविष्यन्नायके चैव कन्यानां ठक्करागतः।
मालववेसरिकाख्यो रागोऽत्र विहितः सदा॥
विलम्बितालक्षणं तु कोहलेन—
"लघुनो गुरुणी चैव लघू आद्यन्तयो गुरू।
विलम्बिता ध्रुवा ज्ञेया षट्पितापुत्रभङ्गकृत्॥
सर्वासामेव नारीणामभिसारपरिक्रमे।
सौम्या तु द्विपदी चात्र ज्ञेया मालवकैशिके॥ इति।

कृशस्याप्यभिनेया वै गतिर्मन्दपदक्रमा[1] ।
[2]व्याधिग्रस्ते ज्वरार्ते च तपःश्रान्ते क्षुधान्विते ॥ ११६ ॥
विष्कम्भनकृतप्राणः कृशः क्षामोदरस्तथा ।
[3]क्षामस्वरकपोलश्च दीननेत्रस्तथैव च ॥ ११७ ॥
शनैरुत्क्षेपणं चैव कर्त्तव्यं हस्तपादयोः ।
कम्पनं चैव गात्राणां क्लेशनं च तथैव च ॥ ११८ ॥
दूराध्वानं गतस्यापि गतिर्मन्दपदक्रमा ।
विकूणनञ्च गात्रस्य जानुनोश्च विमर्दनम् ॥ ११९ ॥

---

विकूणनं सङ्कोचनं विमर्दनमिति मिश्रपरिहारार्थम् । ११९ ॥

---

**अनुवाद—**कृशकाय व्यक्ति की गति मन्द पदक्रम से अभिनीत की जानी चाहिए और व्याधि से ग्रस्त, ज्वर से पीड़ित, तपःश्रान्त ( तप से थके हुए ) तथा क्षुधा से पीड़ित, यष्टि को प्राणों का आधार बनाये हुए, कृश, क्षीण उदर वाले क्षीण स्वर और क्षीण कपोल वाले तथा दीन नेत्र वाले व्यक्तियों के अभिनय में दोनों हाथों एवं पैरों को उत्क्षेपण, शरीर में कम्पन और शैथिल्य ( अथवा क्लेशन ) का प्रदर्शन करना चाहिए ॥ ११६-११८ ॥

**विमर्श—**कृशकाय अर्थात् दुबले-पतले शरीर वाले व्यक्ति के अभिनय में पात्र की गति धीरे-धीरे पैर उठाकर प्रदर्शित करनी चाहिए। इसी प्रकार रोग से पीड़ित, ज्वरग्रस्त, तपस्या से क्षीण एवं थके हुए व्यक्ति और जो भूख से व्याकुल हों, ऐसे पात्रों की गति धीमी-चाल से प्रदर्शित करनी चाहिए। इसी प्रकार लाठी के सहारे चलने वाले क्षीणकाय, क्षीण उदर वाले तथा क्षीण स्वर एवं दीन नेत्र वाले पात्रों की गति हाथ-पैरों को इधर-उधर फेंकते हुए तथा शरीर को कँपाते हुए, प्रदर्शित करनी चाहिए ॥ ११६-११८ ॥

**अनुवाद—**दूर ( लम्बे ) मार्ग पर चलने वाले व्यक्ति की गति मन्द पदक्रम ( चाल ) वाली होनी चाहिए। इसमें शरीर का सङ्कोचन तथा जानुओं का विमर्दन करना चाहिए ॥ ११९ ॥

**अभिनव—**'विकूणन' का अर्थ शरीर का संकोचन ( सङ्कुचित होना ) है। 'विमर्दन' पद मिश्रित क्रियाओं के परिहार के लिए है ॥ ११९ ॥

---

१. क गतिर्मन्दपरिक्रमा । ग. गतिर्मन्दपरिक्रमात् ।
२. क-द. व्याधिग्रस्तस्य तथा एषा तपःश्रान्तस्य चैव हि ।
३. क-द. क्षामस्वरश्चैव भवेत् ।

स्थूलस्यापि तु कर्तव्या गतिर्देहानुकर्षिणी ।
समुद्वहनभूयिष्ठा मन्दोत्क्षिप्तपदक्रमा ॥ १२० ॥
विष्कम्भगामी च भवेन्निःश्वासबहुलस्तथा ।
श्रमस्वेदाभिभूतश्च व्रजेच्चूर्णपदैस्तथा[1] ॥ १२१ ॥
मत्तानां तु गतिः कार्या मदे तरुणमध्यमे ।
वामदक्षिणपादाभ्यां घूर्णमानापसर्पणैः[2] ॥ १२२ ॥
[3]अवकृष्टे पदे चैव ह्यनवस्थितपादिका ।
विघूर्णितशरीरा च करैः [4]प्रस्खलितैस्तथा ॥ १२३ ॥

स्थूलस्येति महाकायस्य श्रमकृत्स्वेदः ॥ १२० ॥

## स्थूल-गति

अनुवाद—स्थूल व्यक्ति की गति शरीर का अनुकर्षण करने वाली, अधिक बोझ ( भार ) उठाने वाले व्यक्ति के समान चेष्टा वाली, मन्द गति से पैरों को उठाकर चलने वाली होनी चाहिए। स्थूल व्यक्ति को सहारा लेकर चलने वाला, दीर्घ ( लम्बी ) सांस लेता हुआ, श्रम से उत्पन्न पसीने से अभिभूत होकर चूर्ण पदों से गमन करना चाहिए ॥ १२०-१२१ ॥

अभिनव—'स्थूल' पद का अर्थ है महाकाय। स्थूल व्यक्ति को थोड़े ही परिश्रम से पसीना आ जाता है ॥ १२०-१२१॥

## मत्त-गति

अनुवाद—मत्त पुरुषों की गति तरुण एवं मध्यम मद में बायें एवं दाहिने पैरों से घूर्णन लड़खड़ाते हुए ) तथा अपसर्पण ( विपरीत-सर्पण ) के द्वारा प्रदर्शित करनी चाहिए और अधम मद में पैरों को अनवस्थित ( अनियमित ) रूप से रखते हुए, शरीर को झुकाते हुए ( झूमते हुए ) तथा हाथों को प्रस्खलित अर्थात् इधर-उधर घुमाते हुए प्रदर्शित करनी चाहिए ॥ १२२-१२३ ॥

१. ग. तूर्णपदैः तथा व्रजेत् ।
२. ख. ग. घूर्णभानोपसर्पणैः ।
३. ख. अपकृष्टे ।
४. ख. ग. पदैः प्रचलितैरथ ।

उन्मत्तस्यापि कर्त्तव्या [1]गतिस्त्वनियतक्रमा ।
बहुचारीसमायुक्ता लोकानुकरणाश्रया ॥ १२४ ॥
[2]रुक्षस्फुटितकेशश्च रजोध्वस्ततनुस्तथा ।
अनिमित्तप्रकथनो बहुभाषी विकारवान् ॥ १२५ ॥
गायत्यकस्माद्धसति सङ्गे चापि न सज्जते ।
नृत्यत्यपि च संहृष्टो वादयत्यपि वा पुनः ॥ १२६ ॥
कदाचिद्धावति जवात् कदाचिदवतिष्ठते[3] ।
[4]कदाचिदुपविष्टस्तु शयानः [5]स्यात् कदाचन ॥ १२७ ॥
नानाचीरधरश्चैव रथ्यास्वनियतालयः ।
उन्मत्तो भवति ह्येवं [6]तस्यैतां कारयेद् गतिम् ॥ १२८ ॥

## उन्मत्त-गति

अनुवाद—उन्मत्त पात्रों की गति अनियन्त्रित पादविक्षेप से युक्त, अनेक प्रकार की चारियों से समायुक्त, लोकानुकरण के आश्रित होनी चाहिए। उसके बाल ( केश ) रूखे और बिखरे हुए और शरीर धूल से धूसरित होता है, वह अकारण बड़बड़ाने वाला और अधिक बोलने वाला तथा विकारवान् होता है। वह अचानक गाता है और अचानक हंसने लगता है। वह किसी के साथ मेल नहीं रखता तथा बार-बार रोता है, वह कभी प्रसन्न होकर नाचता है, फिर बजाने लगता है, फिर कभी वेग से दौड़ने लगता है, कभी खड़ा हो जाता है, कभी बैठ जाता है, कभी लेट जाता है। वह नाना प्रकार के फटे पुराने कपड़े पहने रहता है और अनियत रूप से गलियों में जहाँ चाहे वहाँ पड़ा रहता है। इस प्रकार उन्मत्त पात्र होता है। उसकी गति इस प्रकार प्रदर्शित करे ॥ १२४-१२८ ॥

१. ख. गतिश्च नियतक्रमा। ग. गतिस्त्वभिनयक्रमात् ।
२. क-न. रुक्षस्पन्दितकेशश्च । क-प. रुक्षस्फुरितकेशश्च ।
३. क. म. रुदतीह तथा पुनः ।
४. क-न. कदाचिदवतिष्ठति ।
५. क-प. कदाचिदुपतिष्ठति ।
६. ख. शयितः स्यात् कदाचन । ७. ख. तस्य तां ।

स्थित्वा नूपुरपादेन दण्डपादं प्रसारयेत् ।
[1]बद्धां चारीं तथा चैव कृत्वा स्वस्तिकमेव च ॥ १२९ ॥
अनेन चारीयोगेन [2]परिभ्राम्य तु मण्डलम् ।
बाह्यभ्रमरकं चैव रङ्गकोणे[3] प्रसारयेत् ॥ १३० ॥
त्रिकं सुवलितं कृत्वा लताख्यं हस्तमेव च ।
विपर्ययगतैर्हस्तैः पद्भ्यां सह गतिर्भवेत् ॥ १३१ ॥
[4]त्रिविधा तु गतिः कार्या खञ्जपङ्गुकवामनैः ।
[5]विकलाङ्गप्रयोगेण कुहकाभिनयं प्रति ॥ १३२ ॥

पद्भ्यां सह विपर्ययगतैरिति पादचेष्टा तथा करकर्मण्यनुवर्तनीयेति ॥ १३१ ॥

कुहकाः अधमा। लिङ्गिन इति केचित् कुहकशब्देन हास्यरस इत्येतत् ॥ १३२ ॥

**अनुवाद**—उन्मत्त पात्र की गति के अभिनय में नूपुरपाद चारी में स्थित होकर दण्डपाद चारी में पैर को फैला दे, फिर बद्ध चारी को प्रदर्शित कर स्वस्तिक का प्रयोग करे। इसी प्रकार चारियों के संयोग से मण्डलाकार घुमाकर रङ्गमञ्च के किनारे बाह्यभ्रमरक पाद को फैला दे। फिर त्रिक को अच्छी तरह वलित करके 'लता' नामक हस्त को प्रदर्शित करे। फिर पैरों के साथ विपर्ययगत हाथों को सञ्चालित करते हुए गति प्रदर्शित करे ॥ १२९-१३१ ॥

**अभिनव**—'पैरों के साथ विपर्ययगत हाथों से' का अभिप्राय है कि पाद चेष्टा का हाथों के कर्म में अनुवर्तन करना चाहिए ॥ १३१ ॥

**अनुवाद**—हास्याभिनय के लिए विकल अङ्गों के द्वारा लूले, लंगड़े एवं बौने पात्रों की गति तीन प्रकार की प्रदर्शित करनी चाहिए ॥ १३२ ॥

**अभिनव**—'कुहक' का अर्थ है 'अधम'। कुछ लोग 'कुहक' का अर्थ 'लिङ्गी' करते हैं और कुछ लोग कुहक शब्द से हास्यरस का संकेत मानते हैं ॥ १३२ ॥

१. ख. बध्वा। २. ख. परिक्रम्य चतुर्दिशम्।
३. क-द. रङ्गकोणं तु योजयेत्।
४. क-म. हासे त्वथा गतिः कार्या तथा खञ्जन वामने।
क-ड. त्रिविधानुगतिः।
५. क. द्विकलार्धप्रयोगेषु।

एकः खञ्जगतौ नित्यं स्तब्धो वै चरणो भवेत् ।
तथा द्वितीयः कार्यस्तु पादोऽग्रतलसञ्चरः ॥ १३३ ॥
[1]स्तब्धेनोत्थापनं कार्यमङ्गस्य चरणेन तु ।
गमनेन [2]निषण्णः स्यादन्येन चरणेन तु ॥ १३४ ॥
इतरेण [3]निषीदेच्च क्रमेणानेन वै व्रजेत् ।
एषा खञ्जगतिः कार्या [4]तलशल्यक्षतेषु च ॥ १३५ ॥
[5]पादेनाग्रतलस्थेन ह्यञ्चितेन[6]व्रजेत्तथा ।
निषण्णदेहा पङ्गोस्तु नतजङ्घा तथैव च ॥ १३६ ॥

---

तले पादतले शल्याविक्षतमस्य तस्मिन् गतिमाह—पादेनाग्रतलस्थेनेति [7]नकुंटः ॥ १३६ ॥

---

**अनुवाद**—लंगड़े पुरुष की गति में एक पैर निश्चय स्तब्ध होना चाहिए और दूसरा पैर अग्रतलसञ्चर रखना चाहिए। स्तब्ध हुए पैर से शरीर का उत्थापन करना चाहिए और दूसरे पैर से चलकर बैठ जाय या स्थिर हो जाय। इसी क्रम से एक पैर से ठहर जाय और दूसरे पैर से चले। पादतल अर्थात् पैर के तलवे में काँटा चुभने का भाव होने पर खञ्ज गति का अभिनय करना चाहिए ॥ १३३-१३५ ॥

**अभिनव**—'तल' का अर्थ है 'पादतल'। यदि उसमें कांटा या कील चुभ जाय या घाव हो जाय तो इस प्रकार के खञ्ज की गति को कहते हैं—'**पादेनाग्रतलस्थेनेति**'।

**अनुवाद** पङ्गु पात्र की अग्रतलसञ्चर पाद से तथा अञ्चित पाद से निषण्ण शरीर तथा जङ्घा को नत ( झुकी हुई ) गति से अभिनय करना चाहिए ॥१३६॥

---

१. क-न. स्तब्धेनोत्त्थापनं । २. ख. विषण्णः ।
३. क. विषीदेच्च । ४. ख. तालशल्यक्षतेषु च ।
५. क-न. पुनरग्रतले गम्ये । ६. क. गतिः कार्याञ्चितेन तु ।
७. नकुंटस्य लक्षणं यथा—
गुरुणी लघुनी गद्विद्विरस्यस्ते प्रयोजयेत् ।
तद्ध्रुवा नकुंटं प्रोक्तमेतदर्धेन नकुंटी ॥
शकारेण प्रयोक्तव्यं हास्ये विटविदूषकैः ।
नर्कुटं नर्कुटे वृत्तं हिन्दोलस्य तु भाषया ॥
तुम्बुरुणाऽपि—
"वेश्याचेटविटप्रेष्यस्त्रीविधानां नियोजयेत् ।" इति नर्कुटीनर्कुटयोः विनियोग उक्तः ।

सर्वसङ्कुचिताङ्गा च [1]वामने गतिरिष्यते ।
न तस्य विक्रमः कार्यो विक्षेपश्चरणस्य च ॥ १३७ ॥
सोद्वाहिता चूर्णपदा सा कार्या कुहकात्मिका ।
विदूषकस्यापि गतिर्हास्यत्रयसमन्विता[2] ॥ १३८ ॥
अङ्गवाक्यकृतं हास्यं हास्यं नेपथ्यजं स्मृतम् ।

---

**विमर्श**—अभिनवगुप्त की अभिनवभारती में 'नर्कुटः' का उल्लेख है । वहाँ किस उद्देश्य से 'नर्कुटः' का उल्लेख किया गया है, यह स्पष्ट नहीं है । सम्भव है कि कुछ और पाठ भी रहा हो जो छूट गया हो । वैसे सम्पादक महोदय ने यहाँ पाद टिप्पणी में 'नर्कुटः' तथा 'नर्कुटी' का लक्षण लिखकर उसका विनियोग भी लिखा है ।

गुरुणी लघुनी गद्विद्विरभ्यस्ते प्रयोजयेत् ।
तद्ध्रुवा नर्कुटं प्रोक्तमेतवर्धेन नर्कुटी ॥
शकारेण प्रयोक्तव्यं हास्यो विटविदूषकैः ।
नर्कुटं नर्कुटे वृत्ते हिम्बोलस्य तु भाषया ॥

तुम्बुरुणाऽपि

वेश्याचेटविटप्रेष्यस्त्रीविधानां नियोजयेत् ।
इति नर्कुटीनर्कुटयोर्विनियोग उक्तः ॥

ऐसा प्रतीत होता है कि यह प्रसङ्ग विदूषक, शकार आदि से सम्बद्ध है । क्योंकि इसके बाद विदूषक, शकार आदि के गति का उल्लेख है । यहाँ पर विदूषक, शकार, विट आदि के हास्यरस में नर्कुटक के प्रयोग का विधान बताया गया है । इसका उल्लेख वहीं होना चाहिए । सम्भव है कि लिपिकर्त्ताओं की भूल से यहाँ लिखा गया हो । क्योंकि इसके बाद ही विदूषक की गति की अभिनवभारती प्रारम्भ हो जाती है ।

**अनुवाद**—अभिनेता समस्त अङ्गों को सङ्कुचित कर वामन ( बौने ) की गति का अभिनय करे । बौने की गति में विक्रम एवं पैरों का विश्लेषण नहीं दिखाना चाहिए ॥ १३७ ॥

**अनुवाद**—विदूषक की तीन प्रकार के हास्यों से समन्वित तथा उद्वाहन से युक्त हास्यात्मिका गति का अभिनय चूर्णपदों से करना चाहिए । अङ्गकृत हास्य, ( अङ्गों के विकार से उत्पन्न हास्य ), वाक्यकृत हास्य ( वाणी के विकार से उत्पन्न हास्य ) तथा नेपथ्यजनित हास्य ( वेश-भूषा से उत्पन्न हास्य ) ये तीन प्रकार के हास्य होते हैं ॥ १३८ ॥

---

१. क. वामेन । २. क. हास्यत्रयविभूषिता ।

दन्तुरः खलतिः कुब्जः खञ्जश्च विकृताननः ।
[1]य ईदृशः प्रवेशः स्यादङ्गहास्यं तु तद्भवेत् ॥ १३९ ॥
यदा तु [2]बकवत् गच्छेदुल्लोकितविलोकितैः ।
[3]अत्यायतपदत्वाच्च अङ्गहास्यो भवेत्स तु ॥ १४० ॥
[4]वाक्यं हास्यं तु विज्ञेयमसम्बद्धप्रभाषणात् ।
[5]अनर्थकैर्विकारैश्च तथा चाश्लीलभाषितैः ॥ १४१ ॥

---

प्रवेश इति यद्यस्मादीदृशः प्रवेश्यमानः पात्रविशेषः रङ्गे भवति ततोऽङ्गहास्यमिति । प्रवेशपदेन नाट्य एव रसो न लोक इति दर्शयति ॥ १३९ ॥

असंबद्धं निरर्थमनुचितं च, तद्व्याचष्टे अनर्थकैरश्लीलैश्चेति, अश्रियमशोभां रातीति रेफस्य लत्वम् ॥ १४१ ॥

---

**अनुवाद**—दन्तुर ( भद्दे एवं बड़े-बड़े दांतो वाला ), खल्वाट ( गंजा ), कूबड़ा, लँगड़ा तथा विकृत मुख वाला इस प्रकार के पात्रों का जो प्रवेश होता है तो वह 'अङ्गहास्य' कहलाता है ॥ १३९ ॥

**अभिनव**—'प्रवेशः' का अभिप्राय है कि यदि इस प्रकार का प्रवेश करने वाला पात्र रङ्गमञ्च पर आता है तो 'अङ्गहास्य' होता है। यहाँ 'प्रवेश' पद से नाट्य में ही रस है, लोक में नहीं, यह दिखलाया गया है ॥ १३९ ॥

**अनुवाद**—जब वह बगुले की तरह ऊपर-नीचे, अगल-बगल देखते हुए चलता है और लम्बे लम्बे डग भरता है तो 'अङ्गहास्य' कहलाता है ॥ १४० ॥

**अनुवाद**—असम्बद्ध प्रलाप, निरर्थक एवं विकार युक्त तथा अश्लील (भाषण) बातचीत करने पर उत्पन्न हास्य 'वाक्य-हास्य' कहलाता है ॥ १४१ ॥

**अभिनव**—यहाँ असम्बद्ध' पद का अभिप्राय है निरर्थक एवं अनुचित। असम्बद्ध पद की व्याख्या करते हैं अनर्थक और अश्लील, जो अश्रिय, अशोभा ( शोभारहित ) को आदान करता है, लाता है वह 'अश्लील' हैं। यहाँ 'र' को 'ल्' हो गया है। ( अश्री-अश्ली-अश्लील ) ॥ १४१ ॥

---

१. क. यदीदृशा प्रवेशः स्यात् । क-न. यदीदृशो भवेद्विप्राः अङ्गहास्यं तु तत्स्मृतम् ।
२. ख. खगवत् । ३. क-द. आयतत्वाश्च तत्त्वाच्च ? हास्यं नेपथ्यजं तत् ।
४. क. काव्यहास्यं तु विज्ञेयमसम्बद्धप्रभाषणैः ।
५. ख. अनर्थकैर्बहुविधैः ।

चोरचर्ममषोभस्मगैरिकाद्यैस्तु [1]मण्डितः ।
यस्तादृशो भवेद्विप्राः ? हास्यो नेपथ्यजस्तु सः ॥ १४२ ॥
तस्मात्तु प्रकृतिं ज्ञात्वा भावः कार्यस्तु तत्त्वतः ।
गतिप्रचारं विभजेत् नानावस्थान्तरात्मकम् ॥ १४३ ॥
स्वभावजायां विन्यस्य कुटिलं वामके करे ।
तदा दक्षिणहस्ते च कुर्याच्चतुरकं पुनः ॥ १४४ ॥
पार्श्वमेकं शिरश्चैव हस्तोऽथ चरणस्तथा ।
[2]पर्यायशः सन्नमयेल्लयतालवशानुगः ॥ १४५ ॥

---

तस्मादिति त्रिप्रकारं हास्यमाश्रित्य क्वचिदेकः प्रकारः, क्वचित् द्वौ, क्वचित्सर्वं इत्यनेन क्रमेण विदूषकः स्वामिनः प्रकृतिं राजामात्यश्रेष्ठिप्रकृतिभावचित्तवृत्ति करणीयं ज्ञात्वा विभागः कार्यः। न च राजनि संनिवृत्तेऽश्लीलभाषणं समुचितम् । एवं सर्वत्रोह्यम् ॥ १४३ ॥

गत्युपयोगिनं वृत्तान्तमस्याभिधाय गतिमाह—स्वभावजायमिति ।

---

**अनुवाद**—हे विप्रो ! फटे-पुराने चिथड़े, चमड़ा, स्याही, भस्म, गेरू आदि से मण्डित विकृत वेश-भूषा देखकर उत्पन्न हास्य 'नेपथ्यज हास्य' कहलाता है ॥१४२॥

**अनुवाद**—इसलिए तत्त्व रूप में प्रकृति, भाव ( चित्तवृत्ति ) और कार्य ( करणोय ) को तत्त्व रूप से जानकर नाना प्रकार के विभिन्न अवस्थाओं के अनुसार गति प्रचार का विभाजन करना चाहिए ॥ १४३ ॥

**अभिनव**—इस प्रकार तीन प्रकार के हास्य में से कहीं पर एक प्रकार का, कहीं पर दो प्रकार का और कहीं पर सभी प्रकारों का आश्रय लेकर क्रमशः विदूषक अपने स्वामी की प्रकृति अर्थात् राजा, अमात्य, श्रेष्ठी आदि की प्रकृति और चित्तवृत्ति एवं करणीय कार्य को जानकर विभाग करना चाहिए। राजा के चले जाने पर अश्लील ( अशोभनोय ) भाषण करना उचित नहीं है। इसी प्रकार सर्वत्र समझना चाहिए ॥ १४३ ॥

**अभिनव**—गति के उपयोगी वृत्तान्त को कहकर अब उसकी गति को कहते हैं—'**स्वभावजायामित्यादि**' ।

---

१. क-प. गैरिकादिविभूषणैः ।
२. ब. पर्यायतः सन्नमते ।

[1]स्वभावजा तु तस्यैषा गतिरन्या विकारजा ।
[2]अलाभलाभात् भुक्तस्य स्तब्धा तस्य गतिर्भवेत् ॥ १४६ ॥

कार्या चैव हि नीचानां चेटादीनां परिक्रमात् ।
अधमा इति ये ख्याता नानाशीलाश्च ते पुनः ॥ १४७ ॥

---

अनावेशे सति [3]बकवद्गमनस्योक्तत्वात् । लयो विलम्बितः, तालः प्लुतलघुगुरुप्राय इह स्वीकृतः । [4]अन्या द्रुतलयत्वेन प्लुतकालमानाद्बाहुल्येन [5]शोकादि स्वभावजा गर्वात्मकोऽपि विकारो भवतीत्याशयेनाह—अलाभलाभादिति । अलाभः लाभ-पूर्वकाल्लाभात् । भक्तं वस्त्राद्युपलक्षयति । भयादौ तु परित एवास्य क्रमः ॥ १४४-१४६ ॥

---

अनुवाद—स्वाभाविक गति की अवस्था में विदूषक बायें हाथ में टेढ़ा डंडा लेकर तथा दाहिने हाथ से 'चतुर' हस्तमुद्रा प्रदर्शित करे । फिर एक पार्श्व, शिर, हस्त और पाद को क्रमशः ताल एवं लय के अनुसार झुका दे । यह स्वाभाविक गति है, इससे भिन्न गति विकारजा गति कहलाती है । इस गति में अलभ्य भोजन या अलभ्य वस्त्रादि वस्तुओं को प्राप्त करने का प्रदर्शन होता है । यह अस्वाभाविक गति है ॥ १४४-१४६ ॥

अभिनव—आवेश के अभाव में बक के समान गमन ( गति ) कहा जा चुका है । लय का अभिप्राय विलम्बित लय है । यहाँ ताल से प्लुत, गुरु, लघु सभी स्वीकृत हैं । अन्यत्र द्रुतलय के न होने से तथा प्लुत के कालमान के बाहुल्य से शोकादि के प्रसङ्ग में स्वभावज गति होती है । गतियों में गर्वात्मक विकार होता है, इस आशय से कहते हैं—अलभ्यलाभादिति । 'अलाभ' का अर्थ है लाभ पूर्वक लाभ से भिन्न । 'भुक्तं' पद वस्त्र आदि को उपलक्षित करता है । भय आदि में तो परितः ( चारों ओर ) यही इसका क्रम होता है ॥ १४४-१४६ ॥

---

१. क-प. स्वभावजाता ।

२. ख. अलभ्यलाभाद् भक्ष्यस्य तथा तस्य गतिर्भवेत् ।

३. क. वक्रत्वं गमनस्य ।

४. क. न्यायतरं च रत्वेन प्लुतकालः ।

५. क. अवशोकादिः । अन्यशोकादिः ।

पार्श्वमेकं शिरश्चैव करः सचरणस्तथा ।
गतौ नमेत चेटानां दृष्टिश्चार्धनिमेषिणी[1] ॥ १४८ ॥
शकारस्यापि कर्त्तव्या गतिश्चञ्चलदेहिका ।
[2]वस्त्राभरणसंस्पर्शैर्मुहुर्मुहुरवेक्षितैः ॥ १४९ ॥
गात्रैर्विकारविक्षिप्तैर्लम्बवस्त्रस्रजा तथा ।
[3]सगर्विता चूर्णपदा शकारस्य गतिर्भवेत् ॥ १५० ॥

---

शकारस्यापीति शकारबहुला यस्य भाषा स शकारः। शकारोपलक्षित-शकादिजनपदवासीत्वन्ये, यद्वक्ष्यते 'शकाराभीरचण्डाल' (अध्याय १७-६०) इत्यादि। हीनाशय उत्तमपदेऽभिरोपितः शकार इत्यन्ये।

[4]अध्वहारस्य श्लोकः—

प्राकृतेऽपि शकारस्य विभूतिर्न प्रसिद्धये
तद्विभूतिरपभ्रंशे तापस्येव प्रकाशिता[5] ।

---

अनुवाद—जो अधम इस नाम से प्रसिद्ध है नीच, चेट आदि जो नाना शीलवाले हैं उनकी गति में एक पार्श्व, शिर, हाथ एवं पैर को झुका दे। चेट की दृष्टि अर्ध निमेष वाली होती है ॥ १४७-१४८ ॥

अनुवाद—शकार की गति का अभिनय चञ्चल शरीर से करना चाहिए। अभिनेता वस्त्र एवं अलङ्कारों के स्पर्श से, बार-बार इधर-उधर अवलोकन से विकार से विक्षिप्त अङ्गों से, लम्बे वस्त्रों एवं मालाओं के धारण करने से गति का अभिनय करे। इस प्रकार शकार की गति गर्वयुक्ता एवं चूर्णपदों वाली होती है ॥ १४९-१५० ॥

अभिनव—जो पात्र शकार का अधिक प्रयोग करता है वह शकार कहलाता है। कुछ लोग कहते हैं शकार से उपलक्षित शकादि जनपद का निवासी शकार कहा जाता है। जैसा कि आगे कहेंगे—'शकार, आभीर, चण्डाल आदि। हीन ( तुच्छ ) आशय वाला व्यक्ति यदि उत्तम पद पर बैठा दिया जाय तो शकार कहलाता है, ऐसा अन्य लोग कहते हैं।

---

१. ख. दृष्टिश्चार्धविचारिणी ।
२. क-न. वस्त्राभरणसंस्पर्शं । ३. ख. गर्विता चूर्णपादस्य ।
४. क. अथ हासस्य । ५. क. प्रकाशिका ।

ममापि चात्रार्थे श्लोकः—

लब्धापशब्दघटना विधुतश्च धर्मः
स्वार्थं प्रतीतिकलनां प्रति का कथैव।
[1]मूर्धन्यतां गमयता भवता शकारः
शक्नोति यत्र न विधे! हृदि किं न्यधायि॥

इस विषय में अब्वहार का यह श्लोक है—

"प्राकृत भाषाओं में शकार की विभूति प्रसिद्धि का हेतु (आधार) नहीं होती। वही विभूति अपभ्रंश भाषा में ताप की तरह प्रकाशित होती है। भाव यह कि शकार की भाषा अपभ्रंश होती है। क्योंकि वह अपभ्रष्ट होता है, अतः शकार अपभ्रंश भाषा के ही योग्य है"।

इस विषय में मेरा (अभिनवगुप्त का) भी श्लोक है—

**अभिनव**—हे विधे! आपने शकार को मूर्धन्य बनाकर अपशब्दों की रचना कर डाली और वर्णों के धर्म को भी विच्युत कर दिया। शकार शब्द से घटित शकारि शब्द के अर्थ को प्रतीति की कथा ही क्या है? ऐसा नहीं हो सकता अर्थात् शकार को मूर्धन्य बना देने से वह अर्थ नहीं निकल सकता। आपने मन में क्या रख कर ऐसा किया।"

दूसरे पक्ष में—"हे विधे! आपने शकार को मूर्धन्य बनाकर अर्थात् शिर पर चढ़ाकर (ऊँचे पद पर बिठाकर) अपशब्दों को सुनने का अवसर पा लिया। ऐसा करके आपने वर्णों के धर्म को अर्थात् 'योग्य व्यक्ति अधिकारी बनाया जाना चाहिए' इस सिद्धान्त को भी हिला दिया, च्युत कर दिया। इस विषय में कोई कुछ नहीं जान सकता। आपने क्या मन में रखकर ऐसा किया है?"

**विमर्श**—शकार एक उच्च अधिकारी होता है। यहाँ कोई अभिनय विधाता (ब्रह्मा) को उपालम्भ (उलाहना) देते हुए कहता है कि हे विधे! आपने शकार को ऊँचे पद बिठाकर (शिर पर चढ़ाकर) अपशब्दों (गालियों) के सुनने के अवसर प्राप्त कर लिया। आपने 'योग्य व्यक्ति को उच्च पद पर बिठाना चाहिए' इस नियम को खण्डित कर दिया, च्युत कर दिया। इस विषय में कोई कुछ नहीं कर सकता। आपने न जाने क्या मन में रखकर ऐसा किया है।

१. क. मूर्धन्यतोऽङ्गमनता।

तथा—

सकलजनतालभ्यः सोऽयं शकार इति स्फुटं
विरचयति यन्मूर्धन्यत्वं विभुर्हतलक्षणा।
हततनुरियं लोके जातापशब्दपरम्परा
परिचयमयी वार्ता कीर्त्ति निकृत्य निकर्तनी ॥ इति

---

दूसरे पक्ष में—हे विधाता ! आपने तालव्य शकार को मूर्द्धन्य षकार बनाकर अपशब्दों की रचना कर डाली। आपने वर्णों के स्वभाव को जड़ से हिला दिया अर्थात् व्याकरण शास्त्र के नियमों का उल्लंघन कर दुष्ट शब्दों की रचना कर दी है। आपने शकार के निष्पन्न शकारि ( विक्रमादित्य ) को यदि मूर्द्धन्य षकार के निष्पन्न षकारि बना दें तो इससे उक्त अर्थ की प्रतीति कथमपि नहीं हो सकती। इसी प्रकार आप यदि शकार को षकार कहें तो उक्त अर्थ की प्रतीति कथमपि नहीं होगी। आपने न जाने मन में क्या रखकर ऐसा किया है, यह कोई नहीं जान सकता। भाव यह कि आपको इस प्रकार निष्कृष्ट, अयोग्य को ऊँचे पद पर नहीं बिठाना चाहिए।

**अभिनव**—और भी साधारण लोगों के द्वारा लभ्य अर्थात् सामान्य लोगों से जिसका सम्पर्क था, उच्च वर्ग के लोगों से सम्पर्क नहीं था, वही यह शकार है, यह स्पष्ट है। लक्षणों के ज्ञान से रहित जिस विधाता ने जिस तालव्य शकार को मूर्धन्य षकार बनाता है उसने लोक में शरीर रहित अपशब्द परम्परा को जन्म दिया और परिचयमयी वार्ता का निराकरण कर कीर्त्ति को कर्त्तित करने वाली अपशब्द परम्परा को जन्म देकर निन्दा के पात्र बन गये।

दूसरे पक्ष में—साधारण जनता जिसका उच्चारण नहीं कर सकती, यह वही शकार हैं, यह स्पष्ट है। और विभु भी हतलक्षण है अर्थात् वह भी 'इचुयशानां तालु' तथा 'ऋटुरषाणां मूर्धा' इस नियम से अनभिज्ञ है जो तालु शकार को मूर्धन्य षकार बनाता है। इससे उसके विद्वान् होने की प्रसिद्धि नष्ट हो गई और परिचयमयी वार्ता विद्वान् होने की प्रसिद्धि का निराकरण करके कीर्त्ति का कर्त्तन करने वाली अपशब्द की परम्परा अर्थात् निन्दा सर्वत्र फैल गई कि वह अर्थात् वह विभु ( विधाता ) कुछ नहीं जानता, नहीं तो शकार को मूर्द्धन्य नहीं बनाता।

**विशेष**—भाव यह कि व्याकरणशास्त्र के नियमों के अनुसार जिस प्रकार तालव्य शकार को मूर्धन्य षकार नहीं बनाया जा सकता। उसी प्रकार शकार नामक पात्र को मूर्धन्य ( श्रेष्ठ ) नहीं बनाया जा सकता। यदि कोई उसे मूर्धन्य पद पर बिठाता है तो वह निन्दा का पात्र होता है।

जात्या नीचेषु योक्तव्या विलोकनपरा गतिः ।
[1]असंस्पर्शाच्च लोकस्य स्वाङ्गानि विनिगूह्य च ॥ १५१ ॥
म्लेच्छानां जातयो यास्तु पुलिन्दशबरादयः[2] ।
तेषां [3]देशानुसारेण कार्यं गतिविचेष्टितम्[4] ॥ १५२ ॥
पक्षिणां श्वापदानां च पशूनां च द्विजोत्तमाः ? ।
स्वस्वजातिसमुत्थेन स्वभावेन गतिर्भवेत्[5] ॥ १५३ ॥

---

प्रतिज्ञाचाणक्ये तन्महाकविना भीमेन राजापि विन्ध्यकेतुः शकार इति भूयसा व्यवहृतः । वस्त्राभरणसंस्पर्शालोकनगर्वयोगोऽत्र पक्षे क्लिष्टतरः । न चार्यदेशजातिः शकार कश्चित्प्रसिद्धः । म्लेछजातयः पृथगेव निर्वक्ष्यन्ते "म्लेछानां जातयो यास्तु" इत्याबिना, तस्मादिहायमीदृश एव शकार इति युक्तम् ॥ १४८ ॥

---

अभिनव—प्रतिज्ञा-चाणक्य में उसके रचयिता महाकवि भीम ने महाराज बिन्दुकेतु को बहुत बार शकार कहा है । शकार को अपने वस्त्र एवं आभरणों के स्पर्श एवं अवलीकन में बड़ा गर्व होता है, इस पक्ष में क्लिष्टतर है । आर्यों के देश अर्थात् आर्य जाति का शकार कहीं प्रसिद्ध नहीं है । म्लेच्छ जातियों का 'म्लेच्छानां जातयो यास्तु' इत्यादि के द्वारा अलग से आगे वर्णन किया जायगा । इसलिए यहाँ शकार है' यही उचित प्रतीत होता है ।

**अनुवाद—नीच जाति के पात्रों की गति का अभिनय इधर उधर देखते हुए लोक का स्पर्श न करते हुए अपने अङ्गों का विनिगूहन ( संकोचन ) कर करना चाहिए ॥ १५१ ॥**

### म्लेच्छ गति

**अनुवाद—पुलिन्द, शबर आदि जो म्लेच्छों की जातिया हैं उनकी गति एवं चेष्टाएँ देश-काल के अनुसार करनी चाहिए ॥ १५२ ॥**

### पशु-पक्ष्यादि गति

**अनुवाद—हे द्विजोत्तमों ! पक्षियों, हिंसक जन्तुओं एवं पशुओं ( चतुष्पदों ) की गति अपनी अपनी जाति के स्वभाव के अनुसार प्रदर्शित करनी चाहिए ॥१५३॥**

---

१. ख. अत्यस्पर्शाच्च ।
२. क-द. पुलिन्दाद्या द्विजोत्तमाः ।
३. ख. गतिविचारेण ।
४. गतिविचेष्टितैः ।
५. क. प्रतियोजयेत् ।

सिंहर्क्षवानराणां च गतिः कार्या प्रयोक्तृभिः ।
या कृता नरसिंहेन विष्णुना प्रभविष्णुना ॥ १५४ ॥
[1]आलीढस्थानकं कृत्वा गात्रं तस्यैव चानुगम् ।
जानूपरि करं [2]ह्येकमपरं वक्षसि[3] स्थितम् ॥ १५५ ॥
[4]अवलोक्य दिशः [5]कृत्वा चिबुकं बाहुमस्तके ।
गन्तव्यं विक्रमैर्विप्राः ? पञ्चतालान्तरोत्थितैः ॥ १५६ ॥

---

प्रभविष्णुनेति वचनादिदं सूचयत्यसाववतरणप्राधान्येन, ये ऋक्षवानरावयो जाम्बवत्सुग्रीवाङ्गदहनुमत्प्रायाः तेषामेवेयं गतिः । अन्येषां तु स्वजात्यानुरूप्येणैव । तस्यैवेत्यालीढस्यानुगतं गात्रं वामभागगमनमित्यर्थः ॥ १५४ ॥

---

**अनुवाद**—सिंह, रीछ, वानर की गति का अभिनय नाट्य-प्रयोक्ताओं को इस प्रकार करना चाहिए । जिसे विष्णु ने नृसिंह अवतार धारण करके की थी । हे विप्रो ! पहिले आलीढ़ स्थानक को करके शरीर को उसी के अनुसार करे । फिर एक हाथ को जानु के ऊपर और दूसरे हाथ को वक्षःस्थल पर रखे, फिर सारी दिशाओं की ओर देखकर और चिबुक ( ठुड्डी ) को बाहु के अग्रभाग ( स्कन्ध ) पर रखकर पांच ताल के अन्तर पर उठाये गये पाद-विन्यासों से गमन करे ॥ १५४-१५६ ॥

**अभिनव**—'प्रभविष्णना' पद से यह सूचित किया गया है कि नृसिंह अवतार को प्रधानता से यह गति करनी चाहिए । जो रीछ, वानर आदि जाम्बवान्, सुग्रीव, अङ्गद और हनुमान् आदि हैं, उनकी भी यही गति होनी चाहिए । अन्य पशुओं को अपनी जाति के अनुसार गति होनी चाहिए । 'तस्यैव' पद से आलोढ़ स्थान के अनुगत शरीर के अवयवों का वाम भाग से गमन किया जाना अर्थ अभिप्रेत है ।

---

१. क. आलीढं स्थानकं ।
२. ख. चैकम् । ग. त्वेकम् ।
३. क-न. चोपरि । क-द. चैव स्वस्थितम् ।
४. क-द. विलोलितं शिरः कृत्वा । क-न. विलोकितं शिरः कृत्वा ।
५. क. ग. सर्वाः ।

नियुद्धसमये चैव रङ्गावतरणे तथा ।
सिंहादीनां प्रयोक्तव्या गतिरेषा प्रयोक्तृभिः ॥ १५७ ॥
शेषाणामर्थयोगेन गतिं स्थाने च [1]योजयेत् ।
वाहनार्थप्रयोगेषु रङ्गावतरणेषु च ॥ १५८ ॥
एवमेताः प्रयोक्तव्या नराणां गतयो बुधैः ।
[2]नोक्ता या या मया ह्यत्र ग्राह्यास्तास्ताश्च[3] लोकतः ॥ १५९ ॥
अतः परं प्रवक्ष्यामि स्त्रीणां गतिविचेष्टितम् ।
स्त्रीणां स्थानानि कार्याणि गतिष्वाभाषणेषु च[4] ॥ १६० ॥
आयतं चावहित्थं च अश्वक्रान्तमथापि च ।
स्थानान्येतानि नारीणामथ लक्षणमुच्यते ॥ १६१ ॥

---

अनुवाद—नाट्य-प्रयोक्ताओं को इस गति का प्रयोग रङ्गमञ्च पर नियुद्ध के समय तथा सिंहादि के गति का प्रयोग इस प्रकार करना चाहिए ॥ १५७ ॥

अनुवाद—शेष प्राणियों की गति एवं स्थानों की योजना प्रयोजन के अनुसार रङ्गमञ्च पर अवतरिन होने तथा वाहनों के अर्थों के प्रयोग में प्रयोजन के अनुसार प्रदर्शित करनी चाहिए ॥ १५८ ॥

अनुवाद—इस प्रकार विद्वानों की मनुष्यों की गति का अभिनय करना चाहिए। जिन प्राणियों की गति यहाँ मैंने नहीं बताई है उनकी गति लोकव्यवहार के अनुसार प्रदर्शित करनी चाहिए ॥ १५९ ॥

अनुवाद—अब इसके बाद स्त्रियों की गति एवं चेष्टाओं का वर्णन करूँगा। स्त्रियों की गतियों एवं आभाषणों के क्रम में आयत, अवहित्थ और अश्वक्रान्त तीन प्रकार के स्थानों का प्रयोग करना चाहिए। ये नारियों के स्थान हैं अब मैं उनके लक्षणों को कहता हूँ ॥ १६०-१६१ ॥

विशेषः—यहाँ पर 'आभाषणेषु' के स्थान पर 'आभरणेषु' पाठ भी मिलता है। तदनुसार इसका अर्थ होगा—स्त्रियों की गति और आभूषणों में आयत, अवहित्थ और अश्वक्रान्त स्थानों का प्रयोग करना चाहिए ॥ १६०-१६१ ॥

---

१. क. गतिं स्थानञ्च योजयेत् ।
२. ख. नोक्ताश्च या मया ह्यत्र ग्राह्यास्ता अपि लोकतः ।
३. ग. ताश्चापि ।　　　४. क. गतिष्वाभारेणेषु च ।

वामः स्वभावतो यत्र पादो विरचितः समः ।
तालमात्रान्तरे न्यस्तस्त्र्यश्रः पक्षस्थितोऽपरः ॥ १६२ ॥
प्रसन्नमाननमुरः समं यत्र समुन्नतम् ।
लतानितम्बगौ हस्तौ स्थानं ज्ञेयं तदायतम्[1] ॥ १६३ ॥

दक्षिणस्तु समः पादः त्र्यस्त्रः पक्षस्थितोऽपरः ।
वामः समुन्नतटकटिश्चायते स्थानके भवेत् ॥ १६४ ॥
आवाहने विसर्गे च तथा निर्वर्णनेषु च ।
चिन्तायां चावहित्थे च स्थानमेतत्प्रयोजयेत् ॥ १६५ ॥

रङ्गावतरणारम्भः पुष्पाञ्जलिविसर्जनम् ।
मन्मथेर्ष्योद्भवं कोपं तर्जन्यङ्गुलिमोटनम् ॥ १६६ ॥
निषेधगर्वगाम्भीर्यमौनं मानावलम्बनम् ।
[2]स्थानेऽस्मिन् संविधातव्यं दिगन्तरनिरूपणम् ॥ १६७ ॥

अनुवाद—जहाँ पर बायाँ पैर स्वभावतः सम हो और तालमात्र के अन्तर पर न्यस्त हो तथा दूसरा पैर त्र्यस्त्र होकर पक्ष में स्थित हो। मुख प्रसन्न, उर सम और समुन्नत हो तथा लताहस्त नितम्ब पर स्थित हो तो वहाँ आयत नामक स्थान समझना चाहिए ॥ १६२-१६३ ॥

अन्य मतानुसार आयत का लक्षण—

अनुवाद—जहाँ पर दाहिना पैर सम हो और दूसरा अर्थात् बायाँ पैर त्र्यस्त्र होकर पक्ष में स्थित हो तथा कटि समुन्नत हो, वहाँ पर 'आयत' स्थान होता है।

अनुवाद—आवाहन में, विसर्जन में, चिन्ता निर्वर्णन और अवहित्थ में इस स्थान का प्रयोग करना चाहिए ॥ १६५ ॥

अनुवाद—इस स्थान के द्वारा रङ्गावतरण के प्रारम्भ में पुष्पाञ्जलि का विसर्जन, काम और ईर्ष्या से उत्पन्न क्रोध, तर्जनी अङ्गुली का मोटन ( मोड़ना ), निषेध, गर्व, गाम्भीर्य, मौन, मान का अवलम्बन और दिगन्तर का निरूपण आदि भावों का अभिनय करना चाहिए ॥ १६६-१६७ ॥

---

१. क. आयतं स्त्रीणामेव स्थानकमिति केचित् ।
२. समस्थितो वामपादस्त्र्यस्रस्तालान्तरोऽपरः ।

समो यत्र स्थितो वामस्त्र्यश्रः पक्षस्थितोऽपरः ।
समुन्नतकटिर्वामस्त्ववहित्थन्तु तद्भवेत् ॥ १६८ ॥

[1]पुरो विचलितस्त्र्यश्रस्तदन्योपसृतः समः ।
पादस्तालान्तरन्यस्तस्त्रिकमीषत्समुन्नतम् ॥ १६९ ॥

पाणिर्लताख्यो यत्रैकस्तदन्यस्तु नितम्बगः ।
अवहित्थं समाख्यातं स्थानमागमभूषणैः ॥ १७० ॥

स्त्रीणामेतत् स्मृतं स्थानं संलापे तु स्वभावजे ।
निश्चये परितोषे च वितर्के चिन्तने तथा ॥ १७१ ॥

[2]विलासलीलाविब्बोकशृंगारात्मनिरूपणे ।
स्थानमेतत्प्रयोक्तव्यं भर्तृमार्गावलोकने[3] ॥ १७२ ॥

---

अनुवाद—जहाँ पर बायाँ पैर सम स्थित हो और दूसरा अर्थात् दाहिना पैर त्र्यस्र ( तिरछा ) होकर पक्ष ( बगल, पार्श्व ) में स्थित हो और कटि अर्थात् वाम ( बायीं ) कटि समुन्नत हो तो 'अवहित्थ' स्थान होता है ॥ १६८ ॥

अवहित्थ स्थान का दूसरा लक्षण इस प्रकार है—

अनुवाद—जहाँ पर आगे त्र्यस्र पाद विचलित हो और दूसरा पाद अपसृत होकर सम हो, एक पाद तालान्तर पर न्यस्त हो तथा त्रिक थोड़ा समुन्नत हो और एक हाथ लताहस्तमुद्रा में हो और दूसरा हाथ नितम्ब पर हो तो आगम को भूषित करने वाले नाट्यशास्त्रवेत्ता विद्वान् उसे 'अवहित्थ' स्थान कहते हैं ॥ १६९-१७० ॥

अनुवाद—इस स्थान का विनियोग स्त्रियों के स्वाभाविक संभाषण में, निश्चय, परितोष, वितर्क और लज्जा में, विलास-लीला, बिब्बोक शृङ्गारादि के निरूपण में तथा पति ( भर्ता ) के मार्ग अवलोकन में ( पति की बाट जोहने में ) करना चाहिए ॥ १७१-१७२ ॥

---

१. ख.ग. पुरोऽपि च लितस्त्र्यस्रः । पुराविरचितस्तिस्रः ।
२. ख. विवाहलीलालावण्ये शृंगारादिनिरूपणे ।
३. ख. तथा भार्गवलोकने । क. भर्तृमार्गालोकने ।

पादः [1]समस्थितश्चैक एकश्चाग्रतलाञ्चितः ।
सूचीविद्धमविद्धं वा तदश्वक्रान्तमुच्यते ॥ १७३ ॥

स्खलितं घूर्णितं चैव गलिताम्बरधारणम् ।
कुसुमस्तबकादानं परिरक्षणमेव च ॥ १७४ ॥
वित्रासनं सललितं तरुशाखावलम्बनम् ।
स्थानेऽस्मिन् संविधानीयं स्त्रीणामेतत्प्रयोक्तृभिः ॥ १७५ ॥

शाखावलम्बने कार्यं स्तबकग्रहणे तथा ।
[2]विश्रामेष्वथ देवानां नराणाञ्चार्थयोगतः ॥ १७६ ॥

स्खलितमिति पदम् । तथा विशेषेण च्युत इत्यर्थः ॥ १७३ ॥

अनुवाद—जहाँ पर एक पाद समस्थित हो और दूसरा पाद अग्रतल पर अञ्चित हो और जहाँ पर सूचीविद्ध अथवा आविद्ध मण्डल हो वह 'अश्वक्रान्त' कहा जाता है ॥ १७३ ॥

अनुवाद—स्त्रियों के स्खलन, घूर्णन, गलित ( गले हुए, फटे हुए ) वस्त्रों के धारण, पुष्पस्तबक के ग्रहण, परिरक्षण, वित्रासन, लालित्य के साथ तरु ( वृक्ष ) की शाखा के आलम्बन में नाट्यप्रयोक्ता को इस स्थान का विधान करना चाहिए ॥ १७४-१७५ ॥

अभिनव—'स्खलित' का अर्थ पैर का लड़खड़ाना है और विशेष रूप से च्युत होना ( फिसलना ) है ॥ १७४ ॥

विशेष—नाट्य-प्रयोक्ताओं को स्त्रियों के फिसलने अथवा लड़खड़ाने, घूर्णन (घूमने), फटे-पुराने कपड़े पहनने, फूल के गुच्छे तोड़ने, पेड़ को डालो के अवलम्बन आदि के अभिनय में इस स्थान का प्रयोग करना चाहिए।

अनुवाद—मनुष्यों के प्रयोजन के अनुसार वृक्ष की शाखा के आलम्बन में, फूल के गुच्छों के ग्रहण में और देवताओं के विश्राम में इस स्थान का प्रयोग किया जाता है ॥ १७६ ॥

१. ख.ग. पादः सुस्थितश्चैकः । क-द. समस्थितस्त्वेकः ।
२. क. विश्रामेष्वथ नोचानां नराणां चार्थयोगतः ।
ख-ग. विश्रामेष्वथ देवानां वाराणाञ्चात्रयोगतः ।

स्थानकं तावदेव स्याद्यावच्चेष्टा प्रवर्त्तते ।
[1]भग्नं च स्थानकं नृत्ते चारी चेत्समुपस्थिता ॥ १७७ ॥

एवं स्थानविधिः कार्यः स्त्रीणां नृणामथापि च ।
[2]पुनश्चासां प्रवक्ष्यामि गतिं प्रकृतिसंस्थिताम् ॥ १७८ ॥

कृत्वाऽवहित्थं स्थानन्तु वामञ्चाधोमुखं करम्[3] ।
नाभिप्रदेशे विन्यस्य सव्यञ्च [4]खटकामुखम् ॥ १७९ ॥

ततः सललितं पादं तालमात्रसमुत्थितम्[5] ।
दक्षिणं वामपादस्य बाह्यपार्श्वे विनिक्षिपेत् ॥ १८० ॥

तेनैव समकालञ्च [6]लताख्यं वामकं [7]भुजम् ।
दक्षिणं विनमेत्पार्श्वे न्यसेन्नाभितटे ततः ॥ १८१ ॥

---

प्रकृतिसंस्थितामित्यविशेषोक्ता । प्राधान्यात्प्राथम्यात् [8]तदस्ति गतिरित्युच्यते । [9]कृत्वावहित्थमित्यादि । वामश्चेति ॥ १७८ ॥

---

अनुवाद—इन स्थानों का प्रयोग तभी तक किया जाता है जब तक चेष्टा की जाती है । नृत में चारी का प्रयोग यदि उपस्थित हो तो स्थान-भग्न हो जाता है, समाप्त हो जाता हैं ॥ १७७ ॥

अनुवाद—इस प्रकार स्त्रियों और पुरुषों के स्थान का विधान करना चाहिए । अब मैं स्त्रियों की प्रकृति ( स्वभाव ) के अनुसार गतियों का कथन करूँगा ॥ १७८ ॥

अभिनव— प्रकृतिस्थिताम्' यह सामान्य रूप से कहा गया है । प्राधान्यतः यदि कोई गति है तो उसे भी कहना चाहिए । यही बात 'कृत्वावहित्थं' ( अवहित्थ को करके ) इत्यादि के द्वारा कहा गया है ॥ १७८ ॥

---

१. ख-ग. भग्नावस्थानकं नृत्ये चारी च समुपस्थिता । श्लोकार्धोऽयं ख पुस्तके नास्ति ।
२. ख-ग. पुनश्च सम्प्रवक्ष्यामि ।
३. क. भुजम् ।
४. ख. कटकामुखम् ।
५. क-द. तालमात्रं समुत्क्षिपेद् ।
६. क-द. तालाख्यं ।
७. क-द. वामपादकम् ।
८. तमस्ति ।
९. क. कुलावहित्थामिति । ख. तूलावहित्थमित्यादि ।

नितम्बे दक्षिणं कृत्वा हस्तश्चोद्वेष्टच वामकम् ।
ततो वामपदं दद्याल्लताहस्तं च दक्षिणम् ॥ १८२ ॥
लीलयोद्वाहितेनाथ शिरसाऽनुगतेन च[1] ।
[2]किञ्चिन्नतेन गात्रेण गच्छेत्पञ्चपदीं ततः ॥ १८३ ॥
यो विधिः पुरुषाणां तु रङ्गपीठपरिक्रमे ।
स एव प्रमदानां वै कर्त्तव्यो नाटचयोक्तृभिः ॥ १८४ ॥

---

[3]लताख्यं बाह्यपार्श्वे कनिष्ठाङ्गुलिदेशे ॥ १८० ॥

यो विधिरिति वामवेधं सः कुर्यादिति । अतिदेशेन चेदं दर्शयति यावती काचिद्रसप्रकृतिदेशकालापेक्षा नृणां गतिरुक्ता सा सर्वैवोक्ता विलासरूपप्रकारानुविद्धा[4] स्त्रीणामपि विवक्षिता ॥ १८४ ॥

---

**अनुवाद**—पहिले 'अवहित्थ' स्थान करके बायें हाथ को अधोमुख करे, फिर दाहिने हाथ को खटकामुख मुद्रा में नाभिप्रदेश पर रखे, फिर ललित मुद्रा में पैर को ताल मात्र प्रमाण ऊपर उठाये और दाहिने पैर को बायें पैर के वाम पार्श्व में निक्षिप्त करे (रखे), उसी समय 'लता' मुद्रा में बायीं भुजा को नाभितट पर रखे और दाहिने पार्श्व को झुका दे, फिर दाहिने हाथ को नितम्ब पर रखकर और बायें हाथ को उद्वेष्टित करे, फिर बायें पैर और दाहिने हाथ को 'लता' मुद्रा में रखे। फिर लीला से उद्वाहित शिर से अनुगत और थोड़ा झुके हुए शरीर से पांच कदम ( पग ) चले ॥ १७९-१८३ ॥

**अभिनव**—'लता' नामक वाम भुजा को बायें पार्श्व में कनिष्ठिका अंगुली के क्षेत्र में रखे ॥ १८० ॥

**अनुवाद**—रङ्गपीठ पर चलने में जो विधि पुरुषों के लिए है वही विधि नाटच-प्रयोक्ताओं को स्त्रियों के लिए भी करनी चाहिए ॥ १८४ ॥

**अभिनव**—'यो विधिः' का अभिप्राय है उसके बाद वामवेध करना चाहिए। अतिदेश विधान से यह दिखाते हैं—जितनी भी कोई रस प्रकृति देश-काल की अपेक्षा से मनुष्यों की गति कही गई है वह सब विलास रूप प्रकार से अनुविद्ध गति स्त्रियों के लिए भी विकसित है ॥ १८४ ॥

---

१. ख-ग. शिरसोऽनुगतेन च ।

२. ख.ग. पुस्तकयोरयं श्लोको नास्ति । क-द. किञ्चिन्नमेत ।

३. क-ख. लतास्यं ।            ४. क-ख. विलासरूपानुविद्धा ।

[1]षट्कलं तु न कर्तव्यं तथाष्टकलमेव च।
पादस्य पतनं तज्ज्ञैः खेदनं तद्धवेत्स्त्रियाः[2] ॥ १८५ ॥
सयौवनानां नारीणामेवं कार्या गतिर्बुधैः।
[3]स्थवीयसीनामेतासां सम्प्रवक्ष्याम्यहं गतिम् ॥ १८६ ॥

[4]दिक्कालपरिमाणत्वं यत्र शोभोदात्तं तत्र विशेषमाह। एतत्प्रागेव व्याख्यातं चतुष्कलादभ्यधिको न स्त्रीणां मानविधिरिति। अष्टकलग्रहणं तदप्यधिकं मानं पुरुषेष्वपि नास्तीति सूचयति। अन्यथा षट्कले निषिद्धे [5]काष्टकलस्य संगतिस्तन्निषेधेन ॥ १८५ ॥

स्थानीया मध्यमवयसः, अत एव मध्यमप्रकृतित्वमनूद्यम् ॥ १८६ ॥

**अनुवाद**—नाट्यवेत्ताओं को स्त्रियों को स्थान षट्कल एवं अष्टकल अर्थात् छः कला और आठ कला प्रमाण का पाद का पतन नहीं करना चाहिए। क्योंकि वह स्त्रियों के लिए खेदावह होता है ॥ १८५ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त कथन का आशय यह है कि स्त्रियों को षट्काल एवं अष्टकल पाद-पतन नहीं करना चाहिए। क्योंकि ऐसा प्रदर्शन स्त्रियों के लिए खेद जनक ( थका देने वाला ) होता है ॥ १८५ ॥

**अभिनव**—दिक् और काल अर्थात् देश-काल के परिमाण से जहाँ शोभा एवं उदात्तता बढ़ती है वहाँ विशेष को कहते हैं। यह पहिले ही बताया जा चुका है कि स्त्रियों का पादपात चार कला से अधिक परिमाण का नहीं होना चाहिए। 'अष्टकल' पद का ग्रहण यह सूचित करता है कि उससे अधिक परिमाण पुरुषों के लिए भी नहीं है, क्योंकि जब षट् कलाओं के परिमाण का निषेध किया गया है तो अष्टकल परिमाण के निषेध की क्या संगति है ॥ १८५ ॥

**अनुवाद**—विद्वानों को युवती नारियों की गति इस प्रकार करनी चाहिए। इसके बाद अब मैं स्थवीयसी ( प्रौढ़ा ) स्त्रियों की गति को अच्छी तरह वर्णन करूँगा ॥ १८६ ॥

**अभिनव**—यहाँ 'स्थवीयसी' पद से मध्य अवस्था वाली स्त्रियों की ओर सङ्केत है। इसलिए प्रकृत में मध्यम प्रकृति को लक्ष्य करके यह विधि बतलायी गई है ॥ १८६ ॥

१. क-द. षट्कलं तत्तु कर्त्तव्यं। क-न. षट्कलं न प्रयोक्तम्। २. ख. स्त्रियः।
३. क. स्थानीया याः स्त्रियस्तासां। ४. क-ख. दिक्कालपरिमाणत्वं।
५. क. काष्ठकला स एकाधिकः। ख. काष्ठकलासंकेतिकं तन्निषेधेन।

[1] कृत्वाऽवहित्त्थं स्थानन्तु वामं न्यस्य कटीतटे ।
आद्यश्चारालमुत्तानं[2] कुर्यान्नाभिस्तनान्तरे ॥ १८७ ॥
न निषण्णं न च स्तब्धं न चापि परिवाहितम् ।
कृत्वा गात्रं ततो गच्छेत्तेनैवेह क्रमेण तु ॥ १८८ ॥
प्रेष्याणामपि[3] कर्तव्या गतिरुद्भ्रान्तगामिनी ।
[4]क्वचिदुन्नमितैर्गात्रैराविद्धभुजविक्रमा[5] ॥ १८९ ॥
स्थानं कृत्वाऽवहित्थञ्च वामञ्चाधोमुखं भुजम् ।
नाभिप्रदेशे विन्यस्य सव्यञ्च खटकामुखम्[6] ॥ १९० ॥

आद्यं दक्षिणम् । परिवाहितमिति ॥ १८७ ॥
सविभागमधमानां गतिमाह—प्रेष्याणामित्यादि ।

### प्रौढ़ा-गति

अनुवाद—अवहित्त्थ स्थान को करके और बायें हाथ को कटि पर रखकर दाहिने हाथ को 'अराल' मुद्रा से नाभि और स्तनों के मध्य में उत्तान करे। फिर शरीर को न निषण्ण करे, न स्तब्ध ( स्थिर ) करे और न परिवाहित करे, फिर उसी क्रम से गमन करे ॥ १८७-१८८ ॥

अभिनव—यहाँ 'आद्य' पद का अर्थ है दक्षिण पाद। 'परिवाहितमपि' का अभिप्राय है कि परिवाहित भी न करे ॥ १८७-१८८ ॥

अब इसके बाद अधमों की गति को कहते हैं—

### प्रेष्या-गति

अनुवाद—प्रेष्या ( दासियों ) की गति उद्भ्रान्तगामिनी होनी चाहिए। कहीं ऊपर उठे हुए ( उन्नमित ) गात्रों से आविद्ध मुद्रा में भुजाओं की सञ्चालन करे। अवहित्त्थ स्थान को करके और वाम भुजा को अधोमुख करके नाभिप्रदेश पर रखकर दाहिने हाथ को 'खटकामुख' मुद्रा में रखे ॥ १८९-१९० ॥

१. ख-ग. कृत्वापविद्धं स्थानं तु ।
२. ख-ग. आद्यञ्चारालमुक्तानां । ३. ग. ( टि० ) वृक्षाणामपि ।
४. क.ग. किञ्चिदुन्नमितैः । ५. ख.ग. आविद्धगतिविक्रमा ।
६. ख. कटकामुखम् ।

अर्धनारीगतिः कार्या स्त्रीपुंसाभ्यां विमिश्रिता ।
उदात्तललितैर्गात्रै [1]पादैर्लीलासमन्वितैः ॥ १९१ ॥
या [2]पूर्वमेवाभिहिता ह्युत्तमानां गतिर्मया ।
स्त्रीणां कापुरुषाणाञ्च ततोऽर्धार्धन्तु[3] योजयेत् ॥ १९२ ॥
मध्यमोत्तमनीचानां नृणां[4] यद् गतिचेष्टितम् ।
स्त्रीणां तदेव[5] कर्तव्यं ललितैः पदविक्रमैः ॥ १९३ ॥

उद्भ्रान्तगामिनीति समदविकारा आविद्धो वर्तनाबहुलो बाहुजानां[6] विक्रमस्य ॥ १८९ ॥

नार्या अर्धमिति नपुंसकलक्षणा तृतीया प्रकृतिरुच्यते, [7] समप्रविभागविवक्षया चार्धं नपुंसकमिति समासः [8] उदात्तत्वं पुरुषाणां, लालित्यं योषितां गतौ ॥ १९२ ॥

**अभिनव**—'उद्भ्रान्तगामिनी' का अभिप्राय है मद विकार के साथ । 'आविद्ध-भुजविक्रमा' का अर्थ है आविद्ध अर्थात् भुजाओं का विक्रम वर्तनाबहुल होता है ॥ १८९ ॥

## नपुंसक गति

**अनुवाद**—नपुंसक पात्रों की गति ( अर्धनारीगति ) में उदात्त एवं ललित गात्रों से तथा लीला से युक्त पैरों से स्त्री और पुरुषों को मिश्रित गति का अभिनय करना चाहिए ॥ १९१ ॥

**अभिनव**—**अर्धनारी**—'नार्या अर्धम्' ( नारी का आधा भाग ) । इससे यहाँ नपुंसक लक्षणा ( नपुंसक संज्ञक ) तृतीया प्रकृति कहा जाता है । यहाँ 'नार्या अर्धम्' इस विग्रह में समान विभाग की विवक्षा होने से **'अर्धं नपुंसकम्'** सूत्र से समास हुआ है । पुरुषों की गति में उदात्तता और स्त्रियों की गति में लालित्य ( सौन्दर्य ) होता है ॥ १९१ ॥

**अनुवाद**—मैंने पहिले जो उत्तम पुरुषों की गति बतलायी है उसकी आधी स्त्रियों की और उससे भी आधी का पुरुषों की गति की योजना करे ॥ १९१ ॥

**अनुवाद**—मध्यम, उत्तम और अधम पुरुषों को जो गति एवं चेष्टाएँ हैं। वही ललित पद विक्रमों के द्वारा स्त्रियों के लिए भी करनी चाहिए ॥ १९२ ॥

१. ग. पदैः । २. क-द. पूर्वमेवविहिता ।
३. ख. ततोऽर्धार्धञ्च योजयेत् । क-द. तदर्धेन तु योजयेत् ।
४. ग. नृपं प्रति विचेष्टितम् । ५. ग. तदर्धा कर्त्तव्या । ६. क. (टि०) विक्रमः स्यात् ।
७. क. ( टि० ) संप्रति विभागविवक्षया । ८. क. उदारत्वं ।

**धर्मी या द्विविधा प्रोक्ता मया पूर्वं द्विजोत्तमाः ? ।**
**लौकिकी नाट्यधर्मी च तयोर्वक्ष्यामि लक्षणम् ॥ ७० ॥**

---

एवमन्तरङ्गोपकारित्वात्कक्ष्यामाधारमुक्त्वा तदाक्षिप्तं च वृत्तिभेदमभिधाय धर्म्यो निरूप्यन्ते। तथा हि लोकस्वभावमेवानुवर्तमानं धर्मीद्वयम्। लोको नाम जनपदवासो जनः, जनपदश्च देश एव, स च प्रवृत्तिक्रमेण प्रपञ्चितः, तत्प्रसङ्गेनैव तावद्धर्म्यायाता। सा चाङ्गिकशेषतया वक्तव्या। प्रसङ्गाच्च वाचिकाहार्यादि विषयाप्युच्यते तुल्यलक्षणत्वादिति। सा च द्वेधा। यद्यपि लौकिकधर्मव्यतिरेकेण नाट्ये न कश्चिद्धर्मोऽस्ति, तथापि स यत्र लोकागतप्रक्रियाक्रमो रञ्जनाधिक्य-प्राधान्यमधिरोहयितुं कविनटव्यापारे वैचित्र्यं स्वीकुर्वन् नाट्यधर्मीत्युच्यते।

तदेतदाह धर्मी या द्विविधेति। प्रोक्ता उद्दिष्टेत्यर्थः। पूर्वमिति 'रसा भावा' इत्यादिसंग्रहविभागावसरे ( अ ६-१० ) ॥ ७० ॥

---

**अभिनव**—इस प्रकार नाट्य का अन्तरङ्ग उपकारी होने के कारण कक्ष्याओं के आधार पर उद्धत एवं सुकुमार प्रयोगों को कहकर और उनसे आक्षिप्त वृत्तियों के भेद कहकर अब धर्मी का निरूपण करते हैं। लोक के स्वभाव का अनुवर्त्तन करने वाली दो धर्मियाँ हैं। लोक का अर्थ है जनपदवासी लोग और जनपद का अर्थ है देश। देश ही प्रवृत्ति के क्रम से प्रपञ्चित है। उनके प्रसङ्ग से ही धर्मी प्राप्त हो गई। उसी का आङ्गिक अभिनय के अङ्ग रूप में प्रतिपादन करना चाहिए। और उसी के प्रसङ्ग से समान लक्षण होने के कारण वाचिक, आहार्य एवं सात्त्विक विषयक धर्मी को भी कहते हैं। वह धर्मी दो प्रकार का होता है। यद्यपि लौकिक धर्म के अतिरिक्त नाट्य में कोई दूसरा धर्म नहीं है, तथापि जहाँ पर वह लौकिक प्रक्रिया का क्रम रञ्जनाधिक्य की प्रधानता के आधार पर आरोहण करने के लिए कवि और नट के व्यापार में विचित्रता लाता है, स्वीकार करता है वह 'नाट्यधर्मी' कहलाता है। इसी बात को कहते हैं—

**अनुवाद—हे श्रेष्ठ द्विजों ! मैंने पहिले जो दो प्रकार की धर्मी का निरूपण किया था—लोकधर्मी और नाट्यधर्मी। अब मैं उनका लक्षण कहूँगा ॥ ६९ ॥**

**अभिनव**—प्रोक्ता का अर्थ है उद्देश क्रम से कहा है अर्थात् पहिले छठे अध्याय में 'रसा भावाः' इत्यादि सङ्ग्रह के विभाग करने के अवसर पर उद्देशक्रम से कहा है ॥ ६९ ॥

[1]स्वभावभावोपगतं शुद्धं त्वविकृतं[2] तथा ।
लोकवार्ताक्रियोपेतमङ्गलीलाविवर्जितम्[3] ॥ ७१ ॥
[4]स्वभावाभिनयोपेतं नानास्त्रीपुरुषाश्रयम् ।
यदीदृशं भवेन्नाट्यं लोकधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७२ ॥

लौकिकस्य धर्मस्य मूलभूतत्वान्नाट्यधर्म वैचित्र्योल्लेख्यभित्तिस्थानीयत्वेन लोकधर्मीमेव लक्षयति स्वभावभावोपगतमित्यादि ।

काचित्तद्विषया धर्मी, काचिन्नाट्यविषया । यो यस्य स्वभावतो भावः स्यात् स्थायिव्यभिचार्यादिः तेनोपेतम् कथमधिकृतत्वादित्याह शुद्धमिति । शुद्धत्वात् स्वविकल्पतेनाव्यामिश्रत्वात् । तथा, इति कृत्वा । लोकवार्ता लोकप्रसिद्धिः तस्यां या क्रिया व्यवहारो वृत्तान्तस्तया शुद्धमेव कृत्वा युक्तं यन्नाट्यं नटनीयं कार्यं सा लोकधर्मी धर्म्यास्तद्वतश्चाभेदोपचारात्सामानाधिकरणम् । अङ्गलीलया वर्तनादिकया वर्जितं कृत्वा ।

**अभिनव**—लोकधर्म के मूलभूत होने से तथा नाट्यधर्म सम्बन्धी विचित्रता के उल्लेख के योग्य भित्ति-स्थानीय होने से पहिले लाकधर्मी का लक्षण कहते हैं—

**अनुवाद**—स्वाभाविक भावों से युक्त, शुद्ध और अविकृत, लोक-व्यवहार की क्रियाओं से उपेत ( युक्त ), अङ्ग लीलाओं के अभिनय रहित, अपने भावों के अभिनयों से युक्त, अनेक पुरुष एवं पात्रों से समाश्रित ऐसा जो नाट्य है उसे 'लोकधर्मी' नाट्य कहा गया है ॥ ७०-७१ ॥

**अभिनव**--अभिनवगुप्त का कथन है कि कोई धर्मी लोकविषया होती है और कोई धर्मी नाट्यविषया । जिसका जो स्वाभाविक भाव है स्थायी और व्यभिचारी भाव आदि, उनसे युक्त । उनसे युक्त कैसे हैं ? कहते हैं—अधिकृत हाने से, इसलिए कहते हैं कि शुद्ध होने से अर्थात् स्वगत विकल्पों के व्यामिश्रण से रहित होने से शुद्ध है, अविकृत है । लोकवार्त्ता का अर्थ है लोकप्रसिद्धि । उसमें जो क्रिया, व्यवहार या वृत्तान्त है उससे शुद्ध युक्ति-सम्पन्न जो नाट्य है, नटनीय कर्म है वह लोकधर्मी है । यहाँ धर्मी और धर्मवान् में अभेदोपचार करके समानाधिकरण है । वर्तनादि रूप अङ्गलोला से वर्जित करके ।

१. क-भ. स्वभावकर्मोपगतं ।
२. क. शुद्धं तु विकृतं यथा । क-न. शुद्धं च विकृतं च यत् ।
३. क-म. नानाभावरसान्वितम् ।
४. क-म. स्वभावाभिनयस्थानम् ।

स्वभावबलपतनप्रहारनादावसरविवादादिव पताकादिना योऽभिनय-स्तेनोपेतम्। नानात्वेन च स्त्रीपुंसादेः स्त्रियां प्रयोज्यायां योषिदेव प्रयोक्त्री पुरुषे पुरुष इत्येवंभूतं यत्राभ्यस्तचेष्टितं सा लोकधर्मी तद्धर्मव्यपदेशात्। यदि वा समुदाय-रूपं काव्यं तदा मनस एकदेशभूता धर्मी।

एतदुक्तं भवति—यदा कविर्यथावृत्तं वस्तुमात्रं वर्णयति नटश्च प्रयुङ्क्ते, न तु स्वबुद्धिकृतं रञ्जनावैचित्र्यं, तत्रानुप्रवेशयंस्तदा तावान् स काव्यभागः प्रयोग-भागश्च लोकधर्माश्रयः अतोऽत्र धर्मी। अर्थाभिनये सहकारिरूपा इतिकर्तव्यतारूपा वेति दशशततमादितरत्र प्रवेशानाह शून्यतायाम्। काव्यनाट्ययोर्हि लोकानुसारित्वं वा वैचित्र्ययोगित्वं वा धर्मः। तत्र किमेतद्भावमुद्भावमुच्यते तदास्तामेतत् ॥७२॥

---

स्वाभाविक वलन, पतन, प्रहार, नाद ( गर्जन ) और सामयिक विवाद आदि के समान पताका आदि के द्वारा जो अभिनय किया जाता है उससे युक्त। स्त्री और पुरुष पात्रों के प्राचुर्य ( प्रचुरता ) होने पर भी स्त्री के प्रयोज्या होने पर स्त्री ही प्रयोक्त्री ( प्रयोजिका ) होती है और पुरुष के प्रयोज्य होने पर पुरुष ही प्रयोजक होता है, इस प्रकार का अभ्यास और चेष्टाएँ जहाँ हों, लोकधर्म का व्यपदेश होने से उसे 'लोकधर्मी' कहते हैं। यदि वह समुदाय रूप काव्य है तो उनके मन को एकदेश रूप धर्मी है।

यह कहा जाता है कि कवि तो जैसा हुआ यथावत् वस्तुमात्र का वर्णन करता है और नट उसका प्रयोग करता है, किन्तु स्वबुद्धि के द्वारा किये गये रञ्जना-वैचित्र्य का उसमें प्रवेश नहीं करता, तब तो उतना काव्यभाग और प्रयोग-भाग लोकधर्म के आश्रित होता है, इसलिए यह धर्मी है। इस प्रकार किसी अर्थ-विशेष के अभिनय में सहकारी रूप अथवा इतिकर्त्तव्यता रूप जो इतर स्थानों में प्रवेश कहते हैं, वह शून्यता में है। क्योंकि काव्य और नाट्य दोनों में ही लोकानु-सारी अथवा रञ्जन-वैचित्र्य का योग है वही धर्म है, लोकधर्म है। क्या यह भाव उद्भाव कहा जाता है? बस यह रहने दिया जाय ॥ ७२ ॥

[1]अतिवाक्यक्रियोपेतमतिसत्त्वातिभावकम्[2] ।
लीलाङ्गहाराभिनयं नाट्यलक्षणलक्षितम्[3] ॥ ७३ ॥
स्वरालङ्कारसंयुक्त[4]मस्वस्थपुरुषाश्रयम् ।
यदीदृशं भवेन्नाट्यं नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७४ ॥

---

अथ नाट्यधर्मी लक्षयति अतिवाक्यक्रियोपेतमिति ।

इतिहासादिवाक्यमतिक्रम्य या उचितरञ्जकेतिवृत्तकल्पनात्मिका क्रिया। यथा राजशेखरेण रामनिर्वासनार्थं दशरथवेषराक्षसविरचिततत्त्वकल्पना, तथा यदुपेतम्। भावं सत्त्वं स्वभावं चित्तवृत्तिञ्चातिक्रम्य यत्स्थितं कविकल्पित-चित्तवृत्त्यन्तरयुक्तमित्यर्थः । यथा स्वभावचपलविदूषकचित्तवृत्त्यतिक्रमात् वत्सराजेन मन्त्रिसमुचितगाम्भीर्यावहित्थयोजनं वसन्तकस्य तथा स्वभावभा-षितमतिक्रम्य यत्स्थितं यथा राज्ञ्याः संस्कृतम्। एवंभूतमभिनेयं तद्गत-नाट्यधर्मी नटगता तु नाट्यलक्षणलक्षितं कृत्वा लीलायाः शोभाप्रधानतया मनोहरा ये अङ्गहारा तत्प्रधानैरभिनयैः उपेतं तथा पाठे ॥ ७३ ॥

---

अब नाट्यधर्मी का लक्षण कहते हैं—

अनुवाद—इतिहासादि के वाक्यों का अतिक्रमण करने वाली कल्पनात्मक क्रिया से युक्त, प्राणियों एवं भावों का अतिक्रमण करने वाले, लीला से युक्त अङ्गहारों के अभिनयों से उपेत, नाट्य लक्षण से लक्षित, स्वर एवं अलङ्कारों से संयुक्त, अस्वस्थ पुरुषों से आश्रित—ऐसा जो नाट्य है, उसे नाट्यधर्मी कहते हैं ॥ ७३-७४ ॥

---

१. ख. अतिसत्त्वक्रियोपेतम् । क-ट. गीतवाद्यक्रियोपेतम् ।
२. ख. ग. अतिभाषितम् । क-द. अतिभाषिकम् ।
क-ट. सत्त्वभावसमान्वितम् ।
३. नाट्यताळलयान्वितम् ।
४. क. सर्वालङ्कार संयुक्तम् ।

स्वरालङ्कारसंयोजनया युक्तं यत्र च पुरुषो न स्वरूपे तिष्ठति, अपि तु स्त्रीबलमाश्रयति प्रयोज्यः पुरुषो यत्र न स्वरूपस्थः अपितु स्त्रिया प्रयुज्यते तन्नाट्यधर्मी। भवेदित्यनेन संभावनामाचक्षाण इदमाह नैवेदं समयमात्रनिष्ठमिति वक्तव्यं अपि तु संभाव्यमानमेव सद्रञ्जनोपयोगि वस्तूपयोगि च ॥ ७४ ॥

---

**अभिनव**—इतिहास-पुराण आदि के प्राचीन वृत्तों का अतिक्रमण कर अर्थात् यथावत् प्रस्तुत न कर जन-रञ्जन के लिए उचित अनुरञ्जक इतिवृत्त को कल्पनात्मक क्रिया है, उस क्रिया से उपेत ( युक्त )। जैसे राजशेखर के द्वारा की गई राम के निर्वासन हेतु दशरथ-वेषधारी राक्षस की कल्पना, उस कल्पनात्मक क्रिया से उपेत। सत्त्व का अर्थ है स्वभाव और भाव का अर्थ है चित्तवृत्ति। इनका अतिक्रमण करके स्थित कवि-कल्पित चित्तवृत्तियों से युक्त। जैसे—स्वभाव चपल विदूषक की चित्तवृत्ति का अतिक्रमण कर अर्थात् उसकी चंचल मनोवृत्ति के वत्सराज के द्वारा प्रतिकूल वसन्तक में मन्त्री पद के योग्य गाम्भीर्य एवं अवहित्थ की योजना और भी जैसे—स्त्री स्वभाव के अनुरूप प्राकृत-भाषा का अतिक्रमण करके महारानी द्वारा संस्कृत में भाषण करना। इस प्रकार का जो अभिनेय है, उसमें नाट्यधर्मी है। अभिनय तो नटगत होता है। लीला के शोभा-प्रधान होने से जो अङ्गहार हैं, उन उन अङ्गहार-प्रधान अभिनयों से युक्त एवं नाट्य लक्षणों से लक्षित नाट्यधर्मी होता है।

**अभिनव**—स्वरालङ्कार की योजना से युक्त। जहाँ पर पुरुष अपने सहज रूप में नहीं रहता, बल्कि स्त्री-भाव का आश्रय ले लेता है। अतः प्रयोज्य पुरुष जहाँ अपने स्वरूप में स्थित नहीं रहता, अपितु स्त्री के द्वारा प्रयुक्त किया जाता है वहाँ नाट्यधर्मी होता है। यहाँ पर 'भवेत्' क्रिया के द्वारा सम्भावना में लिङ् लकार का प्रयोग होने से ग्रन्थकार यह कहते हैं कि इसलिए यह समयनिष्ठ मात्र है, ऐसा नहीं कहना चाहिए, अपितु सम्भाव्यमान होते हुए रञ्जन के उपयोगी और कथावस्तु के लिए उपयोगी है ॥ ७४ ॥

न ह्यासन्नवचनस्यापि। अश्रवणमन्यैरप्यश्रूयमाणस्य च श्रवणं लोकेऽपि कदाचन न भवति। केवलं तन्त्रे तत्सौन्दर्यार्थमानीयते यथोक्तमुपाध्यायैः—

तदत्रास्ति न तत्रास्य कवेर्वर्णनमर्हति।
यन्नासंभवि यत्र स्यात्सम्भव्यत्र तु धर्मतः॥

यत्र नियमहेतुः सौमनस्यं तत्र नाट्यधर्मो व्यापकत्वमिति बहुतरोदाहरण-निदर्शनदिशा दर्शयितुमाह—लोकेति।

---

**विशेष**—'अतिवाक्यक्रियोपेतम्' का अभिप्राय है कि इतिहास-पुराण आदि में वर्णित प्राचीन कथानकों को यथावत् प्रस्तुत न कर जन-रञ्जन के लिए उपयुक्त इतिवृत्त की कल्पना-त्मक क्रिया का प्रयोग होता है अर्थात् इतिहास-पुराण की प्राचीन घटनाओं में रञ्जक, रोचक एवं रमणीय रूप में प्रस्तुत किया जाता है। 'अतिसत्त्वातिभावकम्' का अभिप्राय है कि पात्रों के स्वभाव और चित्तवृत्ति का अतिक्रमण करके इसमें नवीन कवि-कल्पित चित्तवृत्ति भिन्न रूप में प्रस्तुत होती है। जैसे तापसवत्सराज में वत्सराज की पत्नी स्त्री-स्वभावोचित प्रयोज्य प्राकृत भाषा का प्रयोग न कर संस्कृत भाषा का प्रयोग करती है।

नाट्यधर्मी में नाट्य के समस्त लक्षण विद्यमान रहते हैं। उन लक्षणों से लक्षित आङ्गिकादि अभिनय लीला के शोभा प्रधान होने से मनोहर अङ्गहारों के द्वारा प्रस्तुत किये जाते हैं। इस प्रकार नाट्यधर्मी में शास्त्रीय विधियों से सम्पन्न अभिनय, अतिरञ्जक, हृदय-ग्राही, रोचक एवं रमणीय होता है।

**अभिनव**—आसन्न वचन का अश्रवण नहीं हो सकता और दूसरों के अश्रूयमाण पद का श्रवण लोक में कभी भी सम्भव नहीं है। केवल तन्त्र में सौन्दर्य के लिए उसका आनयन होता है। जैसा कि उपाध्याय ने कहा है—

"वह यहाँ है, वहाँ नहीं, अतः वह कवि के वर्णन के योग्य है। जो जहाँ सम्भव नहीं, वह यहाँ धर्मतः सम्भव है।"

जहाँ नियम का हेतु सौमनस्य है वहाँ नाट्यधर्मी की व्यापकता है। इसे अनेक उदाहरण निदर्शन के द्वारा दिखाने के लिए कहते हैं—

[1]लोकप्रसिद्धं द्रव्यन्तु यदा नाट्ये प्रयुज्यते ।
[2]मूर्तिमत् साभिलाषञ्च नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७५ ॥

आसन्नोक्तन्तु यद्वाक्यं न शृण्वन्ति परस्परम् ।
अनुक्तं श्रूयते वाक्यं नाट्यधर्मी तु सा स्मृता[3] ॥ ७६ ॥

---

अभियोज्यं क्रियासु पदं मूर्तत्वात् केवलं नाभिलाषं लोकेऽपि कलाशिल्पिकल्पनाकलितमतस्तदपि मूर्तिसंपादनेन प्रयुज्यते प्रयोगः क्रियते। यथा मायापुष्पके "ततः प्रविशति ब्रह्मशाप" इति ॥ ७५ ॥

न शृण्वन्ति जनान्तिकापवारितकयोः। अनुक्तं श्रूयते, आकाशभाषितं, गतादावाकाशादौ ॥ ७६ ॥

---

**अनुवाद**—लोक में जो अभियोज्य, अभिलाष-युक्त एवं मूर्त्तिमत् पद यहाँ प्रयुक्त किया जाता है उसे भी नाट्यधर्मी कहते हैं ॥ ७५ ॥

**अनुवाद**—जहाँ पर समीप में कहे हुए वचन परस्पर सुनाई नहीं देते और अनुक्त ( बिना कहे हुए ) वचन सुनाई देते हैं वहाँ भी नाट्यधर्मी होता है ॥ ७६ ॥

**अभिनव**—लोक में क्रियाओं में अभियोज्य पद है, जो प्रयोग के योग्य हैं और मूर्त्तिमान् साकार होने से साभिलाष हैं अर्थात् लोक में भी जो कला-शिल्पी की कल्पना से आकलित हैं उनका भी मूर्त्ति बनाकर प्रयोग किया जाता है जिसमें नायक-नायिकाओं की अभिलाषाएँ साकार प्रतीत होती है। जैसे 'मायापुष्पक' में 'ततः प्रविशति ब्रह्मशापः' अर्थात् उसके बाद ब्रह्मशाप प्रवेश करता है। जनान्तिक और अपवारित रूप नियतश्राव्य में प्रेक्षक नहीं सुनते, वह कुछ ही व्यक्तियों के लिए श्राव्य होता है। अनुक्त वचन को आकाशभाषित के द्वारा केवल अभिनेता श्रवण करते हैं। ये जनान्तिक, अपवारित और आकाशभाषित विधियाँ नाट्यधर्मी विधियाँ हैं ॥ ७५-७६ ॥

---

१. क. लोके यदभियोज्यं च पदमत्रोपयुज्यते ।
क-म. लोकेऽप्रयुज्यं यद् द्रव्यं समं नाट्ये प्रयुज्यते ।
२. ख. ग. वृत्तिमत् ।
३. क. ( ट० ) नाट्यधर्मी कृतं तु तत् ।

शैलयानविमानानि चर्मवर्मायुधध्वजाः ।
मूर्तिमन्तः प्रयुज्यन्ते नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७७ ॥
य एकां भूमिकां कृत्वा कुर्वीतैकान्तरेऽपराम्[1] ।
[2]कौशल्यादेककत्वाद्वा नाट्यधर्मीति सा स्मृता ॥ ७८ ॥
यागम्या प्रमदा भूत्वा गम्या भूमिषु युज्यते[3] ।
गम्या भूमिष्वगम्या च नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७९ ॥

मूर्तिमन्त इति प्रक्रिया तु कर्म कायवत्प्रयुज्यन्त इत्यर्थः । तद्यथा—'अग्रे पर्वत एष कथमत्र गन्तव्यम्'' इत्यादि । चर्म खेटकं वसुनन्दादि अपूर्ण रूपं दारुवस्त्र-चित्रादिरूपतया प्रयुज्यते ॥ ७७ ॥

अनुवाद—शैल, यान, विमान, ढाल, कवच, आयुध, ध्वज आदि का जहाँ पर मूर्त्त रूप में ( साकार रूप में ) प्रयोग किया जाता है, वहाँ भी नाट्य-धर्मी होता है ॥ ७७ ॥

अभिनव—प्रक्रियाओं में शैल आदि पदार्थों का मूर्त ( साकार ) रूप में प्रयोग किया जाता है । जैसे—आगे यहाँ पर्वत है, कैसे यहाँ जाँय ? इत्यादि । यहाँ चर्म, खेटक आदि का अपूर्ण रूप दारु ( लकड़ी ) वस्त्र, चित्र आदि के रूप में प्रयोग किया जाता है ॥ ७७ ॥

अनुवाद—जहाँ अभिनेता एक भूमिका का निर्वहन करने के पश्चात् अपनी कार्य-कुशलता से अथवा एकाकी ( अकेला ) होने के कारण बीच में दूसरी भूमिका को धारण करता है उसे भी 'नाट्यधर्मी' कहते हैं ॥ ७८ ॥

अनुवाद—जो अभिनेत्री अगम्या नारी की भूमिका करके फिर गम्या नारी की भूमिका करती है अथवा गम्या नारी की भूमिका में अगम्या नारी की भूमिका ग्रहण करती है, उसे भी 'नाट्यधर्मी' कहते हैं ॥ ७९ ॥

१. म. (द० ) पुनरन्यां प्रयोजयेत् ।
२. म. ( ट० ) कोशलादेककृत्यत्वात् ।
३. म. ( न० ) योज्यते ।

"ललितैरङ्गविन्यासैस्तथोत्क्षिप्तपदक्रमैः ।
नृत्यते गम्यते यच्च नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ८० ॥
योऽयं स्वभावो लोकस्य सुखदुःखक्रियात्मकः ।
सोऽङ्गाभिनयसंयुक्तो नाट्यधर्मी तु सा स्मृता" ॥ ८१ ॥

---

ललितैरिति आवेष्टितादिचतुर्विधकरणोपगूहीतवर्तनाप्रवर्तितैः । उत्क्षिप्तानि यानि पदानि तेषां चतुस्तालादिना ( अ ९-२७३-१८९ ) क्रमात्कालविभागाश्चतुष्कलत्वादयः । च शब्द इवशब्दार्थः । नृत्यत इव यद् गम्यते नृत्तसदृशी या विशाखा सा गतिरित्यर्थः । तद्भावे लटौ ॥ ८० ॥

एतत्प्राणितमेव नाट्यमित्याह योऽयं स्वभाव इति । अङ्गैरातोद्यादिभिरभिनयैश्च संयुक्तत्वं लोकस्वभावानुभावविलासोपेतत्वं विधायकस्य नाट्यधर्मीत्वं विधानमिति प्रथमाध्याये ( १-११८ ) श्लोकाद्भिन्नार्थ एवायं तत्र नाट्यलक्षणपरो वाक्यार्थ इति विवृतं चैतत्तत्रैवाध्याये ॥ ८१ ॥

---

अनुवाद—जहाँ पर ललित अङ्गों के विन्यास तथा उत्क्षिप्त पद क्रमों से नाचते हुए के समान चलते हैं, उसे भी नाट्यधर्मी कहा गया है ॥ ८० ॥

अभिनव—'ललितैः' अर्थात् आवेष्टित आदि चतुर्विध करणों से गृहीत वर्तनाओं से प्रवर्तित तथा उत्क्षिप्त जो पद हैं उनका चतुष्तालादि के द्वारा क्रमशः जो काल-विभाग है वह चतुष्कल रूप है । यहाँ 'नृत्यते गम्यते च' में उपात्त 'च' शब्द 'इव' अर्थ में है । अतः इसका अर्थ होगा—'नाचते हुए की तरह चलता है' अर्थात् नृत्य के समान जो विशाखा है, वही गति है । यहाँ भाव अर्थ में लट्लकार का प्रयोग है ॥ ८० ॥

अनुवाद—यह जो लोक का सुख-दुःख रूप स्वभाव है वह आङ्गिक आदि अभिनयों से युक्त है, उसे 'नाट्यधर्मी कहते हैं ॥ ८१ ॥

अभिनव—'योऽयं स्वभावः' इत्यादि । अङ्ग अर्थात् आतोद्य, गीत आदि तथा अभिनयों से संयुक्त हैं अर्थात् लोक-स्वभाव तथा अनुभव रूप विलास से युक्त विधायक का नाट्यधर्मीत्व का विधान है, ऐसा नाट्यशास्त्र के प्रथम अध्याय में उल्लेख ( श्लोक संख्या १।१२७, श्लोकार्थ ) की अपेक्षा भिन्नार्थक है । यह तो नाट्यलक्षणवाक्यार्थ है । यह विवरण वहीं प्रथम अध्याय में दिया गया है ॥ ८१ ॥

---

१. क. ( ट० ) यश्चाङ्गहारविन्यासैः ।
२. ग. नाट्यधर्मी प्रकीर्तिता ।

[1]यश्चेतिहासवेदार्थो ब्रह्मणा समुदाहृतः ।
[2]दिव्यमानुषरत्यर्थं नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ८२ ॥
यश्च कक्ष्याविभागोऽयं नानाविधिसमाश्रितः[3] ।
रङ्गपीठगतः प्रोक्तो नाट्यधर्मी तु सा भवेत् ॥ ८३ ॥
नाट्यधर्मीप्रवृत्तं हि सदा नाट्यं प्रयोजयेत् ।
न [4]ह्यङ्गाभिनयात्किञ्चिद्दृते[5] रागः[6] प्रवर्तते ॥ ८४ ॥

---

प्रसङ्गोपयोगेन सर्वाभिनयप्रकारसारा नाट्यधर्म्यभिहिता, तां दर्शयति यश्चेति ।

चकारः प्रसङ्गं द्योतयति । प्रोक्त इति समनन्तरमेव ॥ ८२ ॥

व्यापकत्वमेव नाट्यधर्म्या उपसंहरति—नाट्यधर्मीत्याविना ।

उपदेशद्वारेण नाट्यधर्मीप्रवृत्ता गतिः । हेतुः न ह्यङ्गाभिनयादिति । अङ्गानि च गीतातोद्यादोन्यभिनयश्चेति द्वन्द्वः समाहारः । राग इति सामाजिकप्रीतिः ॥ ८४ ॥

---

**अभिनव**—प्रसङ्गगत उपयोग के द्वारा समस्त अभिनय प्रकारों का सारभूत नाट्यधर्मी को जो कहा है, उसे दिखाते हैं—

**अनुवाद**—ब्रह्मा जी ने देवता और मनुष्यों के रत्यर्थ अर्थात् मनोरञ्जन के लिए इतिहास-पुराण एवं वेद के अर्थ को उदाहरण के रूप में प्रस्तुत किया है, उसे नाट्यधर्मी कहा गया है ॥ ८२ ॥

**अभिनव**—यहाँ पर 'चकार' प्रसङ्ग को द्योतित करता है। 'प्रोक्तः' का अभिप्राय है—इसके बाद ही कहा है ॥ ८२ ॥

**अनुवाद**—नाना प्रकार के विधानों के समाश्रित रङ्गपीठगत अर्थात् रङ्ग-पीठ पर जिस कक्ष्या विभाग को कहा गया है वह नाटचधर्मी कहा गया है ॥ ८३ ॥

**अभिनव**—अब नाट्यधर्मी की व्यापकता का उपसंहार करते हैं—

**अनुवाद**—नाट्यधर्मी के द्वारा प्रवृत्त अर्थात् सम्पन्न होने वाले नाट्य का सदा प्रयोग करना चाहिए। क्योंकि आङ्गिक अभिनय के बिना कोई राग प्रवृत्त नहीं होता ॥ ८४ ॥

---

१. क-म यत्सेतिहासो ।　२. क. ( टि० ) देवमानुषरत्यर्थं ।
३. क-न. नानादेशसमाश्रयः ।　४ ख. ह्यभिनयार्थजः ।
५. क-म. किञ्चिद्विना ।　६. क. नाटचं ।

सर्वस्य सहजो भावः सर्वो ह्यभिनयोऽर्थतः ।
अङ्गालङ्कारचेष्टाभिर्नाट्यधर्मी[1] प्रकीर्तिता ॥ ८५ ॥

नाट्यधर्म्या यदि व्यापकत्वाल्लोकस्वभावभाविन्या न प्रयोजनमुक्तयेत्याशंक्याह—सर्वस्य सहज इति ।

हि शब्दो हेतुमद्भावं द्योतयति । तदयमर्थं यस्मात्कविगता नाट्यगता वागङ्गालङ्कारचेष्टा नाट्यधर्मीरूपा सर्वप्राणवती । अर्थत इति अर्थमपेक्ष्य प्रवर्तते अभिनयश्च सर्वाभिनेयमर्थमपेक्ष्य प्रवर्तते, तस्मात्सर्वस्य संबन्धी सहजो भावो लोकधर्मलक्षण उक्तो भित्तिस्थानीयत्वेन नाट्यधर्म्या सहजसंवादिकर्मणः । अङ्गं गुणाः लक्षणानि च चेष्टा वर्तनारूपा अलङ्कार उपमादिः ॥ ८४ ॥

अभिनव—'अङ्गानि च गीतातोद्यानि च अभिनायाश्च' में समाहार में द्वन्द्व समास है । अङ्ग का अर्थ है गीत, आतोद्य आदि और अभिनय में समाहार द्वन्द्व समास होने से एकवचन है । 'राग' का अर्थ है सामाजिक प्रीति ॥ ८४ ॥

अभिनव—अब इसके बाद नाट्यधर्मी यदि व्यापक है तो लोकस्वभाव युक्त लोकधर्मो से क्या प्रयोजन है ? इस प्रकार आशङ्का करके कहते हैं—

अनुवाद—सभी प्राणियों का सहज भाव, आङ्गिक आदि अभिनय, अलङ्कार और चेष्टाएँ जब अर्थ की अपेक्षा से प्रवृत्त होती है । तो उसे 'नाट्यधर्मी कहते हैं ॥ ८५ ॥

अभिनव—यहाँ पर 'हि' शब्द हेतुहेतुमद्भाव को सूचित करता है । इसलिए इसका यह अर्थ है कि जिससे कविगत और नाट्यगत सर्व प्राणवती नाट्यधर्मी रूप शब्द, अङ्ग, अलङ्कार और चेष्टाएँ हैं वे अर्थ की अपेक्षा से प्रवृत्त होती हैं और अभिनय भी समस्त अभिनेय अर्थ की अपेक्षा से प्रवृत्त होते हैं । इसलिए सहज भाव अर्थात् सहज संवादादि कर्म से नाट्यधर्मी के भित्तिस्थानीय होने से लोकधर्मी का कथन किया गया है अर्थात् लोकधर्मी सबका सहज भाव है । यहाँ अङ्ग गुण है, लक्षण है, अलङ्कार उपमादि हैं और चेष्टा वर्तना रूप है ॥ ८५ ॥

१. ग. कक्षाविभागस्तु ।

एवं [1]कक्ष्याविभागस्तु धर्मी युक्तय एव च[2] ।
[3]विज्ञेया नाट्यतत्त्वज्ञैः प्रयोक्तव्याश्च तत्त्वतः[4] ॥ ८६ ॥

उक्तो मयेहाभिनयो यथावत् शाखाकृतो यश्च कृतोऽङ्गहारैः[5] ।
पुनश्च वाक्याभिनयं यथावद्वक्ष्ये स्वरव्यञ्जनवर्णयुक्तम् ॥८७॥

[6]इति भरतीये नाट्यशास्त्रे करयुक्तिधर्मीव्यञ्जको नाम
त्रयोदशोऽध्यायः अङ्गाभिनयः समाप्तः ।

---

अध्यायार्थमुपसंहरति एवं कक्ष्याविभागस्त्विति ।

धर्मी ह्येकवचनं नाट्यधर्म्या अत्र प्राधान्यादन्यस्यास्तत्रैव मग्नत्वात् । युक्तय इति प्रवृत्तयः ॥ ८६ ॥

---

अध्याय के अर्थ का उपसंहार करते हैं—

अनुवाद—इस प्रकार कक्ष्या-विभाग, धर्मी और प्रवृत्तियों को नाट्यतत्त्व-वेत्ताओं को समझना चाहिए और तात्त्विक रूप से (यथार्थरूप से) प्रयोग करना चाहिए ॥ ८६ ॥

अभिनव—धर्मी दो हैं, किन्तु यहाँ आचार्य ने द्विवचन का प्रयोग न करके एकवचन जा प्रयोग किया है। उनका एकवचन कहने का तात्पर्य यह है कि नाट्य-धर्मी का ही यहाँ नाट्य में प्रधानता होने से लोकधर्मी उसी में समाविष्ट हो जाता है। यहाँ 'युक्तयः' का अर्थ प्रवृत्तियाँ है ॥ ८५ ॥

अनुवाद—इस प्रकार मैंने यहाँ पर शाखीकृत (आङ्गिक अभिनय) तथा अङ्गहारों से निर्मित अभिनय का यथावत् वर्णन किया है। अब मैं स्वर-व्यञ्जन वर्णों से युक्त वाक्यार्थाभिनय का यथावत् वर्णन करूँगा ॥ ८६ ॥

---

१. ख. नाट्यधर्मी प्रकीर्तिताः ।
२. ख. धर्मीयुक्ता प्रकीर्तिता ।
३. विज्ञेयो नाट्यतत्त्वज्ञैः प्रयोक्तव्यश्च तत्त्वतः ।
४. ग. यत्नतः ।
५. म. अङ्गहारः ।
६. ख. इति भारतीयनाट्यशास्त्रे कक्ष्याप्रवृत्तिधर्मव्यञ्जको नाम चतुर्दशोऽध्यायः ।

अथोपसंहारे च प्रयोजनं धर्म्यादयो उपकरणभूताः, तेषामल्पबाहुल्यविरचित-क्रमाभिधानं योजयित्वा प्रतिपादनमित्यध्यायार्थो प्रकरणप्रस्तावे च प्रथमेन योजयति अन्येन च भाविप्रकरणार्थमासूत्रयति—उक्तो मयेहाभिनय इति।

स मयेत्यात्मज्ञानोत्कर्षणीं व्युत्पत्तिं शिष्याणामुपपादयति। यद्यप्यस्य शाखानृत्तं (करवर्तना) चाङ्गहारश्च वस्तुनीत्युक्तं, तथापि, भावाध्याये सात्त्विकप्रसङ्गेन (७-१४३) अङ्कुरस्याभिहितत्वात्, सामान्याभिनये च (अ २२-४१) तदुक्तम्। वक्तव्यशेषस्य वक्ष्यमाणत्वादाङ्गिकाभिनयोपसंहारादेवोपसंहरति। वाक्यमेवाभिनयः तत्त्वतश्च धर्मी, अभिनयो वाक्यं हास्यादौ। एवं यद्यपि वाक्याभिनय उक्तस्तथापि सति उक्तस्वरूपमभिनेयैर्मति तदाह यथावदिति, अत एव पुनरुक्तम्। स्वराः अचः। व्यञ्जनानि हलः। वर्णा अज्झल्समुदाया इति शिवम् ॥ ८७ ॥

---

अभिनव—यहाँ उपसंहार में उपकरणभूत धर्मी आदि प्रयोजन हैं। उनका अल्पत्व एवं बहुत्व से रचित क्रमाभिधान (क्रम के प्रतिपादन) की योजना करके प्रतिपादन करना, इस अध्याय का अर्थ प्रकरण के प्रस्ताव का पहले योजना करते हैं और अन्य के द्वारा भावी प्रकरण का अर्थ आसूत्रित करते हैं—'उक्तो मयेहाभिनय इति'।

अभिनव—'स मया' इस कथन से आत्मज्ञान का उत्कर्ष करने वाली व्युत्पत्ति शिष्यों के लिए उपपादन करते हैं। यद्यपि इसे शाखानृत्त (करवर्तना) और अङ्गहार रूप वस्तु के विषय में कहा है तथापि भावाध्याय में सात्त्विक भावों के निरूपण के प्रसङ्ग में अङ्कुर का भी कथन है और सामान्याभिनय में उसे भी कहा गया है। अब जो कुछ कहना शेष है उसको आगें कहेंगे। आङ्गिक अभिनय के उपसंहार से ही उपसंहार करते हैं। वाक्य ही अभिनय है, तत्त्वतः धर्मी भी है। हास्यादि रसों में अभिनय वाक्यरूप है। इस प्रकार यद्यपि वाक्याभिनय कह दिया गया है तथापि जैसा मैंने कहा है—उक्त स्वरूप ही अभिनय है। इसलिए कहते हैं—'यथावदिति'। अर्थात् यथावत् कहेगे, इसलिए पुनरुक्त नहीं है। स्वर का अर्थ है अच् और व्यञ्जन हल् हैं तथा स्वर एवं हलों का समुदाय वर्ण हैं ॥ इति शिवम्।

शीतांशुमण्डलकशेखरपादपद्मकिञ्जल्कपूगपरिपूतशिरोरुहेण ।
वृत्तिः कृताभिनवगुप्तपदाभिधेन कक्ष्याङ्कचित्रतललक्षणवर्णनेऽस्मिन् ॥१३॥

इति श्रीमन्महामाहेश्वराचार्याभिनवगुप्तविरचितायां नाटचवेदविवृतावभिनव[1]-
भारत्यां कक्ष्याप्रवृत्तिधर्म्यभिधानं (धर्मीव्यञ्जको) नाम
त्रयोदशोऽध्यायः समाप्तः ॥ १३ ॥

---

**अभिनव**—शीतांशु अर्थात् चन्द्रमण्डल रूप शिरोभूषण वाले चन्द्रशेखर शिव के चरणकमल के किंजल्क ( पराग ) से परिपूत केश से सुशोभित अभिनवगुप्त-पादाचार्य ने इस कक्ष्या, अङ्क, चित्र के वर्णन में व्याख्या लिखी है ॥ १३ ॥

इस प्रकार महामाहेश्वर आचार्य अभिनवगुप्त द्वारा विरचित नाट्यवेद-विवृति अभिनवभारती में कक्ष्या, प्रवृत्ति एवं धर्मी का अभिधान करने वाला तेरहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १३ ॥

इति डॉ० पारसनाथद्विवेदिविरचितायामभिनवभारत्याः मनोरमाख्यायां
हिन्दी व्याख्यायां कक्ष्याप्रवृत्तिधर्म्यभिधानं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

इस प्रकार डॉ० पारसनाथद्विवेदी द्वारा रचित
अभिनवभारती की हिन्दी व्याख्या में तेरहवां अध्याय
समाप्त हुआ ॥ १३ ॥

●

---

१. इति भारतीयनाटघशास्त्रे कक्ष्याप्रवृत्तिधर्मीव्यञ्जको नाम चतुर्दशोऽध्यायः ।

# अथ चतुर्दशोऽध्यायः[1]

## अभिनवभारती

द्विधास्थितं सद्य (कर्म) सदाविभक्तं [2]विश्वात्पदार्थान् समुपाददानम्।
पाणीन्द्रियं [3]संव्यवहारहेतुं यस्येश्वरं तं वरदं नमामः ॥ १४ ॥

आङ्गिकाभिनयानन्तरं वाचिकस्य[4] भेदं नाट्यानुप्राणकतया पूर्वोद्दिष्टाङ्गिकस्य विषयसमर्पणत्वाच्च वाचिको लक्षणीय इत्येवंभूतामध्यायसङ्गतिं करोति यो वागभिनय इति ।

## हिन्दी व्याख्या

आङ्गिक अभिनय के निरूपण करने के पश्चात् अब वाचिक अभिनय का विशेष निरूपण करते हैं—

**अभिनव**—जिस परमेश्वर को पाणि अर्थात् हस्तेन्द्रिय दक्षिण और वाम दो रूपों में स्थित, सदा अविभक्त, विश्व के समस्त पदार्थों का आदान करने वाली तथा समस्त व्यवहार का हेतु है, उस वरद (वरदान देने वाले) ईश्वर को हम प्रणाम करते हैं ॥ १४ ॥

**विशेष**—अभिनवगुप्त चतुर्दश अध्याय की अभिनव-भारती के प्रारम्भ में मङ्गलाचरण करते हुए कहते है कि हम महेश्वर शिव को प्रणाम करते हैं। जिस शिव की पाणीन्द्रिय अर्थात् दोनों हाथ दायें-बायें दो रूपों में विभक्त हैं और वह कर्म करने वाली पाणीन्द्रिय दो रूपों में विभक्त होते हुए भी सदा अविभक्त रहती है अर्थात् अलग-अलग होते हुए भी दोनों हाथ मिलकर काम करते हैं तथा पदार्थों का मिलकर आदान करते हैं। ये ही दोनों हाथ विश्व के समस्त व्यवहार के हेतु है, अतः उस शिव की हम वन्दना करते हैं।

**अभिनव**—आङ्गिक अभिनय के निरूपण करने के बाद नाट्य के अनुप्राणक तत्त्व तथा पूर्व में उद्दिष्ट आङ्गिक अभिनय के विषयों को प्रस्तुत करने में आधारभूत वाचिक अभिनय का लक्षण निरूपणीय है, इस प्रकार अध्याय की संगति दिखाते हुए कहते हैं—

१. ग. पञ्चदशाध्यायः ।
२. क-(ख) विश्वात्पदार्थात् ।
३. क- (टि० ख०) सव्यवहारहेतु ।
४. क. (टि० ख०) वाचिकस्येदं ।

यो वागभिनयः [1]पूर्वं मया प्रोक्तो द्विजोत्तमाः ।
लक्षणं तस्य वक्ष्यामि स्वरव्यञ्जनसम्भवम् ॥ १ ॥

वाचि यत्नस्तु[2] कर्तव्यो नाट्यस्येयं[3] तनुः स्मृता ।
[4]अङ्गनेपथ्यसत्त्वानि [5]वाक्यार्थं व्यञ्जयन्ति हि ॥ २ ॥

---

वागेवाभिनयः वाचिकाभिनयः । पूर्वमिति षष्ठेऽध्याये स[6] निरूप्यते तत्त्वेन[7] चास्याभिधानप्राधान्यात् ॥ १ ॥

अत्र हेतुमाह—वाचि यत्नस्तु कर्तव्य इति कविना निर्माणकाले नटेन प्रयोगकाले । कुत इत्याह—नाट्यस्यैषेति । एषा हि तनुर्नाट्यस्य सकलप्रयोगभित्तिभूतत्वेनातोद्यगीताभिनयानुग्राहकत्वात् स्वयमभिनयरूपत्वाच्च । प्रदर्शितं चैतदस्माभिरुपाङ्गाभिनयारम्भ एव (अध्या—८) ।

---

अनुवाद—हे श्रेष्ठ ब्राह्मणों ! पहिले जो मैंने वाणी के अभिनय ( वाचिक अभिनय ) को कहा है अब स्वर और व्यञ्जन से सम्भूत उसके लक्षण को कहूँगा ॥ १ ॥

अभिनव—वाणी ही अभिनय है, अतः कर्मधारय समास है ( वागेवाभिनयः वाचिकाभिनयः ) । पहिले छठे अध्याय में जिसका नाम मात्र से कथन किया गया है अब यहाँ तत्त्वतः अभिधान में प्रधानता के कारण उसका लक्षण निरूपण करते हैं, प्रस्तुत करते हैं ॥ १ ॥

अनुवाद—वाक् अर्थात् वाणी के विषय में प्रयत्न करना चाहिए । क्योंकि वाणी ही नाट्य ( अभिनय ) शरीर है और अङ्ग ( आङ्गिक अभिनय ), नेपथ्य ( आहार्य अभिनय ) तथा सत्त्वाभिनय वाक्यार्थ को ही अभिव्यक्त करते हैं ॥ २ ॥

---

१. ख. प्रोक्तो मया पूर्वं ।
२. क. (टि॰ ख॰) तन्निरूप्यते ।
३. क-क. तव ।
४. क-भ. वाचि यत्नो विधावतः ।
५. क-प. नाट्यस्येय ।
६. क. ज. अङ्गनेपथ्यसत्त्वानि ।
७. क-भ. वागर्थम् ।

[1]यत्तु कैश्चिदभिधीयते चित्तवृत्तिं प्रति शब्दानां बहिरङ्गत्वम्[2]। तदसत्। तथा हि यदुच्यते व्यतिरेकाभावान्न रसादयः शब्दवाच्या इति, सर्वैः शब्दैर्व्यतिरेकाभावोऽसिद्धः[3] अभिनयचतुष्टयसामान्यं बहिः सर्वत्र प्रतीतिस्फुटतायां व्याप्रियत इत्यवोचाम सप्तमेऽध्याये।

अथ शृङ्गारादिशब्दानां वाचकानामभावेऽपि तत्प्रतिपत्तिः।

परिणतशरकाण्डापाण्डुरा गण्डपाली
हिमसमयनिमीलत्पुण्डरीकायमाणम्[4]।
नयनमधरबिम्बं श्वासविश्रान्तिताम्रं
तव सुतनु! तनोति प्राणितं मन्मथस्य॥

**अभिनव**—वाचिक अभिनय के लक्षण में हेतु को कहते हैं कि कवि को काव्य निर्माण के समय तथा नट को नाटच-प्रयोग के समय वाणी के विषय में यत्न करना चाहिए, क्योंकि यह वाणी ( वाचिक अभिनय ) नाटच का शरीर है। समस्त प्रयोगों का भित्ति-स्थान ( आधारभूत ) होने से, गीत, वाद्य का अनुग्राहक होने से और वाणी के स्वयं अभिनय रूप होने से वाणी को नाटच का तनू ( शरीर ) कहा गया है। हमने उपाङ्गों के अभिनय के प्रारम्भ में ( अष्टम अध्याय में ) दिखा दिया है।

जैसा कि कोई कहते हैं कि चित्तवृत्ति के प्रति शब्दों की बहिरङ्गता है। अर्थात् चित्तवृत्तियाँ अन्तःपदार्थ हैं और तद्बोधक शब्द बहिरङ्ग, किन्तु आपका यह कहना ठीक नहीं है। क्योंकि आप जो कहते हैं कि व्यतिरेक का अभाव होने के कारण रसादि शब्दों के वाच्य नहीं है। वहाँ सभी शब्दों से व्यतिरेकाभाव सिद्ध नहीं है। क्योंकि सामान्यतः चारों अभिनय बहिरङ्ग होते हुए भी सब जगह रसप्रतीति में व्यापृत होते हैं। यह बात सप्तम अध्याय में कह चुके हैं।

और जो कहते हैं कि रसादि के वाचक शृङ्गारादि शब्दों के अभाव में भी रस की प्रतीति होती है। जैसे—

१. क-क. यत्तु।
२. क-ख. बहिरङ्गत्वं धर्मः।
३. क-क. व्यतिरेकभावः सिद्धः।
४. क-क. पण्डरीकायमाणः।

इत्यावाक्यमेव च व्यतिरेकाभावः। तदप्यसत्। एतावतापि हि वृश्चिकादिवत् निमित्तान्तरमपि तत्प्रतीतौ सुवचम्। वृश्चिकोऽन्यो गोमयजोऽन्य एव वृश्चिकप्रभव इति चेदिहापि तत्समानम्। न हि शृङ्गारशब्दात् यादृशो प्रतीतिस्तादृश्येवान्यतः[1], न च न भवति शृङ्गारशब्दात्तत्प्रतोतिः शृङ्गारहास्येति (६-१६) श्लोकस्य काकवाशितदेशीयतापत्तेः। यथासंकेतं हि शब्दात्प्रवर्तमानासिद्धं साध्यं चाभिधातुं केन प्रतिहन्यत इति साध्यमानता[2] कापि विभीषिका।

परिणतशरकाण्डापाण्डुरा गण्डपाली
हिमसमयनिमीलत्पुण्डरीकायमाणम्।
नयनमधरबिम्बं श्वासविश्रान्तितान्तं
तव सुतनु! तनोति प्राणितं मन्मथस्य॥

अर्थात् 'हे सुतनु! पके हुए सरकण्डो के समान पाण्डुर वर्ण की तुम्हारे कपोलस्थल, हेमन्त ऋतु में संकुचित होने वाले कमल के समान संकुचित तुम्हारे ये नेत्र और श्वास की विश्रान्ति से मुरझाए हुए तुम्हारे अधरबिम्ब कामदेव के जीवित होने को सूचित कर रहे हैं अर्थात् कामदेव जोवित है, इस बात को स्पष्ट कर रहे हैं।

यहाँ पर यही व्यतिरेकाभाव है अर्थात् यहाँ पर रसादि अथवा रसादि के वाचक शृङ्गारादि शब्दों के अभाव में भी शृङ्गार रस को प्रतोति हो रही है। उनका यह कहना भी ठीक नहीं है। बल्कि इससे भी यही कहना उचित है कि वृश्चिकादि के समान रसप्रतीति में अन्य कारण भी है। जैसे गोबर से पैदा होने वाला वृश्चिक (बिच्छू) दूसरा है और बिच्छू से उत्पन्न बिच्छू अन्य है। उसो प्रकार यहाँ भी शृङ्गारादि शब्दों के प्रयोग से होने वाली रसप्रतीति भिन्न है और विभावादि के प्रयोग से होने वाली रस प्रतीति भिन्न हैं। क्योंकि शृङ्गारादि शब्दों के कथन से जैसी प्रतीति होती है वैसी अन्य से नहीं होती। हम यह नहीं कह सकते कि शृङ्गार शब्द के प्रयोग से शृङ्गार रस को प्रतीति नहीं होतो है। क्योंकि यदि हम ऐसा कहते हैं तो षष्ठ अध्याय में "शृङ्गारहास्यकरुणा-६।१६" इत्यादि श्लोक में कौओं के काँव-काँव के समान निरर्थक आपत्ति लग जायगी। क्योंकि संकेत के अनुसार शब्द से सिद्ध साध्य का अभिधान को कौन रोक सकता है, इस प्रकार शब्द से रस की साध्यमानता कोई विभीषिका है।

१. क-क. तादृश्येवाद्यना च न भवति।
२. क. साध्यनामकादि।

किंचेदमपि शृङ्गारायते हसति करुणायते इत्यादि साध्यशब्दनीयत्वं प्रति किं वक्तव्यं स्यात्, अवश्यं चैतत्, अन्यथा—

याते द्वारवती तदा मधुरिपौ तद्दत्तझम्पानतां
कालिन्दीतटरूढवञ्जुललतामालिङ्ग्य सोत्कण्ठया।
तद्गीतं गुरुबाष्पगद्गदं गलत्तारस्वरं राधया
येनान्तर्जलचारिभिर्जलचरैरप्युत्कमुत्कूजितम्॥

इत्यादौ सोत्कण्ठयेति, उत्कमिति चानुवादो विफल एव स्यात्, तद्रूपास्पर्शे तदनुभावसमाकर्षणस्याप्ययोगात्।

और यह भी है कि 'शृङ्गारायते' (शृङ्गार की तरह मालूम पड़ता है), हसति (हंसता है); करुणायते' (करुणा की तरह आचरण करता है) इत्यादि में साध्य शब्द से शब्दनीय शृङ्गारादि रसों के सम्बन्ध में क्या कहना चाहिए ? आप ही बतायें ? यह बतलाना आवश्यक है, अन्यथा—

याते द्वारवतीं तदा मधुरिपौ तद्दत्तकम्पानतां
कालीन्दीतटरूढवञ्जुललतामालिङ्ग्य सोत्कण्ठया
तद्गीतं गुरुवाष्पगद्गदगलत्तारस्वरं राधया
येनान्तर्गतवारिभिर्जलचरैरत्युत्कमुत्कूजितम्॥

अर्थात् 'मधुरिपु श्रीकृष्ण के द्वारका चले जाने पर राधा के द्वारा दी गई उछाल से झुकी हुई, कालिन्दी यमुना के तट पर उत्पन्न वञ्जुल लता का आलिङ्गन करके उत्कण्ठा से युक्त राधा ने महान् आँसुओं से रुधे हुए कण्ठ से ऊँचे स्वर से वह गाना गाया जिससे जल के भीतर रहने वाले जलचरों ने भी भारी उत्कण्ठा से कूजन किया।"

यहाँ पर 'सोत्कण्ठया' और 'उत्कम्' इस प्रकार अनुवाद विफल हो जायगा। क्योंकि तद्रूप का स्पर्श न होने पर अर्थात् व्यभिचारिभावों के शब्दतः उपात्त न होने पर उनके अनुभावों के समाकर्षण का आक्षेप का अयोग होने से अर्थात् तदनुकूल अनुभावों का आक्षेप नहीं हो सकेगा।

**विशेष**—यहाँ पर आलम्बन विभाव मधुरिपु श्रीकृष्ण हैं, उद्दीपन विभाव कालिन्दी तट आदि है, अनुभाव लता-आलिङ्गन आदि हैं। इस प्रकार यहाँ पर विभाव और अनुभाव वाच्य है और लता-आलिङ्गन आदि अनुभावों से उत्कण्ठा व्यक्त होती हैं, तथापि 'सोत्कण्ठा' शब्द का उपादान सिद्ध का साधक होने से अनुवादक है, निरर्थक है, किन्तु यह अनुवाद निरर्थक नहीं है, क्योंकि यह 'उत्कम्' शब्द अनुभावों का आक्षेप करता है।

स्थायिव्यभिचारिणां च भेदाप्रतीतौ—

यान्त्या तया वलितकन्धरमाननं तद्–
आवृत्तवृन्तशतपत्रनिभं वहन्त्या।
दिग्धोऽमृतेन च विषेण च पक्ष्मलाक्ष्या
गाढं निखात इव मे हृदये कटाक्षः॥
(मालतीमाधवे १।३२)

इत्यादावनुभावप्रत्ययोऽपि[1] दुर्लभीभवेत् का कथा रसस्य, वलितावृत्तदिग्ध-निखातादीनां कटाक्षशब्दे जीवभूतानां क्रियासु प्रतिपत्तेरभावात्।

एवम्—

लीनेव प्रतिबिम्बितेव लिखितेवोत्कीर्णरूपेव च
प्रत्युप्तेव च वज्रलेपघटितेवान्तर्निखातेव च।
सा नश्चेतसि कीलितेव विशिखैश्चेतोभुवः पञ्चभि—
श्चिन्तासन्ततितन्तुजालनिबिडस्यूतेव लग्ना प्रिया॥
(मालविकाग्निमित्रे ५।४)।

इत्यादावेषैव वार्ता।

अभिनव—स्थायीभाव और व्यभिचारीभावों के भेद की प्रतीति न होने पर—जैसे,

यान्त्या तया वलितकन्धरमाननं त-
दावृत्तवृन्तशतपत्रनिभं वहन्त्या।
दिग्धोऽमृतेन च विषेण च पक्ष्मलाक्ष्या-
गाढनिखात इव मे हृदये कटाक्षः॥
(मालती माधव १।३२)

अर्थात् 'जाती हुई, झुके हुए वलित कन्धे और आवृत्त वृन्त वाले कमल के समान मुख को धारण करती हुई तथा अमृत और विष से दिग्ध अर्थात् सने हुए नेत्रों वाली उस नायिका ने कटाक्ष को मानो मेरे हृदय में गहराई से गड़ा दिया है।"

इस उदाहरण में अनुभावों की प्रतीति ही दुर्लभ है तो रस की प्रतीति के विषय में क्या कहना है। क्योंकि अनुभाव क्रियात्मक होते हैं किन्तु कटाक्ष के जीव-भूत वलित, आवृत्त, दिग्ध, निखात आदि के विशेषण रूप से प्रतीति होने से क्रिया-रूप में प्रतिपत्ति नहीं हो रही हैं। अतः अनुभवों की प्रतीति दुर्लभ है।

१. क. अनुभावपह्नोपप्रत्ययोऽपि।

एकस्मिन् शयने पराङ्मुखतया वीतोत्तरं ताम्यतो-
रन्योन्यं हृदयस्थितेऽप्यनुनये संरक्षतोर्गौरवम् ।
दम्पत्योः शनकैरपाङ्गवलनान्मिश्रीभवच्चक्षुषो-
र्भग्नो मानकलिः सहासरभसव्यावृत्तकण्ठग्रहः ॥
( अमरुकशतके, २३ )

और भी—

लीनेव प्रतिबिम्बितेन लिखितेवोत्कीर्णरूपेव च
प्रत्युप्तेव च वज्रलेपघटितेवान्तर्निखातेव च ।
सा नश्चेतसि कीलितेव विशिखैश्चेतोभुवः पञ्चभि-
श्चिन्तासन्ततितन्तुजालनिबिडस्यूतेव लग्ना प्रिया ॥
( मालविकाग्निमित्र ५।४ )

"वह प्रिया मेरे हृदय में मानों लीन हो गई है, मानो प्रतिबिम्बित हो गई है, मानो लिख दी गई है, मानो उत्कीर्ण कर दी गई है, मानो हृदय में बो दी गई है, मानो वज्रलेप से जड़ दी गई है, मानो अन्तःकरण में गाड़ दी गई है, अर्थात् मेरी प्रिया मानो मेरे चित्त ने कामदेव के पाँच बाणों से कील दी गई है और मानों चिन्ता-सन्तति रूप तन्तुजाल से निबिड़ रूप में सो दो गई है।"

उसी प्रकार यहाँ भी—

एकस्मिन् शयने पराङ्मुखतया वीतोत्तरं ताम्यता-
रन्योन्यं हृदयस्थितेऽप्यनुनये संरक्षतोर्गौरवम् ।
दम्पत्योः शनकैरपाङ्गवलनान्मिश्रीभवच्चक्षुषोः-
भग्नो मानकलिः सहासरभसव्यावृत्तकण्ठग्रहः ॥
( अमरूशतक २३ )

"एक ही शय्या पर पराङ्मुख होकर लेटे हुए बात-चीत बन्द हो जाने से भीतर ही भीतर संतप्त होते हुए, परस्पर हृदय में अनुराग होने पर भी गौरव (शान) की रक्षा करते हुए दम्पति के धीरे से कटाक्षपात ( टेढ़ी चितवन ) से दोनों की आँखे परस्पर मिल जाने पर हँसते-हँसते जल्दी से मुख मोड़कर गले से लग गये और मान-कलह टूट गया।"

---

उत्तिष्ठन्त्या रतान्ते भरमुरगपतौ पाणिनैकेन कृत्वा
धृत्वा चान्येन वासो विगलितकबरीभारमंसे वहन्त्या ।
भूयस्तत्कालकान्तिर्द्विगुणितसुरतप्रीतिना शौरिणा वः
शय्यामालिङ्ग्य नीतं वपुरलसद्बाहुलक्ष्म्याः पुनातु ॥
(वेणीसंहारे)

आविलपयोधराग्रं लवलीदलपाण्डुराननच्छायम् ।
कतिचिदहानि वपुरभूत्केवलमलसेक्षणं तस्याः ॥
( विक्रमोर्वशीये ५।७ ) ।

---

इसी प्रकार यहाँ भी—

उत्तिष्ठन्त्या रतान्ते भरमुरगपतौ पाणिनैकेन कृत्वा
धृत्वा चान्येन वासो विगलितकबरीभारमंसे वहन्त्याः ।
भूयस्तत्कालकान्तिद्विगुणितसुरतप्रीतिना शौरिणा वः
शय्यामालिङ्ग्य नीतं वपुरलसलसद्बाहुलक्ष्म्याः पुनातु ॥
( वेणीसंहार )

"रति के अन्त में अपने भार को एक हाथ से उरगपति शेष नाग के ऊपर रखकर और दूसरे हाथ से वस्त्र को पकड़कर, खुले हुए केशपाश को कन्धे पर वहन करती हुई, उठती हुई लक्ष्मी के उस समय की कान्ति ( शोभा ) से द्विगुणित सुरत प्रीति वाले श्रीकृष्ण के द्वारा आलिङ्गन करके पुनः शय्या पर ले जाया गया शिथिलता से सुशोभित लक्ष्मी का शरीर तुम सबको पवित्र करे।"

इसी प्रकार यहाँ भी—

आविलपयोधराग्रं लवलीदलपाण्डुराननच्छायम् ।
कतिचिदहानि वपुरभूत् केवलमलसेक्षणं तस्याः ॥
( विक्रमोर्वशीय )

"उस नायिका का शरीर कुछ दिनों के लिए कुचों का अग्रभाग आबिल हो गया, लवली के पत्ते के समान मुख की शोभा पीली पड़ गई और आँखें अलसाई हुई हो गई।"

रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान् ।
[1]पर्युत्सुकीभवति यत्सुखितोऽपि जन्तुः ॥
तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं
भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि ॥
(अभिज्ञानशाकुन्तले)

निद्रानिमीलितदृशो मदमन्थरायाः ।
नाप्यर्थवन्ति न च यानि निरर्थकानि ॥
अद्यापि मे मृगदृशोर्मधुराणि तस्या-
स्तान्यक्षराणि हृदये किमपि ध्वनन्ति ॥
(चौरपञ्चाशिका ३६)

विवृण्वती शैलसुतापि भावमङ्गैः स्फुरद्बालकदम्बकल्पैः
साचीकृता चारुतरेण तस्थौ सुखेन पर्यस्तविलोचनेन ॥
(कुमारसम्भवे ३।३७) ।

इसी प्रकार—

रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान्
पर्युत्सुकीभवति यत्सुखितोऽपि जन्तुः ।
तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं
भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि ॥
(अभिज्ञानशाकुन्तले)

"रमणीय वस्तुओं को देखकर और मधुर शब्दों को सुनकर सुखी जीव-जन्तु भी जब नितान्त उत्सुक हो जाता है तब तो भाव से स्थिर जन्म-जन्मान्तर के सौहार्द अबोधपूर्वक चित्त से स्मरण करता है ।

इसी प्रकार—

निद्रानिमीलितदृशोर्मदमन्थराया
नाप्यर्थवन्ति न च यानि निरर्थकानि ।
अद्यापि मे मृगदृशोर्मधुराणि तस्या—
स्तान्यक्षराणि हृदये किमपि ध्वनन्ति ॥
(चौरपञ्चाशिका ३६)

"निद्रा से निमीलित नेत्रों वाली और मद से (यौवनमद या मद्यमद) अलसाई हुई उस मृगनयनी नायिका के जो न सार्थक है, न निरर्थक है वे मधुर अक्षर मेरे हृदय में कुछ ध्वनित कर रहे हैं ।"

१. क. पर्युत्सुको ।

इत्यादिकाव्येषु सहृदयहृदयसागरसमुच्छलच्चन्द्रमृगाङ्कप्रतिबिम्बेषु[1] जीवितभूतानां हासालास्यौत्सुक्यनिद्रामदागमाभिलाषागमादीनां [2]शब्दस्पृष्टत्वेन विभावाद्यनुत्साध्यस्वभावेषु वीतरागतेव[3] बककाकक्रीडाकल्पनैव स्यात्।

सिद्धस्वभावानामेव पदैरभिधानम्। तत्र भवनमिति तदनुभवतीतिवत्साध्यस्वभावेति चेत्, अन्यतरधर्ममुखेन क्रियाख्यस्य धर्मिणो [4]द्वाभ्यामपि यथासङ्केतस्पर्शाद् [5]द्वितीयधर्मास्पर्शस्योभयोरपि तुल्यत्वात्। साध्यतार्थं क्रियाया जीवितमिति चेत्, धर्मद्वयवति धर्मिणि क एषोऽन्यतरधर्मपक्षपातः।

---

इसी प्रकार

विवृण्वती शैलसुतापि भावमङ्गैः स्फुरद्बालकदम्बकल्पैः।
साचीकृता चारुतरेण तस्थौ मुखेन पर्यस्तविलोचनेन॥

(कुमारसम्भव ३।६८)

"पार्वती भी खिले हुए नवीन कदम्ब के समान अङ्गों से रत्यादि भावों को प्रकट करती हुई पर्यस्त नेत्रों वाले सुन्दर मुख को थोड़ा तिरछा करके खड़ी हो गई।"

इत्यादि काव्यों में सहृदयों के हृदय रूपी सागर में तैरते हुए पूर्ण चन्द्रमा के प्रतिबिम्ब में जीवितभूत हास, आलस्य, औत्सुक्य, निद्रा मदागम और अभिलाषागम आदि का शब्द स्पर्श अर्थात् शब्द से वाच्य कर देने से और विभावादि के साध्य न होने से बगुले और कौए की क्रीड़ा की कल्पना के समान सहृदय की वीतरागता ही होगी अर्थात् सहृदय भी वीतराग हो जायगा।

सिद्ध स्वभाव वाले पदार्थों का ही पदों से कथन होता है। जैसे 'भवनम्' यह 'अनुभवति' की तरह साध्य स्वभाव वाला भी है, यदि ऐसी बात है तो एक क्रिया रूप धर्मी में दो धर्म हैं। उनमें से किसी एक धर्म के द्वारा सङ्केत के अनुसार स्पर्श करने से द्वितीय धर्म का स्पर्श न होना दोनों में समान है, ऐसी बात नहीं है। यदि साध्यता क्रिया का जीवन है तो दो धर्म वाले धर्मी में किसी एक धर्म में पक्षपात क्यों?

---

१. क. (टि०) प्रतिमेषु।
२. क. शब्दास्पृष्टत्वेन। क-ख. शब्दस्पृष्टत्वे तान् विभावान्।
३. क. (टि०) चवीतरगतेव।
४. क. (टि०) बाह्यानामपि।
५ क. द्वितीयधर्मस्पर्शस्य।

न च सिद्धताधर्मोऽस्या नास्ति, तथात्वे वा कदाचिदपि कूलदर्शनं न स्यात् । भवनमिति [1]चारोपितगौणोप्रतिपत्तिः स्यात् । सापि [2]बलाबारोपस्थानस्य चानीतस्यैव केनापि शब्देनास्पृष्टत्वात् तस्मात्सिद्धाभिधायिना वा शृंगारादिशब्देन स्पृश्यत एव तदर्थः । [3]न तु सर्वो वक्ता कविरित्यतिप्रसङ्गिलक्षणप्रबन्धबन्धुरकाव्यनिर्मातृत्वं[4] हि कवित्वं, न चित्तवृत्ति प्रतिपादकत्वम् ।

यहाँ सिद्धता धर्म नहीं हैं, ऐसो बात भी नहीं है । क्योंकि वैसा मानने पर कभी भी कूल ( किनारे ) का दर्शन नहीं होगा अर्थात् कभी भी तीर पर नहीं पहुँच सकेंगे अथवा 'भवनम्' में आरोपित क्रिया को गौणो प्रतिपत्ति होगी और गौणो प्रतिपत्ति भी बलात् आरोप स्थान और आरोपित अर्थ की होती है । क्योंकि आरोप्यमाण अर्थ का किसी शब्द से स्पर्श नहीं है । अतः सिद्धाभिधायो शृङ्गारादि से उसके अर्थ का स्पर्श होता हो है और सभी वक्ता कवि हैं, ऐसा कोई नियम नहीं है, क्योंकि अतिव्याप्ति लक्षणों से रहित काव्यों के निर्माता ही कवि होता है, चित्तवृत्तियों का प्रतिपादन करने वाला कवि नहीं होता ।

विशेष—यहाँ 'भवनम्' में भू धातु से ल्युट् ( अन ) प्रत्यय हुआ है, जो भाव ( साध्यता ) का प्रकाशन करता है और वह भाव द्रव्य के समान होने से सिद्धता का भो प्रकाशन करता है । इस प्रकार 'भवनम्' क्रिया साध्य एवं सिद्ध दो धर्मों से युक्त है अर्थात् यह साध्य भो है और सिद्ध भी । दूसरे यह कि 'भवनम्' में आरोपित क्रिया की गौणी प्रतिपत्ति होती है, और गौणी प्रतिपत्ति भो आरोपस्थान और आरोप्यमाण की होती है क्योंकि आरोप्यमाण का शब्द से स्पर्श नहीं होता है । अतः शृङ्गारादि अथवा रसादि शब्दों से उस अर्थ का स्पर्श होता ही है, अब प्रश्न यह उठता है कि यदि रसादि सामान्य शब्दों तथा शृङ्गारादि विशेष शब्दों के अभिधान से रस की प्रतीति होने लगेगी तो 'त्वामुद्वीक्ष्य कुरङ्गाक्षि । रसो नः कोऽप्यजायत' अथवा 'तां निभाल्य सरोजाक्षीं शृङ्गारे मग्नमन्तरम्' इत्यादि वाक्यों में 'रस' तथा 'शृङ्गार' शब्दों के अभिधान से रस की प्रतीति होने लगेगी और ऐसी स्थिति में सभी वक्ता कवि हो जायेंगे, जबकि विभावादि के द्वारा रस-व्यञ्जक वाक्यों के निर्माता ही कवि होते हैं । उपरिनिर्दिष्ट 'तां निभाल्य सरोजाक्षीं शृङ्गारे मग्नमन्तरम्' इत्यादि में चित्तवृत्तियों का अभिधान है किन्तु वे विभावादि के द्वारा रस-व्यञ्जक नहीं है । अतः अतिव्याप्ति दोष से दूषित होने से रस लक्षण के लक्ष्य नहीं होते हैं । अतः सभी वक्ता कवि नहीं हो सकते, जो अतिव्याप्ति दोषों से रहित काव्यों का निर्माण कराता है वही कवि है । चितवृत्तियों को अभिधान करने वाला कवि नहीं होता ।

१. क. (टि०) वारोपिता ।  २. क. (टि०) बालाभावे बारोप ।
३. क. (टि०) न त्वसर्वो ।  ४. क. (टि०) निर्माणत्वं ।

यत्तु श्रृङ्गारादिशब्दाद्यवधिनं [1]प्रतीतिरित्युच्यते, तत्र सङ्केतस्मृतिं [2]मुक्त्वा नान्यद्व्यवधानं विघ्नः । विततलक्षणपौर्वापर्यविपाकोऽयमिति सङ्केतग्रहणे किं तथा-प्रतीतिः । एतेनान्वयाभावः प्रत्युक्तः । विभावादिभ्योऽपि [3]पूर्वकाव्यप्रक्रियापरिगत-मन्तरेण न रसादयः ।

अभिनव—और जो कहते हैं कि श्रृगारादि शब्दों के अभिधान में रस की प्रतीति नहीं होतो है, इसमें हम समझते हैं कि सङ्केत-स्मृति को छोड़कर अन्य कोई व्यवधान नहीं है, सङ्केत-स्मृति ही उस अर्थ की प्रतीति में व्यवधायक है। यह सब प्रसिद्ध रस लक्षण के पौर्वापर्य का परिणाम है। क्या सङ्केत-स्मृति ( संकेतग्रह ) के होने पर उस प्रकार रस की प्रतीति होगी ? इस कथन से अन्यथा का प्रत्याख्यान हो गया। विभावादि के द्वारा भी जहाँ रस की प्रतीति होती है वहाँ पर काव्य की पूर्ण प्रक्रिया जाने बिना विभावादि के द्वारा रस की प्रतीति नहीं होगी।

विशेष—अभिनवगुप्तवादाचार्य का कथन है कि जो लोग ऐसा कहते है कि श्रृङ्गारादि अथवा रसादि का शब्दतः उपात्त होने पर रस की प्रतीति नहीं होती है। हम तो समझते हैं कि सङ्केत-स्मृति को छोड़कर और कोई व्यवधान नहीं है। भाव है कि जिस शब्द का जिस अर्थ में सङ्केत होता है वह शब्द उसी अर्थ को कहता है। प्रस्तुत उदाहरण में 'तो निभाल्य सरोजाक्षीं श्रृङ्गारे मग्नमन्तरम्' में प्रथम श्रृङ्गार शब्द फिर श्रृङ्गार रूप अर्थ दोनों की स्मृति फिर उससे अर्थ की उपस्थिति होती है, तदनन्तर श्रृङ्गार रस का बोध होता है। ग्रन्थकार का अभिप्राय है कि श्रृङ्गारादि शब्दों के उपादान में मध्य में श्रृङ्गारादि विषय सङ्केत स्मृति आवश्यक है किन्तु जहाँ पर विभावादि के द्वारा श्रृङ्गारादि रसों की प्रतीति होती है वहाँ श्रृङ्गारादि की स्मृति आवश्यक नहीं है।

अन्वय-व्यतिरेक के द्वारा यह बात सिद्ध होती है कि श्रृङ्गारादि अथवा रसादि पदों का प्रयोग होने पर भी विभावादि-वर्णन के अभाव में रस की प्रतीति नहीं होती और विभावादि का वर्णन होने पर रसादि अथवा श्रृङ्गारादि पदों का प्रयोग न होने पर भी रस की प्रतीति होती है। 'तत्सत्त्वे तत्सत्त्वमन्वयः' ( उसके रहने पर वह रहे ) यह अन्वय है। यहाँ पर 'जहाँ जहाँ श्रृङ्गार शब्द है वहाँ वहाँ श्रृङ्गार रस की प्रतीति होती है, इस अन्वय का अभाव है। क्योंकि जहाँ विभावादि के संयोग से रस की प्रतीति होती है वहाँ श्रृङ्गारादि

१. क. (टि०) नाप्रतीतिः ।
२. क. (टि०) सङ्केतस्मृतिमुक्त्वा । ३. क. (टि०) परगमं ।

यथा—

उद्याने तु स्थितावेतावन्योन्यं ददतौ दृशम्।
मध्ये भुवं लिखन्तौ च प्राप्य सङ्गमसङ्गतौ ॥ इति।

तस्मादपूर्णत्वे[1] तुल्योऽन्वयाभावः।

यत्तूपाध्यायैः काव्यकौतुके रसोद्देशपरश्लोके—"तासां तु परिपूर्णत्वे सिद्ध एव रसो मतः" इत्यादिनिरूपितं तदुक्तान्यार्थतयैव न गृहीतव्यम् ॥ २ ॥

शब्दों के अभाव में भी रस को प्रतीति होती है, अतः यहाँ व्यभिचार दोष है। इस कथन का प्रत्याख्यान हो गया। क्योंकि विभावादि के संयोग-स्थल में शृङ्गारादि शब्दों का उपादान न होने पर भी रस की प्रतीति होती है, किन्तु शृङ्गारादि शब्दों के उपादान होने पर भी विभावादि के अभाव में रस की प्रतीति नहीं होती, यह अर्थ कहाँ से निकलता है। हमतो कहते हैं कि विभावादि के संयोग से भी जहाँ पर रस की प्रतीति होती है वहाँ पर भी काव्य की पूर्ण प्रक्रिया जाने बिना विभावादि के संयोग से रसादि को प्रतीति नहीं होगी।

जैसे—

**अभिनव**—"उद्यान में स्थित वे दोनों नायक और नायिका परस्पर एक दूसरे पर दृष्टि ( आँखें ) गड़ा दी है और दोनों के बीच की भूमि पर लिखते हुए दोनों सङ्ग ( नाथ ) को पाकर भी सङ्गत नहीं हुए अर्थात् मिल नहीं सके।"

यहाँ पर नायक-नायिका दोनों आलम्बन विभाव है एकान्त-स्थान, उद्यान उद्दीपन विभाव है, परस्पर एक दूसरे के ऊपर आँखें गड़ाना आदि अनुभाव है, तथा भू-लेखन, चिन्ता का विषय होने से चिन्ता व्यभिचारीभाव है। यहाँ पर विभावादि के रहते हुए भी रस की प्रतीति में प्राधान्य नहीं है। प्रस्तुत प्रकरण में सङ्कल्प कारणों के होते हुए भी मिलन रूप कार्य नहीं होता है, अतः विशेषोक्ति अलङ्कार है। अतः काव्य की पूर्ण प्रक्रिया के अभाव में विभावादि के रहने पर भी रस की प्रतीति नहीं हो रही है, अतः अन्वय का अभाव दोनों जगह समान है।

**अभिनव**—और जो उपाध्याय जी ने अपने काव्य-कौतुक ग्रन्थ में रसोद्देश-परक श्लोक में—'**तासां तु परिपूर्णत्वे सिद्ध एव रसो मतः**' अर्थात् 'उन प्रक्रियाओं की परिपूर्णता में रस तो सिद्ध ही है, इत्यादि को भिन्न अर्थ के रूप में ग्रहण नही करना चाहिए ॥ २ ॥

१. क. (हि०) तस्मादपर्यन्ते।

नन्वेवं रससूत्रे शब्दोऽप्युपादातव्यः ? तदिदमायातं—उत्सङ्गसङ्गिनि बालके तदन्वेषणमिति । अत्र भावोपादाने हि किं न संगृहीतम् । यदयमाह—अनुभाव्यतेऽनेन वागङ्गसत्त्वकृतः" इति (७-४) । आवृत्त्या चान्वयः वागित्यादिष्वेव छेदः । तद्यदि [1]वाग्भवति तदैताम्यर्थं व्यञ्जयन्ति, वाक्यहतानि [2]स्वार्थं व्यञ्जयन्ति एकतस्त्र्यात्मकतश्च वागिति समासयोगेनाह । सैवेयमुपायोगिनी किन्तु चतुर्थगोपायभूता परमपुरुषार्थस्वभावा विश्वकारणभूता भगवती भारतीत्याह वाङ्मयानीति ।

---

अभिनव—इस प्रकार शृङ्गारादि एवं रसादि शब्दों का उपादान करने पर भी यदि रस की प्रतीति हो सकती है तो रससूत्र में शब्द का भी उपादान करना चाहिए था । इसका उत्तर देते हुए आचार्य कहते हैं कि 'बालक की गोद में स्थित होने पर भी उसका खोज करना, यही उसका अर्थ है । क्या भावों का उपादान करने पर उसका संग्रह नहीं हुआ ? जो यह कहते हैं कि—"वाचिक, आङ्गिक एवं सात्त्विक अभिनयों का जिससे अनुभावन होता है, उसे 'अनुभाव' कहते हैं ।" यहाँ वाक्, अङ्ग सत्त्व ये तीन खण्ड है, फिर आवृति करके इनका अन्वय होता है । इसलिए यदि वाणी से ( वाचिक ) अभिनय होता है तो ये अङ्गादि भी अर्थ को अभिव्यक्त करते हैं अर्थात् वाणी के साथ ये अपने अर्थ को व्यक्त करते हैं अर्थात् एक साथ मिलकर अर्थ को व्यक्त करते हैं और तीनों अलग-अलग अर्थ को भी अभिव्यक्त करते हैं, वागङ्गसत्त्व में समास का योग होने से ऐसा कहा है कि ये एकतः और त्र्यात्मक रूप से अर्थात् ये वाणी ने साथ मिलकर अपने अपने अर्थ को व्यक्त करते हैं । यह भगवती वाणी उपयोगिनी है किन्तु यह भगवती चतुर्थगोपायभूत अर्थात् चतुर्थ मोक्ष को उपायभूत, परमपुरुषार्थ मोक्ष के स्वभावरूपा और विश्व के कारणभूता है, इसा बात को 'वाङ्मयानीह' इत्यादि के द्वारा कहते हैं—

---

१. क. (टि॰) वा भवति ।
२. क. (टि॰) सार्थं ।

[1]वाङ्मयानीह शस्त्राणि वाङ्निष्ठानि तथैव च ।
तस्माद्वाचः परं नास्ति [2]वाग् हि सर्वस्य कारणम् ॥ ३ ॥

इह भावानां सत्तासंबन्धनिजलक्षणार्थक्रियाकारित्वाविकृतं यत्सत्त्वं तत्प्रधानकबोधत्वभूतं शपथशरणं, तस्य बोधस्य पारमैश्वर्यं स्वातन्त्र्यं प्रत्यवमर्शात्मकमेव जडवैलक्षण्यदायीति विभक्तमस्मत्परमगुरुपादैः प्रत्यभिज्ञादौ, अस्माभिश्च तद्विवरणे भेदवादविदारणादौ च । एवं वागेवावभासिका । सैव च निर्वाहिकी अवभासनैव हि परमार्थतो निर्वाणम् । तदाह वाग्घि सर्वस्येति ।

अनुवाद—इस संसार में सभी शास्त्र वाङ्मय है और वाङ्निष्ठ अर्थात् वाणी पर ही आधारित है । अतः वाणी से बढ़कर विश्व में कुछ भी नहीं है, क्योंकि वाणी ही समस्त विश्व का कारण है ॥ ३ ॥

विशेष—वाणी की महत्ता बताते हुए आचार्य कहते हैं कि इस संसार में समस्त शास्त्र समस्त वाङ्मय वाङ्निष्ठ है अर्थात् वाणी पर ही आधारित हैं । यह वाणी ही समस्त विश्व की अधिष्ठात्री देवी है, यही वाणी समस्त लोकों की उत्पादिका, शासिका और मोक्ष की उपायभूता ज्ञानमयी सर्वज्ञा है, यह वाक् समस्त, लोकों में सर्वत्र अनेक रूपों से व्याप्त है और समस्त जगत् का कारण है । सम्पूर्ण सृष्टि-प्रक्रिया इसी वाक् ( वाणी ) का स्फुरण है । यह समस्त ज्ञान, समस्त विद्याओं को अवभासिका है, समस्त विश्व वाणी का ही विवर्त्त है, यह कारणरूप है और समस्त विश्व, समस्त शास्त्र, समस्त वाङ्मय इसके कार्यरूप में अवभासित होते हैं ॥ ३ ॥

अभिनव—यह वाक् भावों की सत्ता से सम्बन्धित, निजलक्षण-स्वरूप अर्थक्रियाकारित्व आदि से जन्य जो सत्त्व, तत्प्रधान अर्थात् सत्त्व प्रधान बोध ( ज्ञान ) रूप शतपथ शरण अर्थात् सैकड़ों मार्ग वाला बोध है, उस बोध ( ज्ञान ) का पारमैश्वर्य, स्वातन्त्र्य प्रत्यवमर्शात्मक है, यह जड़ पदार्थो में बिलक्षणता को प्रदान करने वाला है, इसलिए हमारे परम गुरुजी ने इसे प्रत्यभिज्ञा का एक विभाग माना है और हमने भी उसके विवरण में तथा भेदभाव के खण्डन में बतलाया है । इस प्रकार वाणी ही समस्त विश्व को अवभासिका है, और वही निर्वाहिका भी हैं, वस्तुतः वह अवभासना ही निर्वाण है, इतीलिए कहते हैं कि वाणी ही समस्त विश्व का कारण है ।

१. क-भ. वाङ्मयानि तु ।   २. क. वाग्घि । क-न. वाग्भिः ।

वागेव विश्वाभुवनानीति श्रुतेः शब्दविवर्ताविरूपत्वं च प्रसाधितं तत्र भवद्भिर्भर्तृहरिप्रभृतिभिरिति [1]तदिहानुसरणीयम्। सर्वाकरत्वे च वाचः 'इतिवृत्तं तु नाट्यस्य शरीरं परिकीर्तितमिति' (अ १९।१) यद्वक्ष्यते तन्न विरुद्धं, तस्यापि वाङ्मयत्वादिति तत्रैव निर्णेष्यते ॥ ३ ॥

श्रुति भी कहती है कि वाणी ही समस्त विश्व, समस्त लोकों का कारण है (**वागेव विश्वा भुवनानि जज्ञे**) इस श्रुति के अनुसार समस्त विश्व शब्द (वाणी) का ही विवर्त्तरूप है। श्रीमान् भर्तृहरि प्रभृति आचार्यों ने इसी सिद्धान्त को मान्य किया है, उसी का यहाँ अनुसरण करना चाहिए। जैसा कि आचार्य भर्तृहरि ने कहा है—

शब्दस्य परिणामोऽयमित्याम्नायविदो विदुः।
छन्दोभ्य एव प्रथममेतद् विश्वं प्रवर्त्तितम् ॥ १ ॥

इतिकर्त्तव्यता लोके सर्वा शब्दव्यपाश्रया।
यां पूर्वाहितसंस्कारो कालोऽपि प्रतिपद्यते ॥ २ ॥

आद्यः करणविन्यासः प्राणस्योर्ध्वं समीरणम्।
स्थानानामभिघातश्च न विना शब्दभावनम् ॥ ३ ॥

न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते।
अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते ॥ ४ ॥

वाग्रूपता चेदुत्क्रामेदवबोधस्य शाश्वती।
न प्रकाशः प्रकाशेत सा हि प्रत्यवमर्शिनी ॥ ५ ॥

सा सर्वविद्या शिल्पानां कलानां चोपबन्धिनी।
तद्वशादभिनिष्पन्नं सर्वं वस्तु विभज्यते ॥ ६ ॥

यह वाणी सर्वाकार है, विश्वरूप है, इसीलिए इतिवृत्त को नाट्य का शरीर कहा गया है (**इतिवृत्तं तु नाट्यस्य शरीरं परिकीर्त्तितम्—१९।१**), ऐसा जो कहा जायगा, उसके विरुद्ध नहीं है। क्योंकि इतिवृत्त भी वाङ्मय ही है। इसका निर्णय आगे वहीं पर करेंगे ॥ ३ ॥

१. वाक्यदीय आगमकाण्डे 'शब्दस्य परिणामोऽयं' इत्यस्य षट्कारिकासु वाचः सर्वस्वकारणत्वं प्रतिपादितं भर्तृहरिणा स्ववृत्तौ प्रपञ्चितं च।

**तत्र शास्त्रान्तरप्रसिद्धानपि रसाङ्गत्वेन कविशिक्षार्थं नटस्य च तत्र तत्राभिनेये विश्रान्तिकरानितिकर्तव्यतयोपदेशार्थमागमान् निर्दिशति आगमेत्यादि ।**

**विमर्श**—अभिनवगुप्त के अनुसार वाणी की सत्ता का स्व-स्वरूप-लक्षण अर्थक्रिया-कारित्व रूप सत्त्व-प्रधान बोध ( परामर्श, ज्ञान ) का पारमैश्वर्य अर्थात् परमतत्त्व का ऐश्वर्य स्वातन्त्र्य प्रत्यवमर्शात्मक है । भाव यह कि परमतत्त्व परमेश्वर अपने ऐश्वर्य से अनेक रूपों में स्फुरित होता हुआ भी स्वयं अखण्ड रहता है । उस परमेश्वर की इच्छा का प्रसार ही उसका स्वातन्त्र्य है और स्वातन्त्र्य ही परमेश्वर की पराशक्ति है । वह पराशक्ति वाग्रूपा है जो परमेश्वर से विलग नहीं है (शक्तिशक्तिमतोरभेदः)। वह वाग्रूपा शक्ति ही स्वेच्छा से समस्त विश्व एवं समस्त लोकों का सृजन करती है । वह वाक् समस्त विश्व की अधीश्वरी ज्ञानरूपा है, वह विविध रूपों में विचरण करती हुई सर्वत्र व्याप्त है । परमशिव जब विश्वविकास की ओर प्रस्फुरित होता है तो उसे सर्वप्रथम 'अहं' का बोध होता है । इसके 'अहं' में 'अ' समस्त वर्णों में अग्रच प्रकाशरूप अनुत्तर शिव का बोधक है और 'ह' विमर्श शक्ति का उद्बोधक है। यह विमर्श-शक्ति 'अहं' के रूप में 'परावाग्' कहलाती है । यह विन्दु युक्त 'अहं' ही समस्त विश्व का आधार है । इसी से समस्त जगत् प्रसूत होता है और इसका प्रसार ही जगत् के रूप में अवभासित होता है। इस प्रकार यह वाग् ही समस्त विश्व को अवभासिका एवं निर्वाहिका है । और यह अवभासना ही वस्तुतः निर्वाण है । यह विश्व उस वाक् का विवर्त्त है । वस्तु का पूर्वावस्था छोड़े बिना अर्थात् अपने स्वरुप को त्याग किये बिना दूसरे रूप में अवभासित होना विवर्त्त है ( **अतत्त्वतोऽन्यथा विवर्त्त इत्युदीरितः** ) । इस प्रकार यह वाक् ही विश्व के रूप में अवभासित होती है, इसलिए इसे समस्त विश्व की अवभासिका कहा गया है । भर्तृहरि ने भी कहा हैं कि यह विश्व शब्द का ही परिणाम है । शब्द से ही यह विश्व विवर्त्तित है, यह विश्व शब्द का ही विलास है । इसी को शब्द ब्रह्म कहा गया है । इसीलिए शब्दरूप इतिवृत्त को नाट्य का शरीर कहा गया हैं। अतः वाणी के विषय में यत्न करना चाहिए ( **वाचि यत्नस्तु कर्त्तव्यः** ) । इसी तथ्य को भर्तृहरि ने वाक्यदीय में विस्तार से वर्णन किया है ॥ १ ॥

**अभिनव**—विभिन्न शास्त्रों में प्रसिद्ध आगमशास्त्र का रस का अङ्ग होने के कारण कवियों की शिक्षा के लिए और नटों को अभिनय में विश्रान्ति देने वाले इतिकर्त्तव्यता के रूप में उपदेश के लिए निर्देश देते हैं—

यथा ममैव—

शीतांशोरमृतच्छटा यदि कराः कस्मान्मनो मे भृशं
संप्लुष्यन्त्यथ कालकूटपटलीसंवाससंघुक्षिताः ॥
किं प्राणान् न हरन्त्युत प्रियतमासंजल्पमन्त्राक्षरै-
र्वार्यन्ते किमु यद्विमोहविवशात्सन्तापतन्त्रा स्थितिः ॥

अत्र हि तादृश्यार्थस्यार्थेन घटा कृता यस्यां कार्यमुक्तिभिः फलयोजनाभिर्धार्य-माणो हृदये स्वाप्यमानो नावतिष्ठत इति। वार्यमाणोऽपि वा न निवर्तते। तत्रैवायं बद्धः। तथाभूतोऽर्थोऽलौकिकत्वात्तावानुपायः। कविनालङ्कारे उपमानोपमेयभावस्य कथंचिदप्यस्वीकारात्केवलं वक्तुरभिमतं वदता किमिव ममाप्येवं तदपि नैवेत्यभि-धानमभिधानाख्यलक्षणम्। एतदेव सादृश्यनाम्नाप्यन्यैरुक्तम्।

दृष्टश्रुतानुभूतार्थकथनादिसमुद्भवम् ।
सादृश्यं क्षोभजननं सारूप्यमिति संज्ञितम् ॥ इति ॥

---

जैसे मेरा ही श्लोक उदाहरण है—

**अभिनव**—"यदि चन्द्रमा की किरणें अमृतमयी है तो क्यों मेरे हृदय को संतप्त कर रहीं हैं, यदि यह कहा जाय कि कालकूट विष के साथ सहवास से विषाक्त है तो प्राणों को क्यों नहीं हरण कर लेती ? कहते हैं कि प्रियतमा के संजल्प रूपी मन्त्राक्षरों के प्रभाव से उसका निवारण हो जाता हैं, यदि निवारण कर दिया जाता है तो विषजन्य मोह ( मूर्च्छा ) के कारण सन्ताप क्यों है ?।"

यहां पर एक अर्थ के साथ दूसरे अर्थ की घटना इस प्रकार रखी गई है जिसमें कार्य ( फल ) की युक्तियों से धारण किया जाने वाला अर्थ हृदय में स्थापित किये जाने पर भी स्थित नहीं हो पाता। अथवा निवारण किया गया भी निवृत्त नहीं होता। यह वहीं पर बंध जाता है। तथाभूत अर्थ अलौकिक होने से उपाय है। अलङ्कार में उपमानोपमेय भाव का किसी प्रकार स्वीकार न करके केवल का अभिप्राय कहते हुए कवि के द्वारा क्या होता है ? मैंने भी इसी प्रकार कहा है, ऐसा भी नहीं है' इस प्रकार का कथन 'अभिमान' संज्ञक लक्षण है। इसी को अन्य आचार्य सादृश्य नाम से कहा है—

"दृष्ट, श्रुत एवं अनुभूत अर्थ के कथन आदि उद्‌भूत क्षोभजनक सादृश्य को सारूप्य कहते हैं।"

कीर्त्यमानैर्गुणैर्यत्र विविधार्थसमुद्भवैः ।
[1]दोषा न परिकथ्यन्ते तज्ज्ञेयं गुणकीर्तनम् ॥ ९ ॥
लोके गुणातिरिक्तानां बहूनां यत्र नामभिः ।
एकोऽभिशब्द्यते यस्तु विज्ञेयं गुणकीर्तनम् ॥ १० ॥

---

अमृतकरत्वं हि चन्द्रस्य श्रुतं कालकूट सहोदरत्वं च, मन्त्राणां विषशमनं दृष्टं स्वयमनुभूतं मोहादि तत्समुद्भवं, वृत्तान्तेन यत्प्रकृते सादृश्यं तुल्यं तेन लोकदृष्ट-श्रुतानुभूतत्वं तत्क्षोभं हृदयेऽनवस्थानं जनयति—यद्यमृतसदृशश्चन्द्रपादाः तत्किमेव-मङ्गं विवध्युरिति । एवमन्यत् ॥ ८ ॥

अथ गुणकीर्तनं—कीर्त्यमानैर्गुणैरित्यादि । यथा—

पृथुरसि गुणैर्मूर्त्या रामो नलो भरतो भवान्
महति समरे शत्रुघ्नस्त्वं तथा जनकः स्थितो ।
इति सुचरितैर्मूर्ति विभ्रच्चिरन्तनभूभृतां
कथमसि न मान्धाता देवास्त्रिलोकविजय्यपि ॥

---

चन्द्रमा की किरणें अमृतमय हैं और कालकूट ( विष ) सहोदर है, यह श्रुत अर्थ है। मन्त्रों के द्वारा विष का शमन होता है, यह दृष्ट अर्थ है, विष से मोह ( मूर्च्छा ) आदि का अनुभव अनुभूत अर्थ है। इस वृत्तान्त से प्रकृत में जो सादृश्य है, उसके द्वारा लोक दृष्ट, श्रुत एवं अनुभूत जो क्षोभ है। वह हृदय में क्षोभ की अवस्थिति उत्पन्न करता है। यदि चन्द्रमा की किरणें अमृत के समान हैं, तो क्यों अङ्गों को इस प्रकार विह्वल कर देती है। इसी प्रकार अन्यों को भी समझना चाहिए ॥ ८ ॥

## ५. गुणकीर्त्तन

अब गुणकीर्त्तन का निरूपण करते हैं—

अनुवाद—जहाँ पर विविध अर्थों से उद्भूत गुणों के प्रकथन में दोषों की परिकल्पना न की जाय तो उसे 'गुणकीर्त्तन' नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ ९ ॥

अनुवाद—लोक में गुणों के अतिरिक्त गुणों का नाम से किसी एक का कथन किया जाय तो उसे 'गुणकीर्त्तन' समझना चाहिए ॥ १० ॥

---

१. क. (टि०) दोषांश्चान् परिकल्प्यन्ते ।

अत्र हि विविधा येऽर्थाः पृथुरामप्रभृतयस्तत्समुद्भवैर्गुणैः कीर्त्यमानैस्तद्गता दोषा न परिकल्प्यते। तथा हि पृथुरसीत्युक्ते तथा दोषा अपि केचिद् बलाद् भूमि दोहनप्रभृतयः प्रतीयेरन्, नलोऽसीति द्यूतव्यसनितापि। एवमन्यत्र। अतः एव न दोषोऽत्र प्रधानम्। गुणैरिति सुचरितैरिति निरूपिते तु चारुत्वमिति गुणकीर्तनं नाम लक्षणम्। श्लेषानुग्राहित्वे स्थिति लक्षणानि ह्यलङ्कारानपि चित्रयन्ति। तदग्र एव वक्ष्यामः। अन्यत्र पाठः —

लोके गुणातिरिक्तानां बहूनां यत्र नामभिः।
एको हि शब्द्यते तत्तु विज्ञेयं गुणकीर्तनम्॥ इति।

अयं स्पष्टार्थः॥ ९॥

---

अभिनव—"हे राजन्! गुणों से आप राजा पृथु हैं, मूर्त्ति अर्थात् आकार से आप राम, नल तथा भरत है, महायुद्ध में शत्रुओं को मारने वाले आप शत्रुघ्न हैं, स्थिति अर्थात् मर्यादा या धैर्य पालन करने में आप जनक है। इस प्रकार सुन्दर चरित्रों से प्राचीन राजाओं को मूर्त्ति (स्वरूप) धारण करने वाले आप त्रिलाक विजयी राधा मान्धाता क्यों नहीं है?"

यहाँ पर पृथु, राम प्रभृति जो विविध अर्थ हैं उनके गुणों का कोर्त्तन करने से उनके दोषों की परिकल्पना नहीं की गई है। किन्तु 'आप राजा पृथु हैं', ऐसा कहने पर भूमि-दोहन रूप दोष भी प्रतोत होते हैं। इसी प्रकार 'आप राजा नल हैं' ऐसा कहने पर उनके 'जुआ खेलने' रूप दोष भो प्रतोत होते है। इसो प्रकार अन्यत्र भी समझने चाहिए। इसलिए यहाँ पर दोष प्रधान नहीं है। गुणों के द्वारा, सुन्दर आचरणों के द्वारा पृथु, राम, नल, जनक आदि राजाओं के गुणों का निरूपण के द्वारा प्रकृत के सौन्दर्य का कथन करना 'गुणकोर्त्तन' नाम लक्षण है। यहाँ पर श्लेष अलङ्कार के अनुग्राहक रूप में स्थित होने से लक्षण अलङ्कार को भो चित्रित करते हैं। उसे आगे कहेंगे। अन्यत्र निम्नलिखित पाठ मिलता है—

"लोक में अत्यन्त गुणशाली बहुत से राजाओं के गुणों के कोर्त्तन से किसो एक का कथन करना 'गुणकीर्त्तन' समझना चाहिए?"

यह अर्थ स्पष्ट है॥ १०॥

उत्साहजननैः स्पष्टैरर्थैरोपम्यसंश्रयैः ।
प्रसिद्धैरुपगूढञ्च[1] ज्ञेयं प्रोत्साहनं बुधैः ॥ ११ ॥

---

अथ प्रोत्साहनं—उत्साहजननैरिति ।

औपम्यस्य संश्रयणमन्वेषणं यत्रेति अनेन यत्नान्वेषणेऽपि तस्य भाव इति दर्शितम् । यथा भट्टेन्दुराजस्य—

हरवृषभ ! तवेव तस्य माता जयति जगत्यसमानसूतिरेका ।
निवसति परमेश्वरोऽपि यस्मिन् सहतनयः सगणः सहावरोधः ॥

अप्रस्तुतप्रशंसाप्यत्र, यद्वैचित्र्यं प्रोत्साहनत्वलक्षणकृतमेव, केवलं त्वियं यथा लक्ष्मीरिति, स च भवान् मुरारिरित्यादि । इदमन्यत्र प्रियवचनमिति पठितम्—

यत्प्रसन्नेन मनसा पूज्यात्पूजयितुं वचः ।
हर्षप्रकाशनार्थं तु सा प्रियोक्तिरुदाहृता ॥ इति ॥ ११ ॥

---

## ६. प्रोत्साहन

अब प्रोत्साहन नामक लक्षण का निरूपण करते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ पर उपमा के आश्रय से उत्साह जनक प्रसिद्ध एवं स्पष्ट अर्थों के द्वारा उपगूहन किया जाय, उसे 'प्रोत्साहन' नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ ११ ॥

**अभिनव**—जहाँ पर 'औपम्य ( उपमा ) का संश्रयण ( अन्वेषण ) होता है' इससे यत्नपूर्वक अन्वेषण करने में उनका भाव है' यह दिखाया गया है । जैसे भट्टेन्दुराज के इस श्लोक में —

"हे हरवृषभ ! संसार में एक मात्र बेजोड़ पुत्र को उत्पन्न करने वाली तुम्हारे जैसी माता की जय हो, जिसका अन्वेषण करके परमेश्वर शिव भी अपने पुत्रों, अपने गणों और अपनी सहधर्मिणी के साथ निवास करते हैं ।"

यहाँ पर 'अप्रस्तुत प्रशंसा' अलङ्कार भी है । फिर भी यहाँ वैचित्र्य प्रोत्साहन लक्षण का ही है। केवल यह जैसे—'यह लक्ष्मी है' 'यह भगवान् मुरारि हैं' इत्यादि ।

इसे ही अन्यत्र प्रियोक्ति या प्रियवचन कहा गया है जैसे—

"जब प्रसन्न चित्त से हर्ष का प्रकाशन करने के लिए पूज्यजनों के पूजन के लिए, सम्मान प्रकट करने के लिए जो प्रिय-वचन बोला जाता है, उसे 'प्रियोक्ति' कहते हैं ॥"

---

१. क. (टि०) तु ।

यत्रैकस्यापि[1] शब्दस्य दर्शनात्सुबहून्यपि ।
यान्ति सिद्धिमनुक्तानि तदुदाहरणं स्मृतम् ।। १२ ।।

अथोदाहरणं—यत्रैकस्यापीति ।

यथा—

वल्मीकात् किमुतोद्धृतो गिरिरयं कस्य स्पृशेदाशयं
त्रैलोक्यं तपसा जितं यदि सखे ! दोष्णां किमेतावता ।
सर्वं साध्वथवा रुणत्सि विरहक्षामस्य रामस्य चेत्
त्वद्दन्ताङ्कितवालिकक्षरुधिरक्लिन्नाग्रपुङ्खं शरम् ।।

अत्र उदाहृते हि रावणीयदशनपरिघट्टितवालिकक्षपाटनेन स्वावमाननेऽथऽवगते सति तदपजयः तत्कक्षाक्षय्यपरिग्रहस्तथैव चतुरर्णवभ्रमणं पुनः कृपामात्रेण त्यागः तत्राप्रतीकारः पुनरभिमानो दर्प इत्यादि गम्यते ।

## ७. उदाहरण

अब उदाहरण को कहते हैं—

**अनुवाद—वह एक ही शब्द के दर्शन से ( ज्ञान से ) जहाँ अनेक अकथित अर्थों की सिद्धि हो, उसे 'उदाहरण' नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ १२ ॥**

जैसे—

"यह वल्मीकि से उखाड़ा हुआ पर्वत है, यह किसके आशय को स्पर्श करेगी अर्थात् कौन इस बात पर विश्वास करेगा ? हे सखे ! यदि तुमने तपस्या के द्वारा भुजाओं में बल प्राप्त कर तीनों लोक को जीत लिया है तो इससे क्या हुआ ? हां, ये बातें तभी ठीक हो सकती हैं जब तुम विरह से क्षीण राम के तुम्हारे दाँतों से अङ्कित वालि के कक्ष के रुधिर से आर्द्र पुंख के अग्र वाले शर ( बाण ) को सह सको ।"

इस उदाहरण में रावण के द्वारा दाँतों से काटने पर बालि के कक्ष फट जाने से अपना अपमान जान लेने पर पराजय, बालि के द्वारा कक्ष में अक्षय परिग्रह, उसी प्रकार चारों समुद्रों का परिभ्रमण, फिर कृपा करके छोड़ देना, फिर उसका प्रतीकार न कर सकना—इस पर भी अभिमान करना इत्यादि ध्वनित होता है ।

१. क. (ढि०) यत्रैकस्यैव ।

अथ निरुक्तं—

निरुक्तं द्विविधं [1]प्रोक्तं तथ्यं चाऽतथ्यमेव वा ।
सिद्धिप्रसाधितं तथ्यमतथ्यं चाप्रसाधितम् ॥ १३ ॥

---

अक्षरसंहतेश्च विशेषः—तत्रावमोपादातव्यशब्दान्तरस्थाने शब्दान्तरोपादानं यथा—हनूमत इति वक्तव्येऽक्षस्य हन्तुरिति, इह तु त्वद्दन्तेति तदीयधिक्कारोदाहरणम् । अन्ये पठन्ति—

यत्र तुल्यार्थयुक्तेन वाक्येनाभिप्रदर्शनात् ।
साध्यन्ते निपुणैरर्थास्तदुदाहरणं स्मृतम् ॥ इति ।

ल्यैरर्थैस्ततसमयभाविभिर्यदुक्तं तद्वाक्यमिति एव फलितोऽर्थः ॥ ११ ॥

---

यहाँ अक्षर संहति से यह विशेष है—उसमें नवम रूप से उपादेय शब्दान्तरो के स्थान में शब्दान्तर का उपादान जैसे—'हनुमान्' यह कहना चाहिए, किन्तु अब रावण पुत्र अक्षय ( अक्षय कुमार ) का हन्ता कहना और यहाँ पर तो 'तुम्हारे दाँतों से' इस रूप में उसके धिक्कार का कथन, उदाहरण नामक लक्षण है। अन्य लोग इसका लक्षण इस प्रकार करते हैं—

"जहाँ पर निपुण लोग समानार्थक वाक्यों के द्वारा किसी अर्थ के प्रदर्शन से अपना प्रयोजन सिद्ध करते हैं, अपने गुण सबको प्रकाशित करते हैं उसे 'उदाहरण' कहा गया है।"

यहाँ समान अर्थों से अर्थात् उसे समय होने वाले पदार्थों से जो कहा गया है, वह वाक्य उदाहरण है। वही अर्थ फलित होता है ॥ १२ ॥

## ८. निरुक्त

अब निरुक्त नामक लक्षण को कहते हैं —

अनुवाद—निरुक्त दो प्रकार का कहा गया है—(१) तथ्य (२) अतथ्य। सिद्धि से प्रसाधित अर्थात् प्रसिद्ध अर्थ का वणन 'तथ्य' है और उसके विपरीत अप्रसिद्ध अर्थात् जो लक्षण से सिद्ध न हो 'अतथ्य' है ॥ १३ ॥

---

१. क. (टि०) ज्ञेयं ।

सिद्धिर्लक्षणेन स्वीकारः। तया प्रसाधितं तथ्यं, ततोऽन्यदतथ्यम्। उदाहरणं यथा ममैव—

वीरोत्सवे सङ्गरसीम्नि मूढं यः प्रापयत् सत्यपथं कथञ्चित्।
स चार्जुनः सोऽपि च नाम कृष्णः प्रसिद्धिरित्थं वितथैव सर्वा॥

परस्परं नाम्नोरन्यत्र तथ्यत्वं स्वविषये त्वतथ्यतेति। न चायमर्थश्लेषः, स हि तुल्यसंख्ययोः। यथा—

इति गोशब्दस्य रश्मिषु सुरभिषु चानादित्वेन प्रसिद्धेः। इह त्वेकत्रान्यत्वे कृतः समय इति। एवं पृथक् तथ्यातथ्ययोरुदाहार्यम्। अन्यत्र पाठः —

निरवद्यस्य वाक्यस्य पूर्वोक्तार्थप्रसिद्धये।
यदुच्यते तु वचनं निरुक्तं तदुदाहृतम्॥

---

**अभिनव**—निरुक्त दो प्रकार का होता है—एक सिद्धि जिसे लक्षण की स्वीकृति से सिद्ध किया जाय वह तथ्य है। दूसरा उससे भिन्न अर्थात् अप्रसाधित अतथ्य है। उदाहरण मेरा ही पद्य है, जैसे—

"वीरों के लिए उत्सव रूप युद्ध स्थल में मूढ़ व्यक्ति को जिसने किसी प्रकार सत्य पथ पर पहुँचा दिया, वह पहुँचाने वाला कृष्ण ( काला ) और पहुँचाने वाला अर्जुन ( शुक्ल ) है। यह प्रसिद्धि मिथ्या ही है।"

यहाँ पर आपस में नामों से अन्यत्र सत्यता है और अपने विषय में असत्यता है। यहाँ अर्थ श्लेष भी नहीं है, क्योंकि अर्थ श्लेष तुल्य-संख्यक पदार्थों में होता है। जैसे—

"गावो वः पावनानां" यहाँ पर गो शब्द की रश्मि रूप अर्थ और सुरभि रूप अर्थ में अनादि काल से प्रसिद्धि है। यहाँ पर तो एक का दूसरे में सङ्केत है अर्थात् जो मूढ़ है उसे कृष्ण ( काला ) होना चाहिए, किन्तु वह अर्जुन ( शुक्ल ) है और जिसने सत्पथ पर पहुँचाया, उसे अर्जन ( शुक्ल ) होना चाहिए किन्तु वह कृष्ण ( काला ) है। इस प्रकार यह तथ्य और अतथ्य का अलग-अलग उदाहरण है। अन्यत्र यह पाठ है—

"जहाँ पर पूर्वोक्त अर्थ की सिद्धि के लिए निर्दोष वाक्य का कथन होता है, उस वाक्य को 'निरुक्त' कहा गया है।"

[1]गुणानुवादो हीनानामुत्तमैरुपमाकृतः ।

पूर्वं यत्प्रोक्तो बाह्यस्य संबन्धो कश्चिदर्थस्तस्य प्रसिद्धयेऽनवद्यभावस्य वाचकं यदुच्यते तेन निरुक्तमितोऽन्यथा निरर्थकमेवात्र वाच्यं स्यात् । यथा सत्यं स राजा मतिषु रञ्जनादिति ॥ १३ ॥

अथ गुणानुवादः

गुणानुवाद इति परिमितस्यापादितोत्कृष्टगुणनयोपमा, तत्कृतो गुणाना-मुत्सेकः । यथा—

पालिता द्यौरिवेन्द्रेण त्वया राजन्वसुन्धरा ।

पहिले जो बाह्य अर्थ का सम्बन्धी काई वाक्य कह दिया गया है उसकी प्रसिद्धि के लिए निर्दोष भाव का वाचक जो शब्द कहा जाता है। वह निरुक्त है, इससे विपरीत अर्थ निरर्थक हो जायेगा। जैसे—वह सचमुच राजा है क्योंकि वह मति का रञ्जन करता है ॥ १३ ॥

## ९. गुणानुवाद

अब गुणानुवाद को कहते हैं—

**अनुवाद—जहाँ किसी हीन की उत्तमों के साथ उपमा अर्थात् सादृश्य बतलाया जाय, उसे 'गुणानुवाद' कहते हैं ॥ १४ ॥ (९)**

**अभिनव**—गुणों का अनुवाद ( अनुकथन ) । परिमित वस्तु की उत्पादित ( कल्पित ) उत्कृष्ट गुण से उपमा के द्वारा जो गुणों का उत्सेक है, वह 'गुणानुवाद' है। जैसे—

"हे राजन् ! जैसे इन्द्र ने द्युलोक का पालन किया उसी प्रकार आप ने वसुन्धरा का पालन किया।"

यहाँ पर राजा की इन्द्र से तुलना उसमें गुणों का उत्सेक सिद्ध किया है।

१. क. (टि०) गुणाभिवादो ।

नोट—पूर्व पृष्ठ ४०० पर छठी लाइन के यथा—के बाद छूटा हुआ उदाहरण—

दत्तानन्दः प्रजानां समुचितसमयाक्लिष्टसृष्टैः पयोभिः ।
पूर्वाह्णे विप्रकीर्णा दिशि दिशि विरमत्यह्नि संहारभाजः ।
दीप्तांशो दीर्घदुःखप्रभावभवभयोदन्वदुत्तारनावो ।
गावो वः पावनानां परमपरिमितां प्रीतिमुत्पादयन्तु ॥ (सूर्यशतकात्)

ननूपमेयमलङ्कारः, किमतः, उक्तं ह्यलङ्काराणां वैचित्र्यं लक्षणकृतमेव। एत एव 'शिक्षितैरपि दण्डिप्रभृतिभिर्ये निरूपिता उपमाभेदाः, तत्र यो भेदकोंऽशः आचिख्यासासंशयनिर्णयादिरर्थः, स तादृक् पृथगलङ्कारतया गणितः। गणनेऽपि वा संसृष्टिसङ्करापत्तिः। अर्थमात्रं तदिति चेत् तर्हि तदेव लक्षणम्। यथा हि राजता विभज्य विचार्यमाणा इत्थमवतिष्ठते—मकुटाद्यलङ्कारः, शौर्यादिगुणो, व्यूढोरस्कत्वादिलक्षणसमुदायो राजालङ्कार्यश्च गुणवांश्च लक्षणीयश्च, तथा काव्यमपि। तेन गुणालङ्कारव्यतिरिक्ताः सर्वे लक्षणमिति मन्तव्यम्।

अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयो नाम नगाधिराजः।

इति हि पूर्वार्धे आख्यानं नाम लक्षणम्।

नन्वेवं सर्वत्र लक्षणयोगः, क आक्षेपार्थः, प्रियमेवास्माकमभवः तत्सर्वमलङ्कारयुक्तं काव्यम्। ननु गौर्वाहीक इति रूपकयोगेऽपि, किं न काव्यं, दोषपरिवर्जनगुणवस्त्वरसवत्त्वादि वैकल्यादिति चेत् अस्मास्वापादितो दोषस्त्वयैवोन्मूलित इत्यास्ताम्।

---

यहाँ प्रश्न उठता है कि यह तो उपमा अलङ्कार है। इस पर कहते हैं कि इससे क्या हुआ ? यह पहिले कहा जा चुका है कि अलङ्कारों का वैचित्र्य लक्षणों के द्वारा ही होता है। यही बात दण्डी आदि आचार्यों ने उपमा के भेद के रूप में निरूपित किया है। उनमें जो भेदक अंश है, वह कहीं पर अचिख्यासा रूप, कहीं पर संश्रय रूप है और कहीं पर निर्णय रूप है, उसी का अलङ्कारों से पृथक् लक्षण रूप में गणना की गई है अथवा गणना करने पर भी संसृष्टि और सङ्कर की आपत्ति होती है। यदि यह कहें कि वह तो केवल अर्थमात्र है, तो वही लक्षण हैं। जैसे—राजता (राजा का स्वरूप) का विभाग करके विचार करने पर इस प्रकार की अवस्था होती है—मुकुट आदि अलङ्कार है, शौर्य आदि गुण हैं। विशाल वक्षःस्थल होना (व्यूढोरस्कत्व) आदि लक्षण है, राजा अलङ्कार्य है, गुणवान् है और लक्षण-सम्पन्न है, उसी प्रकार काव्य भी गुणवान्, अलङ्करणीय एवं लक्षण-सम्पन्न होते हैं, इस प्रकार गुण एवं अलङ्कारों के अतिरिक्त सभी लक्षण हैं, ऐसा मानना चाहिए।

'अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयो नाम नगाधिराजः'।

( कुमारसम्भव ) के इस पूर्वार्द्ध पद्य में 'व्याख्यान' नामक लक्षण है।

अन्यत्र तु पाठः —

[1]'गुणाभिधानैर्विविधैर्विविधार्थप्रयोजितैः ।
गुणातिपातो मधुरैर्निष्ठुरैर्वा भवेदिह ॥

मधुरैर्गीतैः ( गुणैः ) निष्ठुरैर्वा विविधैरुपमाभूतैरर्थैर्ये प्रयोजिता गुणास्तदभिधानैरुपलक्षितो गुणातिपात इत्यर्थः ॥ १२ ॥

गुणानुवादः स ज्ञेयो यत्राभेदोपचारतः ।
गौणी वृत्तिमुपाश्रित्य वस्तुनो रूपमुच्यते ॥

---

अब प्रश्न होता है कि इस प्रकार तो सर्वत्र लक्षण का सम्बन्ध है, इस पर कहते हैं कि हो, आक्षेप करने का क्या अभिप्राय है ? यह तो हमारा प्रिय विषय है। जो अलङ्कारयुक्त है, वह सभी काव्य है। अब प्रश्न यह हैं कि यदि सभी अलङ्कारयुक्त को काव्य मानें तो 'गौर्वाहीकः' में रूपक अलङ्कार का योग होने पर काव्य क्यों नहीं मानते ? इस पर कहते हैं कि यहाँ दोष का परिवर्जन, गुण एवं अलङ्कारों का वैकल्य है, अतः जो दोष हमारे ऊपर लगाया जा रहा था, उसका उन्मूलन आपने ही कर दिया। अतः रहने दिया जाय।

अन्यत्र तो यह पाठ है—

"विविध अर्थों से प्रयोजित मधुर या निष्ठुर विविध गुणों के अभिधान से उपलक्षित 'गुणातिपात' होता है।"

अर्थात् मधुर अथवा निष्ठुर गीत तथा विविध उपमानभूत अर्थों से प्रयोजित जो गुण हैं, उनके अभिधान से उपलक्षित 'गुणातिपात' होता है ॥

इसके अतिरिक्त कुछ अन्य आचार्य गुणानुवाद का लक्षण निम्न प्रकार करते हैं—

"जहाँ पर अभेदोपचार से गौणी वृत्ति का आश्रय लेकर वस्तु के स्वरूप को कहा जाता है उसे 'गुणानुवाद' समझना चाहिए।"

---

१. क. (टि०) गुणानुवादः स ज्ञेयो यत्राभेदोपचरतः ।
गौणीवृत्तिमुपाश्रित्य वस्तुनो रूपमुच्यते ॥
इति गुणानुवादलक्षणमन्यैः पठितम् ।
उदाहृतं च शकुन्तलात्—
अनाघ्रातं पुष्पं किसलयमलूनं कररुहै—
रनाविद्धं रत्नं मधु नवमनास्वादितरसम् ।
अखण्डपुण्यानां फलमिव च तद्रूपमनघं ।
न जाने भोक्तारं कमिह समुपास्यति विधिः ।

[1]उत्तमार्थविशेषो यः स चाप्यतिशयः स्मृतः ॥ १४ ॥

अथातिशयः

उत्तमार्थाद्विशिष्ट इति उक्तादप्यर्थाद्विशेषो । यथा भट्टेन्दुराजस्य—

[2]यावन्त्येव पदान्यलीकपिशुनैरालीजनैः शिक्षिता
तावन्त्येव कृतागसो द्रुततरं व्याहृत्य पत्युः पुरः ।
प्रारब्धं परतो यथा मनसिजस्येच्छा तथा वर्तितुं—
प्रेम्णो मौग्ध्यविभूषितस्य सहजः कोऽप्येष कान्तः क्रमः ॥

अत्रेर्ष्यात्मा यः प्रेमण्युत्तमेऽर्थस्ततोऽपि विशेष उक्तः प्रतिपदं चाभिप्रायोऽस्ति स विवेचनोयः । न चेयमतिशयोक्तिः संभाव्यमानत्वात् । सोऽपि वा लक्षण नालङ्कार इति वक्ष्यामः समनन्तरमेव ।

## १०. अतिशय

अब अतिशय नामक लक्षण को कहते हैं—

**अनुवाद—जो उत्तम अर्थ से विशिष्ट होता है उसे 'अतिशय' नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ १४ ( २ ) ॥**

**अभिनव**—जो उत्तम अर्थ से विशिष्ट अर्थात् उक्त अर्थ से विशेष अर्थ होता है वह 'अतिशय' नामक लक्षण है । जैसे भट्टेन्दुराज का यह पद्य—

"झूठी चुगली लगाने वाली सखियों ने अपनी भोली सखी के जितने अक्षर सिखाये उसने उतने ही अक्षरों को अपने अपराधी पति के सामने कह दिया । उसके बाद काम की इच्छा के अनुसार रति ( सम्भोग ) भी किया । यह तो भोलेपन से विभूषित प्रेम का एक सहज एवं विलक्षण रमणीय क्रम है ।"

यहाँ पर उत्तम प्रेम में जो ईर्ष्यात्मा अर्थ हो सकता है उससे भी विशेष कहा गया है और प्रत्येक पद में जो अभिप्राय है वह भी विवेचनीय है । सम्भाव्यमान होने के कारण यहाँ 'अतिशयोक्ति' नहीं है । वह सम्भाव्यमान अर्थ भी लक्षण है, अलङ्कार नहीं । इस बात को हम आगे कहेंगे ।

१. क. उत्तमार्थाद्विशिष्टो । क. (टि.) उत्तमार्थविशिष्टो ।

२. अयं श्लोकोऽमरुककाव्येऽपि दृश्यते—
व्याख्यातश्चार्जुनवर्मदेवभूपालाभ्याम् ।
वृत्तिकारवचनप्रामाण्यादयममरुके प्रक्षिप्त इति संभाव्यते । ( गायकवाड़ टिप्पण्याम् )

बहूनां भाषमाणानामेकस्यार्थविनिर्णयात्[1] ।
सिद्धोपमानवचनं हेतुरित्यभिसंज्ञितः ॥ १५ ॥

अन्यत्र तु पठ्यते—

बहून् गुणान् कीर्तयित्वा सामान्यजनसंभवान् ।
विशेषः कीर्त्यते यत्र ज्ञेयः सोऽतिशयो बुधैः ॥ इति ॥ १३ ॥

अथ सहेतुः

बहूनां भाषमाणानामिति । बहून् भाषमाणाननादृत्यैकस्यासाधारणस्यार्थस्य निर्णयं कर्तव्यत्वेनावलम्ब्य सिद्धस्य प्रमितस्योपमानवचनं प्रक्षेपवचनं मम तावदेवं प्रतिभासते इति सहेतुः । यथा भट्टेन्दुराजस्य—

अन्यत्र तो ऐसा पाठ मिलता है—

"जब सामान्य जनों में होने वाले बहुत से गुणों का कीर्तन ( बखान ) करने के बाद जो विशेष गुणों का कथन किया जाता है उसे विद्वानों को अतिशय नामक 'लक्षण' समझने चाहिए ॥

## ११. हेतु

अब हेतु को कहते हैं—

अनुवाद—बहुत से बोलने वाले व्यक्तियों के कथन से एक असाधारण अर्थ का निर्णय होने से सिद्ध के उपमानभूत वचन का कथन 'हेतु' नामक लक्षण कहलाता है ॥ १४ ॥

अभिनव—बहुत से बोलने वालों का अनादर कर किसी एक असाधारण अर्थ का निर्णय का कर्त्तव्य रूप से अवलम्बन करके सिद्ध के प्रमाणभूत उपमान का प्रक्षेपण 'मुझे ऐसा प्रतिभात होता है' को 'हेतु' कहते हैं। जैसे भट्टेन्दुराज का श्लोक—

१. क. त्वेकस्यार्थविनिर्णयम् । क. (टि०) अनेकार्थविनिश्चयः । अनेकार्थविनिर्णयात् ।

[1]अपदेशस्तु परोक्षो यस्मादुत्पद्यतेऽनुकरणेन ।
[2]लक्षणसमानकरणात् सारूप्यं तत्तु निर्द्दश्यम्[3] ॥ १५ ॥

---

एके वारिनिधिप्रवेशमपरे लोकान्तरालोकनं
केचित्पावकयोगिनं निजगदुः क्षीणेऽह्नि चन्द्रार्चिषाम् ।
मिथ्या चैतदसाक्षिकं प्रियसखि ! प्रत्यक्षतीव्रातपो
मन्येऽहं पुनरध्वनीनरमणीचेतोऽधिशेते रविः ॥

एकस्येति । एकमसाधारणम् । सिद्धोपमानेति । डुमिञ् प्रक्षेपणे इत्यस्योपमानम् । अन्यत्र पाठः —

यत्प्रयोजनसामर्थ्याद्वाक्यं शिष्टार्थसाधनम् ।
समासोक्तं मनोग्राहि स हेतुरिति संज्ञितः ॥ इति ।

सम्यगस्यते हृदि क्षिप्यते येन स समासः उपपत्तिस्तयोक्तम् ॥ १४ ॥

---

"दिन के क्षीण होने पर चन्द्रमा की किरणों का समुद्र में प्रवेश हो जाता है, ऐसा कुछ लोग कहते हैं। अन्य लोग कहते हैं कि लोकान्तर में उनका आलोकन होता है, कुछ लोग अग्नि से योग होता है, ऐसा कहते हैं, किन्तु हे सखि ! ये सब झूठ हैं, क्योंकि इनका कोई साक्षी नहीं है। प्रत्यक्ष में इसका जो तीव्र अनुभव किया जा रहा है उससे तो मैं मानती हूँ कि पथिकों के विरह से संतप्त वियोगिनी नारियों के चित्त में सोया हुआ सूर्य है चन्द्रमा नहीं ।"

एकस्या अर्थात् एक असाधारण । सिद्धोपमान का अर्थ है सिद्ध उपमान प्रक्षेपण । 'डुमिञ्' प्रक्षेपणे धातु से उपमान शब्द बनता है । अन्यत्र निम्नलिखित पाठ है—

"जो वाक्य प्रयोजन के सामर्थ्य से शिष्ट अर्थ का साधन हो, उपपत्ति से कहा गया हो और मनोग्राही हो, उसे 'हेतु' संज्ञक लक्षण कहते हैं ।"

जिसके द्वारा कोई अर्थ हृदय में सम्यक् प्रकार से क्षिप्त हो वह समास है। उससे कहा हुआ अर्थ समासोक्त है । यहाँ समास का अर्थ 'उपपत्ति' है ॥ १४ ॥

---

१. क. (टि०) अपदेशेन परोक्षो योऽर्थो ह्युपपद्यते ।
२. क. (टि०) लक्षणसमानयोगात् ।
३. क. (टि०) निर्देश्यम् ।

## अथ सारूप्यम्

अपदेशस्तु परोक्षो यस्मादुत्पद्यतेऽनुकरणेनेति । यथा ममैव—

सैन्दूरीकृतसान्द्रकुङ्कुमरसप्रच्छायमालोच्यते
यत्प्राच्यां दिशि वक्रिमास्पदमिदं दृग्द्वन्द्वलेह्यं महः ।
तत्तेजो जरठांशुतां कलयसा भाविप्रवासावधि
सन्ध्यामुग्धवधूकपोलफलके कीर्णो नखाग्राङ्कुरः ॥

अत्र यदिति निर्देश्यं परोक्षवस्तु तत्त्वस्यापरिज्ञानात् । अनुकरणेन प्रच्छायमात्रेण अपदेश्यमालोच्यमिति लक्षणेन सैन्दूरीकृतेत्यादिना समानं सप्रमाणकं करणं दर्शनक्रिया यस्य तादृशे वस्तुनि सारूप्यं लक्षणम् । पौर्णमास्यामपि वक्ररेखेवेन्दोर्भागो लक्ष्यते उदयाचलान्तरितत्वात् सन्ध्यासमये । न चेयमुपमा उपमेयस्याभावा—दुपमेयमेव हि पूर्वार्धेन लिख्यते ।

## १२. सारूप्य

अब सारूप्य को कहते हैं—

**अनुवाद—अनुकरण के द्वारा जिससे परोक्ष का उपदेश ( बहाना ) उत्पन्न होता है, लक्षणों के समान कर देने से उसे 'सारूप्य' कहा जाता है ॥ १५ ॥**

**अभिनव**—अनुकरण से उत्पन्न होने के कारण अपदेश परोक्ष है जैसे मेरा ( अभिनवगुप्त का ) यह श्लोक—

"जो पूर्व दिशा में वक्रता का आस्पद अर्थात् टेढ़ा एवं दोनों नेत्रों से लेह्य ( देखने योग्य ) सिन्दूर स्वरूप गाढ़े कुङ्कुम रस के सदृश यह दिखाई दे रहा है वह उस तेज की जरठांशुता की भावी अवधि की सूचना देने वाले विधाता ने सन्ध्यारूपी मुग्धवधू के कपोल पर अङ्कित नखाङ्कुर है ।"

"यहाँ पर तत्त्व का परिज्ञान न होने से 'यत्' पद से निर्देश्य वस्तु परोक्ष है । अनुकरण से अर्थात् छायामात्र से अपदेश्य अर्थात् आलोच्य है । सैन्दूरीकृत इत्यादि के द्वारा जिसकी दर्शन-क्रिया समान सप्रमाण वस्तु है उस वस्तु में 'सारूप्य' लक्षण है । पूर्णमासी की रात में भी उदयाचल से अन्तरित हो जाने के कारण चन्द्रमा भाग वक्र रेखा के समान दिखाई दे रहा है । यहाँ पर उपमा अलङ्कार नहीं है, क्योंकि उपमेय को सूचित किया जाना प्राप्त होता है ।

[1]अभूतपूर्वैर्यत्रार्थैस्तुल्यस्यार्थस्य निर्णयः ।
स मिथ्याध्यवसायस्तु प्रोच्यते काव्यलक्षणम् ॥ १६ ॥

---

पुस्तकान्तरेषु तु पाठः —

यथादेशं यथाकालं यथारूपं च वर्ण्यते ।
यत्प्रत्यक्षं परोक्षं वा दृष्टं तद्वर्णतोऽपि च ॥ इति ।

प्रत्यक्षं वस्तु परोक्षमिव देशकालरूपानुसारेण वर्ण्यते ॥ १५ ॥

अथ मिथ्याध्यवसायः

अभूतपूर्वैरिति । अपारमार्थिकैरेवार्थैस्तत्तुल्यस्यावस्तुभूतस्यार्थान्तरस्य यस्य वक्तृव्यापारे सति निश्चयः सोऽयम् । यथा ममैव—

यो दुर्जनाद्वाञ्छितसिद्धिमीहते स नूनमुत्क्रामति तं सुखैधिनम् ।
जुह्वज्ज्वलाग्नौ विगतार्थमण्डलं प्रसह्य षष्ठं विषयं प्रसाधयेत् ।

काव्यलक्षणमित्यनेन काव्येषु लोकविपर्यासबाहुल्यमवश्यं भवतीति दर्शयति ।

---

अन्य पुस्तकों में यह पाठ है—

"जहाँ पर देश, काल और रूप के अनुसार वर्णतः दृष्ट प्रत्यक्ष वस्तु का परोक्ष की तरह वर्णन किया जाता है, वहाँ सारूप्य है।"

जहाँ पर देश, काल और रूप के अनुसार प्रत्यक्ष वस्तु का परोक्ष के समान वर्णन किया जाता है। वहाँ सारूप्य लक्षण होता है ॥ १५ ॥

## १३. मिथ्याध्यवसाय

अब मिथ्याध्यवसाय को कहते हैं—

**अनुवाद—जहाँ पर अभूतपूर्व अर्थों द्वारा तत्सदृश ( तुल्य ) अर्थ का निर्णय किया जाता है, उसे 'मिथ्याध्यवसाय' नामक काव्य लक्षण कहा जाता है ॥ १६॥**

**अभिनव**—अपारमार्थिक अर्थों के द्वारा तत्तुल्य अवस्तुभूत जिस अर्थान्तर का वक्ता का व्यापार होने पर निश्चय होना मिथ्याध्यवसाय है। जैसे—मेरा ही पद्य—

"जो दुर्जन पुरुष से अभिलषित अर्थ को सिद्धि चाहता है वह अवश्य ही उस बढ़ने वाले सुख का उल्लंघन करता है और अग्नि में हवन करता हुआ बलात् अर्थ-रहित षष्ठ विषय को सिद्ध करना चाहता है।"

---

१. क. (डि०) अभूतपूर्वं यत्रार्थे तुल्यस्यार्थस्य निर्णयः ।

[1]बहूनां तु प्रधानानां मध्ये यन्नाम कीर्त्यते।
एकार्थसाधनकृतं[2] सा सिद्धिरिति कीर्त्यते[3] ॥ १७ ॥

---

अन्ये तु पठन्ति—

विचारस्यान्यथाभावस्तथा दृष्टापदृष्टयोः ।
सन्देहात्कल्प्यते यत्र स विक्षेपो विपर्ययः ॥

विचार्यंत इति विचारोऽर्थः अदृष्टमित्यर्थः । संदेहोऽत्र भ्रमः, अन्यथाभावो विपर्ययः । अथवा संशयोऽपि हि वस्तुतो विषयतत्त्वमन्यथाकारं दर्शयन् विपर्यय एव ॥ १६ ॥

---

काव्य लक्षण ऐसा कहने का अभिप्राय है कि काव्यों में लोक का विपर्यास अवश्य और अधिक होता है, यह दिखाया गया है । अन्य लोग तो ऐसा कहते हैं—

"विचार का अन्यथा भाव तथा दृष्ट और अदृष्ट अर्थों में सन्देह के कारण जहाँ पर विशेष की कल्पना की जाती है, वह 'विपर्यय' कहलाता है।

जिसका विचार किया जाय, वह विचार अर्थ है अदृष्ट है। यहाँ पर सन्देह का अर्थ भ्रम है और अन्यथाभाव विपर्यय का वाचक है। अथवा संशय भी वस्तुतः विषय तत्त्व का अन्यथाभाव प्रदर्शित करने के कारण 'विपर्यय' ही है ॥ १६ ॥

## १४. सिद्धि

अब सिद्धि को कहते हैं—

**अनुवाद—जहाँ पर बहुत से प्रधान ( प्रसिद्ध ) पदार्थों के मध्य एक अर्थ साधन करने वाले जिस नाम का कथन करते हैं उसे 'सिद्धि' कहते हैं ॥ १७ ॥**

---

१. ख. बहूनां च प्रयुक्तानां नाम यत्राभिकीर्त्यते ।
अभिप्रेतार्थसिद्ध्यर्थं सा सिद्धिरभिधीयते ।

२. क. (टि०) कृता ।

३. क. (टि०) कीर्तिता ।

गुणैर्बहुभिरेकार्थैः पदैर्यः सम्प्रशस्यते ।
पदोच्चयं तु तं विद्यान्नानार्थंप्रथनात्मकम्[1] ॥ १८ ॥

---

अथ सिद्धिः

बहूनां च प्रधानानामिति । प्रसिद्धानां मध्ये एकमित्यप्रसिद्धं यन्नाम कीर्त्यते तस्यासाधारणत्वस्य प्रयोजनस्य संपत्तये करणं तत्र निवेशनं यस्य तादृक् तत्कीर्त्तनं सिद्धिहेतुत्वात्सिद्धिः । यथा—

भद्रेश्वरः सुरसरित्स भवानहं च
त्रैलोक्यसारमिह संप्रति जीवलोके ।
भद्रेश्वरः सुरवरेषु सरित्सु गङ्गा
त्वं पार्थिवेष्वहमतीव सुदुःखितेषु ॥

अत्र भवानहं चेत्यप्रसिद्धमध्ये उपात्तमसाधारण्यसिद्धिं विधत्ते ॥ १७ ॥

---

**अभिनव**—बहुत से प्रसिद्ध पदार्थों के मध्य किसी एक अप्रसिद्ध नाम को कहते हैं वह उस अप्रसिद्ध की असाधारण सम्पत्ति के लिए कहते हैं। अतः उसमें जिसका निवेश करके कहते हैं वह कथन सिद्धि का हेतु होने से 'सिद्धि' है। जैसे—

"भद्रेश्वर, सुरनदी ( गङ्गा ), आप और हम सम्प्रति इस जीवलोक में त्रिलोकी के सारभूत हैं। देवताओं में भद्रेश्वर, नदियों में गङ्गा, राजाओं में आप और दुःखियों में मैं।"

यहाँ 'आप' और 'मैं' इन अप्रसिद्धों का प्रसिद्धों के मध्य में उपादान आसाधारण्य की सिद्धि का विधान करता है ॥ १७ ॥

## १५. पदोच्चय

अब पदोच्चय का निरूपण करते हैं—

**अनुवाद**—बहुत से गुणों के द्वारा जहाँ एकार्थक पदों से प्रशंसा की जाती है, नानार्थ प्रथनात्मक उस लक्षण को 'पदोच्चय' कहते है ॥ १८ ॥

---

१. क. प्रथितार्थकम् ।

आत्मभावमुपन्यस्य परसादृश्ययुक्तिभिः ।
तीव्रार्थभाषणं यत् स्यादाक्रन्दः स तु कीर्तितः ॥ १९ ॥

अथ पदोच्चयः

गुणैर्बहुभिरेकार्थैरिति । एकता एकतात्पर्यार्थनिष्ठैर्बहुभिः शब्दैर्ये वाच्यत्वेन स्वीकृता धर्मास्तदुपलक्षितत्वेनेव यद्वस्तुनः प्रशंसनम् । कथं नानार्थैर्ग्रथितात्मकमुपलम्भितरूपं कृत्वा तत्पदानामुच्चय उत्कर्षणं चयः बाहुल्यं यत्रेति पदोच्चयः ।

असारं संसारं परिमुषितरत्नं त्रिभुवनं
निरालोकं लोकं जननयननिर्माणमफलम् ।
अदर्पं कन्दर्पं मरणशरणं बान्धवजनं
जगज्जीर्णारण्यं कथमसि विधातुं व्यवसितः ॥

अत्र ह्यवान्तरावगमकारिणामवान्तरवाक्यरूपाणां पदानां तात्पर्यमभिन्नं स्वार्थस्तु भिन्नः । पदोच्चये पदशब्दार्थस्तु पादो भाग इति । अन्ये पठन्ति—

पूर्वत एवार्थः ॥ १८ ॥

**अभिनव**—एक तात्पर्य विषयीभूत अर्थों के प्रतिपादक बहुत से शब्दों के वाच्य रूप में स्वीकृत जो धर्म है उतना उपलक्षण रूप जो वस्तु का प्रशंसन है वह कैसे ? कहते हैं कि नाना अर्थों से ग्रथित उपलम्भित रूप में करके उन पदों का उच्चय अर्थात् उत्कर्ष रूप में चय बाहुल्येन जहाँ हो वह पदोच्चय है । जैसे—

"संसार को असार, त्रिभुवन को रत्नरहित, लोक को प्रकाशहीन, जनता के नेत्रों के निर्माण को निष्फल, कामदेव के दर्प से विकल, बन्धुजनों के मरण की शरण और जगत् को जीर्ण अरण्य बनाने के लिए ऐसा व्यवसाय क्यों कर रहे हो ?"

यहाँ पर अवान्तर अर्थों के बोधक अवान्तर वाक्य रूप पदों का तात्पर्य अभिन्न है, एक है, किन्तु उन पदों का अपना वाच्य अर्थ भिन्न-भिन्न है । यहाँ पदोच्चय में पद का अर्थ पाद है, भाग है । अन्य लोग कहते हैं कि प्रारम्भ से ही जो अर्थ है वही अर्थ अन्त तक चलना एकार्थतात्पर्यक होता है ॥ १८ ॥

## १६. आक्रन्द

अब आक्रन्द का लक्षण करते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ दूसरों से सादृश्य रखने वाली युक्तियों से अपने भाव का उपन्यास कर तीव्र अर्थ का भाषण किया जाता है । उसे 'आक्रन्द' कहा गया है ॥ १९ ॥

अथाक्रन्दः

आत्मभावमुपन्यस्येति। तीव्रः साक्षादवाच्यो योऽर्थस्तस्य परं प्रति सादृश्ययोजनप्रकारैरात्माभिप्रायं प्रमुखे दत्त्वा तत्समन्ततः भाषणं स्फुटकथनं तन्निजभावाविष्करणप्रधानत्वादाक्रन्दो नाम लक्षणम्। यथा ममैव—

किं पान्थ! त्वरसे विलोकय निशां या ह्युन्मुखी पाण्डुरा
चन्द्रं चुम्बितुमीहते प्रकटयन्त्यग्रे सरागां स्थितिम्।
यद्वा नागरभोगदुर्ललितकैर्व्यस्तापि न ज्ञायते।
ग्रामेऽग्राम्यजनोपभोगसुभगं निर्व्याजरम्यं सुखम्॥

अत्रोत्तरेणार्धेन ग्रामीणो रम्यतमो भोजनशयनादिसंभोग इति वक्त्र्या मोहप्रायोऽवाच्य आत्माभिप्रायः। तदरोचकरोचकमुभयं प्रमुखे निधाय निशाकरवृत्तान्तसादृश्येन तीव्रः स्वात्मानुराग आविष्कृतः।

---

**अभिनव**—जो अर्थ के तीव्र ( कठोर ) होने से साक्षात् अवाच्य है, उसे दूसरे के प्रति सादृश्य के संयोजन के द्वारा अपने अभिप्राय को दूसरे के प्रति रखकर फिर उसका जो स्फुट कथन है उससे अपने भाव के आविष्करण की प्रधानता होने से उसे 'आक्रन्द' नामक लक्षण कहते हैं। जैसे—मेरा ( अभिनवगुप्त का ही ) यह पद्य है—

"हे पथिक! क्यों इतनी शीघ्रता कर रहे हो। इस दिशा को देखो जो उन्मुखी पति की प्रतीक्षा में ऊपर मुख किये हुए और विरह से पाण्डुर ( पीली ) हो गई है, जो पहिले ही रागमयी स्थिति को प्रकट करती हुई चन्द्र का चुम्बन करना चाहती है। अथवा नागरों के भोग के दुलारों के द्वारा उपेक्षित कर दी गई, यह वह नहीं जानती, किन्तु ग्राम में भी नागरजनों के उपभोग सुभग निर्व्याज रमणीय सुख है।"

यहाँ उत्तरार्द्ध में ग्रामीण भोजन, शयन आदि सम्भोग अतीव रमणीय है। इस प्रकार के अपने मोहक अभिप्राय को नायिका नहीं कर सकती। अतः अरोचक एवं रोचक दोनों तत्त्वों को प्रमुख में रखकर चन्द्रमा के वृत्तान्त के सादृश्य से अपने तीव्र अभिप्राय को प्रकट कर दिया।

हृदयस्थस्य भावस्य सुस्पष्टार्थप्रदर्शनम्[1] ।
[2]अन्यापदेशकथनैर्मनोरथ इति स्मृतः ॥ २० ॥

---

अन्ये पठन्ति—

रूपकैरुपमाभिर्वा तुल्यार्थैः सुप्रयोजितैः ।
अप्रत्यक्षार्थसंस्पर्शस्तुल्यतर्क प्रकीर्तितः ॥

प्रथमार्धेन परसादृश्यमुक्तम् । अप्रत्यक्षस्यात्मभावस्य संस्पर्शना ज्ञापनेत्यर्थः ॥ १९ ॥

अथ मनोरथः

हृदयस्थस्य भावस्येति । यथा—

णिग्गंध दुरारोहिं पुत्तअ (मा) पाडलिं समारूढ ।
आरूढणिवडिआ के इमि ए ण कआ इह ग्गामो ।
( निर्गन्धदुरारोहां पुत्रक ! पाटलीं मा समारोह ।
आरूढनिपतिताः केऽनया न कृता इह ग्रामे ॥ ( इति छाया )
( गाथासप्तशती ५।६८ )

---

अन्य लोग ऐसा पाठ मानते है । इसे 'तुल्यतर्क' कहते हैं—

"अच्छी तरह प्रयुक्त किये गये तुल्यार्थक रूपक अथवा उपमा के द्वारा अप्रत्यक्ष अर्थ का संस्पर्श 'तुल्यतर्क' कहलाता है ।"

यहाँ पर पूर्वार्द्ध में परसादृश्य का कहा गया है और उत्तरार्द्ध से अप्रत्यक्ष अपने भाव की संस्पर्शना ज्ञापना की है ॥ १९ ॥

## १७. मनोरथ

अब मनोरथ को कहते हैं—

अनुवाद—अन्य वस्तु के व्याज के कथन के द्वारा हृदयस्थ भावों का परिमार्जित युक्तियों से प्रदर्शन करना 'मनोरथ' है ॥ २० ॥

जैसे—

अभिनव—हे अबोध बालक ! गन्ध शून्य एवं दुरारोह इस पाटली पर आरोहण मत करो । क्योंकि इस ग्राम में इसने किसे ऊपर उठाकर नीचे नहीं गिराया ।

---

१. क. (टि०) सुश्लिष्टार्थप्रकाशकम् । सुश्लिष्टार्थप्रदर्शकम् ।
२. क. (टि०) अन्यापदेश कथनं ।

[1]अपृष्टैरथवा पृष्टैर्निर्णयः क्रियते तु यः ।
आख्यानमिति तज्ज्ञेयं लक्षणं नाटकाश्रयम् ॥ २१ ॥

---

अत्र पादपमारोहन्नेव कश्चिद् दुराशयपुंश्चली सङ्गमोत्सुकः वृद्धविदग्धया स्वाभिप्रायद्योतनेन प्रबोध्यते, तत्प्रस्तुतमेवान्यदपदिश्य । अत एवाप्रस्तुप्रशंसा, सापि चात्रैवान्तर्भूता । नन्वलङ्कारे ह्यलंकार्यत्वं ह्यसत् इति केयं युक्तिः, लक्षणं तु भवति लक्षणत्वादेव ॥ २० ॥

अथाख्यानं

पृष्टैरपृष्टैरपि चेत्यादि ।
प्रश्नपूर्वका यत्र बहवो निर्णीयन्ते यथा—
बाले ! नाथ ! विमुञ्च मानिनि ! रुषं, रोषान्मया किं कृतं ।
खेदोऽस्मासु न मेऽपराध्यति भवान् सर्वऽपराधा मयि ।
तत्किं रोदिषि गद्गदेन वचसा कस्याग्रतो रुद्यते ।
नन्वेतन्मम का तवास्मि दयिता ? नास्मीत्यतो रुद्यते ॥ ( अमरुशतकस्य )

---

यहाँ पर वृक्ष पर चढ़ने के व्याज से दुष्ट आशय वाली पुंश्चली के साथ समागम के लिए उत्सुक किसी को कोई वृद्ध विदग्धा अपने अभिप्राय के प्रकाशन कर समझा रही है । वह अन्य के अपदेश से प्रस्तुत ही है, अतः यहाँ अप्रस्तुतप्रशंसा है । वह भी यहीं पर अन्यादेश के अन्तर्गत है । क्योंकि अलङ्कार में अलङ्कार्यत्व असत् है, यह कौन सी युक्ति है । यहाँ लक्षणीय होने से लक्षण ही है ॥ २० ॥

## १८. आख्यान

अब आख्यान को कहते हैं—

**अनुवाद**—जो पृष्ठ ( पूछे गये ) अथवा अपृष्ट ( विना पूछे गये ) किसी बात का निर्णय किया जाय उसे नाटक सम्बन्धी 'आख्यान' नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ २१ ॥

**अभिनव**—जहाँ पर प्रश्नपूर्वक बहुत से पदार्थों का निर्णय किया जाता है । जैसे—

"हे बाले ! ( नायिका ) हे नाथ ! ( नायक ) हे मनिनि ! क्रोध छोड़ दो । ( नायिका ) तुम्हारे ऊपर क्रोध करके मैंने क्या किया । ( नायक मुझे खेद ( कष्ट ) हुआ । ( नायिका ) आपने मेरा क्या बिगाड़ा है। सारा दोष तो मेरा है । ( नायक )

---

१. क. पृष्टैरपृष्टैरथवा ।

इत्यादावुक्तिप्रत्युक्तौ, प्रश्नसदृशैर्वा शक्याशक्यवस्त्वभिधानैर्यत्र निर्णयः। यथा—

रामोऽसौ भुवनेषु विक्रमगुणैर्यातः प्रसिद्धिं पराम्।

इत्युक्ते यदि प्रसिद्धः कथं मया न ज्ञायत इत्याशंक्याख्यातं—

अस्मद्भाग्यविपर्ययाद्यदि परं देवो न जानाति तम्।

किं तस्य प्रसिद्धौ निदानमित्याशंक्य पुनराख्यातं—

वन्दीवैष यशांसि गायति मरुद्यस्यैकबाणाहति—

श्रेणीभूतविशालसालविवरोत्कीर्णस्वरैः सप्तभिः॥ ( राघवानन्दे )

नाटकाश्रयमित्यनेन भूयो लक्ष्यमाणस्येत्याह।

---

तब रुँधे कण्ठ से रो क्यों रही हो ? ( नायिका ) किसके सामने रो रही हूँ ? ( नायक ) यह मेरे सामने रो रही हो। ( नायिका ) मैं तुम्हारी कौन हूँ ? ( नायक ) तु मेरी प्राणप्रिया हो। ( नायिका ) तुम्हारी प्राणप्रिया नहीं हूँ, इसलिए रो रही हूँ।"

यहाँ पर उक्ति-प्रत्युक्ति के प्रश्नों द्वारा निर्णय किया गया है। यहाँ पर प्रश्न किये विना ही प्रश्न सदृश वाक्यों द्वारा शक्य और अशक्य वस्तुओं के कथन से निर्णय होता है। जैसे—

"यह राम है, जो अपने पराक्रम के गुणों से लोक में अत्यन्त प्रसिद्ध है।" ऐसा कहने पर यदि राम इतने प्रसिद्ध हैं तो मैंने कैसे नहीं जाना ? इस प्रकार आशङ्का करके पुनः कहते हैं कि—"भाग्य के विपरीत हो जाने के कारण आप उन्हें नहीं जानते हैं।"

उस राम ने प्रसिद्ध होने का क्या कारण है ? इस प्रकार आशङ्का करके पुनः कहते हैं कि—

"जिसके एक बाण के प्रहार से पंक्तिबद्ध विशाल ताल के वृक्षों के सात छिद्रों से निकले हुए सात स्वरों से वायुगण ( भाँट, चरण ) के समान जिस राम के यश का गान करता है।"

'यह नाटकाञ्चित आख्यान हैं', अतः बार-बार प्रयोग के योग्य है, यह कहते हैं।

[1]आदौ यत् क्रोधजननमन्ते हर्षप्रवर्धनम् ।
[2]यत्तु प्रियं पुनर्वाक्यं सा याच्ञा परिकीर्तिता[3] ॥ २२ ॥

---

अन्ये पठन्ति—

वाक्यैः सातिशयैर्युक्ता वाक्यार्थस्य प्रसाधकैः ।
लोकप्रसिद्धैर्बहुभिः प्रसिद्धिरिति कीर्तिता ॥ स्पष्टम् ॥ २१ ॥

अथ याच्ञा

आदौ यत्क्रोधजननमिति । प्रथमार्धेन हित व्याख्यातम् । तेन प्रथमं यत्तदात्वे परुषमायत्यां च सत्फलं वस्तूच्यते, ततश्च प्रियम् । पुनः शब्दात्ततो हतं पुनः प्रियमित्येवं प्रबोध्यस्य प्रबोधनधिया याचनाद्याच्ञा । यथा ममैव—

---

अन्य आचार्य कहते हैं—

"वाक्यार्थ के प्रसाधक लोकप्रसिद्ध अतिशयपूर्ण वाक्यों से युक्त प्रसिद्धि है, ऐसा कहा गया है।" ॥ २१ ॥

## १९. याच्ञा

अब याच्ञा का लक्षण करते हैं—

**अनुवाद**—**प्रारम्भ में जो क्रोध का जनक है तथा अन्त में हर्ष का प्रवर्धक जो प्रिय-वचन है उसे 'याच्ञा' कहते हैं ॥ २२ ॥**

**अभिनव**—'प्रारम्भ में जो क्रोध का जनक है' इस श्लोक के प्रथमार्द्ध द्वारा हित का व्याख्यान किया गया है। इससे यह सिद्ध होता है। प्रथम अर्थात् उस काल में वह परुष होता है किन्तु परिणाम ( उत्तर काल ) में वह वस्तु सत् फलवाली होती है, अतः वह प्रिय है। तथा वह हितकारी होने से भी प्रिय है। इस प्रकार समझाने की बुद्धि से प्रबोधनीय को याच्ञा करना 'याच्ञा' है। जैसे मेरा ( अभिनवगुप्त का ) यह श्लोक है—

---

१. क. आदौ च क्रोधजं नित्यं ।

२. क. (टि०) यत्र ।

३. क. (टि० ) याच्ञाया लक्षणमन्यैः पठितं—
लाभोपपत्तिमाख्याय स्वयं दूतमुखेन वा ।
प्रार्थ्यते यत्कन्याया सा याच्ञेत्यभिधीयते ॥ इति ।
अत्र कन्याया एव याच्ञा एव याच्ञालक्षणस्यैकदेशित्वमिति । वृत्तिकारपाठः स्वीकृतोऽन्यैः । सोऽपि प्रियावयलक्षणनिर्वचनस्य संवांद्येव । अतएव कश्चित् प्रियलक्षणं पाठान्तरेण लक्षितम् ।

कार्येषु विपरीतेषु यदि [1]कश्चित् प्रवर्तते ।
निवार्यते च कार्यज्ञैः प्रतिषेधः प्रकीर्तितः ॥ २३ ॥

---

भूमिः कण्टकिनी, पुरो विटपिनः प्रायो बहूपद्रवाः
भूयश्चैव दिवाकरो मृगयते सन्ध्याङ्गनासङ्गमम् ।
तद्विश्रम्य जनोऽयमत्र सदने ग्राम्योचितं सेवतां
प्रातः पान्थ ! विचार्य चेतसि चिरं स्थातासि गन्तासि वा ॥

पाठान्तरं तु—

हितैः प्रसन्नवचनैर्यत्परस्यानुवर्तनम् ।
क्रियते वाक्यचेष्टाभिस्तद्दाक्षिण्यमुदाहृतम् ॥ इति ॥ २२ ॥

---

"यह भूमि कण्टकाकीर्ण है, प्रायः सामने वाले वृक्षों में बहुत से उपद्रव हैं, इधर यह सूर्य भी अपनी सन्ध्या-वधू के साथ मिलने के लिए खोज रहा है। अतः हे पथिक ! इस समय इस घर में विश्राम करके ग्राम्योचित क्रिया का उपभोग कीजिये और प्रातः चित्त में विचार करना कि जाना है अथवा ठहरना है।"

इसका अन्य पाठ भी मिलता है, इसमें उसे 'दाक्षिण्य' कहा गया है।

"हितकारी प्रसन्नतापूर्ण वचनों और तदनुकूल चेष्टाओं के द्वारा जो दूसरे का अनुसरण करना है, उसे 'दाक्षिण्य' कहते हैं।"

**विमर्श**—अन्य आचार्य 'याच्ञा' का लक्षण इस प्रकार पढ़ते हैं—

"जहाँ पर स्वयं अथवा दूत के द्वारा लाभ की सम्भावना को दिखलाकर ( कहकर ) किसी कन्या के लिए प्रार्थना की जाय उसे 'याच्ञा' कहते हैं।"

यहाँ पर केवल कन्या के लिए ही याचना करना एकदेशी है, यह वृत्तिकार का पाठ है, ऐसा कुछ आचार्य मानते हैं। और कुछ अन्य आचार्य प्रियवचन होने से 'प्रियोक्ति' नामक लक्षण का पाठान्तर मानते हैं ॥ २२ ॥

## २०. प्रतिषेध

**अभिनव**—'कार्येषु विपरीतेषु' इत्यादि के द्वारा प्रतिषेध नामक लक्षण का निरूपण करते हैं।

**अनुवाद**—यदि कोई विपरीत कार्य में प्रवृत्त होता है। कार्य के विशेषज्ञ लोग उससे जो रोकते हैं, उसे 'प्रतिषेध' नामक लक्षण कहते हैं ॥ २३ ॥

---

1. क. कश्चित् ।

## अथ प्रतिषेधः

कार्येषु विपरीतेष्विति । यथा अमरुकस्य—

लग्ना नांशुकपल्लवे, भुजलता न द्वारदेशेऽर्पिता
नो वा पादयुगे तया निपतितं तिष्ठेति नोक्तं वचः ।
काले केवलमम्बुदालिमलिने गन्तुं प्रवृत्तः शठः
तन्व्या बाष्पजलोपकल्पितनदीपूरेण रुद्धः प्रियः ॥

अत्र तृतीयपादेन विपरीतकार्यप्रवृत्तिरुक्ता । आद्यार्धेन कार्याज्ञत्वं नायिकायाः तथापि निवारणं तुर्यपादेनोक्तम् ।

अन्ये त्वधीयते—

यद्वाक्यं वाक्यकुशलैरुपायेनाभिधीयते ।
सदृशार्थाभिनिष्पत्त्याः स लेश इति कीर्तितः ॥ इति ॥

वाक्यमिति वाक्यार्थो विधिर्वा निषेधो वा । नदीपूरश्च वर्षासु रोधको इष्ट इति सदृशाभिधानेनोपायेन निषेधः कृतः ॥ २३ ॥

---

जैसे, अमरुक के इस श्लोक में—

"वह शठ नायक मेघों से मलिन अर्थात् वर्षा के समय जब परदेश जाने के लिए तैयार हुआ तो उसे रोकने के लिए नायिका ने न तो उसके कपड़े को पकड़ा, न तो द्वार देश पर ( दरवाजे में ) अर्गला की तरह हाथ को फैलाया, न उसके चरणों पर गिरी और न उसे ठहरने के लिए कुछ कहा, बल्कि वह विरह में रोने लगी और रोने से इतना आंसू बहाया कि आँसुओं की नदी बहने लगी, जिसके प्रवाह से उसका मार्ग अवरुद्ध हो गया और वह नहीं जा सका ।"

यहाँ पर तृतीय पाद में नायक के विपरीत कार्य में प्रवृत्ति कही गई है और श्लोक के अर्ध भाग से नायिका को कार्य कुशलता की । यद्यपि प्रारम्भ में नायिका की 'किंकर्त्तव्यविमूढ़ता' परिलक्षित होती है किन्तु अन्त में चतुर्थपाद से प्रिय की यात्रा का निवारण कहा गया । अतः यहाँ 'प्रतिषेध' लक्षण है ।

अन्य आचार्य इसे 'लेश' नाम से अभिहित करते हैं—

"जहाँ पर वाक्य—विशेषज्ञ ( बोलने में चतुर ) लोगों के द्वारा उपाय के ( चतुराई से ) सदृश अर्थ को अभिव्यक्ति के द्वारा जो वचन ( वाक्य ) कहा जाता है, उसे 'लेश' कहते हैं ।"

यहाँ पर वाक्य का तात्पर्य वाक्यार्थ है । वह वाक्यार्थ विधि रूप हो अथवा निषेध रूप हो । नदी का प्रवाह वर्षा में रुकावट डालने वाला देखा गया है । अतः नायक के यात्रा-भङ्ग के सदृशकथनरूप उपाय से निषेध कर दिया गया है ।

यत्राकारोद्भवैर्वाक्यैरात्मानमथवा परम् ।
[1]पृच्छन्निवाभिधत्तेऽर्थं सा पृच्छेत्यभिसंज्ञिता ॥ २४ ॥

अथ पृच्छा

यत्राकारोद्भवैर्वाक्यैरिति । यथा—

किं भीमाद् गुरुदक्षिणां गुरुगदाद्भीमप्रियः प्राप्तवान्
राजा दुश्शासनादेर्गुरुरनुजशतस्याङ्गराजस्य मित्रम् ।
कृष्णकेशोत्तरीयव्यपनयनपटुः पाण्डवा यस्य दासाः
क्वास्ते दुर्योधनोऽसौ कथयत न रुषा द्रष्टुमभ्यागतौ स्वः ॥
(वेणीसंहारे)

अत्राकारेणाभिप्रायसूचकेन काक्वादिनोद्भूतानि द्योतितशक्तिकानि वाक्यानीति भावः । यत्र भावरसोपेतैरित्यन्ये प्राच्यं पाठमधीयते ॥ २४ ॥

## २१. पृच्छा

इसके बाद 'यत्राकारोद्भवैर्वाक्यैः' इत्यादि के द्वारा 'पृच्छा' को कहते हैं—

**अनुवाद—जहाँ पर गूढ़ अभिप्रायों के सूचक वाक्यों के द्वारा अपने को अथवा दूसरे को पूछते हुए किसी अर्थ का कथन किया जाता है, उसे 'पृच्छा' कहते हैं ॥ २४ ॥**

**अभिनव**—अब पृच्छा को कहते हैं । जैसे—

"क्या उस भीमप्रिय ने महान् गदा को धारण करने वाले भीम से गुरु दक्षिणा प्राप्त कर ली ? दुःशासन आदि सौ भाइयों में ज्येष्ठ और अङ्गराज कर्ण का मित्र, द्रौपदी के केश एवं वस्त्र खींचने में पटु, पाण्डव जिसके दास थे, बताओ वह दुर्योधन कहाँ है ? हम क्रोध से नहीं, बल्कि देखने के लिए आये हैं ।"

यहाँ पर आकार और अभिप्राय के सूचक काकु आदि से उद्भूत शक्ति के द्योतक वाक्य होने से 'पृच्छा' है। कुछ आचार्य यहाँ पर 'यत्र भावरसोपेतम्' पाठ मानते हैं ॥ २४ ॥

१. क. (टि०) पृच्छन्त्यभिवेद्यार्थं ।

[1]विद्वान् पूर्वोपलब्धौ यत्समत्वमुपपादयेत् ।
निदर्शनकृतस्तज्ज्ञैः स दृष्टान्त इति स्मृतः ॥ २५ ॥

अथ दृष्टान्तः

विद्वान्पूर्वोपलब्धौ यत्समत्वमिति । यथा ममैव—

हा हालाहललेहने हतमतिः सोऽयं समुत्कण्ठितो
गाढाङ्गारगरिम्णि चैष जडधीर्देहं निविक्षेप्स्यति ।
ग्राम्योऽप्याजगरीं गुरुं गलगुहां मोहादयं धावति
व्याधूयेतरसङ्गतानि यदयं सार्धं खलैः खेलति ॥

यदयमित्यादि कस्य हेतोः । हालाहलकालकूटकवलनादिना येन साम्यं कृतं स दृष्टान्तः । न चेयमुपमा, यतो निदर्शनेन प्रत्यक्षीकरणाय साम्यं कृतं, इतोऽप्यमेवं कर्तुमुद्यत इति, न च रूपकं यदेतत्करोति तत इदमस्य भविष्यतीति भिन्नकालत्वात्, तदाह पूर्वोपलब्धौ सत्यामिति ॥ २५ ॥

## २२. दृष्टान्त

**अनुवाद**—जहाँ पर विद्वान् निदर्शन के द्वारा पूर्वोपलब्ध वस्तु में समता का उपपादन करें, विद्वानों ने उसे 'दृष्टान्त' नामक लक्षण कहा है ॥ २५ ॥

**अभिनव**—जैसा कि अभिनव का कथन है—

"अरे ! यह कैसा दुर्बुद्ध है जो अति भयङ्कर विष को चाटने के लिए उत्कण्ठित हो रहा है । जो जड़ बुद्धि धधकते हुए अङ्गारों से युक्त अग्नि में अपने शरीर को फेकना चाहता है । यह गँवार पुरुष अज्ञानवश अजगर के गले रूपी गुफा में घुसने के लिए दौड़ लगा रहा है । क्योंकि यह भले लोगों की सङ्गति को छोड़कर खलों ( दुष्टों ) के साथ खेलता है ।"

यहाँ पर जिस हलाहल कालकूट के साथ साम्य दिखलाया है वह 'दृष्टान्त' है । यहाँ उपमा नहीं है, क्योंकि यहाँ निदर्शन की प्रक्रिया दृष्टान्त द्वारा प्रत्यक्ष करने के लिए समानता प्रदर्शित है, इसलिए वह ऐसा करने के लिए उद्यत हुआ है । यहाँ पर रूपक की भी शङ्का नहीं करनो चाहिए, क्योंकि जब ऐसा करता है तब इसका यह फल होगा, इस प्रकार यहाँ पर क्रिया और फल में कालभेद है । इसीलिए 'पूर्व की उपलब्धि होने पर' ऐसा कहा गया है ॥ २५ ॥

१. क. ( हि॰) विद्वन्पूर्वोपलब्धौ ।

अनेकयुक्तिमद्वाक्यमनेकार्थप्रसाधकम्[1] ।
[2]अनेकवाक्यसंयुक्तं तन्निर्भासनमुच्यते[3] ॥ २६ ॥

## अथ निर्भासनम्

अथ भासनं अनेकयुक्तिमद्वाक्यमिति । यथा—

"कर्ता द्यूतच्छलानां जतुमयशरणोद्दीपनः सोऽभिमानो
कृष्णाकेशोत्तरीयव्यपनयनमरुत्पाण्डवा यस्य दासाः ।
राजा दुःशासनादेर्गुरुरनुजशतस्याङ्गराजस्य मित्रम् ।
क्वास्ते दुर्योधनोऽसौ कथयते न रुषा द्रष्टुमभ्यागतौ स्वः ।
( वेणीसंहारः )

भास्यते प्रकृतः क्रोधादियेंन ।

पाठान्तरं—

ईप्सितार्थप्रसिद्ध्यर्थं कीर्त्यन्ते यत्र सूरिभिः ।
प्रयोजनान्यनेकानि सा मालेत्यभिसंज्ञिता ॥ इति ॥ २६ ॥

## २३. निर्भासन

अब अनेक युक्तियों वाले निर्भासन का लक्षण करते हैं—

**अनुवाद—जो अनेक युक्तियों से विशिष्ट, अनेक वाक्यों का साधक तथा अनेक वाक्यों से संयुक्त वाक्य है, उसे 'निर्भासन' कहते हैं ॥ २६ ॥**

**अभिनव**—अनेक युक्तियों वाले वाक्य का उदाहरण देते हैं—

"जो जुआ और कपट करने वाला, लाख के घर में ( लक्षागृह में ) आग लगाने वाला तथा द्रौपदी के केश और वस्त्र खींचने में पटु और पाण्डव जिसके जुए में जीते हुए दास हैं, दुःशासन आदि सौ भाइयों में ज्येष्ठ और अङ्गराज कर्ण का मित्र वह अभिमानी दुर्योधन कहाँ है ? बताओ, हम क्रोध से नहीं, उसे देखने के लिए आये हैं।"

यहाँ प्रकृत में क्रोधादि का जिसके द्वारा भास होता है, वह 'निर्भासन' है। यहाँ पर निम्नलिखित पाठान्तर भी मिलता है। वहाँ इसे माला कहा गया है।

"अपने अभीष्ट की सिद्धि के लिए विद्वानों के द्वारा जहाँ पर अनेक प्रयोजनों का कथन किया जाता है, उसे 'माला' संज्ञक लक्षण कहते हैं।"

---

१. क. (टि०) अनेकार्थप्रकृतिस्थितम् । २. क. (टि०) अनेकवचनैर्युक्तं ।
३. क. (टि०) ज्ञेयं निर्भासनं तु तत् । भासनं नाम तद्भवेत् ।

अपरिज्ञाततत्त्वार्थं यत्र वाक्यं समाप्यते ।
सोऽनेकत्वाद्विचाराणां संशयः परिकीर्तितः[1] ॥ २७ ॥

---

## अथ संशयः

अपरिज्ञाततत्त्वार्थमित्यादि । यथा—

तिष्ठेत्कोपवशात्प्रभावपिहिता दीर्घं न सा कुप्यति
स्वर्गायोत्पतिता भवेन्मयि पुनर्भावार्द्रमस्या मनः ।
तां हर्तुं विबुधद्विषोऽपि न च मे शक्तः पुरोवर्तिनीं
सा चात्यन्तमगोचरं नयनयोर्यातेति कोऽयं विधिः ॥
( विक्रमोर्वशीयम् ४-२ )

अत्राद्यो भागः संशयोदाहरणं अनन्तरस्तूपपत्त्युदाहरणम् ॥ २७ ॥

---

## २४. संशय

अब संशय का निरूपण करते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ पर तत्त्व किसी के अर्थ को जाने विना ही वाक्य समाप्त हो जाय, तो विचारों की अनेकता के कारण उसे 'संशय' नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ २७ ॥

**अभिनव**—अभिनवगुप्त 'अपरिज्ञात' इत्यादि के द्वारा 'संशय' का लक्षण करते हैं। जैसे—

"मेरे ऊपर कोप करने के कारण वह अपने दिव्य प्रभाव से कहीं छिप कर बैठी होगी। किन्तु देर तक वह कुपित नहीं रह सकती। शायद वह स्वर्ग में उड़ गई हो, किन्तु उसका मन तो मेरे ऊपर पूर्ण अनुरक्त है। सम्भव है कि कोई शत्रु उठा ले गया हो, किन्तु यह भी सम्भव नहीं है क्योंकि मेरे सामने तो देवताओं के शत्रु भी अपहरण नहीं कर सकते, फिर भी वह कैसे आँखों से एकदम ओझल हो गई ? यह कौन सा व्यवहार है। यहाँ आधा भाग संशय का उदाहरण है और शेष भाग उपपत्ति का उदाहरण है।

---

१. क. ग्रन्थान्तरे संशयस्य लक्षणमित्थम्—
'परप्रशंसावचनं प्रयुक्तं सोऽभ्यसूयते ।
पूर्वोत्तरार्थव्याघातः संशयः स तु कीर्तितः ॥ इति ।

[1]यत्र शास्त्रार्थसम्पन्नां मनोरथसमुद्भवाम् ।
[2]अप्रार्थनीयामन्यां वा विदुस्तामाशिषं बुधाः ॥ २८ ॥

---

अथाशीः—

यथाशास्त्रार्थसम्पन्नामित्यादिना । यथा—

पादाग्रस्थितया मुहुः स्तनभरेणानीतया नम्रतां ।
शम्भो सस्पृहलोचनत्रयपथं यान्त्या तदाराधने ।
ह्रीमत्या शिरसीहितः सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पया—
विश्लिष्यन्कुसुमाञ्जलिर्गिरिजया क्षिप्तोऽन्तरे पातु वः ॥

सर्वं वचनं न चाशीः, अलङ्कारः ? लक्षणं स्तुत्या एव वर्णनीयत्वात् ॥ २८ ॥

---

विशेष—पाठभेद के अनुसार संशय का लक्षण है—

वरप्रशंसावचनं प्रयुक्तं योऽभ्यसूयते ।
पूर्वोत्तरार्थ व्याघातः संशय एव कीर्त्तितः ॥

अर्थात् अन्य पुरुष की प्रशंसा में कहे गये वचन को सुनकर जिसके मन में ईर्ष्या उत्पन्न हो और पूर्व कथन से उत्तर-कथन का विरोध हो तो वहाँ 'संशय' नामक लक्षण समझना चाहिए ।

## २५. आशीः

अब आशीः का लक्षण कहते हैं—

अनुवाद—जहाँ शास्त्र के अनुकूल अर्थ से सम्पन्न मनोरथ से समुद्भव बिना किसी प्रार्थना के अथवा अन्य कारणों से ( प्रार्थना ) से प्राप्त हुई हो, उसे विद्वान् लोग 'आशीः' नामक लक्षण कहते हैं ॥ २८ ॥

अभिनव—'यथाशास्त्रार्थसम्पन्नम्' इत्यादि के द्वारा आशीः का निरूपण करते हैं । यथा—

"शिवजी की अराधना में स्थित बार-बार पैरों के अग्रभाग पर स्थित किन्तु पयोधरों के भार से झुकी हुई शङ्कर के द्वारा स्पृहा से तीनों नेत्रों से देखी गई रोमाञ्च, स्वेद ( पसीने ) एवं कम्पन से युक्त होने के कारण लज्जित पार्वती जी के द्वारा शिव जी के सिर पर चढ़ाई गई किन्तु बीच में ही बिखर जाने वाली पुष्पाञ्जलि आप लोगों की रक्षा करें।"

---

१. क. यथा शास्त्रार्थसम्पन्नं मनोरथसमुद्भवम् ।
२. क. अप्रार्थनीयमन्यम् ।

आदौ यत् क्रोधजननमन्ते हर्षप्रवर्धनम् ।
तत् प्रियं वचनं ज्ञेयमाशीर्वादसमन्वितम्[1] ॥ २९ ॥

---

अन्ये पठन्ति—

यत्रार्थानां प्रसिद्धानां क्रियते परिकीर्त्तनम् ।
परापेक्षाव्युदासार्थं तन्निदर्शनमुच्यते ॥

प्रसिद्धानां देवतादीनां परापेक्षा साध्याकांक्षा तस्माद् व्युदासस्ततसम्पत्त्या । अत एव दृष्टान्तादस्य भेदः इति ॥ २८ ॥

अथ प्रियं—

आदौ यत्क्रोधजननमिति । यथा—

किं वृत्तान्तैः परगृहगतैः किं तु नाहं समर्थः
तूष्णीं स्थातुं प्रकृतिमुखरो दाक्षिणात्यस्वभावः ।
गेहे गेहे विपणिषु तथा चत्वरे पानगोष्ठ्यां
उन्मत्तेव भ्रमति भवतो वल्लभा हन्त कीर्तिः ॥

---

यहाँ पर 'आशीः' अलङ्कार लक्षण नहीं हैं, क्योंकि यहाँ स्तुति ही वर्णनीय है। जहाँ पर परापेक्षा को दूर करने के लिए प्रसिद्ध आर्यों का परिकीर्त्तन किया जाता है उसे 'निदर्शन' कहते हैं ॥ २८ ॥

विशेष—आशीः के स्थान पर 'निदर्शन' पाठभेद भी मिलता है ।

## २६. प्रियवचन ( प्रियोक्ति )

**अनुवाद**—प्रारम्भ में जो क्रोध का जनक हो और अन्त में हर्ष का वर्धक हो तो उस आशीर्वाद से समन्वित वचन को 'प्रियवचन' या 'प्रियोक्ति' कहते हैं ॥ २९ ॥

**अभिनव**—अब 'आदो यत्क्रोधजनम्' इत्यादि के द्वारा 'प्रियवचन' को कहते हैं। जैसे—

"दूसरे के घर की बातों से मुझे क्या मतलब है किन्तु मैं चुप रहने में समर्थ नहीं हूँ अर्थात् चुप नहीं रह सकता। क्योंकि दाक्षिणात्यों का स्वभाव है कि वे स्वभावतः मुखर होते हैं। घर-घर में, बाजार-बाजार में, चौराहों पर, पानगोष्ठियों में आप की वल्लभा कीर्ति उन्मत्त हुई सी घूम रही है अर्थात् सब जगह आप की कीर्त्ति फैल गई है।'

---

१. क. एतल्लक्षणं याञ्चायाश्च समानकल्पत्वात् केचित्पठन्ति—
विनष्टे तु यदा द्रव्ये ह्युपलब्धिः पुनश्चया ।
सुखमुत्पद्यतेऽतीव सा प्रीतिरिति कीर्तिता ॥

अत्र भ्रमति वल्लभेत्यादौ क्रोधजननं हन्त कीर्तिरिति हर्षकृत् ।

अन्ये पठन्ति—

वाच्यमर्थं परित्यज्य दृष्ट्यादिभिरनेकधा ।
अन्यस्मिन्नेव पतनादाशु भ्रंशः स उच्यते ॥ इति ॥

दृष्टिवर्शनं, प्रकृतिमुखरादिवाक्यमिति पूर्वोक्तमित्यर्थः । न चेयं व्याजस्तुतिः निन्दाभागे स्तुतेरभावात् । पूर्णायास्तु निन्दाया अभावात् । यथा वा—

"प्रद्योतस्य सुता" इत्युक्त्वा वसन्तकं विप्रतारयितुं राजा वसन्तशब्दमाचष्टे। मधोश्च समयः इत्याकर्णने प्रसूनसमय इत्यनादृत्य निवृत्त्यङ्कुरेण हृष्यति विदूषके, समय इतिशब्देनान्यत्र पतनात्प्रणयक्रोधत्वं चेति प्रियवचनम् । प्रियङ्कर इति लोक एतत्सिद्धम् ॥ २९ ॥

आपकी वल्लभा (प्रिया) सब जगह घूमती है, आरम्भ में यह कहना क्रोध का जनक है किन्तु तदनन्तर 'हन्त कीर्त्तिः' यह ऐसा कहना हर्षजनक है अतः यहाँ 'प्रियवचन' लक्षण है।

अन्य लोग प्रिय-वचन के स्थान पर 'भ्रंश' नामक लक्षण मानते हैं। तदनुसार—"इष्ट आदि के द्वारा अनेक प्रकार से प्राप्त हुए, वाच्य अर्थ को छोड़कर अन्य अर्थ में जो पतन है, उसे 'भ्रंश' कहते हैं।"

यहाँ पर दृष्टि का अर्थ दर्शन है। प्रकृतिमुखरादि वाक्य पहिले कहा जा चुका हैं। यहाँ व्याजस्तुति नहीं है। क्योंकि निन्दा के अंश में स्तुति नही होती। यहाँ निन्दा का पूर्ण अभाव होने से स्तुति नहीं है। जैसे—

राज्यं निर्जितशत्रु योग्यसचिवे न्यस्तः समस्तो भरः
सम्यक् पालनलालिताः प्रशमिताशेषोपसर्गाः प्रधाः ।
प्रद्योतस्य सुता वसन्तसमयस्त्वं चेति नाम्ना धृतिं
कामः काममुपैत्वयं मम पुनर्मन्ये महानुत्सवः ॥

इस श्लोक के तृतीय चरण में 'यह प्रद्योत की सुता' ऐसा कहकर वसन्तक को ठगने के लिए राजा 'वसन्त' शब्द की व्याख्या करता है। मधु (वसन्त) का समय है' ऐसा सुनने पर 'प्रसून का समय है' इस अर्थ का अनादर करके 'अङ्कुरो का उद्गम समझकर प्रसन्न हो रहे विदूषक का 'समय' शब्द से अन्यत्र भाव के चले जाने पर 'प्रणयकोप प्रमुख प्रियवचन है, लोक में 'प्रियकारी' यह प्रसिद्ध है।

[1]छलयुक्त्या त्वन्येषामभिसन्धानाभिभावकं कपटम् ।
द्वित्रिप्रयोगयुक्तौ विज्ञेयः कपटसङ्घातः ॥ ३० ॥

## अथ कपटं

छलयुक्त्येति । व्याजप्रयोगेण अभिसन्धानं वञ्चना । अभिभावकं तिरस्कारकं । छलोक्त्या कथितस्यार्थस्यान्यथाग्रहणं अपलापो वा कपटं, तस्य सङ्घातो लक्षणम् । कपटो वस्तुक्रमाद्दैवाच्छत्रोर्वा समुद्भूतः । वस्तुक्रमोद्भूतस्य मालतीमाधवे मकरन्दस्य मालतीवेषधारणं, दैविकस्य नागानन्दे जीमूतवाहनस्य शङ्खचूडच्छलनं, शत्रुकृतस्य तु छलितरामे लवणासुरप्रयुक्तयो राक्षसयोर्मन्थरा-कैकेय्योर्वेषधारणं, सीतया अन्तर्वन्त्याः निर्वासनं च कृतम् । यथा वा कृत्याराबणे प्रथमेऽङ्के सीतावेषधारिण्या शूर्पणखा लक्ष्मणो वञ्चितोऽभिभूतश्च "ता सव्वहा अण्ण एव्व दे अणिट्ठं अभिप्पाअं लक्खेमि" इत्यादिना वचनेन ।

## २७. कपटसङ्घात

**अनुवाद**—छल की युक्ति से अर्थात् किसी व्याज से दूसरे को ठगकर तिरस्कार करने वाले भाव को 'कपट' कहते हैं और उसके दो-तीन बार प्रयोग को 'कपटसङ्घात' कहते हैं ॥ ३० ॥

**अभिनव**—अब 'छलयुक्त्या' इत्यादि के द्वारा 'कपटसङ्घात' का कथन करते हैं। किसी बहाने से अभिसन्धान ( वञ्चना ) अथवा तिरस्कार अर्थात् छलपूर्वक उक्ति से कहे हुए अर्थ को अन्यथा ग्रहण करना अथवा अपलाप करना 'कपट' कहलाता है और उसका सङ्घात 'लक्षण' है। कपट वस्तु क्रम से अथवा देव से अथवा शत्रु के प्रयोग से उद्भूत होता है। इनमें वस्तु क्रम से उद्भूत कपट का उदाहरण जैसे—मालतीमाधव में मकरन्द का मालती का वेष धारण करना। दैवोद्भूत कपट का उदाहरण जैसे—नागानन्द नाटक में जीमूत वाहन का शंखचूड़ को छलना। शत्रुकृत कपट का उदाहरण जैसे –'छलितराम' नाटक में लवणासुर द्वारा प्रेषित राक्षसों का मन्थरा और कैकेयी का वेष धारण करना तथा गर्भवती

१. क. (टि०) छलयुक्त्या यदान्येषां मत्वा नायकभावनम् ।
द्वित्रि प्रयोगयुक्तेव ज्ञेयं कपटसंज्ञितम् ॥
भोजदेवः—
अदिव्यं दिव्यमपि वा कृत्वा रूपविपर्ययम् ।
अविद्वान् वञ्चयते येन कपटं तदुदाहृतम् ॥
"छलोक्त्या कथितार्थस्य कपटोऽन्यादृशग्रहः । इति केचित् ।

दुर्जनोदाहृतै रुक्षैः [1]सभामध्येऽतिताडितः।
अक्रोधः क्रोधजननैर्वाक्यैर्यः सा क्षमा भवेत् ॥ ३१ ॥

अन्ये पठन्ति—
यत्र संकीर्तयन्दोषं गुणमर्थेन योजयेत्।
गुणातिपाताद्दोषं वा गर्हणं नाम तद्भवेत् ॥ इति ॥
तदित्रविधमपि वागुपचारसामान्याच्छलमत्र स्वीकृतम् ॥ ३० ॥

अथ क्षमा—

दुर्जनोदाहृतैरिति। दुर्जनोक्तैर्वचनैः क्रोधजननैः सभायां ताडितोऽपि यः पुरुषोऽक्रोधनः क्रोधहीनः स एव क्षमावान्। तद्वर्णनोचितः कविव्यापारः क्षमेत्यर्थः। अनेन च यथोचिताभिन्नवृत्तिसंचयः सर्वो विभावाद्युचितो निर्वर्त्यमानः काव्यलक्षणत्वेन सूचितः।

सीता का निर्वासन कराना। अथवा जैसे 'कृत्यारामायण' नाटक के प्रथम अङ्क में सीता का वेष धारण करने वाली सूर्पणखा के द्वारा लक्ष्मण को **"ता सव्वहा अण्ण एव्व दे अणिबंद्धं अभिप्पाअं लक्खेमि। तत्सर्वथा अन्यमेव तेऽनिबन्धमभिप्रायं लक्षयामि"** इत्यादि कथन के द्वारा वञ्चित एवं तिरस्कृत करना।

अन्य लोग इसके स्थान पर निम्नलिखित पाठ मानते हैं—"जहाँ पर दोषों का कथन करते हुए गुणों के रूप में वर्णित कर दिया जाय अथवा गुणों के अतिपात से दोष का वर्णन किया जाय, वहाँ 'गर्हण' नामक लक्षण समझना चाहिए।"

इस प्रकार तीनों प्रकारों को वाणी के उपचार सामान्य से 'छल' कहा गया है।

विशेष—भोज ने कपट का लक्षण निम्नलिखित रूप में दिया है—

अदिव्यं दिव्यमपि वा कृत्वा रूपविपर्ययम्।
अविद्वान् वञ्च्यते येन कपटं तदुदाहृतम् ॥

जहाँ पर दिव्य अथवा अदिव्य रूप को धारण कर अथवा रूप का विपर्यय (परिवर्तन) करके किसी अविद्वान् पुरुष को ठगा जाता है, उसे 'कपट' कहा जाता है।

## २८. क्षमा

अब 'दुर्जनोदाहृतैः' इत्यादि के द्वारा क्षमा का लक्षण कहते हैं—

**अनुवाद**—दुर्जनों के द्वारा कहे हुए रूखे और क्रोधजनक वाक्यों से सभा के मध्य में अभिताड़ित (अपमानित) होकर भी क्रोध न करना 'क्षमा' कहलाता है ॥ ३१ ॥

१. क. सतां मध्येऽभिताडितः।

क्षमा यथा ममैव—

श्रोत्राय दुष्टवचनं प्रति किं न कोपः
क्षोभं करोति हृदये ननु कोप एव ।
मित्रं ममैष तु निजात्मनि योऽपकारं
कृत्वा ममाशुभकलङ्कविघातहेतुः ॥

अन्येषां पाठः—

सिद्धान् बहून् प्रधानार्थांस्त्यक्त्वा यत्र प्रयुज्यते ।
विशेषयुक्तं वचनं विज्ञेयं तद्विशेषणम् ॥

सिद्धानिति लोकप्रसिद्धान्प्रधानभूतानशक्यापजयांस्त्यक्त्वानादृत्य क्रोधाद्यद्वचनं विशेषेण युक्तं, यथा 'ममायं' परिवादः सुहृत्प्रत्ययः इति स्वात्मनि क्षोभः पुण्यादिकमुररीकृत्यापि ममापुण्यसंचयं दुःखोपभोगदानेन शमयति ॥ इति ॥ ३१ ॥

अभिनव—दुर्जनों के द्वारा कहे हुए क्रोधजनक वचनों से सभा में ताड़ित होने पर भी जो पुरुष क्रोध नहीं करता, वही क्षमावान् है। उस पुरुष के योग्य कवि का व्यापार 'क्षमा' है। इससे यह सूचित होता है कि औचित्य के अनुरूप विभावादि के उपयुक्त भिन्न-भिन्न वृत्तियों का सभी प्रकार के सञ्चय काव्य लक्षण के रूप में संग्राह्य है।

'क्षमा' का उदाहरण जैसे मेरा ( अभिनवगुप्त का ) यह पद्य है—

"कानों को बुरा वचन सुनकर क्या क्रोध नहीं होता ? किन्तु जो हृदय में क्षोभ उत्पन्न करता है, वह कोप है और जो अपना उपकार करके भी मेरे अशुभ कलङ्क को विनाश का हेतु है वही मेरा मित्र है।"

कुछ लोग इस लक्षण के स्थान पर निम्नलिखित पाठ मानते हैं—

"जहाँ पर लोकप्रसिद्ध बहुत से प्रधान अर्थों को छोड़कर विशेषता से युक्त वचनों का प्रयोग किया जाता है, उसे 'विशेषण' समझना चाहिए।"

यहाँ 'विद्वान्' का अर्थ है लोकप्रसिद्ध। जहाँ पर लोक में प्रसिद्ध प्रधानभूत जिसे तिरस्कृत करना अशक्य है, ऐसे अर्थों को छोड़कर ( अनादर करके ) क्रोध से विशेषता से युक्त जो वचन कहा जाता है वह विशेषण है। जैसे—'मेरा यह' परिवाद, मित्र का विश्वास है, ऐसा समझना, इससे अपने आत्मा में क्षोभ होना मेरा पुण्य है। ऐसा स्वीकार करके मेरे दुःख के उपभोग के बाद मेरे पाप का संचय ( मेरे पापों ) का शमन होता है ॥ ३१ ॥

दृष्टवैवावयवं 'कञ्चिद्भावो यत्रानुमोयते'[2] ।
प्राप्ति तामभिजानीयाल्लक्षणं नाटकाश्रयम् ॥ ३२ ॥
अकार्यं सहसा कृत्वाऽकृत्वा कार्यमथापि वा ।
सन्तापो मनसो यस्तु पश्चात्तापः प्रकीर्तितः[3] ॥ ३३ ॥

अथ प्राप्तिः—

दृष्ट्वैवावयवं कञ्चिदिति । यथा—

अभ्युन्नतां पुरस्तादवगाढ़ा जघनगौरवात्पश्चात् ।
द्वारेऽस्य पाण्डुसिकते पदपङ्क्तिर्दृश्यतेऽभिनवा ॥

अथ पदपङ्क्तिलक्षणमंशं दृष्ट्वाऽनयात्र भवितव्यमिति शकुन्तलाया सद्भावोऽनुमीयत इति ॥ ३२ ॥

## २९. प्राप्ति

अब 'दृष्टेवावयवम्' इत्यादि के द्वारा 'प्राप्ति' नामक लक्षण का निरूपण करते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ पर किसी अवयव को देखकर भाव का अनुमान कर लिया जाता है, नाटक में उसे 'प्राप्ति' नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ ३२ ॥

**अभिनव**—अभिनवगुप्त का उदाहरण जेसे—

"पीली रेतों से युक्त इस लता मण्डप के द्वार पर आगे की ओर उठी हुई और जघन के भार से पीछे को ओर गहरी धँसी हुई नवीन पदपंक्ति दिखाई दे रही है।"

यहाँ इस पदपंक्ति रूप लक्षण को देखकर यहाँ पर शकुन्तला होगी। इस प्रकार शकुन्तला के सद्भाव ( होने ) का अनुमान करते हैं, अतः यहाँ पर 'प्राप्ति' नामक लक्षण है ॥ ३२ ॥

## ३०. पश्चात्ताप

अब 'अकार्यं सहसा' इत्यादि के द्वारा 'पश्चात्ताप' नामक लक्षण कहते हैं—

**अनुवाद**—सहसा किसी न करने योग्य कार्य को करके अथवा करने योग्य ( करणीय ) कार्य को न करके जो मन में सन्ताप होता है, उसे 'पश्चात्ताप' नामक लक्षण कहा जाता है ॥ ३३ ॥

१. क. किञ्चिद्भावो । २. क. (टि०) यत्रोपमीयते ।
३. क. (टि०) स उच्यते ।

[1]प्रश्रयेणार्थसंयुक्तं यत्परस्यानुवर्तनम् ।
स्नेहाद्दाक्षिण्ययोगाद्वा सानुवृत्तिस्तु संज्ञिता ॥ ३४ ॥

---

अथ पश्चात्तापः—

अकार्यं सहसा कृत्वेति । सहसेत्यविचार्य अकार्यं कृत्वा यथा—

अङ्गुलिशुकाहमिस इदोसल उप्पन्ना ।
जस्सकबलजो भूतभूहि भुब ओहिण्णो ॥

कार्यमकृत्वा यथा—

मुखमंसविवर्ति पक्ष्मलाक्ष्याः कथमप्युन्नमितं न चुम्बितं तु ।

इति । शाकुन्तले ।

अन्ये पठन्ति—

अनेकार्थविचारस्तु विचारः परिकीर्तितः । इति ।

अनेकस्य कार्यरूपस्यार्थस्य कृताकृतस्य विचारः किमेतत्कृतमिति ॥ ३३ ॥

---

अभिनव—सहसा का अभिप्राय है कि बिना विचार किये किसी न करने योग्य कार्य को करके पश्चात्ताप करना । जैसे—'अंगुलिशुकाहमिस' इत्यादि । यहाँ अर्थ अस्पष्ट है । तथा किसी करने योग्य कार्य को न करके पश्चात्ताप करना । जैसे—"सुन्दर नेत्रों वाली नायिका के कन्धे को ओर मुड़े हुए मुख को किसी प्रकार ऊपर उठाया, किन्तु चूम नहीं सका ।"

अन्य लोग पाश्चात्ताप के स्थान पर निम्नलिखित पाठ मानते हैं—"अनेक अर्थों के सम्बन्ध में विचार करना 'विचार' नामक लक्षण कहा जाता है ।"

यहाँ पर अनेक कार्यरूप अर्थ के सम्बन्ध में किया जाना और 'न किये जाने' का विचार क्या मैंने ऐसा किया है ? ॥ ३३ ॥

## ३१. अनुवृत्तिः

अब अनुवृत्ति का लक्षण बतलाते हैं—

अनुवाद—जब प्रश्रय ( प्रणय ) से, स्नेह अथवा दाक्षिण्य के योग से जो दूसरे का अर्थयुक्त अनुवर्तन किया जाता है उसे 'अनुवृत्ति' कहते हैं ॥ ३४ ॥

---

१. क. (भ.) लक्षणान्तरमुपलभ्यते । यथा—
लक्षणामनुनिर्देशो विज्ञेयः संग्रहस्तथा ।
चित्रार्थं समवायो यः सोऽर्थं इत्यभिधीयते ॥

अथानुवृत्तिः—

प्रश्रयेणार्थसंयुक्तमिति। यथा भट्टेन्दुराजस्य—

> राज्ञा यद्यनुरुध्यसे यदि भवेद्वाच्यं पुरा मादृशां
> तत्संक्रन्दनगोप ! किञ्चन मनाक् पृच्छत्यधीरो जनः।
> अग्रे रोहणचारिणां सरभसं संचूर्यमाणश्चिरं
> कं प्रत्याययितुं प्रयासरसिको यत्नेन रत्नायसे॥

अप्रस्तुतप्रशंसात्वेऽपि हि यदप्रस्तुतस्य शरीरवैचित्र्यं तल्लक्षणकृतमेव, लक्षणं हि शरीरमित्युक्तम्। कटकाद्यैरपि हि यद्वैचित्र्यं कुशलसुवर्णकारोत्प्रेक्षितं तल्लक्षणमहिम्नैव। तत्तेनोपमानशरीरस्योपमेयशरीरस्य वा वैचित्र्यं लक्षणानामेव व्यापारः इत्येवमुपमारूपकादीपकानां त्रयाणामलङ्कारत्वेन वक्ष्यमाणानां प्रत्येकं षट्त्रिंशल्लक्षणयोगात् लक्षणानामपि चैकद्वित्र्याद्यवान्तरविभागभेदादानन्त्यं केन गणयितुं शक्यम्। इदानीं शतसहस्रस्त्राणि वैचित्र्याणि सहृदयैरुत्प्रेक्ष्यन्ताम्।

---

अभिनव—अभिनवगुप्त भट्टेन्दुराज का पद्य उदाहरण के रूप प्रस्तुत करते हैं—

"राजा यदि अनुरोध करते हों और मेरे जैसे व्यक्तियों के समक्ष कथनीय हो तो हे इन्द्रकीट! यह अधी रजन कुछ पूछता है कि पर्वत पर रोहण करने वालों के सामने सहसा चूर-चूर किये जाने पर भी प्रयास करने में रसिक तुम किसको विश्वास के साथ समझाने के लिए बड़े प्रयत्न से अपने को रत्न के समान मान रहे हो।"

यहाँ पर अप्रस्तुत प्रशंसा के होने पर भी अप्रस्तुत का जो शरीरगत वैचित्र्य है वह लक्षणकृत ही है। क्योंकि लक्षण ही शरीर है, यह कहा जा चुका है। कटक आदि के द्वारा भो जो विचित्रता कुशल स्वर्णकारों द्वारा उत्प्रेक्षित है, वह भी लक्षण की मरिमा से ही है। इसी प्रकार उपमान शरीर का अथवा उपमेय शरीर का जो वैचित्र्य है वह भी लक्षणों का ही व्यापार है। इस प्रकार अलङ्कार के रूप में कहे जाने वाले उपमा, रूपक, दीपक इन तीनों में से प्रत्येक का ३६ लक्षणों के योग से लक्षणों के भी एक, दो तीन आदि अवान्तर भेद होने से अनन्त भेद होते हैं, उनको गणना कौन कर सकता है ? इस समय धारकों प्रकार के वैचित्र्य की उत्प्रेक्षा सहृदय लोग कर सकते हैं।

[1]प्राप्तानां यत्र दोषाणां क्रियते शमनं पुनः।
[2]सा ज्ञेया ह्युपपत्तिस्तु लक्षणं नाटकाश्रयम् ॥ ३५ ॥

---

परे त्वधीयते—

उभयोः प्रीतिजननो विरुद्धाभिनिवेशयोः।
अर्थं प्रसादजनको ज्ञेयस्त्वनुनयो बुधैः ॥ इति ॥

उभयोरत्र वक्तृवाच्ययोस्तयोश्च विरुद्धाभिनिवेशः। एकस्य तत्त्वविश्रान्तता अपरस्य त्विषा रत्नवदाचरितमिति ॥ ३४ ॥

अथोपपत्तिः—

प्राप्तानां यत्र दोषाणामिति। प्राप्तानामिति वीप्सागर्भो निर्देशः दोषाणामित्युपपत्त्ययोगदृष्टत्वेनावस्तुभूतानामित्यर्थः। यथा—

तिष्ठेत् कोपवशात् प्रभावपिहिता दीर्घं न सा कुप्यति।
स्वर्गायोत्पतिता भवेत् मयि पुनर्भावाद्रभस्या मनः ॥
तां हर्तुं विबुधद्विषोऽपि न च शक्तः पुरोवर्त्तिनीं।
सा चात्यन्तमगोचरं नयनयोर्यातेति कोऽयं विधिः ॥

---

अन्य लोग तो 'अनुवृत्ति' के स्थान पर 'अनुनय' का कथन करते हैं—

"जो परस्पर विरुद्ध अभिनिवेश रखने वाले दो व्यक्तियों के प्रीति का जनक होते हुए अर्थ का साधक लक्षण है, उसे विद्वानों को 'अनुनय' समझना चाहिए।"

यहाँ पर 'उभयोः' पद वक्ता और वाच्य का बोधक है। क्योंकि उन दोनों में विरुद्ध अभिनिवेश होता है। उनमें एक को तत्त्व में विश्रान्ति है और दूसरे की कान्ति से रत्न के सदृश आचरण है ॥ ३४ ॥

## ३२. उपपत्ति

अब 'प्राप्तानां यत्र दोषाणां' इत्यादि के द्वारा उपपत्ति नामक लक्षण का निरूपण करते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ पर प्राप्त दोषों का शमन किया जाता है, उसे नाटकाश्रित 'उपपत्ति' नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ ३५ ॥

**अभिनव**—यहाँ पर 'प्राप्तानाम्' में वीप्सासागर्भ निर्देश है। 'दोषाणाम्' का का अर्थ है उपपत्ति के योग के न दिखाई देने से अवस्तुभूत अर्थ। जैसे विक्रमोर्वशीय नाटक के पद्य में—

---

१. क. (भ०) प्रोक्तानां।
२. क. ज्ञेया सा। ३. क-म. सप्तानो।

यथा वा—

क्वाकार्यं शशलक्ष्मणः क्व च कुलं भूयोऽपि दृश्येत सा
दोषाणां प्रशमाय मे श्रुतमहो कोपेऽपि कान्तं मुखम्।
किं वक्ष्यन्त्यपकल्मषाः कृतधियः स्वप्नेऽपि सा दुर्लभा
चेतः स्वास्थ्यमुपेहि कः खलु युवा धन्योऽधरं धास्यति ॥ इति ॥
( विक्रमोर्वशीयम् )

अन्ये त्वधीयते—

परिगृह्य तु शास्त्रार्थं यद्वाक्यमभिधीयते।
विद्वन्मनोहरं स्वन्तमुपदिष्टं तदुच्यते ॥ तद्दि ॥

शास्त्रार्थशब्दः प्रमाणोपलक्षणम्। स्वन्तमिति शोभनोऽन्तो निश्चयो यत्र ॥ ३५ ॥

"मेरे ऊपर कोप करने के कारण अपने दिव्य प्रभाव से कहीं छिप गई होगी, किन्तु अधिक देर तक वह कुपित नहीं रह सकती। शायद स्वर्ग में उड़ गई हो, किन्तु उसका मन तो मुझमें पूर्णरूप से आर्द्र है, मेरे सामने देवता शत्रु राक्षस भी उसे हरण करने में समर्थ नहीं हैं, फिर भी वह मेरे आँखों से एकदम ओझल हो गई, यह कैसा व्यवहार है ?"

और भी जैसे—

"यहाँ तो अप्सरा में आसक्ति रूप अकार्य और कहाँ चन्द्र का उज्ज्वल वंश ? क्या वह फिर कभी दिखायी देगी ? दोषों के शमन के लिए हमारे शास्त्र हैं। अरे ! क्रोध में भी उसका मुख नितान्त सुन्दर है। निष्पाप पूज्यजन मुझे क्या कहेंगे ? किन्तु स्वप्न में भी वह दुर्लभ है। हे चित्त ! तुम स्वस्थता एवं धैर्य धारण करो। कौन युवक है जो उसके अधरामृत का पान करेगा ?"

और अन्य लोग तो निम्नलिखित पाठ कहते हैं—

"जहाँ पर शास्त्र के अर्थ को ग्रहण कर विद्वानों के मन की आकर्षित करने वाला अन्तः सुखद जो वाक्य कहा जाता है, उसे 'उपदिष्ट' कहते हैं।"

यहाँ पर शास्त्रार्थ शब्द प्रमाण का उपलक्षण है। स्वन्तं का अर्थ है सुन्दर ( सुखद ) अन्त निश्चय जहाँ हो ॥ ३५ ॥

साध्यते योऽर्थसम्बन्धो महद्भिः समवायतः ।
परस्परानुकूल्येन सा युक्तिः [१]परिकीर्तिता ॥ ३६ ॥

---

अथ युक्तिः—

साध्यते योऽर्थसंबन्धः इति । यथा—

लावण्यसिन्धुरपरैव हि केयमत्र
यत्रोत्पलानि शशिना सह संप्लवन्ते ।
उन्मज्जति द्विरदकुम्भतटी च यत्र
यत्रापरे कदलकाण्डमृणालदण्डाः ॥

अत्र महद्भिरुत्कृष्टैर्नेत्रवदनादिभिः परस्परशोभात्मकानुकूल्योपलक्षितेन समवायेनैकविश्रान्त्यर्थः संबध्यमान उपपद्यमानोऽपूर्वतरङ्गिणीलक्षणः साधित इति योजनादियं युक्तिः । प्रतीयमानं रूपकमत्रेति चेत्, किं ततः; शरीरं लक्षणमयमेवेत्युक्तमसकृत् । एकीय पाठः—

---

## ३३. युक्ति

अब 'साध्यते योऽर्थसम्बन्धो' इत्यादि के द्वारा 'युक्ति' का विवेचन करते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ पर महापुरुष परस्पर अनुकूलता के आधार पर समवाय रूप से अर्थ का सम्बन्ध सिद्ध करते हैं उसे 'युक्ति' कहते हैं ॥ ३६ ॥

**अभिनव**—जैसे—

"यह कोई दूसरा हो लावण्य-सिन्धु है जहाँ चन्द्रमा के साथ कमल भी तैर रहे हैं जिसमें हाथियों की कुम्भतटी उन्मग्न हो रही है और कदल-काण्ड तथा मृणालदण्ड ( कमल नाल ) भी बह रहे हैं ।"

यहाँ पर उत्कृष्ट नेत्र, वदन आदि परस्पर शोभात्मक एवं अनुकूलता से उपलक्षित समवाय ( एक विश्रान्ति ) से उपपन्न सरिता रूप अपूर्व लक्षण सिद्ध किया गया है । इस प्रकार की योजना के कारण यह 'युक्ति' है । यदि कहा जाय कि यहाँ रूपक प्रतीत हो रहा है तो इससे क्या ? शरीर लावण्यमय होता है, यह तो कई बार कहा जा चुका है ।

एक अन्य पाठ भी है जिसमें 'युक्ति' के स्थान पर 'अभिप्राय' पाठ मिलता है—

---

१. क-भ. पुस्तके लक्षणमिदं न परिगणितम् ।

[1]यत्रापसारयन् दोषं गुणमर्थेन योजयेत् ।
[2]गुणाभिवादं दोषान् वा कार्यं तल्लक्षणं विदुः[3] ॥ ३७ ॥

अभूतपूर्वो ह्यर्थो यः सादृश्यात्परिकल्पितः ।
लोकस्य हृदयग्राही सोऽभिप्राय इतीरितः ॥ इति ॥ ३६ ॥

अथ कार्यम्—

यत्राऽपसारयन् दोषमिति । दोषमपसार्य गुणं यदात्वेऽर्थनीये नियोजयति गुणाभिवादं वापसार्य दोषानर्थं योजयति, आश्रित्य नेतार्थं योजयतीत्यर्थः। प्रथम उदाहरणं यथा—

"तावत्स्वात्मनि संश्रितद्रुमलताश्लेषोऽध्वगैर्वर्जनम्" । इत्यादि

"जो अभूतपूर्व कोई पदार्थ सादृश्य के कारण परिकल्पित और लोगों के हृदय को आकर्षित करने वाला है, उसे 'अभिप्राय' कहा गया है।"

यहाँ पर अभूतपूर्व का अर्थ असत् पदार्थ है ।

## ३४. कार्य

अब 'यत्रापसारयन्' इत्यादि के द्वारा 'कार्य' नामक लक्षण का निरूपण करते हैं—

**अनुवाद—जहाँ पर किसी पदार्थ या व्यक्ति के दोषों को दूर करके उसके साथ गुणों की योजना की जाय अथवा गुणों का अपसारण कर दोषों की योजना की जाय, उसे 'कार्य' नामक लक्षण कहा गया है ॥ ३७ ॥**

**अभिनव**—जहाँ पर दोष को दूर कर गुण का तात्कालिक अर्थनीय पदार्थ नियोजन करें अथवा गुणों को हटाकर दोषों का किसी अर्थनीय पदार्थ में नियोजन करे अर्थात् दोष का आश्रयण करके उसके साथ अर्थ की योजना करें। इसमें प्रथम का उदाहरण जैसे—

"पथिक लोग मार्ग में स्थित वृक्ष के साथ लता के आलिङ्गन को कामोत्तेजक होने से देखने की इच्छा नहीं करते, क्योंकि अपने विषय में कामोत्तेजक होना अच्छा नहीं समझते।"

यहाँ पर लता-वृक्ष का कामोत्तेजक आलिङ्गन देखना दोष है और उसे न देखना गुण है ।

१. क. (टि०) यत्र संकीर्तयन् दोषं । यत्र संकीर्त्य दोषास्तु ।
२. क. (भ.) गुणकीर्त्तिते हि दोषं ।
३. क. (टि०) तदिह कीर्त्तितम् । क. (म०) कार्या तल्लक्षणं विदुः ।

[1]अपूर्वक्रोधजनितमपराधं प्रमृज्य[2] यत् ।
सेवार्थं मधुरं वाक्यमनुनीतिः प्रकीर्तिता ॥ ३८ ॥

---

द्वितीये ममैव—

विश्वप्रभो ? वितरतां कमलां किमन्यद्
भूयात्स कोऽपि घटितो भवतोपकारः ।
दूराध्वगेषु पुनरम्बु तथा विकीर्ण-
मन्ते तथा त्रिभुवने प्रसृतं यशस्ते ॥

एतत्कैश्चिद्गहनमित्युक्तम् । अन्ये त्वधीयते—

अर्थान्तरस्य कथने यत्रान्योऽर्थः प्रतीयते ।
वाक्यमाधुर्यसंपन्ना सार्थापत्तिरिति स्मृता ॥ इति ।

अत्र हि महांस्त्वयास्योपकारः कृतः, अध्वगानां च महदम्बु दत्तमित्युक्ते विश्वप्रभो ! इति पुनरिति पर्यालोचनादर्थान्तरस्यापत्तिः ॥ ३७ ॥

---

द्वितीय का उदाहरण जैसे—

"विश्व के स्वामी ! कमला ( लक्ष्मी ) को ही हमें दीजिए, औरों से क्या प्रयोजन ? क्योंकि कमला ( लक्ष्मी ) के देने से आप के द्वारा मेरा महान् उपकार होगा ? हे प्रभो ! दूरस्थ पथिकों के लिए ऐसा जल प्रदान कीजिये जिससे तीनों लोक में आप का यश फैल जाय, यही अन्त में करणीय है ।"

यहाँ पर आपने इसका महान् उपकार किया, पथिकों के लिए महान् जल प्रदान किया—इस प्रकार कहने के बाद हे प्रभो ! इस अर्थ को पर्यालोचना से 'कार्य' रूप अर्थ की प्राप्ति हो जाती है ।

कुछ लोग उसे गहन ( गर्हण ) कहते हैं । अन्य लोग ऐसा कहते हैं—

"जहाँ पर अर्थान्तर के कहने पर अन्य अर्थ की प्रतीति हो उसे वाक्य के माधुर्य से सम्पन्न 'अर्थापत्ति' कहते हैं ।"

यहाँ पर आपने इसका महान् उपकार किया, पथिकों को बहुत सा जल दिया, ऐसा कहने के बाद हे विश्वप्रभो ! इसके और पुनः इसके पर्यालोचन करने से अर्थान्तर की आपत्ति है ॥ ३४ ॥

## ३५. अनुनीति

इसके बाद 'अनुनीति' नामक लक्षण का निरूपण कराते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ पर अपूर्व क्रोध से उत्पन्न अपराध का परिमार्जन करके सेवा के लिए जो मधुर वाक्य कहा जाता है, उसे 'अनुनीति' कहते हैं ॥ ३८ ॥

---

१. क. (टि०) अपूर्वक्रोध जननं । अपूर्वक्षोभजननं ।
२. क. (टि०) प्रमार्जयेत् ।

[1]दोषैर्यत्र्वन्यनामोक्तैः प्रसिद्धार्थैः [2]प्रयोजयेत् ।
अन्यत्रार्थेन [3]सम्बद्धं ज्ञेयं तत् परिदेवनम्[4] ॥ ३९ ॥

अथानुनीतिः—

अपूर्वक्रोधजनितमिति। अपूर्वस्य सातिशयस्य क्रोधस्य जननाय योऽपराधस्तम् । यथा—

प्रसीदेति ब्रूयामिदमसति कोपे, न घटते
करिष्याम्येवं नो पुनरिति भवेदभ्युपगमः ।
न मे दोषोऽस्तीति त्वमिदमपि च ज्ञास्यसि मृषा
किमेतस्मिन् वक्तुं क्षममिति न वेद्मि प्रियतमे । (रत्नावली २,२०)

अन्ये पठन्ति—

वाक्यैः सातिशयैर्युक्तो वाक्यार्थः सप्रसाधकैः ।
लोकप्रसिद्धैर्बहुभिः प्रसिद्धिरिति कीर्तिता ॥ इति ॥ ३८ ॥

अभिनव—'अपूर्व' का अर्थ है अतिशय अर्थात् अतिशय तीव्र क्रोध को उत्पन्न करने के लिए जो अपराध है, उसे दूर करने के लिए जो मधुर वाक्य का प्रयोग है उसे अनुनीति कहते हैं । जैसे—

"आप प्रसन्न हो जाँय' यदि ऐसा कहता हूँ तो यह कथन आपके बिना बनता नहीं। यदि यह कहूँ कि फिर मैं ऐसा नहीं करूँगा तो यह कहना अपराध स्वीकार कर लेना होगा। यदि मैं यह कहूँ कि मेरा कोई अपराध नहीं है तो यह भी तुम झूठ समझोगी। हे प्रियतमे ! तो इस विषय में क्या कहना उचित है यह मैं नहीं समझ पा रहा हूँ।"

अन्य आचार्य इसके स्थान पर निम्नलिखित पाठ मानते हैं—

"वाक्यार्थ के प्रसाधक लोक-प्रसिद्ध, अतिशय युक्त बहुत से वाक्यों से कहे गये लक्षण को 'प्रसिद्धि' कहते है।"

१. क. (टि०) यद्दोषैरन्य ।
२. क. प्रसिद्धार्थैः प्रयोजयेत् । क. (टि०) प्रसिद्धार्थप्रयोजवम् ।
३. क. (टि०) सम्बन्धं । सम्बन्धो । ४. क. (टि०) परिवादनम् ।

'क' पुस्तके टिप्पण्यां यथा—

"एतदेव परिवादनमिति भोजेनोक्तम् । उदाहृतं च रत्नावल्यां तृतीयेऽङ्के कुपितवासवदत्तानिष्क्रमणानन्तरं राजा विदूषकं परिवादन्नाह—

"धिङ्मूर्ख ! त्वत्कृतोऽयमनर्थोऽस्माकमापतितः" इति परिवेदनमिति देवेश्वरेणोक्तम् । शारदातनयेन तु 'परिवादो मृषादोष' इति लक्षितम् ।

अथ परिदेवनम्—

दोषैर्यदन्यनामोक्तैरिति। यथा बालरामायणे दशरथनाम्ना ये दोषा युक्ता रामनिर्वासनादयस्तैरेव प्रसिद्धार्थैः सद्भिर्यत्प्रयोजितं वचनं तस्य परमार्थेन सम्बन्धो राक्षस एव युक्तो न तु दशरथे। तत्परिदेवितं, "नरेन्द्रे वृद्धे स्त्रीवशः न्यस्तमयशः" इत्यादिना। अर्थेन प्रयोजनेन। येऽन्यनामोक्ता प्रसिद्धार्थाः दोषाः यत्प्रयोजितं संवादितमन्यहृदये संबद्धं संबन्धनं तच्चार्थेन परमार्थत उचितं तत्परिदेवितम्। यथा—

एनां पश्य पुरस्तटीमिह किल क्रीडाकिरातो हरो
गाण्डीवेन किरीटिना सरभसं चूडान्तरे ताडितः।
इत्याकर्ण्य कथाद्भुतं हिमनिधावद्रौ सुभद्रापतेर्मन्दं
मन्दमकारि येन निजयोर्दोर्दण्डयोर्मण्डनम्॥

## ३६. परिदेवन

अब 'दोषैर्यदन्यनामोक्तैः' इत्यादि के द्वारा 'परिदेवन' नामक लक्षण का निरूपण करते हैं—

**अनुवाद—दूसरों के नाम से कहे गये प्रसिद्ध दोषों के साथ प्रयुक्त जो वाक्य अन्य अर्थ से संबद्ध कर दिया जाय तो उसे 'परिदेवन' कहते हैं॥ ३९॥**

**अभिनव**—जैसे, बालरामायण में दशरथ के नाम से जो राम निर्वासन आदि दोष कहे गये है उन प्रसिद्ध दोषों के साथ सत्पुरुषों द्वारा प्रयुक्त जो वचन है उसका राक्षसों के साथ सम्बन्ध जोड़ना उचित है, दशरथ के साथ नहीं, ऐसे वाक्यों का प्रयोग करना 'परिदेवन' है। जैसे—"वृद्ध राजा दशरथ ने स्त्री के वश में हो जाने के कारण अयश को अपने में रख दिया" इत्यादि।

इसके अतिरिक्त किसी प्रयोजन से अन्य के नाम से अभिहित जो अर्थ (दोष) है उनका प्रसिद्ध अर्थों (दोषों) के साथ किया गया सम्वाद अन्य के हृदय में स्थित दोषों का सम्बन्ध है, उसका परमार्थतः किसी अन्य अर्थ के साथ उचित है, इस प्रकार के वाक्यों का कथन 'परिदेवन' है। जैसे—

"सामने इस तटी को देखो, यहाँ पर क्रीड़ा के बहाने किरातवेषधारी भगवान् शिव के मस्तक पर अर्जुन ने गाडीव से वेग के साथ भारी प्रहार किया। इस प्रकार सुभद्रापति अर्जुन के पराक्रम की अद्भुत कथा को सुनकर जिसने हिमालय पर्वत पर धीरे-धीरे अपनी भुजाओं में मण्डन किया।"

तटावलोकनेन प्रयोजनेनात्र धनञ्जयव्यापारो य उक्तस्तेन राजनि कस्मिंश्चिद्दोषसंबन्धो हृदये जनितः "किं तुल्ये मानुषत्वेऽर्जुनपराक्रमन्यूनता मम तत्किं मण्डनया अधिकारस्थानां मद" इति तत्र परमौचित्यख्यापनं प्रयोजनम् । अन्ये पठन्ति—

परदोषैर्विचित्रार्थैर्यत्रात्मा परिकीर्त्यते ।
अनुक्तोऽन्योऽपि वा कश्चित्स तु क्षोभ इतीरितः ॥ इति ॥

परस्य दोषो तैस्यस्तादृशा ये विचित्रा अर्थाः परगुणास्तैर्हेतुभूतैरदृष्टोऽप्यथ आत्मा अन्य इति दृष्टत्वेन कीर्त्यते, अन्यो वा कश्चिदात्मव्यतिरिक्त इति क्षोभो हृदयसञ्चलनात् । इयमेवानुक्तसिद्धिः—

प्रस्तावेनैव शेषोऽर्थः कृत्स्नो यत्र प्रतीयते ।
वचनेन विना जातु सिद्धिः सा परिकीर्तिता ॥ इति ॥

दोर्दण्डमण्डनाकरणप्रस्तावादेव गम्यते पौरुषातिशयदर्पादि सर्वम् । एष चोत्कृष्टानामेवाभिप्रायो भवतीति प्राप्यत्वादन्ते लक्षणमिदमुक्तम् ॥ ३९ ॥

---

यहाँ पर तट के अवलोकन के उद्देश्य से धनञ्जय का जो व्यापार बतलाया गया हैं उससे किसी राजा के हृदय में दोष का सम्बन्ध ( ईर्ष्या ) उत्पन्न हो गया—"दोनों में मानुषत्व बराबर होने पर भी मेरी अर्जुन के पराक्रम से न्यूनता है तो इस मण्डन से अधिकार-स्थित लोगों को क्या मद होगा ? इस प्रकार उस विषय में परम औचित्य का ख्यापन रूप प्रयोजन 'परिवेदन है ।

अन्य लोग इसके स्थान पर निम्नलिखित पाठ मानते है—

"जहाँ पर कोई विचित्र अर्थ वाले दूसरों के दोषों के द्वारा अदृष्ट अथवा अन्य वस्तु को अपने विषय में कहा जाता है, उसे 'क्षोभ' कहा गया है।"

दूसरे का दोष जिससे ज्ञात हो, उस प्रकार का जो परगुण कथन रूप विचित्र अर्थ है, उसके कारण अदृष्ट आत्मा रूप अर्थ का दृष्ट रूप से कथन है। अथवा आत्मा के अतिरिक्त कोई अर्थ भी है, इस प्रकार हृदय के संचालन से जो 'क्षोभ' होता है, वह 'परिदेवन' है ।

इसी को अनुक्त सिद्धि भी कहते हैं—

"जहाँ विना कहे हो प्रस्ताव के द्वारा ही अवशिष्ट सम्पूर्ण अर्थ को प्रतीति हो जाय, उसे 'अनुक्त सिद्धि' कहा गया है ।

भुजदण्डों के मण्डनाकरण के प्रस्ताव से ही पौरुष के अतिशय प्राप्त दर्पादि सभी का ज्ञान हो जाता है। इस प्रकार उस कृष्टों का ही यह अभिप्राय होता है, अतः प्राप्त होने को योग्यता के कारण अन्त में इस लक्षण का कथन किया गया है ॥ ३९ ॥

## अथालङ्कारनिरूपणम्

[1]उपमा रूपकं चैव दीपकं यमकं तथा ।
अलङ्कारास्तु विज्ञेयाश्चत्वारो नाटकाश्रयाः ॥ ४० ॥

## अलङ्कारविवेचनम्

एवं कविव्यापारबलाद्यदर्थजातं लौकिकात्स्वभावाद्विद्यमानं तदेव लक्षण-मित्युक्तम् ।

तत्र शरीरकल्पस्यालङ्कारा अधुना वक्तव्याः । तन्निरूपयितुमुद्दिशति उपमेत्यादि ।

काव्ये तावल्लक्षणं शरीरं, तस्योपमादयस्त्रयोऽर्थभागे, तथा हि पृथग्भूतेन हारेण रमणी विभूष्यते तथोपमानेन शशिना तत्सादृश्येन वा कविबुद्धौ चञ्चलतया परिवर्तमानत्वात्पृथक्सिद्धेनैव प्रकृतं वर्णनीयं वनितावदनादि सुन्दरी-क्रियत इति तदेवालङ्कारः ।

इस प्रकार कवि-व्यापार के बल से प्राप्त होने वाले जो अर्थ ज्ञात है जो लौकिक स्वभाव से विद्यमान हैं । उसे ही लक्षण कहा गया है ।

विशेष—अन्य पाठों में 'परिदेवन' के स्थान पर 'क्षोभ' तथा 'अनुक्त सिद्धि' पाठ भी मिलते हैं जिनका लक्षण ऊपर दिया जा चुका है । भोज ने 'परिदेवन' को 'परिवादन' कहा है और रत्नावली का उदाहरण प्रस्तुत किया है । रत्नावली के तृतीय अङ्क में कुपित वासवदत्ता के चले जाने पर राजा विदूषक से विलाप करते हुए या दोष देते हुए कहता है—'अरे मूर्ख ? धिक्कार है । तुम्हारे कारण ही यह महान् अनर्थ मेरे ऊपर आ पड़ा है ।' ( धिङ्मूर्ख ! त्वत्कृत एवायमनर्थोऽस्माकमापतितः ) सर्वेश्वर ने परिदेवन के स्थान पर 'परिवेदन' पाठ माना है । शारदातनय ने 'परिवाद' पाठ मानते हुए मिथ्यादोष के उपपादन को 'परिवाद' कहा है । ( परिवादो मृषा दोषः ) ।

## अलङ्कार-विवेचन

**अभिनव**—अब शरीरकल्प लक्षणभूत शब्द और अर्थ के अलङ्कारों का निरूपण करने के उद्देश्य से नामतः उनका कथन करते हैं—उपमा आदि ।

**अनुवाद—उपमा, रूपक, दीपक और यमक ये चार अलङ्कार नाटक के आश्रित समझने चाहिये ॥ ४० ॥**

**विशेष**—उपमा, रूपक, दीपक और यमक ये चार नाटकाश्रित अलङ्कार कहे गये हैं । पाठभेद से इन चारों अलङ्कारों को काव्याश्रित कहा गया है । काव्य दो प्रकार के होते हैं—दृश्य और श्रव्य । काव्याश्रित अर्थात् दृश्य ( नाटक ) तथा श्रव्य दोनों प्रकार के काव्यों में ये चारों अलङ्कार होते हैं । किन्तु नाट्यशास्त्र में नाट्य-सम्बन्धी विषयों का विवेचन होने के कारण नाटकाश्रित पाठ अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है ।

१. क. उपमादीपकं चैव रूपकं यमकं तथा ।
काव्यस्यैते ह्यलङ्काराश्चत्वारः परिकीर्तिताः ॥

तस्य च त्रिधा स्थितिः। सम्पूर्णेन स्फुटेन उपमानोपमेयत्वेन, यतोऽत्र वर्ण्यानां संनिधिरुपमानोपमेयद्योतकसाधारणधर्माणां तत्र उपमा। क्वचिदन्तर्लीनेन तेनोपमानोपमेयमेकीक्रियते तत्र रूपकव्यवहारः। तत्र हि पदार्थे प्रयुज्यमानः शब्द इवार्थं गर्भीकरोति न्यायः। क्वचित् एकप्रघट्टकावस्थानबलादुपमागतिः, यथा दीपके। उपमालक्षणं चैतद्वैचित्र्यान्तराणाम्।

उपाध्यायमतं तु—लक्षणबलादलङ्काराणां वैचित्र्यमागच्छति। तथा हि—गुणानुवादनाम्ना लक्षणेन योगात्प्रशंसोपमा, अतिशयनाम्नातिशयोक्तिः, मनोरथाख्येनाप्रस्तुतप्रशंसा, मिथ्याध्यवसायेनापह्नुतिः, सिद्धया तुल्ययोगितेति, एवमन्यदुत्प्रेक्ष्यम्। लक्षणानां च परस्परवैचित्र्यादप्यनन्तो विचित्रभावः, यथा प्रतिषेधमनोरथयोः सम्मेलनादाक्षेप इति। उपमाप्रपञ्चश्च सर्वोऽलङ्कार इति विद्वद्भिः प्रतिपन्नमेव॥ ४०॥

अभिनव—काव्य में लक्षण शरीर-स्थानीय है और उपमा आदि तीन अलङ्कार ( उपमा, रूपक और दीपक ) उस लक्षण के अर्थभाग में रहने वाले अलङ्कार हैं। जैसे—जिस प्रकार पृथक्भूत हार से रमणी विभूषित होती है, उसी प्रकार कवि की बुद्धि में चपलता से परिवर्तनीय होने से पृथक् सिद्ध उपमान रूप शशि ( चन्द्रमा ) अथवा उसके सादृश्य से प्रकृत अर्थात् वर्णनीय वनिता-मुखादि सुन्दर किये जाते है, वे ही अलङ्कार हैं।

उस अलङ्कार की तीन प्रकार की स्थिति है—

१. जहाँ पर उपमानोपमेय भाव की स्थिति सम्पूर्ण या स्फुट रूप में हो, क्योंकि वहाँ पर वर्ण्य, उपमान, उपमान के द्योतक इत्यादि तथा साधारण धर्म की सन्निधि रहती है।

२. जहाँ पर उपमानोपमेय भाव अन्तर्लीन अर्थात् अभिन्न हो जाते हैं अर्थात् उपमान और उपमेय अभेद ( एक ) हो जाते हैं। तब वहाँ रूपक अलङ्कार का व्यवहार होता है। वहाँ पर पदार्थ में प्रयुज्यमान शब्द इत्यादि अर्थ को गर्भित कर लेता है, यह न्याय है।

३. जहाँ पर दो धर्मियों के एक प्रघट्टक में रहने के बल से उपमा को स्थिति होती है। जैसे दीपक अलङ्कार में। ये भिन्न विचित्रताओं के उपलक्षण मात्र हैं अर्थात् इस प्रकार की अन्य विचित्रताएँ भी हो सकती हैं।

हमारे उपाध्याय जी का मत है कि लक्षणों के योग से अलङ्कारों में विचित्रता आती है। जैसे कि—लक्षणों के गुणानुवाद नामक लक्षण के प्रयोग से प्रशंसोपामा अलङ्कार होती है, अतिशय नामक लक्षण के योग से अतिशयोक्ति, मनोरथ नामक लक्षण योग से अप्रस्तुतप्रशंसा, मिथ्याध्यवसाय लक्षण के योग से अपह्नुति और सिद्धि नामक लक्षण के योग से तुल्ययोगिता अलङ्कार होता है। इसो प्रकार अन्य अलङ्कारों की उत्प्रेक्षा कर लेनी चाहिए। इनके अतिरिक्त लक्षणों के पारस्परिक वैचित्र्य से अनन्त प्रकार के वैचित्र्य हो जाते। जैसे प्रतिषेध और मनोरथ के सम्मेलन से अशेष अलङ्कार बनता है। सभी अलङ्कार वस्तुतः उपमा के ही प्रपञ्च हैं, ऐसा विद्वान् लोग मानते हैं ॥ ४० ॥

**विमर्श**—भरत नाटयशास्त्र में उपमा, रूपक, दीपक और यमक इन चार अलङ्कारों का विवेचन किया है। ये अलङ्कार काव्य के शरीरभूत शब्द और अर्थ को अलंकृत करने वाले धर्म हैं। इनमें यमक शब्द को अलंकृत करता है और उपमा, रूपक, दीपक—ये तीन अलङ्कार अर्थ-भस्म को अलंकृत करने वाले धर्म हैं। अभिनवगुप्त का कथन है कि जैसे, हार से वनिता ( रमणी ) सुशोभित होती है उसी प्रकार जहाँ पर पृथक् सिद्ध उपमान से वर्णनीय मुखादि सुन्दर किये जाते है।

अब प्रश्न होता है जिस हारादि से रमणी की सुन्दरता बढ़ती है वह रमणो से पृथक् सिद्ध है और रमणी भी उस हारादि से पृथक् सिद्ध है। किन्तु ये उपमादि अलंकार तो शब्दार्थ रूप वाक्यात्मक काव्य से पृथक् सिद्ध नहीं होते। क्योंकि उपमादि अलंकार काव्य शरीर शब्द और अर्थ में रहते हैं। इसीलिए शब्दालङ्कार और अर्थालङ्कार उपमा व्यवहार की पृथक् परिकल्पना की गई है। इसका उत्तर देते हुए कहते हैं किन्तु शब्द और अर्थ कवि की बुद्धि में चञ्चलता से परिवर्तित होते रहते हैं। इस प्रकार यह परिवर्तन ही पृथक् है और शरीर पृथक्। अतः अलंकार भी पृथक् हो जाते हैं।

अभिनवगुप्त ने अर्थालंकार को तोन वर्गों में विभाजित किया है। प्रथम वह जहाँ पर उपमान, उपमेय, वाचक शब्द और साधारण धर्म स्फुट रहते हैं। जैसे पूर्णोपमा। द्वितीय वह है जहाँ-जहाँ पर उपमान और उपमेय अभिन्न ( एक ) होते हैं। जैसे रूपक अलंकार में उपमान और उपमेय से अभिन्नता ( अभेद ) का आरोप होता है। तृतीय स्थिति वह है जहाँ पर उपमान और उपमेय दो पदार्थों में एक धर्माभिसम्बन्ध होता है। जैसे—दीपक अलंकार में। किन्तु अभिनवगुप्त के उपाध्याय भट्टतौत का कथन है कि लक्षणों के सामर्थ्य से अलङ्कारों में विचित्रता आती है, अतः लक्षणों की परस्पर विचित्रता के कारण अलङ्कार के अनन्त प्रकार हो सकते हैं। किन्तु समान अलङ्कार उपमा में ही प्रपञ्च है। ऐसा कुछ विद्वान् मानते हैं।

यत्किञ्चित् काव्यबन्धेषु सादृश्येनोपमीयते ।
उपमा नाम सा[1] ज्ञेया गुणाकृतिसमाश्रया ॥ ४१ ॥

---

## (१) उपमा

तत्रोपमां लक्षयति यत्किञ्चिदिति । काव्यबन्धेषु काव्यलक्षणेषु सत्स्वित्यनेन गौरिव गवय इति हि पर्यायाः । लक्षणं त्वलङ्कारशून्यमपि न निरर्थकम् । भूयांश्चात्रोदाहरणमार्गो दर्शितः ।

गुणशून्यं तु न काव्यं किञ्चिदस्तीति च महापुरुषो दृष्टान्तः अहेत्वप्रदर्शनार्थम् । एवं हि प्रसादादीनां गुणवाचोयुक्त्या व्यवहारः, तद्विना काव्यरूपत्वाभावात् । सुन्दरास्पदं तु शरीरमुपलक्षणम् । उपमाद्यन्तरेण तु भवत्येव काव्यमिति प्रकटीकर्तुमुपमादीनामलङ्कारत्वेन व्यवहारः, न तु लोक इव स्फुटात्र पृथक् सिद्धिरस्ति ।

---

## १. उपमा

काव्य का लक्षण करते हैं—

अनुवाद—जहाँ पर काव्य प्रबन्धों में किसी वस्तु की गुण अथवा आकृति पर आश्रित सादृश्य द्वारा उपमा दी जाय, सादृश्य बतलाया जाय, उसे 'उपमा' समझना चाहिये ॥ ४१ ॥

अभिनव—काव्य लक्षणों के रहने पर इससे यह दिखलाया गया है कि 'गौरिव गवयः' इसमें उपमा अलङ्कार नहीं है । यहाँ बन्ध का अर्थ गुम्फ, भणिति और वक्रोक्ति । ये सब पर्याय हैं । लक्षण अलङ्कार शून्य होने पर भी निरर्थक नहीं हैं । यहाँ उदाहरणों का मार्ग बहुत दिया गया है ।

किन्तु गुण से शून्य कोई भी काव्य नहीं है, इसमें महापुरुष दृष्टान्त हैं । काव्य में गुणों का अहेयत्व ( अनिवार्यता ) दिखलाने के लिए ही प्रसादादि में गुण शब्द की योजना करके व्यवहार किया है, क्योंकि गुणों के बिना काव्य में काव्यत्व सम्भव हो नहीं है । सुन्दर स्थल तो लक्षण रूप शरीर ही है । ( काव्ये तावल्लक्षणं शरीरम् ) । उपमा आदि के बिना भी काव्य होता है । इसे बतलाने के लिए उपमादि में अलङ्कार का व्यवहार होता है । अतः स्पष्ट है कि लोक की तरह काव्य में अलंकारों की पृथक् स्थिति नहीं है ।

---

१. ख. विज्ञेया ।

एकस्यैकेन सा कार्या ह्यनेकेनाथवा पुनः ।
अनेकस्य तथैकेन बहूनां बहुभिस्तथा ॥ ४२ ॥
तुल्यं ते शशिना वक्त्रमित्येकेऽनेकसंश्रया[1] ।
[2]शशाङ्कवत् प्रकाशन्ते ज्योतोषीति भवेत्तु या[2] ॥ ४३ ॥
[3]एकस्यानेकविषया सोपमा परिकीर्तिता ।
[4]श्येनबर्हिणभासानां तुल्यार्थं इति या भवेत् ॥ ४४ ॥
एकस्य बहुभिः साम्यादुपमा नाटकाश्रया ।
[5]बहूनां बहुभिर्ज्ञेया घना इव गजा इति ॥ ४५ ॥

तथा हि दण्डिना काव्यशोभावहा धर्मा अलङ्काराः सर्वं उक्ता इति केचित् । यत्किचिदित्यनेनोपमीयत इति क्रियार्थः संबध्यते न कर्म । उप समीपे मानं प्रक्षेपणं निमित्तान्तरैरपि संभवतीत्यत आह—सादृश्येनेति । उपमीयत इत्यनेनेति उपमानोपमेये उक्ते सादृश्येनेति साधारणो धर्मः, गुणः संबन्धः आक्रियते अनेनेति गुणाकृतिः इवादिः शब्दः आश्रीयमाणो यस्यामिति गुणाकृतिसमाश्रया ॥ ४१ ॥

अत्रोदाहरणानि क्रमेण दर्शयति, तेषु लक्षणयोजनं तुल्यं ते इत्यादिना ।

दण्डो ने काव्य के शोभाकारक धर्म को अलंकार कहा है, ऐसा कुछ आचार्य कहते हैं । 'यत्किञ्चित्' इस पद का 'उपमोयते' इस क्रिया के अर्थ में अन्वय है, कर्म में नहीं । उप अर्थात् समोप में मान अर्थात् प्रक्षेपण निमित्तान्तरों से भो सम्भव है । इसलिए 'सादृश्येन' कहा है । 'उपमीयते' इस पद से उपमेय को कहा है और 'अनेन' पद के द्वारा उपमान का कथन है । 'सादृश्य' पद से साधारण धर्म का निर्देश है । तथा 'गुणाकृतिः' शब्द इत्यादि का बोधक है । उससे आश्रयण जिसमें हो वह 'गुणाकृतिसमाश्रय' है ॥ ४१ ॥

अनुवाद—एक पदार्थ का एक के साथ तुलना करनी चाहिए । अथवा एक का अनेक के साथ या अनेक का अनेक के साथ अथवा अनेक का एक के साथ तुलना करनी चाहिए ॥ ४२ ॥

अभिनव—अब आत्मा के उदाहरणों को क्रमशः दिखते हैं । इनमें उपमा के लक्षण को योजना 'तुल्यं ते' इत्यादि के द्वारा दिखलाते हैं । जैसे—

१. ख. ग. वाक्यमिति ह्येकक्ता भवेत् ।
२. क. (टि०) चन्द्रवत्सं प्रकाशन्ते ज्योतोषीति द्विजोत्तमाः ।
३. क. (टि०) एकेनानेकविषया । एकेन मात्वनेकेषामुपमा परिकीर्त्तिता ॥
४. क. (टि०) श्येनबर्हिणगृध्राणां तुल्यार्थं इति या भवेत् ।
५. क. (टि०) घना इव गजा यत्र बहूनां बहुभिस्तथा ॥

प्रशंसा चैव निन्दा च कल्पिता सदृशी तथा ।
या किञ्चित्सदृशी ज्ञेया सोपमा पञ्चधा बुधैः ॥ ४६ ॥

प्रशंसा यथा—

दृष्ट्वा तु तां विशालाक्षी तुतोष मनुजाधिपः ।
मुनिभिः साधितां [1]कृच्छ्रात् सिद्धिं मूर्तिमतीमिव ॥ ४७ ॥

निन्दा यथा—

सा तं सर्वगुणैर्हीनं [2]सस्वजे कर्कशच्छविम् ।
वने कण्टकिनं वल्ली [3]दावदग्धमिव द्रुमम् ॥ ४८ ॥

---

एवमुपमानोपमेयसंख्याभेदेन तद्भेदानुक्त्वा तद्गतशरीरभेदेन शरीर-भेदानाह—प्रशंसा चैवेत्यादिना ।

---

अनुवाद—"तुम्हारा मुख चन्द्रमा के समान है" यहाँ एक के साथ एक की उपमा दी गई है। 'चन्द्रमा के समान ज्योतियाँ (नक्षत्र) प्रकाशित हैं'। यहाँ एक चन्द्र से अनेक नक्षत्रों को उपमा दी गई है। 'श्येन (बाज), मोर (पाठभेद से गिद्ध) के समान नेत्र' यहाँ पर एक नेत्र को अनेकों के साथ उपमा कथित है। तथा "हाथी मेघों के सदृश हैं" यहाँ पर अनेकों की अनेक के साथ सादृश्य बतलाया गया है ॥ ४३-४५ ॥

अभिनव—इस प्रकार उपमान और उपमेय की संख्या के भेद से उपमा के भेदों को दिखलाकर अब तद्गत शरीर के भेदों को 'प्रशंसा चैव' इत्यादि के द्वारा दिखलाते हैं—

अनुवाद—प्रशंसा, निन्दा, कल्पिता, सादृशी तथा किञ्चित्सदृशी ये उपमा के पाँच प्रकार हैं ॥ ४६ ॥

## १. प्रशंसोपमा

अभिनव—उपमान के प्राशस्त्य से प्रशंसोपमा होती है। जैसे—

अनुवाद—मुनियों के द्वारा अत्यन्त कष्ट से साधित (सिद्ध की गई, प्राप्त) मूर्तिमती सिद्धि के समान उस विशाल पक्षी रमणी को देखकर राजा अत्यन्त प्रसन्न हुआ ॥ ५७ ॥

---

१. क. (टि०) कृत्वा । २. क. (टि०) संश्रिता पुरुषाधमम् ।
३. क. (टि०) वह्निदग्धामिव ।

कल्पिता यथा—

[1]क्षरन्तो दानसलिलं लोलामन्थरगामिनः।
मतङ्गजा विराजन्ते जङ्गमा इव पर्वताः ॥ ४९ ॥

सादृशी यथा—

यत्त्वयाऽद्य कृतं कर्म परचित्तानुरोधिना।
सदृशं तत्तवैव स्यादतिमानुषकर्मणः ॥ ५० ॥

---

उपमानस्य प्राशस्त्यात्प्रशंसोपमा एव सर्वत्र।

एवमत्र सदृशेन कल्पितः सः।

असदृशीत्यन्ये पठन्ति, व्याचक्षते च सदृश इहोपमेय उच्यते। यथा च व्युत्पत्तिः समान इव दृश्यमानस्तमिवात्मानं पश्यतीति।

---

## २. निन्दोपमा

**अभिनव**—उपमान को निन्दनीयता से 'निन्दोपमा' होती है। जैसे—

**अनुवाद**—उस नायिका ने सब गुणों से हीन और कर्कश छवि वाले उस पुरुष का उस प्रकार आलिङ्गन किया जिस प्रकार लता कण्टकाकीर्ण दावाग्नि से दग्ध वृक्ष को आलिङ्गन करती हैं ॥ ४८ ॥

## ३. कल्पितोपमा

**अभिनव**—इसी प्रकार जहाँ पर सादृश्य के साथ सादृश्य कल्पित हो, वहाँ 'कल्पितोपमा' होती है। जैसे—

**अनुवाद**—गण्डस्थल से मदजल का क्षरण करने वाले तथा लीला से मन्थर गति से चलने वाले गजराज जङ्गम पर्वत के समान सुशोभित हो रहे है ॥ ४९ ॥

विशेष—यहाँ पर जङ्गम पर्वतों की उपमानत्वेन कल्पना की गई है, क्योंकि अन्य के साथ उनका सादृश्य नहीं बनता। अतः सादृश के साथ सदृश की कल्पना की गई है।

## ४. सदृशोपमा

**अनुवाद**—दूसरों के चित्त का अनुरोध करने वाले आपने जो कर्म किया है वह अतिमानुष कर्म करने वाले आपके ही समान हैं ॥ ५० ॥

**अभिनव**—अन्य आचार्य 'कल्पितासदृशी' में अकार का प्रश्लेष मानकर 'सदृशी' के स्थान पर 'असदृशी' पाठ मानकर उसकी व्याख्या करते हैं कि यहाँ पर 'सदृश' पद उपमेय को कहता है। जैसे—व्युत्पत्ति है—जो समान दिखाई देता है उसके समान अपने को देखता है।

---

१. क. (टि०) मदवारिनिषिक्ताङ्गा लोला विभ्रमगामिनः।

किञ्चित्सदृशी यथा—

संपूर्णचन्द्रवदना नीलोत्पलदलेक्षणा[1] ।
[2]मत्तमातङ्गगमना संप्राप्तेयं [3]सखी मम ॥ ५१ ॥

---

यत्रोपमेयस्यैवोपमानता । सेयं सदृशी ।

किञ्चित्सदृशमित्थमुपमानं भवति । यत्र सादृश्यगमकं स्फुटं पदं नास्ति । न च सर्वात्मना रूपक इव वस्तुद्वयमीलनं तेन समासव्यंग्या किंचित्सदृशीत्युक्ता ।

तदुदाहरति संपूर्णेति । सप्तम्युपमानपूर्वपदस्येति समासबलादुपमानता-प्रतिपत्तिः । तत्र ह्युत्तरपदलोपः सन्नियोगशिष्टत्वात् । क्यङि सलोप इव मत्तमा-तङ्गगमनमिव गमनमस्या इत्युत्तरपदलोपोऽपि ॥ ५१ ॥

---

## ५. किञ्चित्सदृशी

अभिनव—जहाँ पर उपमेय को ही उपमानता होती है वह यह सदृशी है । इस प्रकार किञ्चित् सदृश उपमान होता है । जहाँ पर सादृश्य का गमक कोई स्फुट पद नही होता है और न सर्वात्मना रूपक के समान वस्तुद्वय का मीलन होता है । इसलिए समास व्यक्त होने वाली उपमा को 'किञ्चित्सदृशी' कहा गया है ।

इसका उदाहरण है—

अनुवाद—पूर्ण चन्द्र के समान मुखवाली, नील कमल के समान नेत्रों वाली तथा मदमत्त हाथी के समान गति वाली यह मेरी सखी आ गई ॥ ५१ ॥

अभिनव—"सप्तम्युपमानपूर्वपदस्य बहुब्रीहिरुत्तरपदलोपश्च" इस वार्तिक के द्वारा समास करने पर उपमानता की प्रतिपत्ति होती है और समास होने पर उत्तर पद का लोप हो जाता है । जैसे—'मत्तमातङ्गगमना' अर्थात् मतवाले हाथो के समान गमन है जिसका । इसमें 'मन्थरगमन' रूप धर्म तथा इत्यादि वाचक शब्द का अभाव है । यहाँ गमन रूप उपमान का लोप हो गया है तथा तद्वाचक इत्यादि का भी अभाव हो गया है ।

---

१. क. (टि०) नीलोत्पलनिभेक्षणा ।
२. क. (टि०) मत्तनागेन्द्रगमना । ३. क. (टि०) प्रिया ।

उपमाया बुधैरेते भेदा ज्ञेयाः समासतः ।
[1]शेषा ये लक्षणैर्नोक्तास्ते ग्राह्याः काव्यलोकतः[2] ॥ ५२ ॥
[3]नानाधिकरणार्थानां शब्दानां संप्रदीपकम्[4] ।
[5]एकवाक्येन संयुक्तं तद्दीपकमुच्यते ॥ ५३ ॥
प्रसृतं मधुरं चापि गुणैः सर्वैरलंकृतम् ।
काव्ये यन्नाटके विप्रास्तद्दीपकमिति स्मृतम् ॥ ५४ ॥

---

शेषाः लोके काव्ये च ये तद्भेदाः दृश्यन्ते । ते लक्षणद्वारेणोक्ता इति ग्राह्याः स्वयं स्वीकर्तुं शक्याः । अस्मिन्ग्रन्थे नोक्तास्ते लोकात्काव्याच्च ग्राह्या इत्यन्ये, शेषा इत्यत्र पुनरुक्तम् ॥ ५२ ॥

---

**अनुवाद**—इस प्रकार विद्वानों को संक्षेप में उपमा के इन भेदों को समझना चाहिए। शेष जिन भेदों को लक्षणों द्वारा नहीं कहा गया है, उन्हें लौकिक काव्यों के द्वारा समझना चाहिए ॥ ५२ ॥

**अभिनव**—शेष लोक और काव्य में जो उपमा के भेद दिखाई देते हैं वे लक्षण के द्वारा कहे गये हैं, ऐसा ग्रहण करना चाहिए और यहाँ इस शास्त्र में जिन्हें नहीं कहा गया है, उन्हें लोक और काव्य से ग्रहण करना चाहिए। ऐसा अन्य लोग कहते हैं। 'शेषः' यह पद यहाँ पुनरुक्त है ॥ ५२ ॥

## दीपक

**अनुवाद**—भिन्न-भिन्न अधिकरण के कारण भिन्न-भिन्न अर्थों वाले शब्दों का जो प्रकाशक ( आकांक्षा पूरक ) और एकवाक्यता से संयुक्त हो, उसे 'दीपक' अलङ्कार कहते हैं ॥ ५३ ॥

## पाठान्तर

**अनुवाद**—हे विप्रो ! जो काव्य और नाटकों में मधुर रूप से प्रसृत हो तथा समस्त गुणों एवं अलंकारों से अलंकृत हो, उसे 'दीपक' अलंकार कहते हैं ॥ ५४ ॥

---

१. क. (टि०) ये शेषा लक्षणे नोक्तां ।
२. क. (टि०) संसाध्यास्तेऽपि लोकतः ।
३. क. (टि०) नानाधिकरणस्थानां ।
४. क. (टि०) सम्प्रकीर्तितम् । संप्रदीपकः ।
५. क. (टि०) एकवाक्येन संयोगो यस्तद्दीपकमुच्यते ।
एकवाक्येन संयोगो यस्तु दीपकमुच्यते ।

यथा—

सरांसि हंसैः कुसुमैश्च वृक्षा मत्तैर्द्विरेफैश्च सरोरुहाणि ।
गोष्ठीभिरुद्यानवनानि चैव तस्मिन्न शून्यानि सदा क्रियन्ते ॥ ५५ ॥

[1]स्वविकल्पेन रचितं तुल्यावयवलक्षणम् ।
किञ्चित्सादृश्यसम्पन्नं यद्रूपं रूपकं तु तत् ॥ ५६ ॥

[2]नानाद्रव्यानुरागाद्यैर्यदौपम्यगुणाश्रयम् ।
रू‍ानिर्वर्णनायुक्तं तद्रूपकमिति स्मृतम् ॥ ५७ ॥

---

अथ दीपकम् –

नानाधिकरणार्थानामिति । नाना ये शब्दान्तरवाक्यपदात्मानस्तेषां अधिकरणार्थानामाश्रये अर्थोऽर्थता येषां तथाभूतानां साकांक्षाणामिति तेषां यत्सम्यक् प्रकर्षेण दीपकमाकांक्षापूरकक्रियागुणजात्यादि तद्दीपकम्, यत एकेनावान्तरवाक्येनासंयुक्तं सत्तथा करोति ततो दीपप्रकृतित्वात्तथोक्तमित्यर्थः ॥ ५३ ॥

---

**अभिनव**—अब दीपक को कहते हैं—नाना अर्थात् अनेक जो वाक्य रूप या पद रूप भिन्न-भिन्न शब्द है उनके अधिकरण में अर्थात् अधिकरण अर्थों के आश्रय में जो अर्थता, तथाभूत साकांक्ष पद उनका सम्यक् रूप से जो दीपक है अर्थात् आकांक्षा-पूरक क्रिया, गुण एवं जाति आदि जहाँ हो, वह 'दीपक' अलङ्कार है। क्योंकि एक अवान्तर वाक्य के द्वारा असंयुक्त वाक्य भी संयुक्त को तरह कर दिया जाता है। अतः दीपक के समान प्रकृति होने से इसे दीपक अलङ्कार कह दिया है ॥ ५३ ॥

यथा—

**अनुवाद**—उस नगर में सरोवर (तालाब) हंसों से, वृक्ष फूलों से, कमल मतवाले भौरों से तथा उद्यान गोष्ठियों से कभी शून्य नहीं रहते हैं ॥ ५५ ॥

रूपक—

**अनुवाद**—जो अपने विकल्प से रचित हो, जो समान अवयवों वाला और किञ्चित् (थोड़े) सादृश्य से सम्पन्न हो, वह 'रूपक' कहलाता है ॥ ५६ ॥

पाठान्तर—

**अनुवाद**—अनेक द्रव्यों के सम्पर्क से औपम्य के गुणों का आश्रय लेकर जो रूप वर्णन से युक्त हो, उसे 'रूपक' कहते हैं ॥ ५७ ॥

---

१. क. (भ.) स्वविकल्पैर्विरचिते ।
२. ख. नानाद्रव्यानुषङ्गाद्यैः ।

यथा—

पद्माननास्ताः कुमुदप्रहासा[1] [2]विकासिनीलोत्पलचारुनेत्राः ।
[3]वापोस्त्रियो हंसकुलैर्न स्वनद्भिर्विरेजुरन्योन्यमिवाह्वयन्त्यः[4] ॥५८॥

अथ रूपकम्—

स्वविकल्पेन रचितमिति । स्वविकल्पेन यद्रूपं वदनस्य रचितं चन्द्रात्मकं तद्रूपयति परमिति रूपकम् । तस्य द्वौ भेदौ तुल्यैरवयवैः सर्वैरेवान्यरूपोकृतैर्युक्तं, यदि वा किञ्चित्सादृश्ययुक्तं रूपितम् । यत्रापि किञ्चिदन्यरूपसादृश्याद्युक्तं रूपान्तररूपितं यत्रैकदेशविवर्ति प्रसिद्धं द्रव्याद्यस्ति ।

या इति युक्तः पाठः । ततो हि समासोपमात्वं पद्मानना इत्यादेर्निवार्यते । हंसकुलानां नभंसचिवत्वमरूपितमपि गम्यत इत्ययमंशो द्वितीयस्योदाहरणम् । अन्योन्यमिहेति पाठः, इव शब्दे तूपमाशक्योत्प्रेक्षा वा । सा त्विह कल्पितोपमा । उपमांशस्यास्फुरणादाभिमानाख्यं लक्षणं सैवं यस्यालङ्कारकारैरलङ्कारतयोक्ता तत्रोपमोद्भेदश्च तद्युक्तालङ्कारता भूष्यभूषकयोः पृथग्भावात् । नो चेत्तल्लक्षणमेव ।

अब रूपक का ( लक्षण ) करते हैं—अपने विकल्प से अर्थात् अपनी कल्पना से मुख को चन्द्र के रूप में रूपित करना अर्थात् दूसरे को अपने रूप से युक्त करना 'रूपक' कहलाता है । उस रूपक के दो भेद हैं—(१) वह समान अवयव वाले सभी अवयवों को अन्यों के रूप से रूपित करना । (२) अथवा किञ्चित् सादृश्य से युक्त रूप वाला करना । यहाँ पर से कुछ दूसरे के रूप के सादृश्य से युक्त अर्थात् रूपान्तर से रूपित करना होता है । जहाँ एकदेशविवर्ति नामक प्रसिद्ध द्रव्यादि रूपक है ।

उदाहरण जैसे—

अनुवाद—वे कमलरूपी मुख वाली, कुमुद रूपी हास वाली खिले हुए नील कमल रूपी नेत्रों वाली, वापी रूपी स्त्रियाँ हंसों के कूजन रूपी वाणी से परस्पर बात करती हुई सुशोभित हुई ॥ ५८ ॥

१. क. कुमुदप्रयासां । कुमुदाग्रहासा ।
२. ख. विकासिनीलोत्पलचारुसनेत्रा ।
३. क. (टि०) वापीतरुण्योऽधिकमवभान्ति । शोभामिवान्योन्यमधिक्षिपन्त्यः ।
४. क. इह्वालपन्त्यः । इवालपन्त्यः ।

तत्केचित्पठन्ति—

नानाद्रव्यानुरागाद्यैर्यदौपम्यगुणाश्रयम् ।
रूपनिवर्णनायुक्तं तद्रूपकमिति स्मृतम् ॥

व्याकुर्वते च—रूपकशब्दस्यान्वर्थाख्यायकमेतत्, औपम्यस्य गुणत्वेनाप्रधानतया संश्रयो यत्र तथा कृत्वा रूपस्य यान्यरूपेण निश्चितस्य वर्णना तद्रूपकम् । कथं तन्निश्चयः इत्याह—नानाभूतेन पृथग्भूतेनापि द्रव्येण योऽनुरागः स्फोटकस्येव लाक्षया तत आदिग्रहणाद् भ्रान्तिगौणलाक्षणिकादिभेदानां ग्रहणम् इति ॥ ५८ ॥

अभिनव—यहाँ पर 'ताः' की जगह 'याः' यह पाठ युक्त है । इससे 'पद्माननाः' इत्यादि में समासोपमा का निवारण करते हैं। 'हंसकुलैः' में अरूपित भी नर्मसचिवत्व व्यक्त होता है, इतना द्वितीय भेद का उदाहरण है । यहाँ पर 'अन्योन्यमिवालपन्त्यः' यह पाठ ठीक नहीं है, अपितु 'अन्योन्यमिह' यह पाठ ठीक है । क्योंकि इव घटित पाठ मानने में 'उपमा' अथवा 'उत्प्रेक्षा' की आशङ्का होगी, अतः 'अन्योन्यमिह' पाठ ही उचित है। यहाँ पर तो 'कल्पितोपमा' है। कैसे ? यहाँ उपमांश के अस्फुरण होने से अभिमानाख्य लक्षण है, वह उसे अलङ्कारिकों ने अलङ्कार के रूप में कहा है। वहाँ उपमा का उद्भेद ( व्यञ्जन ) है। अतः अलङ्कारता है। क्योंकि भूष्य-भूषक भाव में पृथक्त्व नहीं है, अतः लक्षण ही है।

जैसा कि कुछ लोग कहते हैं कि—

"नाना द्रव्यों के अनुराग से औपम्य ( उपमा ) के गुणों के आश्रय से जो रूप-वर्णना से युक्त है, वह 'रूपक' है।"

इसकी व्याख्या करते हैं कि यह पठन रूपक शब्द के अन्वर्थ का आख्यापक है। औपम्य के गुण-रूप से अप्रधान रूप से संश्रयण है जहाँ, वैसा करके रूप का अन्य रूप से निश्चय रूप से जो वर्णन है, वह रूपक है। यह निश्चय कैसे होगा ? इस पर कहते हैं—नानाभूत अर्थात् पृथग्भूत द्रव्य के द्वारा जो अनुराग है। जैसे लाक्षण के द्वारा स्फटिक मणि को रक्त कर देना। यहाँ पर 'आदि' पद के ग्रहण से भ्रान्ति, गौण, लाक्षणिक आदि भेदों का ग्रहण होता है ॥ ५८ ॥

[1]शब्दाभ्यासस्तु यमकं पादादिषु विकल्पितम् ।
विशेषदर्शनञ्चास्य गदतो मे निबोधत ॥ ५९ ॥

---

एवमर्थविषयलक्षणप्रसङ्गेनार्थालङ्कारान् प्रदर्श्य शब्दालङ्कारस्वरूपमाह—शब्दाभ्यासस्तु यमकमिति ।

तुरर्थालङ्कारेभ्यो व्यतिरेकमाह । शब्दशब्देन वाक्यं पदं तदेकदेश वर्ण इति सर्वं गृह्यते तेनानुप्रासस्य लाटीयादेरनेनैवोपसंग्रहः ।

यमौ द्वौ समजातावुच्येते तत्प्रकृतित्वाद्यमकम् । तेनैकस्याक्षरस्य पदस्य वा द्वितीयं सदृशं निरन्तरं सान्तरं वा शोभाजनकमलङ्कारः । यथा मुक्ताफलस्योचितमुक्ताफलान्तरं पद्मरागादेर्वोपाश्रयविशेषः समुचितसहासीनसत्पुरुषमध्यपतनं वा सत्पुरुषान्तरस्य । पादादिषु आदिग्रहणं तदा मध्यान्तरादिषु विकल्पितवचनान्नास्त्यपि स्थापननियमोऽनुप्रासलाटीयादिसंग्रहायेत्याह । विशेषदर्शनमिति विशेषाणामुद्देशलक्षणानामित्यर्थः ॥ ५९ ॥

---

## ४. यमकालङ्कार

**अभिनव**—इस प्रकार अर्थविषयक लक्षण के प्रसङ्ग से अर्थालङ्कारों के स्वरूप को बतलाकर अब शब्दालङ्कार के स्वरूप को कहते हैं—'शब्दाभ्यासस्तु यमकमित्यादि' ।

**अनुवाद—शब्दों को अभ्यास अर्थात् शब्दों को आवृत्ति यमक है, जो पाद के आदि अर्थात् पाद के आदि, मध्य एवं अन्त में विकल्पों से युक्त है । अब इसके विशेष स्वरूप को जानकारी मैं बतलाता हूँ, आप समझें ॥ ५९ ॥**

**अभिनव**—यहाँ पर 'तु' शब्द का प्रयोग अर्थालङ्कारों से शब्दालङ्कारों का भेद बताने के लिए कहा गया है । यहाँ 'शब्द' पद से वाक्य, पद, पदैकदेश तथा वर्ण सभी का ग्रहण हो जाता है ।

**अभिनव**—'यम' का अर्थ है युगल अर्थात् जहाँ दो बालक साथ उत्पन्न हों अर्थात् जुड़ने आदि । उसके प्रकृति ( स्वभाव ) के समान होने के कारण इसे 'यमक' कहा जाता है । इसलिए एक अक्षर, पद अथवा वाक्य के सदृश सान्तर अथवा निरन्तर में प्रयुक्त हुआ । द्वितीय वर्ण, पद और वाक्य के शोभा-जनक हो जाने से अलङ्कार कहलाता है । जैसे, मोती के सजातीय मोती या पद्मराग आदि मणियों का उपाश्रय विशेष तथा जैसे सत्पुरुषों के मध्य में योग्यता के साथ आसीन द्वितीय सत्पुरुष को शोभा होती है । 'पादादि' में आदि पद के ग्रहण से मध्य और अन्त का भी ग्रहण होता है । 'विकल्प' के कथन से मध्य और अन्त में स्थापन या नियम नहीं है अर्थात् विकल्प से लाटानुप्रास का भी संग्रह हो जाता है । विशेष दर्शन का अर्थ है उद्देश्य एवं लक्षणों का दर्शन ॥ ५९ ॥

---

१. क. ( टि० ) शब्दाभ्यासं तु ।

पादान्तयमकं चैव काञ्चीयमकमेव च ।
[1]समुद्गयमकं चैव विक्रान्तयमकं तथा ॥ ६० ॥
यमकं चक्रवालं च सन्दष्टयमकं तथा ।
[2]पदादियमकञ्चैव ह्याम्रेडितमथापि च ॥ ६१ ॥
चतुर्व्यवसितञ्चैव मालायमकमेव च ।
[3]एतद्दशविधं ज्ञेयं यमकं नाटकाश्रयम् ॥ ६२ ॥
चतुर्णां यत्र पादानामन्ते स्यात्सममक्षरम्[4] ।
तद्वै पादान्तयमकं विज्ञेयं नामतो यथा ॥ ६३ ॥
यथा—
दिनक्षयात् संहृतरश्मिमण्डलं दिवीव लग्नं तपनीयमण्डलम् ।
विभाति ताम्रं दिवि सूर्यमण्डलं यथा तरुण्याः स्तनभारमण्डलम् ॥६४॥

---

अक्षरमिति एकमनेकं च संहृतम् ॥ ६३ ॥
रश्मीनां मण्डलमोघो यस्य । तपनीयमण्डलम् सौवर्णं चक्रम् ॥ ६४ ॥

---

अनुवाद—पादान्तयमक, काञ्चीयमक, समुद्गयमक, विक्रान्तयमक, चक्रवाल यमक, संदष्ट यमक, पादादि यमक, आम्रेडित यमक चतुर्व्यवसित यमक, और मालायमक ये नाटकाश्रित यमक दस प्रकार के हैं ॥ ६०-६२ ॥

## १. पादान्त यमक

अनुवाद—जहाँ पर चारों पादों के अन्त में समान अक्षर ( या पद ) हो, तो उसे 'पादान्त यमक' समझना चाहिए ॥ ६३ ॥

अभिनव—यहाँ पर अक्षर पद से एक अथवा अनेक अक्षरों का ग्रहण होता है ॥ ६४ ॥

उदाहरण जैसे—

अनुवाद—दिन के क्षीण हो जाने पर आकाश में सूर्य का रक्ताभ मण्डल अपने रश्मिमण्डल को समेट कर आकाश में लगे हुए स्वर्णिम मण्डल जैसा लग रहा है अथवा तरुणी के स्तन मण्डल जैसा प्रतीत हो रहा है ॥ ६५ ॥

---

१. क. ( टि० ) समुद्रयमकञ्चैव ।
२. ग. पादादियमकञ्चैव ।　　३. क. ग. एतादृशविधं ज्ञेयम् ।
४. क. ( टि० ) यमकाक्षरम् ।

लोकानां प्रभविष्णुर्दैत्येन्द्रगदानिपातनसहिष्णुः ।
जयति सुरदैत्यजिष्णुर्भगवानसुरवरमथनकारी विष्णुः ॥ ६५ ॥

[1]पादस्यान्ते तथा चादौ स्यातां तत्र समे पदे ।
तत्काञ्चीयमकं चैव विज्ञेयं सूरिभिर्यथा ॥ ६६ ॥

[2]यामं यामं चन्द्रवतीनां द्रवतीनां
व्यक्ताव्यक्तासारजनीनां रजनीनाम् ।
फुल्ले फुल्ले सम्भ्रमरेवाभ्रमरे वा
रामा रामा विस्मयते च स्मयते च ॥ ६७ ॥

---

**अभिनव**—उपसंहृत रश्मियों का मण्डल जिसका तपनीय मण्डल का अर्थ है स्वर्णिक ( सुनहरा ) चक्र ॥ ६५ ॥

**विशेष**—यहाँ पर श्लोक के प्रत्येक पाद के अन्त में 'मण्डलम्' पद आया है अतः यहाँ 'पादान्त यमक' है ।

**अन्य उदाहरण**—

**अनुवाद**—लोगों को प्रभावित करने वाला दैत्यराज हिरण्यकशिपु और हिरण्याक्ष के गदाओं के प्रहार को सहज करने वाला देवताओं एवं दैत्यों को जीतने वाले असुरों का मन्थन करने वाले भगवान् विष्णु सबसे उत्कृष्ट हैं ॥ ६६ ॥

अन्त में 'ष्णु' आया है, अतः यहाँ 'पादान्त यमक' है ।

### २. काञ्ची यमक

**अनुवाद**—जहाँ पर श्लोक के पाद के आदि तथा अन्त में समान पद हों, उसे विद्वानों को 'काञ्ची यमक' समझना चाहिए ॥ ६६ ॥

उदाहरण जैसे—

**अनुवाद**—चाँदनी वाली रात्रियों के प्रत्येक प्रहर में दौड़ने वाली सारभूत वधू के मध्य में अतिशय व्यक्त होकर रमण करने वाली रामा ( नायिका ) भ्रमर-युक्त फूलों पर गर्व करती है, अथवा हँसती है और भ्रमर-रहित पुष्प के विषय में विस्मय करती हैं ॥ ६७ ॥

---

१. पादस्यादौ तथा चान्ते स्यातां यत्र समे पदे ।
२. ख. मायामाया । क. (टि०) यामा यामा यामवती यामवती य ।

[1]अर्धेनैकेन यद्वृत्तं सर्वमेव समाप्यते ।
[2]समुद्गयमकं नाम तज्ज्ञेयं पण्डितैर्यथा ॥ ६८ ॥

केतकीकुसुमपाण्डुरदन्तः[3] शोभते प्रवरकाननहस्ती ।
केतकीकुसुमपाण्डुरदन्तः[4] शोभते प्रवरकाननहस्ती ॥ ६९ ॥

---

सारभूतानां जनीनां बधूनां युवतीनां संबन्धिनी । परिवारत्वेन स्थिता रामारामा सर्वैव स्त्री व्यक्ता ईषत् स्फुटाकारा । चन्द्रवतीनां रजनीनां रात्रीणां संबन्धिनी । यामं यामं सर्वप्रहरम् । स्मयते यतः पुष्पे विकसिते सभ्रमरके । तद्विना वा विस्मयते ॥ ६७ ॥

केतकीकुसुमवद्भासुरौ दन्तावस्य सोऽयं । प्रकारकमाननं यस्य तादृक् शोभते हस्ती । तथा केतकीकुसुमात्मकौ पाण्डुरौ दन्तौ यस्य तत्प्रवरकाननं हस्तिरूपं शोभते । "अत्र चार्थभेदो मुनिना नादृत" इति तदप्रसिद्धम् । व्युत्पत्त्यादिना पर-हृदयं वेदितमस्माभिः ॥ ६९ ॥

---

अभिनव—सारभूत ( श्रेष्ठ ) युवती बहुओं से सम्बन्धित, परिवार रूप से स्थित सभी रामा ( स्त्रियाँ ), 'व्यक्ता' पद का अर्थ है जिसका आकार ईषत्स्फुट हो । चन्द्रवती अर्थात् चाँदनी युक्त रजनी ( रात्रि ) । 'यामं यामं' पद से सभी प्रहरों का ग्रहण होता है । भ्रमरयुक्त विकसित ( खिले हुए ) फूलों को देखकर हँसती हैं और भ्रमर-रहित फूलों को देखकर विस्मित होती हैं ॥ ६७ ॥

### ३. समुद्ग यमक

अनुवाद—जिस वृत्त के एक ही अर्थ से अर्थात् पूर्वार्द्ध से सम्पूर्ण वृत्त की समाप्ति हो जाती है । उसे विद्वान् लोग 'समुद्ग यमक' कहते हैं ॥ ६८ ॥

उदाहरण जैसे—

केतकी के फूलों जैसे सफेद दाँतों वाला प्रवर जंगल का हाथी सुशोभित हो रहा है । केतकी के फूल जैसे सफेद दाँतों वाले हाथी के रूप में यह जंगल सुशोभित है ॥ ६९ ॥

---

१. ख. अर्थेनैकेन ।
२. क. समुद्गयमकं तत्तु विज्ञेयं कामतो यथा ।
३. ख. पाण्डरदन्तः । ४. ख. पाण्डरदन्तः ।

एकैकं पादमुत्क्रम्य[1] द्वौ पादौ सदृशौ यदि[2] ।
विक्रान्तयमकं नाम [3]तद्विज्ञेयमिदं यथा ॥ ७० ॥
स पूर्वं वारणो भूत्वा द्विशृङ्ग एव पर्वतः ।
अभवद्दन्तवैकल्याद्विशृङ्ग इव पर्वतः ॥ ७१ ॥

---

द्वे शृङ्गे यस्य तथा विगतं शृङ्गं यस्य ॥ ७१ ॥

---

अभिनव—केतकी के फूल जैसे देदीप्यमान है दाँत जिसके वह यह। प्रवरक श्रेष्ठ है आनन (मुख) जिसका ऐसा हाथी शोभित हो रहा है। तथा केतकी के फूल ही हैं पीले दाँत जिसके, ऐसे हाथियों से युक्त श्रेष्ठ कानन शोभित हो रहा है। 'यहाँ पर अर्थभेद का मुनि ने आदर नहीं किया, किन्तु यह सिद्धान्त अप्रसिद्ध है अर्थात् सर्वमान्य नहीं है। व्युत्पत्ति आदि के द्वारा हमने दूसरों के हृदय को समझा है ॥ ६९ ॥

विमर्श—यहाँ पर पूर्वार्द्ध के समान हो उत्तरार्द्ध श्लोक है, अतः यही 'समुद्ग-यमक' है।

## ४. विक्रान्त यमक

अनुवाद—जहाँ पर एक-एक पाद का उत्क्रमण कर (छोड़कर) दो पाद समान हो तो उसे 'विक्रान्त यमक' कहते हैं ॥ ७० ॥

जैसे—

अनुवाद—यह हाथी पहिले द्विशृङ्ग (दो चोटियों) वाले पर्वत जैसा मालूम पड़ता था, जब वह दन्त विहीन हो गया, अर्थात् उसके दाँत टूट से गये तो वह शृङ्ग-विहीन पर्वत जैसा लग रहा है ॥ ७१ ॥

अभिनव—दो शृङ्ग (शिखर) है जिसके, वैसा अथवा जिसके शृङ्ग (दांत) विकल हो गये हैं, टूट गये हैं, ऐसा ॥ ७१ ॥

विशेष—यहाँ पर प्रथम और तृतीय पाद को छोड़कर द्वितीय और चतुर्थ पाद समान है अतः यहाँ 'विक्रान्त यमक' है।

---

१. ख. उत्क्षिप्य। २. क. यदा।
३. ग. तज्ज्ञेयं नामतो यथा। ग. सम्पूर्णवानरो भूत्वा।

पूर्वस्यान्तेन पादस्य परस्यादिर्यदा समः।
चक्रवच्चक्रवालं तु विज्ञेयं नामतो यथा ॥ ७२ ॥
तुल्यात्पादद्वयादन्त्यादेकेनादिर्यदा समः।
सर्वत्र चक्रवालन्तु तद्विज्ञेयं बुधैर्यथा ॥ ७३ ॥
शैला यथा शत्रुभिराहता हता
हताश्च [1]भूयस्त्वनुपुङ्खगैः खगैः।
खगैश्च सर्वैर्युधि सञ्चिताश्चिता[2]-
श्चिताधिरूढा निहितास्तलैस्तलैः[3] ॥ ७४ ॥

एते युधि संचिताः सङ्घीभूताः चितामधिरूढाः। शत्रुभिः कर्तृभिः खगैः शरैः अनुपुङ्खगैः पुङ्खान्तमग्नैः आहताः हताः। आहतप्रकारमाह—ताः छिन्नपक्षाः शैला इव खगैः गृध्रादिभिः तलैः पक्षबाहुभिः निहताः भूयः एतेरैव चिता व्याप्ताः। "निहतानामस्तं मरणं लान्ति तैर्निहतास्तलैः" इति क्लिष्टत्वादुपेक्ष्यम् ॥ ७४ ॥

## ५. चक्रवाल यमक

अनुवाद—जहाँ पर पूर्व पाद का अन्तिम शब्द जब दूसरे पाद आदि में आवृत्त हो तो उसे 'चक्रवाल' यमक समझना चाहिए ॥ ७२ ॥

अथवा—

अनुवाद—जहाँ पर समान दो पदों के अन्तिम भाग की अपेक्षा से एक के साथ पाद का आदि भाग जब सब जगह समान हो तो विद्वानों ने उसे 'चक्रवाल' यमक कहा है ॥ ७३ ॥

अनुवाद—जैसे 'शैला यथा' इत्यादि श्लोक के प्रथम पाद का अन्तिम पद 'हताः' द्वितीय पाद के आदि में, द्वितीय का अन्तिम पद 'खगैः' तृतीय पाद के आदि में तथा तृतीय पाद का 'चिताः' अन्तिम चतुर्थ पाद के आदि में आवृत है, अतः यहाँ 'चक्रवाल यमक' है ॥ ७४ ॥

१. ख. वाणैरनुपुंखपुंखैः। ग. भूयोऽप्यनुपुंखगैः।
२. ख. सञ्चिताञ्चिताः। ग. संचिताश्चिताः।
३. ख. हता नराः। ग. निहता फलैः कलैः।

आदौ द्वौ यत्र पादौ तु भवेतामक्षरैः समौ।
सन्दष्टयमकं नाम विज्ञेयं तद् बुधैर्यथा ॥ ७५ ॥

पश्य पश्य[1] रमणस्य मे गुणान्
येन येन वशगां करोति माम्।
[2]येन येन हि समेति दर्शनं
तेन तेन वशगां करोति माम् ॥ ७६ ॥

---

अभिनव—ये युद्ध में सञ्चित (एकत्रित) हुए। चिता पर आरूढ़ हो गया। शत्रुओं ने पुङ्ख तक मग्न खगों अर्थात् बाणों से आहत किया। आहत होने के प्रकार को कहते हैं—वे छिन्न पक्ष अर्थात् कटे हुए पंख वाले शैल (पर्वतों) की तरह खग अर्थात् गृद्ध आदि पक्षियों तलों अर्थात् पक्ष-बाहुओं से आहत किया, फिर इन्हीं से ही चित (व्याप्त) हो गये। कुछ लोग 'निहतस्तलैः' का अर्थ 'निहतों अर्थात् मारे गये लोगों के अस्त (मरण) को लाने वाला करते है। किन्तु यह क्लिष्ट-कल्पना होने से उपेक्षणीय है ॥ ७४ ॥

### ६. सन्दष्ट यमक

अनुवाद—जहाँ पर पाद के आदि में दो समान पदों की आवृत्ति हो, विद्वानों को उसे 'सन्दष्ट यमक' समझना चाहिए ॥ ७५ ॥

जैसे—

अनुवाद—देखो, मेरे प्रियतम के गुणों को देखो, जिससे वे मुझे वश में कर रहे हैं। जैसे-जैसे मेरे दर्शन (दृष्टि) में आते हैं वैसे-वैसे मुझे वे वश में कर लेते हैं ॥ ७६ ॥

विशेष—प्रस्तुत उदाहरण मे प्रथम पाद के आदि में 'पश्य, पश्य' द्वितीय और तृतीय पादों के आदि में 'येन-येन' का तथा चतुर्थ पाद के आदि में 'तेन-तेन' की आवृत्ति है अतः यहाँ 'सन्दष्ट यमक' है ॥ ७५-७६ ॥

---

१. ख. ग. यस्य यस्य।
२. ग. येन येन विनमेति।

**वाच्यमर्थं परित्यज्य दृष्टादिभिरनेकधा ।**
**अन्यस्मिन्नेव पतनादिह भ्रंशः स [1]इष्यते ॥ २७ ॥**

---

**रावण :—**

**परस्त्रीकुचकुम्भेषु कुम्भेषु वरवन्तिनाम् ।**
**निपतन्ति न भीरूणां दृष्टयः शरवृष्टयः ॥**

**यथा वा मत्तविलासे शक्यभिक्षुः—'परमकारुणिएण भअवदा तहागएण पासादेसु वासो पज्जंकेषु पुव्वण्हे भोअणं एदेहिं उवदेसेहिं भिक्खुसङ्घस्य अणुग्गहं करन्तेण किं णु हु इत्थिआपरिग्गहो सुरापाणविहाणं अणादिहं । अहवा सव्वञ्चो एदंउणपेक्खदि । अवस्सं एदेहि वुड्ढबुद्धत्थविरेहि णिरूच्छा अह्माणं तरूणजणाणं मच्छरेण पिऽअपुत्थएसु इत्थिआसुरावाणविहाणाणि पञ्ठामुहाणि इति तक्केमि' ॥ २६ ॥**

---

**रावण—**

"पराई स्त्री के कुचों पर भीरुओं की दृष्टि नहीं पड़ती और न उत्तम हाथियों के गण्डस्थल पर भीरुओं की शर-वृष्टियाँ हो सकती है।"

अथवा जैसे मत्तविलास में शक्यभिक्षु कहता है—

"तथागत ने उपदेश दिया है कि 'प्रासाद ( महलों ) में वास नहीं करना चाहिए, न पलङ्ग पर सोना चाहिए और न पूर्वाह्न में भोजन करना चाहिए। इन उपदेशों के द्वारा भिक्षुओं पर अनुग्रह करते हुए परमकारुणिक भगवान् तथागत ने कहा है कि स्त्री-परिग्रह और सुरापान भी नहीं करना चाहिए अथवा सर्वज्ञ को इसकी उपेक्षा करनी चाहिए। ऐसा लगता है कि निश्चय ही किसी दुष्ट निरुत्साह बुद्ध स्थविर ने हमारे तरुणजनों के ईर्ष्या के कारण पाठ्यपुस्तकों में स्त्री-परिग्रह, सुरापान का परामर्श दिया है। यह मेरा अनुमान है ॥ २६ ॥

## २२. भ्रंश

**अनुवाद—जहाँ पर दृष्टादि के द्वारा अनेक प्रकार के वाच्य अर्थ को छोड़कर किसी अन्य में पतन होता है, उसे 'भ्रंश' नामक लक्षण कहते हैं ॥ २७ ॥**

---

१. क. (टि०) इह भ्रंशः स उच्यते । तद्भ्रंशितमिहोच्यते ।

उभयोः प्रीतिजननो विरुद्धाभिनिविष्टयोः[1] ।
अर्थस्य साधकश्चैव विज्ञेयोऽनुनयो बुधैः ॥ २८ ॥

भ्रंशो—यथा वेणीसंहारे द्वितीयऽङ्के कञ्चुकिनमाह—दुर्योधनः !

सहभृत्यगणं सबान्धवं सहमित्रं ससुतं सहानुजम् ।
स्वबलेन निहन्ति संयुगे न चिरात्पाण्डुसुतः सुयोधनम्

कञ्चु—कर्णौ पिधाय सभयं शान्तं पापं प्रतिहतममङ्गलम् ॥ २७ ॥

अनुनयो—यथा रामाभ्युदये द्वितीयेऽङ्के रामपराक्रमस्तुतिव्यग्रं मारीचमाह रावणः—आः प्रतिपक्षपक्षपातिन् ! क्षुद्र ! राक्षसापसद ? किं बहुना—

तवैव रुधिराम्बुभिः क्षतकठोरकण्ठस्रुतैः ।
रिपुस्तुतिभवो मम प्रशममेतु कोपानलः ॥
सुरद्विपशिरस्स्थलीदलनदष्टमुक्ताफलः ।
स्वसुः परिभवोचितं पुनरसौ विधास्यत्यसिः ॥

अभिनव—जैसे वेणीसंहार नाटक के द्वितीय अङ्क में कञ्चुकी से दुर्योधन कहता है—

"भाई, मित्र, पुत्र, बन्धु और भृत्यगणों के साथ दुर्योधन को पाण्डुपुत्र अर्जुन युद्ध में अपनी सेना के द्वारा शीघ्र ही मार देगा।"

कञ्चुकी—( दोनों कानो को बन्द कर भय के साथ ) पाप शान्त हो, अमङ्गल दूर हो ॥ २७ ॥

## २३. अनुनय

अनुवाद—परस्पर विरुद्ध अर्थों में आसक्ति रखने वाले दोनों पक्षों के प्रीति-जनक अर्थ ( कार्य ) का साधक 'अनुनय' कहा जाता है ॥ २८ ॥

अभिनव—जैसे रामाभ्युदय के द्वितीय अङ्क में राम के पराक्रम की प्रशंसा में व्यग्र मारीच से रावण कहता है—

अरे ! शत्रुओं के पक्षपाती क्षुद्र, अधम राक्षस ! अधिक क्या कहे—

"तुम्हारे द्वारा की गई शत्रुओं की प्रशंसा से उत्पन्न मेरी क्रोधाग्नि तुम्हारे कण्ठ के कठोर घाव से चूने वाले खून ( रुधिर ) रूपी जल से शान्त होगा। फिर इन्द्र के ऐरावत हाथी के गण्डस्थल मौक्तिक को खण्डित करने वाला यह मेरा तलवार बहिन के तिरस्कार को दूर करने योग्य कार्य करेगा।"

१. क. विशेषयोः ।

[1]ईप्सितार्थप्रसिद्ध्यर्थं कीर्त्यंते यत्र सूरिभिः ।
प्रयोजनान्यनेकानि सा मालेत्यभिसंज्ञिता ॥ २९ ॥
हृष्टैः प्रसन्नवदनैर्यत्परस्यानुवर्त्तनम्[2] ।
क्रियते वाक्यचेष्टाभिस्तद्दाक्षिण्यमिति स्मृतम्[3] ॥ ३० ॥

---

इति खड्गमाकर्षति । तदा प्रहस्तः ( उभयोर्मध्येऽनिपत्य ) प्रसीदतु प्रसीदतु महाराजः, नेदमनुरूपं स्वामिनः । देव—

लोकत्रयक्षयोद्वृत्तप्रकोपाग्रेसरस्य ते ।
ईदृशश्चन्द्रहासस्य भृत्येष्वनुचितः क्रमः ॥ इति ॥ २८ ॥

माला—यथा तापसवत्सराजे राजा—

दृष्टा यूयं निर्जिता विद्विषन्तः प्राप्ता भूतधात्री च भूयः ।
संबन्धोऽभूद्दर्शकेनापि सार्थं किं दुष्प्रापं यन्न लब्धं भवद्भिः ॥ २९ ॥

---

इस प्रकार तलवार को खींचता है । तभी प्रहस्त ( उन दोनों के बीच आकर ) महराज ! प्रसन्न हों, प्रसन्न हों, यह कार्य आपके अनुरूप नहीं है । देव—

"तीनों लोकों के क्षय के लिए उद्वेलित क्रोध का अग्रेसर आप का यह चन्द्रहास ( तलवार ) का यह क्रम भृत्यों पर अनुचित है ।" ॥ २८ ॥

## २४. माला

अनुवाद—जहाँ पर अभीष्ट अर्थ की सिद्धि के लिए विद्वानों द्वारा अनेक प्रयोजनों को कहा जाय, उसे 'माला' नामक लक्षण कहा जाता है ॥ २९ ॥

अभिनव—माला का उदाहरण जैसे तापसवत्सराज में राजा—

"आप लोगों ने शत्रुओं को पराजित होते हुए देख लिया, तथा देवी और पृथ्वी को पुनः प्राप्त कर लिया, दर्शक के साथ आपका सम्बन्ध हो गया, अब कौन सी ऐसी वस्तु दुष्प्राप्य है जो आप ने नहीं पाया है ॥ २९ ॥

## २५. दाक्षिण्य

अनुवाद—जहाँ पर हर्षित एवं प्रसन्न मुख जनवाणी और चेष्टाओं के द्वारा दूसरे का अनुवर्त्तन करते हैं, उसे 'दाक्षिण्य' कहते हैं ॥ ३० ॥

---

१. क. (टि०) अभिप्रेतार्थसिद्ध्यर्थं । अभिष्टार्थसिद्ध्यर्थं ।
२. क. (टि०) अनूवर्णनम् ।
३. क. उदाहृतम् ।

यत्र संकीर्तयन् दोषं[1] गुणमर्थेन दर्शयेत् ।
[2]गुणातिपाताद् दोषाद्वा[3] गर्हणं नाम तद्भवेत् ॥ ३१ ॥

दाक्षिण्यं यथा रत्नावल्यां द्वितीयऽङ्के शीर्षवेदनाव्याजेन गन्तुमुद्यतां वासवदत्तां पटान्तेन गृहीत्वा निरुन्धन् वत्सराजः "प्रिये, प्रसीदेति ब्रूयाम्" इत्यादि वदन्निष्क्रान्तायां प्रेयस्यां "अलमरण्यरुदितेन" इति ब्रुवन्तं विदूषकमाह—"मूढ ? न लक्षितस्त्वया देव्याः कोपः तत्सर्वथा देवीप्रसादनं मुक्त्वा नान्यमत्रोपायमाकलयामि तदेहि, देवीं प्रसादयितुमभ्यन्तरमेव प्रविशावः" इति ।

अत्र राज्ञोऽनुवर्तनं दाक्षिण्यम् ॥ ३० ॥

गर्हणं—दोषस्य गुणीकृतत्वं यथा धूर्तविटे—

प्रणष्टा न व्यक्तिर्भवति वचसा सैव मृदुता
न रागो नेत्राब्जे त्यजति न च लज्जा व्यपगता ।
स्मृतिः प्रत्ययिता परिहृषितमद्यापि न मुखं
मदो दोषांस्त्यक्त्वा त्वयि परिणतस्तिष्ठति गुणैः ॥

अभिनव—दाक्षिण्य का उदाहरण जैसे रत्नावली के द्वितीय अङ्क में शिरोवेदना के व्याज ( बहाने ) से जाने के लिए उद्यत ( तैयार ) वासवदत्ता को आञ्चल पकड़कर वत्सराज उदमन रोकते हुए कहता है—"प्रिये ! तुम प्रसन्न होओ, ऐसा मैं कहता हूँ ।" इत्यादि वचन कहने पर भी प्रेयसी के चले जाने पर "अरण्य में रोदन करना व्यर्थ है" इस प्रकार कहने वाले विदूषक से कहता है—"मूढ़ ! तुमने देवी के क्रोध को नहीं देखा । अतः देवी को प्रसन्न करने के अतिरिक्त दूसरा कोई उपाय नहीं देख पा रहा हूँ । तो आवो, महारानी को प्रसन्न करने के लिए हम लोग भीतर ही चलें ।

यहाँ पर राजा का अनुवर्त्तन करना 'दाक्षिण्य' है ।

## २६. गर्हण

अनुवाद—जहाँ पर दोषों का कीर्त्तन करते हुए किसी प्रयोजन के गुणों को प्रदर्शित कर दे अथवा गुणों का अतिक्रमण ( उपेक्षा ) करके दोष को प्रदर्शित कर दे वहाँ 'गर्हण' नामक लक्षण होता है ॥ ३१ ॥

अभिनव—दोष को गुण कर देना 'गर्हण' है । जैसे—धूर्तविट में—

१. क. (टि०) दोषान् । २. क. (टि०) गुणाभिवाक्षत् ।
३. दोषान्वा ।

अर्थान्तरस्य कथने यत्रान्योऽर्थः प्रतीयते[1]।
वाक्यमाधुर्यसम्पन्ना[2] सार्थापत्तिरुदाहृता ॥ ३२ ॥

गुणातिपाते दोषा यथा वत्सराजचरिते द्वितीयेऽङ्के विष्णुत्रातः—
नृपः प्रभुत्वात्प्रतिषेधवामा जिह्मो विधिस्तद्वशवर्ति कार्यम् ।
साचिव्यतो नापरमस्ति पुंसां विषादवुःखापयशसां निदानम् ॥
यथा वा तापसवत्सराजे तृतीयेऽङ्के लामकायनः—
पूर्वाह्णे कृतभोजनव्यतिकरान्नित्यैव नीरोगिता
कण्डूतिर्वपनादपैति शिरसः स्नानं यदा रोचते ।
जात्याचारकदर्थनाविरहितं ब्राह्मण्यमात्मेच्छया
धूर्तैः सत्त्वहिताय कैरपि कृतं साधुव्रतं सौगतम् ॥ ३१ ॥

"मद्यपान के मद से वचन की स्पष्टता नष्ट नहीं हुई, अपितु वही मृदुता रही। राग ( लालिया ) नेत्र कमल को नहीं छोड़ रहा है, लाज भी दूर नहीं हुई। स्मृति पुनः लौट आई, मुख आज भी प्रसन्न है। इस प्रकार यह मद आपके रहने पर दोषों को छोड़कर गुणों में परिणत होकर स्थित है।"

गुणों के अतिपात में दोष का वर्णन। जैसे वत्सराजचरित के द्वितीय अङ्क में विष्णुत्रात का यह कथन—

"राजा लोग अपनी प्रभुत्व के कारण वाम भाव से प्रतिषेध करते हैं, दैव भी कुटिल होता है, कार्य भी उसी दैव के अधीन है, इसलिए पुरुषों के लिए राजा ने मन्त्रित्व पद के अतिरिक्त विषाद, दुःख और अयश को निवारण करने का अन्य कोई कारण नहीं है।"

अथवा जैसे तापसवत्सराज के तृतीय अङ्क में लामकायन कहता है—

"पूर्वाह्ण में नित्य भोजन का अवसर निश्चय कर लेने से निरोगिता होती है। शिर मुड़ा लेने से खुजलाहट दूर हो जाती है, जब अच्छा लगे स्नान करना चाहिए।

जाति और आचार की कदर्थना से रहित अपनी इच्छा से ब्राह्मणत्व है। कुछ धूर्तों ने अपना व्यवसाय चलाने के लिए सौगत व्रत को धारण कर लिया है।"

## २७. अर्थापत्ति

**अनुवाद**—जहाँ अर्थान्तर के रहने पर अन्य अर्थ की प्रतीति हो वाक्य की मधुरता से सम्पन्न उसे 'अर्थापत्ति' कहते हैं ॥ ३२ ॥

१. क. (डि॰) प्रकाश्यते। २. ख. वाक्यमाधुर्यसंयुक्तं।

वाक्यैः सातिशयैरुक्ता वाक्यार्थस्य [1]प्रसाधकैः ।
लोकप्रसिद्धैर्बहुभिः प्रसिद्धिरिति कीर्तिता ॥ ३३ ॥

---

अर्थापत्तिर्यथा धूर्तविटे—

आदष्टस्फुरिताधरे भवति यो वक्त्रारविन्दे रसः
प्रीतिर्या च हृतांशुके च जघने काञ्चीप्रभोद्द्योतिते ।
लक्ष्मीर्या च नखक्षताङ्कुरघने पीने कपोले स्त्रियो ।
रक्तं तेन विरज्यते न हृदयं जात्यन्तरेऽपि ध्रुवम् ॥

अत्र जन्मान्तरेऽपि तस्या अनुरक्तिरनुवर्तत एवेत्युक्ते जन्मान्तरेष्वपि विरागो न प्रभवति तस्माद्भवबन्धविमुक्तिर्न स्यादित्यर्थापत्तिर्नाम लक्षणम् ॥ ३२ ॥

प्रसिद्धिः—प्रसाधकैः प्रकृष्टसाधकैः, प्रसिद्धैः पूर्वमेव सिद्धैः । यथा गदायुद्धे बलदेवः दुर्योधनमाह—भीमसेन इदानीं तव युद्धवञ्चनामुत्पाद्य स्थास्यति ।

दुर्यो—न चाहं भीमसेनेन वञ्चितः ।

बल—अथ केन भवानेवंविधः कृतः ।

---

अभिनव—अर्थापत्ति का उदाहरण जैसे धूर्त्तविट में—

"सुरत काल में अधर का दंशन कर लेने पर जिसमें अधर फड़कने लगता है, ऐसे कमलमुख में जो रस है, वस्त्र के हरण कर लेने पर करधनी की प्रभा से उद्योतित जङ्घों में जो प्रीति होती है, नखक्षत के अङ्कुर को धारण करने वाले स्त्रियों के मांसल कपोलों में जो शोभा होती है, ऐसी भावना से अनुरक्त हृदय जन्मान्तर में भी विरक्त नहीं होता ।"

यहाँ जन्मान्तर में भी उसकी अनुरक्ति (अनुराग) अनुवर्त्तन करती है, ऐसा कहने पर जन्मान्तर में भी विराग नहीं होता, इसलिए भव-बन्धन से मुक्ति नहीं हो सकती, अतः यहाँ 'अर्थापत्ति' नामक लक्षण है ॥ ३२ ॥

## २८. प्रसिद्धि

अनुवाद—वाक्यार्थ के प्रसाधक बहुत से अतिशय पूर्ण वाक्यों के द्वारा कथित रचना को 'प्रसिद्धि' कहते हैं ॥ ३३ ॥

अभिनव—प्रसाधक का अर्थ है प्रकृष्ट साधक और प्रसिद्धि का अर्थ है पहिले से ही सिद्ध । जैसे गदायुद्ध में बलदेव दुर्योधन से कहता है—अब भीमसेन तुम्हें युद्ध में वञ्चित कर स्थिर हो जायेगा ।

दुर्योधन—क्या भीमसेन ने मुझे ठग लिया है ।

बलराम—तब किसने आप को ऐसा कर दिया ?

---

[1] १. क. (ठि०) स्ववाक्यार्थप्रकाशकैः ।

यत्राकारोद्भवैर्वाक्यैरात्मानमथवा परम् ।
[1]पृच्छ्यते चाभिधत्तेऽर्थं सा पृच्छेत्यभिसंज्ञिता ॥ ३४ ॥

---

दुर्यो—श्रूयतां,

येनेन्द्रस्य च पारिजातकतरुर्मानेन तुल्यं हृतो
दिव्यं वर्षसहस्रमर्णवजले सुप्तश्च यो लीलया ।
दीप्त्या भीमगदां प्रविश्य सहसा निर्व्याजयुद्धप्रियः
तेनाहं जगतां प्रियेण हरिणा मृत्योः प्रतिग्राहितः ॥

अत्र वाक्यार्थस्य साधका एव भगवतो विष्णोः पारिजाताहरणलीलावटपत्रशयनादयः । अन्ये तु प्रसाधकैरलङ्कारैरिति गृह्णन्ति ॥ ३३ ॥

पृच्छा=शोकादिपरवशतयात्मानं वा परं परोक्षे संबोध्य पृच्छन्निवाभिधानम् । तन्नोत्तरमपेक्षते तस्यैव प्रत्यायकत्वात् । यथा रामचरिते हनुमान् सीतां दृष्ट्वाह—

---

दुर्योधन—सुनिये—

"जिसने अभिमान के साथ इन्द्र से पारिजात के वृक्ष को हरण कर लिया था। जिसने हजारों दिव्य वर्षों तक लीला के साथ समुद्र के जल में शयन किया था, उस जगत् के प्रिय हरि ने सहसा दीप्ति से भीम की गदा में प्रवेश करके निर्व्याज युद्धप्रिय मुझे मृत्यु के लिए ग्रहण करा दिया।"

यहाँ पर भगवान् विष्णु के पारिजात हरण, लीलापूर्वक वटपत्र पर शयन आदि वाक्यार्थ के साधक हैं। अन्य आचार्य तो वाक्यार्थ का प्रसाधक अलङ्कार मानते हैं ॥ ३३ ॥

## २९. पृच्छा

अभिनव—जहाँ पर गूढ़ अभिप्रायों के सूचक वाक्यों के द्वारा स्वयं को पूछते हुए किसी अर्थ को कहा जाता है, उसे 'पृच्छा' कहते हैं ॥ ३४ ॥

अभिनव—शोक आदि के कारण परवश हो जाने से अपने को अथवा दूसरे को सम्बोधित कर पूछते हुए की तरह कथन है। जहाँ उत्तर की अपेक्षा नहीं होती उसी का यह प्रत्यायक है। जैसे उत्तररामचरित में हनुमान् सीता को देखकर कहते हैं—

---

१. ख. पृच्छ्यते चाभिवतेऽर्थं । क. (द्वि०) पृच्छेत्युपज्ञापन्नार्थं ।

दृष्टश्रुतानुभूतार्थकथनादिसमुद्भवम् ।
[1]सादृश्यं क्षोभजननं सारूप्यमिति संज्ञितम् ॥ ३५ ॥

स्थानेऽवसीदसि रघूद्वह ! किं विधातः !
अस्यास्त्वयेक्षितमलक्षणमङ्गकेषु ।
यद्यपि जीवसि दशानन ! हे हनुमन् !
केयं तवाभिमुखवर्तिरिपोः प्रतीक्षा ॥ इति ॥ ३४ ॥

सारूप्यं—आदिशब्देन दर्शनश्रवणानुभवनान्युपलक्षितानि। अत्र रूपविभ्रान्त्या न क्षोभजननमेव लक्षणस्य चमत्कृतिः। यथा छलितरामे लक्ष्मणेन बध्वानीतो लवो रामयज्ञशालायां हिरण्मयीं सीतां दृष्ट्वाह—

"अये कथमियमम्बा राजद्वारमागता" इति सहसोत्थाय प्रणम्य तदनन्तरं काञ्चनमयीति निर्वर्ण्योपसृत्योपविशति ।

"हे रघूद्वह ! आप ठीक ( उचित ) ही दुःखी हो रहे हो । हे विधातः ? आपने सीता के अङ्गों में कौन सा दुर्लक्षण देखा है। हे दशानन ! इस बेचारी को कष्ट देकर आज भी जी रहे हो। हे हनुमन् ! सामने शत्रु को देखकर तुम्हारी यह कैसी प्रतीक्षा है ?॥ ३४ ॥

## ३०. सारूप्य

अनुवाद—जहाँ पर दृष्ट, श्रुत एवं अनुभूत अर्थ के कथन, दर्शन, श्रवण तथा अनुभव आदि से समुद्भूत क्षोभ-जनक सादृश्य हो, उसे 'सादृश्य' नामक लक्षण कहते ॥ ३५ ॥

अभिनव—यहाँ पर 'कथनादि' में आदि शब्द से दर्शन, श्रवण और अनुभवन उपलक्षित है। यहाँ पर रूप की विशिष्ट भ्रान्ति से क्षोभ को उत्पन्न कर देने में ही लक्षण का चमत्कार नहीं है। जैसे छलितराम में लक्ष्मण के द्वारा बाँधकर लाये गये लव ने राम की यज्ञशाला में हिरण्यमयी सीता को देखकर कहा—

"अये ! यह अम्बा राजद्वार पर कैसे आ गई ?" सहसा उठकर प्रणाम कर और उसके बाद यह तो हिरण्यमयी है, ऐसा अनुभव कर पास में जाकर फिर बैठ गया।

१. ख. सादृश्यक्षमजनितं ।

हृदयस्थस्य वाक्यस्य गूढार्थस्य[1] विभावकम् ।
अन्यापदेशैः [2]कथनं मनोरथ इति स्मृतः ॥ ३६ ॥

---

यथा वा वेणीसंहारे—दुर्योधनं हत्वागच्छन्तं भीमसेनं दुर्योधनमिति चार्वाक-वार्तयैव भ्रान्त्वा धर्मसूनुस्तं गाढं गृहीत्वाह'''

आशैशवादनुदिनं जनितापराधो
मत्तो बलेन भुजयोर्हतराजपुत्रः ।
आसाद्य मेऽन्तरमिदं भुजपञ्जरस्य
जीवन् प्रयासि न पदात्पदमद्य पापः ॥ इति ॥ ३५ ॥

मनोरथो—यथा विकटनितम्बाप्रहसने विकटनितम्बाह—

अन्यासु तावदुपमर्दसहासु भृङ्ग !
लोलं विनोदय मनः सुमनोलतासु ।
मुग्धामजातरजसं कलिकामकाले
बालां कदर्थयसि किं नवमालिकायाः ॥
अत्रात्मानमेव सुमनोलतात्वेनापदिशति ॥ ३६ ॥

---

अथवा जैसे वेणीसंहार नाटक में—"दुर्योधन को मारकर आते हुए भीमसेन को यह दुर्योधन है, इस चार्वाक की बात से भ्रान्त होकर युधिष्ठिर ने उसे दृढ़ता से पकड़कर कहा—

"शैशव काल से ही प्रतिदिन अपराध करने वाले भुजाओं के बल से मत्त हुए राजपुत्र भीम को मार डाला । आज मेरे इस भुजपञ्जर के बीच में पहुँचकर जीते हुए एक पग भी आगे नहीं जा सकते ।"

### ३१. मनोरथ

**अनुवाद**—यहाँ पर हृदयस्थ भाव एवं गूढ़ अर्थ के विभावक बात को दूसरे के बहाने से कथन किया जाय, उसे 'मनोरथ' नामक लक्षण कहा जाता है ॥ ३६ ॥

**अभिनव**—मनोरथ का उदाहरण—जैसे, विकटनितम्बा प्रहसन में विकट-नितम्बा कहती है—

"हे भ्रमर ! सम्भोगकालीन रतिश्रम को सहन करने वाली किसी अन्य पुष्पलताओं में अपने चञ्चल मन को बहलावो । इस नवमालिका की मुग्धा, जिसमें पराग नहीं है, ऐसी नवीन कली को क्यों कदर्थित कर रहे हो ।"

---

१. क. (हि०) गूढ़स्यार्थप्रकाशकम् । सुश्लिष्टार्थप्रकाशकम् । २. अन्यापदेशकम् ।

यद्वाक्यं [1]वाक्यकुलैरुपायेनाभिधीयते ।
[2]सदृशार्थाभिनिष्पत्त्या स लेश इति कीर्तितः ॥ ३७ ॥

लेशो यथाविमारके द्वितीयेऽङ्के धात्री नायकमाह—अय्य ? किं चिंतीअदि ।

अविमारकः—भवति ? शास्त्रं चिन्त्यते ।

धात्री—किं णाम एवं रमणिज्जं सत्थं चिंतीअदि

अवि—भवति ! योगशास्त्रं चिन्त्यते ।

धात्री—(सस्मितं) पडिग्गहोदं मंगलवअणं ओअसत्थं एव होदु ।

अवि—को नु खलु वाक्यार्थः । अन्यदप्यभिलाषवशादन्यथा संकल्पयामि । इत्यादि ।

अन्ये तु लेख इति पठन्निङ्गितज्ञानाभिधानमिति च लक्षयन्ति ॥ ३७ ॥

## ३२. लेश

अनुवाद—जहाँ पर वाक्य प्रयोग में कुशल लोग उपाय से सदृश अर्थ की अभिनिष्पत्ति के जिस वाक्य को कहते हैं, उसे 'लेश' नामक लक्षण कहा गया है ॥ ३७ ॥

अभिनव—उदाहरण जैसे, अविमारक के द्वितीय अङ्क में धात्री नायक से कहती है—अरे क्या चिन्तन कर रहे हैं ?

अविमारक—भगवति ! शास्त्र की चिन्ता कर रहा हूँ ।

धात्री—किस रमणीय शास्त्र की चिन्ता कर रहे हैं ?

अविमारक—योगशास्त्र की चिन्ता कर रहा हूँ ।

धात्री—( मुस्कराकर ) मैंने मङ्गल-बचन को स्वीकार किया । यह शास्त्र ही हो ।

अविमारक—वाक्यार्थ क्या है ? और अभिलाष के कारण अन्यथा भी संकल्प करता हूँ । इत्यादि ।

अन्य लोग तो लेश के स्थान पर 'लेख' पढ़ते हैं और इङ्गित ज्ञान का अभिधान, यह लक्षण करते हैं ।

१. ख. वाक्यकुशलैः ।
२. ख. सादृश्यार्थाविनिष्पन्नः ।

परदोषैर्विचित्रार्थैर्यत्रात्मा परिकीर्त्यते[1] ।
अदृष्टोऽन्योऽपि वा कश्चित् स तु क्षोभ इति स्मृतः ॥ ३८ ॥

---

क्षोभो-यथा रत्नावल्यां तृतीयेऽङ्के सागरिकैवेति मत्वा वासवदत्तामुपलालयतो राज्ञः सा स्वावगुण्ठनमपनीय वैलक्ष्यमुत्पादितवती ।

राजा ( अञ्जलिं बध्वा )—प्रिये ! वासवदत्ते ! प्रसीद प्रसीद ।

वासवदत्ता—(अश्रु निपातयन्ती)–मा एव्वं भण । अण्णगदाइ एदाइ अक्खराइं ।

विदू—भोदि, महाणुभावा खु तुमं ता खमीअदु दाव एक्को अवराहो पिअवअस्सस्स ।

वास—णं पुढमसंगमे विग्धं करन्तीए मए जेव्व एदस्स अवरद्धं ण अज्जपुत्तस्स ।

अन्ये तु "आत्मन्यभूततद्भावभावन" मिति । परे तु "अन्यगते हेतावन्यस्मिन् कार्यकल्पनम्" इति च लक्षयन्ति ॥ ३८ ॥

---

३३. क्षोभ

अनुवाद—विचित्र अर्थ वाले दूसरों के दोषों के द्वारा जहाँ पर अपने को कहा जाय अथवा अदृष्ट किसी अन्य को कहा जाय, वह 'क्षोभ' नामक लक्षण कहा गया है ॥ ३८ ॥

अभिनव—क्षोभ का उदाहरण जैसे रत्नावली के तृतीय अङ्क में यह सागरिका है ऐसा समझ कर वासवदत्ता से प्रेम करने वाले राजा उदयन को वासवदत्ता अपना घूंघट खोलकर लज्जित कर देती है ।

राजा—( हाथ जोड़कर ) प्रिये ! वासवदत्ते ! प्रसन्न होओ, प्रसन्न होओ ।

वासवदत्ता—( आँसुओं को गिराती हुई ) ऐसा मत कहिये । ये अक्षर तो दूसरों के लिए है ।

विदूषक—देवि ! आप महानुभाव हैं, प्रिय मित्र के एक अपराध को क्षमा कर दें ।

वासवदत्ता—अरे ! इस प्रथम मिलन में विघ्न डालने वाली मैंने अपराध किया है, आप के प्रिय मित्र ने नहीं ।

अन्य लोग तो 'आत्मन्यभूततद्भावनम्' ( अपने में अभूतपूर्व भावना रखना ) लक्षण करते हैं । दूसरे लोग 'अन्यगत कारण से दूसरे में कार्य को कल्पना करना, लक्षण करते हैं ॥ ३८ ॥

---

१. क. (टि०) वाभिधीयते ।

लोके गुणातिरिक्तानां [1]गुणानां यत्र नामभिः ।
[2]एकोऽपि शब्द्यते तत्तु विज्ञेयं गुणकीर्त्तनम् ॥ ३९ ॥

गुणकीर्तनं—यथा वत्सराजचरिते चतुर्थेऽङ्के शालङ्कायनः—नीलनागव्यपदेशेन समन्ततः शस्त्रप्रभाभासुरैरस्मद्योधैः परीतेन महति भयस्थाने विगतसंभ्रमं—

तेन प्रोक्तं धैर्यगाम्भीर्यशौर्यप्रज्ञातेजोनीतिदाक्षिण्यगर्भम् ।
वाक्यं सामाद्यं सोर्जितं श्रोत्ररम्यं शास्त्रीकर्तव्यं तद् बुधैः स्वार्थकामैः ॥

भरतरोहकः—एसो संक्षिप्तविस्तरो नाम ।

राजा—ततस्ततः—

शाल—देव, यस्तस्य युद्धे महति प्रवृत्ते पराक्रमः साहसलाञ्छनः सः ।
प्रद्युम्नरामार्जुनभीमकर्णसाम्बाभिमन्युष्वविचिन्त्य एव ॥ इत्यादि

राजा—अहो नु खलु स्वभावसिद्धानां गुणानामव्यभिचारिता । कुतः—

अविदित इति नैकधा प्रयत्नाद् बहुदिवसं बहुधा परीक्षमाणः ।
द्विगुणमभिविराजते गुणैः स्वैर्मणिरिव जातिविशेषवान्महार्हः ॥ ३९ ॥

## ३४. गुणकीर्त्तन

अनुवाद—लोक में गुणों के अतिरिक्त गुणों का नाम से किसी एक का कथन किया जाय, उसे 'गुणकीर्त्तन' लक्षण कहते हैं ॥ ३९ ॥

अभिनव—जैसे वत्सराजचरित के चतुर्थ अङ्क में शालङ्कायन कहता है—"काले सर्प के बहाने से चारों ओर शस्त्रों की प्रभा से देदीप्यमान हमारे योद्धाओं से घिरे हुए महान् भय का स्थान होने पर भी व्याकुलता को छोड़कर—

धैर्य, गाम्भीर्य, शौर्य, प्रज्ञा, तेज, नीति तथा दाक्षिण्य से युक्त सामप्रधान ऊर्जस्वी एवं कर्णसुख वचन को कहा । विद्वज्जन अपने स्वार्थ सिद्धि के लिए इसे शास्त्र-वचन के रूप में ग्रहण करें ।

भरतरोहक—यह संक्षिप्त भी है और विस्तृत भी ।

राजा—इसके बाद ।

शालङ्कायन—महाराज! तब महान् युद्ध के आरम्भ होने पर उसने जो पराक्रम दिखाया वह साहस के पूर्व था । उसे प्रद्युम्न, बलराम, अर्जुन, भीम, कर्ण, साम्ब और अभिमन्यु के विषय में सोचा भी नहीं जा सकता ।

राजा—अहो! स्वभावसिद्ध गुण अव्यभिचारी भी होते हैं । क्योंकि—

"यह अविदित है (जाना-पहिचाना नहीं है), यह कहकर अनेक बार प्रयत्न से बहुत दिनों तक बहुत बार परीक्षा लेने पर यह जातिविशेष बहुमूल्य मणि जैसा अपने गुणों से दुगुना शोभित हो रहा है ॥ ३९ ॥

१. ख. अदृष्टाग्योऽपि । २. क. (टि०) बहूनां । ३. क. एकोहि ।

प्रस्तावेनैव शेषोऽर्थः कृत्स्नो यत्र प्रतीयते[1] ।
वचनेन [2]विनानुक्तसिद्धिः सा परिकीर्तिता ॥ ४० ॥

---

अनुक्तसिद्धिर्यथा-तापसवत्सराजे यौगन्धरायणो डोलायितचित्तां वासवदत्तामाह—

कौशाम्बीं परिभूय न कृपणैर्विद्वेषिभिः स्वीकृतां
जानास्येव तथा प्रमादपरतां पत्युर्नयद्वेषिणः ।
स्त्रीणां च प्रियविप्रयोगविधुरं चेतः सदैवात्र मे
वक्तुं नोत्सहते मनः परमतो जानातु देवीं स्वयम् ॥

यथा वा तत्रैव द्वितीयेऽऽङ्के विनीतभद्रो देवीप्रस्थानं वर्णयन्नाह—

मामुद्दिश्य तथा देव्या वाष्पसंरुद्धकण्ठया ।
आर्यपुत्रं प्रतीत्युक्तं वक्तव्यं न समाहितम् ॥ ४० ॥

---

## ३५. अनुक्तसिद्धि

**अनुवाद**—जहाँ पर बिना कहे ही प्रस्ताव मात्र से ही शेष समस्त अर्थ की प्रतीति हो जाय, उसे 'अनुक्तसिद्धि' कहते हैं ॥ ४० ॥

**अभिनव**—अनुक्तसिद्धि का उदाहरण जैसे तापवत्सराज में यौगन्धरायण दोलायित ( चञ्चल ) चित्त वासवदत्ता से कहता है—

"इन नीच शत्रुओं ने हम लोगों को तिरस्कृत कर ( अथवा पराजित कर ) कौशाम्बी नगरी को ले लिया है । इस प्रकार नीति से द्वेष रखने वाले अर्थात् नीति से चलने वाले महाराज की अनवधानता ( लापरवाही ) तो आप जानती हैं । स्त्रियों का चित्त प्रिय के वियोग में दुःखी ( व्याकुल ) रहता है, अतः इस विषय में कुछ कहने के लिए मेरा मन उत्साह नहीं कर रहा है । इसके बाद स्वयं देवी ही जानें ।

अथवा जैसे वहीं पर अर्थात् तापसवत्सराज के द्वितीय अङ्क में विनीतभद्र महारानी के प्रस्थान का वर्णन करते हुए कहता है—

"वाष्प के अवरुद्ध कण्ठ से देवी ने मुझे लक्ष्य कर आर्यपुत्र के प्रति जो कुछ कहा, वह समाधान के योग्य नहीं है ।

---

१. क. (डि०) प्रवोयते ।
२. ब. विजानातु ।

यत्प्रसन्नेन मनसा पूज्यं पूजयितुं वचः ।
हर्षप्रकाशनार्थं तु सा प्रियोक्तिरुदाहृता ॥ ४१ ॥

प्रियोक्तिर्यथा वत्सराजचरिते सप्तमेऽङ्के भरतरोहको वत्सराजाय वासवदत्तां वीणाभ्यासार्थमर्पयितुकामस्तं दृष्ट्वाह—

या शेते कौस्तुभस्य द्युतिकिसलयिते शारदव्योमनीले
विष्णोर्वक्षस्युदारे रजनिकरकराकारहारोपहारे ।
साभ्येत्यालिङ्गतु त्वां प्रशिथिलगलितेनोत्तरीयेण लक्ष्मी—
र्हर्षादापीडयन्ती नवकमलरजोरोचनाभ्यां स्तनाभ्याम् ॥इति॥४१॥

## ३६. प्रियोक्ति

**अनुवाद**—जहाँ पर प्रसन्न चित्त से पूज्यजनों के सम्मान के लिए तथा प्रसन्नता को प्रकट करने के लिए जो वचन कहा जाता है, उसे 'प्रियोक्ति' कहते हैं ॥ ४१ ॥

**अभिनव**—प्रियोक्ति का उदाहरण जैसे वत्सराजचरित में सप्तम अङ्क में भरतरोहक वत्सराज से वासवदत्ता को वीणा सिखाने के लिए अर्पण करने की इच्छा से उन्हें देखकर कहता है—

"जो लक्ष्मी कौस्तुभमणि की कान्ति से किसलयित शरत्कालीन आकाश के सदृश नीलवर्ण, चन्द्रमा की किरणों के सदृश हार से सुशोभित उदार विष्णु के वक्षःस्थल पर शयन करती है। वह शिथिल एवं खिसके हुए उत्तरीय से युक्त लक्ष्मी स्वयं आकर प्रसन्नता से नये कमल के पराग से सुशोभित स्तनों से स्वयं आपीड़ित करती हुई आपका आलिङ्गन करें।" ॥ ४१ ॥

**विशेष**—अभिनवगुप्त ने इसका 'भ्रंश' नामक लक्षण के स्थान पर भी उल्लेख किया है।

एतानि काव्यस्य च लक्षणानि[1]

षट्त्रिंशदुद्देशनिदर्शनानि ।

[2]प्रबन्धशोभाकरणानि तज्ज्ञैः

सम्यक् प्रयोज्यानि रसायनानि[3] ॥ ४२ ॥

इति भारतीये नाट्यशास्त्रे षोडशोऽनुबन्धाध्यायः ॥ १६ ॥

एवमेव श्रव्यप्रबन्धेष्वपि कथाशरीरसंविधानसंभाषणवैदग्ध्यरूपः कविव्यापारो लक्षणाख्यो द्रष्टव्यः ॥ ४२ ॥

इत्यभिनवभारत्यां षोडशाध्यायनुबन्धः समाप्तः ।

---

अनुवाद—इस प्रकार उद्देश्य क्रम से काव्य के इन ३६ लक्षणों को कह दिया है। विद्वानों के प्रबन्ध काव्य की शोभा करने वाले इन लक्षणों का रसों के अनुसार अच्छी तरह प्रयोग करना चाहिए ॥ ४२ ॥

अभिनव—इसी प्रकार श्रव्य प्रबन्धों में भी कथाशरीर के संविधान, सम्भाषण एवं वैदग्ध्य रूप लक्षण नामक व्यापार को समझना चाहिए ॥ ४२ ॥

इस प्रकार डॉ॰ पारसनाथद्विवेदी द्वारा रचित हिन्दी व्याख्या में सोलहवें अध्याय का अनुबन्धाऽध्याय समाप्त हुआ ॥

●

---

१. क. एतानि वा काव्यविभूषणानि ।

२. ख. काव्येषु सोदाहरणानि तज्ज्ञैः ।

३. ख. बलानुरूपम् । क. रसानुरूपम् ।

# सप्तदशोऽध्यायः

## अभिनवभारती

यदान्तररसास्वादकाकुविश्रान्तिसुन्दरम् ।
रसाक्षपक्षगं वन्दे तद्वपुः परमेश्वरम् ॥

चतुर्दशाध्याये वाचिकोक्तक्रमे संस्कृतं प्राकृतं च वाक्यमित्युक्तम् । तत्र संस्कृतप्रसङ्गेन छन्दोवृत्तलक्षणादिनिरूपितम् । अनेन त्वध्यायेन प्राकृतस्य स्वरूपं निरूप्यते । शास्त्रप्रसिद्धसंस्कृतविपरीतप्राकृतप्रसङ्गेन नामधेयविभागरूपरूपणं शास्त्र-विहितानां विपरीतरूपत्वात्, नाट्यसमयपातिनो भावमारिषादिनामसमूहस्य पठन-धर्माश्च प्राकृतेऽपि किमन्यथा संस्कृतवद्वेति चिन्तायां प्रसङ्गेन कार्यस्वरूपं निरूपितम्—दशरूपकनिर्णयान्तरं समुचितनिर्णयमपि तथा—

अलङ्कारा विरामाश्च ये पाठ्ये संस्कृते मताः ।
त एव यत्नतः कार्याः स्त्रीपाठ्येऽपि त्वसंस्कृते ॥ ( १७-१४८ )

## अभिनवभारती

**अभिनव**—जिसके विना रसास्वादन और काकु-विश्रान्ति नहीं हो सकती, सुन्दर अर्थात् रसान्वित रसनेन्द्रिय रूप परमेश्वर के वपु ( शरीर ) की मैं अभिनव-गुप्त वन्दना करता हूँ ।

**अभिनव**—पिछले चौदहवें अध्याय में वाचिक अभिनय के निरूपण के प्रसङ्ग में संस्कृत और प्राकृत पाठ्य का उल्लेख किया जा चुका है। इनमें संस्कृत पाठ्य के सन्दर्भ में छन्दोवृत के लक्षण आदि का निरूपण पिछले अध्याय में किया गया है । अब इस अध्याय में प्राकृत के स्वरूप का निरूपण करते हैं। शास्त्र-प्रसिद्ध संस्कृत भाषा के विपरोत प्राकृत भाषा के प्रसङ्ग से संस्कृत के विपरोत रूप होने के कारण शास्त्र के द्वारा जिनका विधान नहीं किया गया है, ऐसे नामधेयी ( शब्दों ) के भाग रूप का निरूपण और नाट्य-सिद्धान्त के अनुसार भाव, मारिष आदि नाम समूह के पढ़ने का नियम क्या संस्कृत के समान प्राकृत में भी होने चाहिए अथवा अन्य प्रकार से ? इस चिन्ता के कारण प्रसङ्गतः कर्त्तव्य दश रूपकों से स्वरूप का निरूपण किया जायेगा और दश रूपों के निरूपण के अनन्तर समुचित निर्णय भी किया जायेगा । जैसे—

"अलङ्कार और विराम जो संस्कृत पाठ्य में माने गये हैं उन्हीं का स्त्रियों के द्वारा कहे जाने वाले प्राकृत पाठ्य में भी करना चाहिए ।"

[1]एवं तु संस्कृतं पाठ्यं मया प्रोक्तं समासतः[2] ।
[3]प्राकृतस्य तु पाठ्यस्य संप्रवक्ष्यामि लक्षणम् ॥ १ ॥
एतदेव विपर्यस्तं संस्कारगुणवर्जितम् ।
विज्ञेयं प्राकृतं पाठ्यं नानावस्थान्तरात्मकम् ॥ २ ॥

---

इत्यध्यायोपान्ते प्राकृतपाठ्यमेवोपसंहरिष्यामीत्यध्यायसङ्गतिः । एतामेव दर्शयति—एवं तु संस्कृतमित्यादि ।

पाठविशेषमर्हति यत्नेन वा पठनीयं, विशिष्टेन रूपेण वा पठनार्हं आन्तरचित्तवृत्तिवशादेव वा तथा पठितुं शक्यम्, आचार्ययत्नेन वा पठनीयमिति पाठ्यम् ॥ १ ॥

तत्र प्राकृतस्य सामान्यलक्षणमाह—संस्कारेति ।

संस्कृतमेव संस्कारगुणेन यत्नेन परिरक्षारूपेण वर्णितं प्राकृतं, प्रकृतेरसंस्काररूपाया आगतम् ।

---

इस प्रकार अध्याय के अन्त में प्राकृत पाठ का उपसंहार करूँगा, इस प्रकार अध्याय की सङ्गति भी है । इसी बात को दिखाते हैं—

**अनुवाद**—इस प्रकार पिछले अध्यायों में मैंने संक्षेप में संस्कृत पाठ्य के विषय में कहा है । अब प्राकृत पाठ्य का लक्षण कहूँगा ( बतलाऊँगा ) ॥ १ ॥

**अभिनव**—जो पाठ-विशेष के योग्य है अथवा प्रयत्न-पूर्वक पढ़े जाने योग्य हो अथवा विशेष रूप से पढ़ने योग्य हो अथवा आन्तरिक वृत्तियों के कारण जो पढ़ा जा सके अथवा आचार्य के द्वारा प्रयत्नपूर्वक जो पठनीय हो, वह 'पाठ्य' है ॥

अब प्राकृत का सामान्य लक्षण कहते हैं—

**अनुवाद**—इसके विपरीत जो संस्कार के गुणों से रहित नाना अवस्थाओं वाला है, उसे प्राकृत पाठ्य समझना चाहिए ॥ २ ॥

**अभिनव**—संस्कृत भाषा ही संस्कार के गुणों से रहित होने प्राकृत है, क्योंकि प्राकृत संस्कार-रहित प्रकृति से आई है ।

**विशेष**—प्रकृति स्वभाव से ही जो भाषा आती हो, उसे 'प्राकृत' कहते हैं ( प्रकृतेः स्वभावादागतं प्राकृतम्, व्याकरणादिभिः संस्कारेण संस्कृता भाषा संस्कृतभाषा ) अर्थात् व्याकरणादि के द्वारा संस्कार की गई भाषा 'संस्कृत' है ।

---

१. क. (भ.) पाठ्यं तु संस्कृतं विप्राः ।
२. ग. द्विजोत्तमाः ।
३. क. (टि०) प्राकृतस्यापि ।

त्रिविधं तच्च विज्ञेयं [1]नाट्ययोगे समासतः ।
समानशब्दं [2]विभ्रष्टं देशीगतमथापि च ॥ ३ ॥

---

नन्वपभ्रंशानां को नियम इत्याह नाना यान्यवस्थान्तराणि देशविशेषास्तें-ष्वात्मा नियतस्वभावो यस्यां, देशविशेषेषु प्रसिद्धया नियमितमित्येव संस्कृता एव वाचकाः अनुमानात्त्वन्ये ते त्वन्यत्वे प्रसिद्धिं गता इत्युक्तम् । अवतिष्ठन्तेऽनन्यास्मिन्नित्यवस्था देशाः ॥ २ ॥

संस्कृते समेऽपि प्रातिपदिके विभक्तौ भवितव्यं विपर्यासिन स्वरेण वा देशीपदमपि स्वरस्यैव प्रयोगावसरे प्रयुज्यत इति तदापि प्राकृतमेव अव्युत्पादित प्रकृतेस्तज्जनप्रयोज्यत्वात् प्राकृतमिति केचित् ॥ ३ ॥

---

**अभिनव**—अपभ्रंश भाषा के सम्बन्ध में क्या नियम है ? इस पर कहते हैं—नाना अर्थात् विभिन्न अवस्थायें जो देश विशेष से सम्बद्ध हैं । उसमें जो नियत स्वभाव जिसमें हो प्रसिद्धि कारण जो देश विशेष में नियत को गई हो । इस प्रकार प्राप्त संस्कृत भाषा के शब्द ही वाचक हैं, अन्य अर्थात् प्राकृत भाषा के शब्द तो अनुमान से वाचक है । इसलिए अन्यत्वेन प्रसिद्धि को प्राप्त हुए, यह कहा गया है। जिसमें लोग रहते हैं । वह देश विशेष अवस्था ही है । क्योंकि रहना तो देश विशेष में ही होता है ॥ २ ॥

**अनुवाद—इस प्राकृत को नाटच प्रयोगों में संक्षेप में तीन प्रकार की समझना चाहिए । समान शब्दों वाला, विभ्रष्ट और देशीगत ॥ ३ ॥**

**अभिनव**—संस्कृत और प्राकृत में प्रातिपदिक शब्द के समान होने पर भी विभक्ति में स्वर का विपर्यास होना चाहिए। देशी पर भी प्रयोग के समय स्वरगत सम्बन्ध से ही प्रयोग किया जाता है, अतः वह भी प्राकृत ही है। कुछ लोग तो अव्युत्पन्न प्रकृति से प्राप्त तथा अव्युत्पन्न लोगों से प्रयोज्य भाषा प्राकृत है, ऐसा कहते हैं ॥ ३ ॥

---

१. (भ.) नाव्ययोगं ।
२. क. शब्दैर्विनष्टं । ख. शब्दैर्विभ्रष्टं ।

[1]पाठ्यमेकं तु विज्ञेयं संस्कृतं प्राकृतं यथा ।
[2]कमलामलरेणुतरङ्गलोलसलिलादिवाक्यसंपन्नम्
प्राकृतबन्धेष्वेवं संस्कृतमपि[3] योगमुपयाति ॥ ४ ॥
ये वर्णाः संयोगस्वरवर्णान्यत्वमूनतां [4]चापि ।
[5]यान्त्यपदादौ प्रायो विभ्रष्टांस्तान् विदुर्विप्राः ॥ ५ ॥

---

संस्कृतेन समानशब्दानुदाहरति कमलामलेति विभक्तौ लिङ्गस्य प्राकृते स्वातन्त्र्यादवश्यं भेदेन भाव्यमित्याह वाक्ये समासोपपन्नं योजितम् एतत्परिज्ञानस्य फलमाह एवं संस्कृतमपि योगमिति । भाषाश्लेषे पताकास्थानकादौ चास्य प्रयोग उक्तः । अपि शब्देनेदमाह प्राकृतप्रयोगे समासेऽपि न संस्कृतसमतेति कमल अमल इन्दु इत्यादौ ॥ ५ ॥

---

अब संस्कृत और प्राकृत के समान शब्दों का उदाहरण देते हैं—

**अनुवाद**—अमल, कमल, रेणु, तरङ्ग, लोल, सलिल आदि शब्दों से निर्मित वाक्यों, प्राकृत काव्यों की तरह संस्कृत में भी किया जाता है ॥ ४ ॥

**अभिनव**—प्राकृत में विभक्तियों में लिङ्गगत स्वातन्त्र्य होने से संस्कृत और प्राकृत अवश्य भेद होने चाहिए। इसलिए कहते हैं कि वाक्य में समास से सम्पन्न योजना की है। इस परिज्ञान का फल कहते हैं—इस प्रकार संस्कृत भाषा का भी योग को प्राप्त होता है। भाषा श्लेष और पताका स्थानक आदि में इसका प्रयोग कहा गया है। यहाँ अपि शब्द से यह भी कहा गया है कि प्राकृत के प्रयोगों में समास होने पर भी उन शब्दों में संस्कृत से समानता नहीं होती, जैसे—कमल, अमल, इन्दु इत्यादि में ॥ ४ ॥

अब विभ्रष्ट का उदाहरण देते हैं—

**अनुवाद**—जो वर्ण पदन्यस्त है और संयुक्त होने से स्वर या वर्णों के सम्बन्ध से भिन्नता को प्राप्त होते हैं, उन्हें 'विभ्रष्ट' समझना चाहिए ॥ ५ ॥

---

१. श्लोकार्धमिदं ख. ग. पुस्तकयोर्नास्ति ।
२. क. (भ.) कमलदलरेणुकेसरतरङ्गसलिलादि ।
३. क. संस्कृतमिव प्रयोगमुपयाति ।
४. ख. न्यूनतां वापि ।
५. ख. ग. गच्छन्ति पदन्यस्तास्ते विभ्रष्टा इति ज्ञेया ।

[1]ये वर्णा वर्णगता व्यञ्जनयुक्ताश्च ये स्वरा नियताः ।
तानपरस्परवृत्ते प्राकृतयुक्त्या प्रवक्ष्यामि ॥ ६ ॥
[2]एओआरपराणिअ [3]अंआरपारं अ[4]पाअए णत्थि ।
वसआरमज्झिमाइ[5] अ [6]कचवग्गतवगाणिहणाई[7]॥ ७ ॥

अनुवाद—जो वर्ण वर्णगत हैं और व्यञ्जनयुक्त जो नियत स्वर है, परस्पर वृत्ति से रहित उन वर्णों को प्राकृत की युक्ति से वर्णन करूँगा ॥ ६ ॥

अनुवाद—ए ओ से परे ऐ, औ हों, और अनुस्वार ( अं ) से परे विसर्ग ( अः ) हो तथा व तथा स के बीच में श, ष वर्ण और क वर्ग, च वर्ग, त वर्ग के अन्तिम वर्ण ये वर्ण प्राकृत में नहीं होते ॥ ७ ॥

---

१. ख.ग. पुस्तकयोर्नास्त्ययं श्लोकः ।

२. संस्कृतच्छाया—

एओकारपराणि च अकारपरं च प्राकृते नास्ति ।
वसकारमध्ये च कचवर्गतवर्गनिधनानि ॥

'क' पुस्तके टिप्पण्यां 'एओआरपराणि' इत्यादि लक्षणश्लोकानां स्थाने गद्यरूपः पाठभेदोऽपि यथा—क ख घ त थ ध भ सा हत्वं यान्ति । यथा—कलिह, मुह, नेह, वसहि, रह, दहि, सोहा दिअहेसु । शषो सकारो भवतः । यथा—ससंक विसमेसु । टतदा डत्वं याग्ति । यथा—विड, पडि, अदण्डासु । ट ठ ड द य राः लत्वं यान्ति । यथा—तिअ लालिअ तुल पवितुला विहलयदीसु । थकारो ढत्वं प्राप्नोति । यथा—बुड्ढो । नकारो भवति णकारः । यथा—णयणं । पकारो फत्वं याति वत्वं वा यथा—फरुसं कबद्ं च । धकारः ढत्वं याति । यथा—वढि । लकारो रत्वं याति । यथा—किर । टठौ ढत्वं प्राप्नुतः । यथा—सढः फढमं दलिअं । तजौ यत्वं प्राप्नुतः । यथा—कयं घयं । क्ष च ज त द प य वाः स्वविशेषा भवन्ति ! यथा—पियुण, पउप, राइ, वई णई कई दइआ जयेसु । योगं याति । यथा—अच्छरिअं उच्छाहो अच्छरसा, पच्छं । तुभ्यं-तुज्झं । सह्यं-सज्झं विन्ध्वो विज्झो । श्लक्ष्णं—सह्लं । ग्रीष्मो-गिहमो । दृष्टो-विष्टो हस्तो-हत्थो । यक्षो-जक्खो । ब्रह्मा-बह्मा । बृहस्पतिः-बुहप्पइ यज्ञो-जन्नोत्ति ।

एवमेतन्मया प्रोक्तं किञ्चित्प्राकृतलक्षणम् ।
शेषं देशोप्रसिद्धं च ज्ञेयं विप्राः प्रयोगतः ॥

३. क. अंकारपरं । ४. क. पाइये ।

५. क. मज्झि आइ । यंबु आइ । मरिसआइ ।

६. क. कच्चवग्ग । ७. क. हु णाइ ।

[1]वच्चंति कगतदयवा लोपं अत्थं च से वहंति सरा ।
खघथधभा उण हत्तं उवेति अत्थं अ मुंचंता ॥ ८ ॥

---

एतदेव प्रपञ्च्यते 'एओआरपराणि अ' इत्यादिना एकारात्परः ऐ, ओकारात्परः औ, ऐकारौ च, येभ्यस्तानि च। कियन्ति आह पाअए पदसंख्यया चत्वारीत्यर्थः। ऋ ॠ ऌ ॡ। अंकारपरो विसर्जनीयः। वसकारयोर्मध्ये शषौ। ( कचवग्गेति )–कचतवर्गाणां अन्त्यवर्णाः ङ ञ न इति द्वादशवर्णा न सन्ति ॥ ७ ॥

( कगेति )—कगादयो लुप्यन्ते तदीयश्चार्द्धः स्वराणामेव। खघेति—खादीनां हत्वं, खेट, परिध, अथ, धान्य भाव्यादीनां व्यञ्जनस्य न भवति ॥ ८ ॥

---

अभिनव—एकार से परे 'ऐ' ओकार से परे औ, इस प्रकार ऐकार और ओकार वर्ण ! ये किनसे परे और संख्या में कितने हैं ? इस पर कहते हैं—वे चार हैं—ऋ ॠ ऌ ॡ और अनुस्वार (अं) से परे विसर्ग है। व कार और स कार के बीच में श और ष। कवर्ग, चवर्ग, तवर्ग के अन्तिम वर्ण ङ, ञ, न—ये बारह वर्ण प्राकृत में नहीं होते ॥ ७ ॥

अनुवाद—क, ग, त द, य और व का लोप हो जाता है और इनका आधा भाग स्वरों में मिल जाता है। ख, घ, थ, ध, भ ये वर्ण अर्थ को न छोड़ते हुए हत्व को प्राप्त हो जाते हैं अर्थात् इनके अर्थ में कोई परिवर्त्तन नहीं होता ॥ ८ ॥

अभिनव—क, ग, न, द, य और व वर्णों का लोप हो जाता है। उनका आधा भाग स्वरों में मिल जाता है। ख, घ, थ, ध, भ को प्राकृत में 'ह' हो जाता है। जैसे—मुख-मुह। मेघ-मेह। कथा-कहा। वधू-वहू आदि। किन्तु खेट, परिघ, अथ, धान्य, भाव्य आदि शब्दों के खादि व्यञ्जन को हत्व नहीं होता है ॥ ८ ॥

---

१. संस्कृत छाया—

प्राप्नुवन्ति कगतदयवा लोपं अर्थं च तेषां वहन्ति स्वराः।
खघथधभाः पुनः हत्वमुपेयन्ति अर्थञ्चामुञ्चमानाः ॥

[1]उप्परहुत्तरआरो हेटाहुत्तो अ पाअए णत्थि ।
मोत्तूण भद्रचोद्रह पद्रह्लदचन्द्रजाई स ॥ ९ ॥
[2]खघथधभाण हआरो मुहमेहकहावहूपहुएसु ।
कगतदयवाणं णिच्चं वीयम्मि ठिओ सरो होई ॥ १० ॥
[3]छ इति षकारो नित्यं बोद्धव्यः षटपदादियोगेषु ।
[4]फिलशब्दान्त्यो रेफो भवति तथा खु त्ति खलुशब्दः ॥ ११ ॥

---

भद्रादिषु न भवति । अपि च चोद्रहह्लदवुःखादीनामिति ॥ ९ ॥
अत्रोदाहरणानि मुखं मुहं इत्यादिकानि ॥ १० ॥

---

**अनुवाद**—प्राकृत में र् (रेफ, का) ऊपर (ऊर्ध्वंगमन) तथा नीचे (अधोगमन) नहीं होता, किन्तु भद्र, चोद्रह, ह्लद, धात्री में यह नियम नहीं लागू होगा ॥ ९ ॥

**अभिनव**—भद्र आदि शब्दों में रेफ का ऊर्ध्वंगमन या अधोगमन नहीं होता अपितु इनका लोप हो जाता है, किन्तु चोद्रह, ह्लद, दुःख आदि में लोप नहीं होता है ॥ ९ ॥

**अनुवाद**—ख, घ, थ, ध, भ को प्राकृत में 'ह' हो जाता है। जैसे— मुख = मुह, मेघ = मेह, कथा = कहा, वधू = वहू होता है। तथा क, ग, त, द, य, व में नित्य द्वितीय स्वर हो जाता है ॥ १० ॥

**अभिनव**—इसका उदाहरण मुख का मुंह, मेघ का मेह होना आदि है।

**अनुवाद**—षट्पद आदि शब्दों में प्राकृत में ष को छ हो जाता है, 'किल' शब्द के अन्तिम वर्ण को 'र' हो जाता है और खलु शब्द को खु हो जाता है ॥ ११ ॥

---

१. संस्कृत छाया—उपरिस्थो रकारो ह्यधस्थः च प्राकृते नास्ति ।
मुक्त्वा भद्र चोद्रह ह्लदचन्द्रधात्रीषु ।

२. संस्कृत छाया—खघथधभानां हकारो मुखमेघकथावधूप्रभृतेषु ।
कगतदयवानां नित्यं द्वितीये स्थितः स्वरो भवति ।

३. क. (च.) छे इति षकारो नित्यं बोद्धव्यः षट्पदादियोगे तु ।
क. (ज.) च इति चकारो नित्यं बोद्धव्यः षट्पदादियोगे तु ।
क. (द., इत्ति थ आरो नित्यं बोद्धव्य षट्पदादियोगे तु ।
क. (टि० छ इति षकारो नित्यं बोद्धव्या अपदादियोगे तु ।

४. क-द. किलशब्दान्तो रेफो भवन्ति तथा खुत्ति खलुशब्दा ।
क (इ.) कृतिशब्दो रेफान्तेन भवन्ति तथा पुत्रि खलुशब्दः ।
क. (टि०) किल शब्दो कोरे भवति तथा खुत्ति खलुशब्दः ।

[1]ड इति च भवति टकारो भटकटककुटीतटाद्येषु ।
सत्वं च भवति शषयोः सर्वत्र तथाहि स स आदेशः[2] ॥ १२ ॥
अस्पष्टश्च दकारो भवत्यनादौ तकार इतराद्यः[3] ।
वडवातडागतुल्यो भवति डकारोऽपि च [4]लकारः ॥ १३ ॥
वर्धनगते च भावे धकारवर्णोऽपि ढत्वमुपयाति[5] ।
सर्वत्र च प्रयोगे भवति नकारोऽपि च णकारः ॥ १४ ॥
[6]आपानं आवाणं भवति पकारेण वत्वयुक्तेन ।
अयथातथाविकेषु तु थकारवर्णो व्रजति हत्वम्[7] ॥ १५ ॥

अनादौ स्थाने रकारो डकारश्च अस्पष्टो लघुप्रयत्न उच्चार्यः । येन क्रमाद्दकारश्च लकाराच्छायौ भवतः । यथा उदरं उदलं ॥ १३ ॥

अनुवाद—प्राकृत में भट, कटक, कुटी एवं तट आदि शब्दों के ट को 'ड' हो जाता है और सर्वत्र श, ष के स्थान पर 'स' हो जाता है । जैसे—विष=विस । शङ्का=संका । आदि ॥ १२ ॥

अनुवाद—इतर आदि शब्दों त को अस्पष्ट 'द' हो जाता है। और डकार को लकार हो जाता है । जैसे—वड़वा=वलवा, तडाग=तलाव ॥ १३ ॥

अभिनव—अनादि स्थान में रेफ और डकार अस्पष्ट होने से लघु प्रयत्न से उच्चार्य वर्ण और क्रमशः दकार लकार का छाया वाले हो जाते हैं। जैसे—उदरं=उदलं ॥ १३ ॥

अनुवाद—भाव में वर्धन के धकार के स्थान पर ढकार हो जाता है और सभी प्रयोगों में नकार के स्थान पर णकार हो जाता है तथा पकार को वकार हो जाता है । जैसे—आपानं=आवाणं । और यथा, तथा को छोड़कर थ के स्थान 'ह' हो जाता है । जैसे—कथा=कहा ॥ १४-१५ ॥

१. क. (टि॰) त इति च भवति टकाते भटकटकुटोकुटावडाद्येषु ।
क. द-न ड इति भवति टकारो भटकटककुटी कुटावटाद्येषु ।
२. क. यथा विस संका । क. (ख.) यथा हिविससंका ।
क. (ङ-प.) तथापि स सकादेशः ।
३. क. (टि॰) इतरा घे । इतरा घाः । ४. क. ककारः ।
५. क. (ढि॰) धकारतवर्णो हकारतां याति । टकारवर्णोऽपि ठत्वमुपयाति । ङ. नकारोऽपि णत्वमुपयाति ।
६. क. (टि॰) आवाणं अवाणं भवति वकारेण च वायुक्तेन ।
७. ख. ग. थकारवर्णो व्रजति हत्त्वम् । धकारवर्णो व्रजति पत्वम् ।

[1]परुषं फरुसं विद्यात्पकारवर्णोऽपि फत्वमुपयाति[2] ।
[3]यस्तु मृतः सोऽपि मओ यश्च मृगः सोऽपि हि तथैव ॥ १६ ॥

ओकारत्वं गच्छेदौकारश्चौषधादिषु नियुक्तः ।
[4]प्रचलाचिराचलादिषु भवति चकारोऽपि तु यकारः ॥ १७ ॥

[5]अपरस्परनिष्पन्ना ह्येवं प्राकृतसमाश्रया वर्णाः ।
संयुक्तानां तु पुनर्वक्ष्ये परिवृत्तिसंयोगम् ॥ १८ ॥

---

तथैवेति ॥ १६ ॥

अपरस्परनिष्पन्ना इत्यन्योन्यमश्लिष्टा असंयोगरूपा इत्यर्थः । यत्र संयुक्तास्तेषामिति षष्ठीबहुवचनम् ॥ १८ ॥

---

अनुवाद—प्राकृत भाषा में 'प' को 'फ' हो जाता है। जैसे—परुषं=फरुषं। 'मृत' शब्द 'मओ' हो जाता है और 'मृग' शब्द भी उसी प्रकार 'मओ' हो जाता है ॥ १६ ॥

अनुवाद—औषध आदि में प्रयुक्त 'औ' के स्थान पर 'ओ' हो जाता है और प्रचल, अचिर, अचल आदि में स्थित 'च' को 'य' हो जाता है। जैसे—प्रचल=प्रयल। अचिर=अयिर। अचल=अयल ॥ १७ ॥

अनुवाद—इस प्रकार असंयुक्त वर्णों वाले प्राकृत शब्दों के नियम बताये गये हैं अब संयुक्त वर्णों के परिवर्तन के नियमों को बतलाऊँगा ॥ १८ ॥

अभिनव—अपरस्परनिष्पन्ना का अर्थ है—परस्पर संश्लिष्ट न होने वाले असंयोग रूप वर्ण। यहाँ जो संयुक्त वर्ण हैं उनके विषय में कहूँगा। यहाँ 'संयुक्तानां' में षष्ठी बहुवचन है ॥ १८ ॥

---

१. क. (टि०) परुषं हरुषं ।
२. क. (टि०) पकारवर्णोऽपि हत्वमुपयाति ।
३. ख. ग. यस्तु मृगः सोऽपि मओ यस्तु मृतः सोऽपि तथैव ।
४. ख. ग. प्रचयचिराचरादिषु चकारवर्णोऽपि च यकारः ।
५. ख. ग. अपरस्वरनिष्पन्नाः ।

[1]श्चप्सत्सथ्याः छ इति तथाभ्यह्यध्या
भवन्ति तु झकाराः[2] ।
[3]ष्टः ट्ठः, स्तः स्थः, ष्मौ म्ह,
क्ष्णो ल्हः ष्णो ण्हः क्षः खकाररूपोऽपि ॥ १९ ॥
[4]आश्चर्यं अच्छरियं निश्चयमिच्छन्ति णिच्छयं च यथा ।
[5]वत्सं वच्छं च यथा अप्सरसं तद्वदच्छरअं ॥
उत्साहो उत्छाहो पथ्यं च पच्छं विज्ञेयम् ॥ २० ॥
तुभ्यं तुज्झं मह्यं मज्झं विन्ध्यश्च भवति विज्झ इति[6]।
वष्टो वट्ठोति तहा हस्तोऽपि च भवति हत्थोत्ति ॥ २१ ॥

---

क्रमेण स्वयमुदाहरति वच्छं च इत्यादि २० ॥

---

अनुवाद—श्च, प्स, त्स और थ्य को 'छ' हो जाता है। और भ्य, ह्य, ध्य को 'झ' हो जाता है। इसी प्रकार ष्ट को ठ्ठ, स्त को त्थ, ष्मः को म्ह, क्ष्ण को ल्ह, ष्ण को ण्ह तथा क्ष को ख हो जाता है ॥ १९ ॥

अनुवाद—प्राकृत में आचार्यं को अच्छरियं, निश्चय को निच्छय, वत्स को वच्छ, अप्सरसं को अच्छरअं, उत्साहो को उच्छाहो, पथ्य को पच्छ हो जाता है ॥ २० ॥

अनुवाद—इसी प्रकार तुभ्यं को तुज्झं, मह्यं को मज्झं, विन्ध्य को विज्झ, वष्ट का वट्ठ, हस्त का हत्थ हो जाता है ॥ २१ ॥

---

१. क. (टि०) झप्सश्च ।
२. क. (टि०) व्रजति वै झत्वम् ।
३. क. (टि०) ष्टो ह्रोस्तोव: शेषो लक्ष्मक्ष्यो ल्ह ण्ण: खकाररूपौऽपि ।
ष्टः ष्ठः स्थ: थ्थ: ष्म ह्य सोल्ह: खकाररूपोहि ।
ष्टः ष्ठः स्त: त्थः क्रमो ह्नः स्णो ल्हः क्ष्णः ख इति चैव स्यात् ।
ख. ग. ष्टः ट्ठः स्त: स्थ: ष्णस्नक्ष्णां ण्हः क्षः खकाररूपो हि ।
४. ख. ग. आश्चयं मह्यपि चेत्यनयोर्यस्य रियं च तथा ।
५. ग. पुस्तकयो श्लोकार्धं नास्ति ।
६. क. (टि०) विज्झन्ति । विज्झोन्ति । विज्झोत्ति ।

ग्रीष्मो गिम्होत्ति[1] तथा श्लक्ष्णं सह्लं[2] सदा तु विज्ञेयम् ।
[3]उष्णं उह्लं यक्षो जक्खो पर्यङ्को भवति पल्लंकु ॥ २३ ॥
[4]विपरीतं हमयोगे ब्रह्मादौ स्याद् बृहस्पतौ फत्वम्[5] ।
[6]यज्ञो भवति न जन्नो भीष्मो खिम्होत्ति विज्ञेयः ॥ २४ ॥
उपरिगतोऽधस्ताद्वा भवेत्ककारादिकस्तु यो वर्णः ।
स हि संयोगविहीनः [7]शुद्धः कार्यः प्रयोगेऽस्मिन् ॥ २५ ॥

विपरीत इति । ब्रह्मा बम्हावत् हत्वमिति ॥ २४ ॥

उपरिगतोऽधस्तादिति शक्र अर्कः इति। द्वितीयं सयुज्यमानमपास्य स उपरिगत एव चादेशः क्रियते सक्को अक्को ।

अनुवाद—इसी प्रकार ग्रीष्म को गिम्ह, श्लक्षण को सह्ल समझना चाहिए। उष्ण को उह्ल, यक्ष को जक्ख, पर्यङ्क को पल्लंकु हो जाता है ॥ २३ ॥

अनुवाद—ब्रह्मादि में 'ह्म' के योग में विपरीत हो जाता है। जैसे—ब्रह्म = वम्ह। वृहस्पति में प को फ हो जाता है। जैसे—बुहप्फई। यज्ञ को जण्ण और भीष्म को भिम्ह हो जाता है। ॥ २४ ॥

अभिनव—विपरीत इति। ब्रह्म में विपरीत ह को 'म' तथा म को ह हो जाता है। जैसे—ब्रह्मा=बम्हा।

अनुवाद—ककारादि से संयुक्त जो वर्ण ऊपर होते हैं या नीचे हों, नाट्य प्रयोग में उन्हें संयोग रहित शुद्ध कर देना चाहिए ॥ २५ ॥

अभिनव—रेफ ऊपर हो या नीचे, उसका लोप हो जाता है। यहाँ संयुज्यमान द्वितीय वर्ण को छोड़कर उपरिगत लुप्त रेफ के स्थान पर आदेश होता है। जैसे—शक्र=सक्क, अर्थ=अक्क।

१. ख. ग. जिम्हो च। क. (टि०) गिह्म इति। गिह्मत्ति। २. ख-ग. कण्हं।
३. ख-ग. कृष्णः कण्हो च भवेत् यक्षो जक्खो च पल्लंक पर्यङ्कं।
४. ख. ग. विपरीतमयोगेन। ब्रह्मा च भवति बम्हो वृहस्पतिर्वै बुहप्फइ भवति।
५. क. (टि०) हत्वम्।
६. ख. ग. यज्ञश्च भवति जह्नो भाष्मो भिम्भोति विज्ञेयः। ७. ख-ग. शुद्धं कार्यं।

[1]एवमेतत्तु विज्ञेयं प्राकृतं संस्कृतं तथा।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि देशभाषाविकल्पनम् ॥ २६ ॥
भाषा चतुर्विधा ज्ञेया दशरूपे [2]प्रयोगतः।
संस्कृतं प्राकृतं चैव यत्र पाठ्यं प्रयुज्यते ॥ २७ ॥

---

मुनिना च दिग्दर्शिता, विस्तारविजिज्ञासुः प्राकृतदीपिकादिकमवलोकयेत्। उत्पलविरचितायां च सूत्रवृत्तौ पद्धतौ च स्फुटं पूर्णं च सर्वमस्तीति तत्रादरः कार्यः ॥ २५ ॥

संस्कृतप्राकृतरूपैव भाषा वक्तुभेदाच्चतुर्धा संपन्नेति दर्शयति संस्कृत प्राकृतं च पाठ्यमिति।

---

मुनि ने यहाँ एक मार्ग दिखा दिया है। विस्तार के जिज्ञासु प्राकृत दीपिका आदि ग्रन्थों को देखें। उत्पलाचार्य विरचित सूत्रवृत्ति एवं पद्धति में स्पष्ट और पूर्णरूप से सब बातें प्रतिपादित है। उसमें आदर करना चाहिए ॥ २५ ॥

**अनुवाद—इस प्रकार संस्कृत और प्राकृत भाषा के पाठ्य को समझना चाहिए। इसके बाद अब देशी भाषाओं के विकल्प को कहूँगा ॥ २६ ॥**

**अभिनव—**संस्कृत और प्राकृत रूप भाषा वक्ता के भेद से भाषा चार प्रकार की होती है, यह 'संस्कृतं प्राकृतं' इत्यादि श्लोक के द्वारा दिखाते हैं—

**अनुवाद—दश रूपकों में प्रयोग के अनुसार भाषाएँ चार प्रकार की समझनी चाहिए। जहाँ पर संस्कृत तथा प्राकृत भाषा के पाठ्य का प्रयोग किया जाता है ॥ २७ ॥**

---

१. ख. ग. एवमेव तु विज्ञेयं प्राकृतं संस्कृतं तथा।

क. (भ.) एवमेतन्मया प्रोक्तं किञ्चित्प्राकृतलक्षणम्।
शेषं देशीप्रसिद्धं च ज्ञेयं विप्राः प्रयोगतः।
पाठ्यमेतत्तु विज्ञेयं संस्कृतं प्राकृतं तथा।

ख. ग. देशरूपप्रयोगः।

.. (भ.) दशरूपेषु योक्तृभिः।

[1]अतिभाषार्यंभाषा च जातिभाषा तथैव च।
तथा योन्यन्तरो चैव भाषा नाट्ये [2]प्रकीर्तिता ॥२८॥
[3]अतिभाषा तु देवानामार्यभाषा तु भुभूजाम्।
[4]संस्कारपाठ्यसंयुक्ता सम्यङ् [5]न्यायप्रतिष्ठिता ॥ २९ ॥
[6]द्विविधा जातिभाषा च प्रयोगे समुदाहृता।
[7]म्लेच्छशब्दोपचारा च भारतं वर्षमाश्रिता ॥ ३० ॥

---

संस्कृतैव भाषा स्वरभेदादिपूर्णसंस्कारोपेता संस्कृतभाषा भाषाभेदानां (मध्ये) उक्ता। वैदिकशब्दबाहुल्यादार्यभाषातो विलक्षणत्वमस्या इति ॥ २७ ॥

उपचारो व्यवहारः ॥ ३० ॥

---

अभिनव—संस्कृत ही भाषा है, इसमें स्वर भेद आदि से समस्त संस्कारों से युक्त संस्कृत भाषा है। भाषाओं के भेद से इसके कटने का अभिप्राय है कि यह भाषा वह है जिसमें वैदिक शब्दों का बाहुल्य है अतः यह आर्यभाषा से विलक्षण है।

अनुवाद—नाट्य में अतिभाषा, आर्यभाषा, जातिभाषा तथा योन्यन्तरी भाषा ये चार भाषाएँ प्रयुक्त की जाती हैं ॥ २८ ॥

अनुवाद—इनमें अतिभाषा देवताओं की, आर्यभाषा राजाओं की भाषा होती है। इनमें यह आर्यभाषा संस्कार सम्पन्न पाठ्य से युक्त नाट्य में प्रतिष्ठित है ॥ २९ ॥

अनुवाद—नाट्य प्रयोग में दो प्रकार के जातिभाषा के प्रयोग के उदाहरण मिलते हैं। उनमें म्लेच्छ शब्द से व्यवहार में आने वाली भाषा भारत वर्ष में बोली जाती है ॥ ३० ॥

अभिनव—यहाँ उपचार का अर्थ व्यवहार है ॥ ३० ॥

---

१. क. (टि०) अभिभाषा।
२. ख-ग. भाषा नाट्यप्रकीर्तिताः।
   क (भ.) भाषा वै नाटकाश्रयाः।
३. ख. अभिभाषा।
४. क. (भ.) संस्कारगुणसम्पन्ना।
५. ग. ग्रामप्रतिष्ठिताः। क. (टि०) नाट्यप्रतिष्ठिताः। न्यायप्रतिष्ठिता।
   राज्ये प्रतिष्ठिता।
६. क. (टि०) विविधा।
७. क. (भ.) म्लेच्छदेशप्रयुक्ता च तथा भारतसंश्रयाः।

अथ योन्यन्तरो भाषा [1]ग्राम्यारण्यपशूद्भवा ।
[2]नानाविहङ्गजा चैव नाट्यधर्मीप्रतिष्ठिता[3] ॥ ३१ ॥

जातिभाषाश्रयं पाठ्यं द्विविधं समुदाहृतम् ।
प्राकृतं संस्कृतं चैव चातुर्वर्ण्यसमाश्रयम्[4] ॥ ३२ ॥

धीरोद्धते [5]सललिते धीरोदात्ते तथैव च ।
धीरप्रशान्ते च तथा पाठ्यं योज्यं तु संस्कृतम् ॥ ३३ ॥

[6]एषामेव तु सर्वेषां [7]नायकानां प्रयोगतः[8] ।
कारणव्यपदेशेन प्राकृतं संप्रयोजयेत् ॥ ३४ ॥

---

पशुपक्षिप्रभृतीनां यद्वृत्तं तत् नाट्यप्रयोगे कुत्राप्यवसरे संभाव्यमित्याह-नाट्यधर्मीति ॥ ३१ ॥

---

अनुवाद—योन्यन्तरी भाषा वह है जो ग्रामीण एवं जंगली पशु एवं विविध पक्षियों की भाषा है । जिसका प्रयोग नाट्यधर्मी रूप में किया जाता रहा होगा ॥ ३१ ॥

अभिनव—पशु-पक्षी आदि का जो शब्द है, उसका भी नाट्य-प्रयोग में किसी अवसर पर सम्भाषित है, इसलिए कहते हैं—नाट्यधर्मीप्रतिष्ठिता ॥ ३१ ॥

अनुवाद—चारों वर्णों से सम्बद्ध जातिभाषा के पाठ्य दो प्रकार के बताये गये हैं—संस्कृत और प्राकृत ॥ ३२ ॥

अनुवाद—धीरोदात्त, धीरललित, धीरोद्धत और धीरप्रशान्त नायकों में संस्कृत भाषा की योजना करनी चाहिए ॥ ३३ ॥

अनुवाद—इन सभी प्रकार के नायकों में किसी कारणवश आवश्यकता पड़ने पर प्राकृत भाषा की योजना करनी चाहिए ॥ ३४ ॥

---

१. ग. ग्रामारण्यपशूद्भवाः । २. ख. नानाविहगजा ।
३. ख. नाट्यधर्मी प्रयोगतः ।
४. क-द. चातुर्वर्ण्यादिसंश्रयम् ।
५. ख. ग. धीरललिते । ६. क. एतेषामपि ।
७. क. (भ.) गायकानां । ८. क. प्रयोगजम् ।

[1]दारिद्र्याध्ययनाभावयदृच्छादिभिरेव च ।
[2]ऐश्वर्येण प्रमत्तानां दारिद्र्येण प्लुतात्मनाम् ।
[3]अनधीतोत्तमानां च संस्कृतं न प्रयोजयेत् ॥ ३५ ॥
[4]व्याजलिङ्गप्रविष्टानां श्रमणानां तपस्विनाम् ।
[5]भिक्षुचक्रचराणां च प्राकृतं संप्रयोजयेत् ॥ ३६ ॥

---

कारणव्यपदेशेनेति अवस्थादिवशात् तथा अर्जुनस्य वृहन्नलारूपेण प्रच्छन्नस्य कारणाभ्याहरते ॥ ३४ ॥

ऐश्वर्येणेति श्रुताध्ययनशून्यत्वमनेन लक्ष्यते । क्रीडापीत्यन्ये ॥ ३५ ॥

व्याजलिङ्गं ये प्रविष्टा जीविकाद्यर्थम् चक्रचरा चक्रेण जीवन्ति ॥ ३६ ॥

---

**अभिनव**—किसी कारण के व्यपदेश से अर्थात् अवस्था आदि के वश से, जैसे—वृहन्नला के रूप में प्रच्छन्न होना अर्जुन के लिए प्राकृत भाषा बोलने में कारण था ॥ ३४ ॥

**अनुवाद**—दारिद्र्य अध्ययन का अभाव और स्वेच्छाचारिता होने से संस्कृत भाषा का प्रयोग नहीं करना चाहिए ॥

**अनुवाद**—ऐश्वर्य से उन्मत्त, दरिद्रता से अभिभूत तथा अध्ययन का अभाव होने से उत्तम पात्र को भी संस्कृत का प्रयोग नहीं करना चाहिए ॥ ३५ ॥

**अभिनव**—'ऐश्वर्येणप्रमत्तानां' पद के द्वारा यहाँ वेद-शास्त्र के अध्ययन से शून्य होना, लक्षित होता है । कुछ लोग क्रीड़ा भी अर्थ करते हैं ॥ ३५ ॥

**अनुवाद**—किसी बहाने से साधु-सन्यासियों का वेष धारण करने वाले को, श्रमण तपस्वियों, भिक्षुओं तथा चक्र धारण कर भ्रमण करने वालों को प्राकृत भाषा का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३६ ॥

**अभिनव**—जीविका आदि चलाने के लिए जो सन्यासी हो गये हैं तथा जो चक्र के आश्रय से जीविका चलाते हैं ॥ ३६ ॥

---

१. ख ग, पुस्तकयोरर्धश्लोको नास्ति ।
२. ख-ग. ऐश्वर्येण प्रमत्तस्य दारिद्र्येण प्लुतस्य च ।
३. ख-ग. उत्तमस्यापि पठतः प्राकृतं सम्प्रयोजयेत् ॥
क. (टि०) उन्मत्तस्यापि पठतः प्राकृतं सम्प्रयोजयेत् ।
४. क. (टि०) ऋतुलिङ्गप्रतिष्ठानां श्रवणानां तपस्विनाम् ।
५. ख. ग. भिक्षुचाष्टचराणाञ्च । क. (टि०) भिक्षुचक्रचाराणाञ्च ।

[1]भागवततापसोन्मत्तबालनीचग्रहोपसृष्टेषु ।
स्त्रीनीचजातिषु तथा नपुंसके प्राकृतं योज्यम् ॥ ३७ ॥
परिव्राण्मुनिशाक्येषु चोक्षेषु[2] श्रोत्रियेषु च ।
[3]शिष्टा ये चैव लिङ्गस्थाः संस्कृतं तेषु योजयेत् ॥ ३८ ॥

भागवता इह देवलकाः । उत्तमग्रहैः देवगन्धर्वादिभिराक्रान्तानां संस्कृतभाषेत्यभिप्रायेणाह नीचग्रहेति । नीचग्रहैः पिशाचादिभिरुपसृष्टेषु स्वीकृतेष्विति । नीचजातयश्चण्डालाद्याः ॥ ३७ ॥

लिङ्गस्था यतिप्रभृतयः ॥ ३८ ॥

**अनुवाद**—भागवत, तापस, उन्मत्त, बालक, नीच ग्रहों से आक्रान्त व्यक्ति, स्त्री, नीच जाति तथा नपुंसकों को प्राकृत भाषा का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३७ ॥

**विशेष**—कुछ प्रतियों में इसके स्थान पर निम्नलिखित श्लोक मिलता है ।

बाले ग्रहोपसृष्टे च स्त्रोणां स्त्रीप्रकृतौ तथा ।
नीचे मत्ते सलिङ्गे च प्राकृतं पाठ्यमिष्यते ॥

अर्थात् बालक, भूतादि ग्रहों से आक्रान्त, स्त्री तथा स्त्री प्रकृति के पुरुष, नीच, उन्मत्त तथा लिङ्गी साधुओं को प्राकृत का प्रयोग करना चाहिए ।

**अभिनव**—यहाँ पर भागवत का अर्थ है देवलक । उत्तम ग्रह अर्थात् देव, गन्धर्व आदि से आक्रान्त व्यक्तियों की भाषा संस्कृत होती है, इस अभिप्राय से कहते हैं—नीचग्रहेति । नीच ग्रह से पिशाचादि का ग्रहण होता है, उनसे अभिभूत अर्थात् स्वीकृत । नीच जाति चाण्डाल आदि हैं ॥ ३७ ॥

**अनुवाद**—परिव्राजक सन्यासी, मुनि, शाक्य (बौद्ध भिक्षु), वेदपाठी और श्रोत्रिय और यति सन्यासी आदि को संस्कृत भाषा का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३८ ॥

**अभिनव**—लिङ्गस्थ का अर्थ यति आदि ॥ ३८ ॥

१. ख. ग.घ.ङ. पुस्तकेषु श्लोकस्यास्य स्थाने—
बालि ग्रहोपसृष्टे च स्त्रीणां स्त्रीप्रकृतौ तथा ।
नीचे मत्ते सलिङ्गे च प्राकृतं पाठ्यमिष्यते ॥
इति पाठो दृश्यते ।

२. ख. चैक्षव । क. (भ.) मुख्येषु ब्राह्मणश्रोत्रियादिषु । ३. ख. ग. द्विजा ।

[1]राज्याश्च गणिकायाश्च शिल्पकार्यास्तथैव च ।
[2]कलावस्थान्तरकृतं योज्यं पाठ्यं तु संस्कृतम् ॥ ३९ ॥
सन्धिविग्रहसंबन्धं तथा च प्राप्तवाग्गतिम्[3] ।
ग्रहनक्षत्रचरितं खगानां रुतमेव च ॥ ४० ॥
सर्वमेतत्तु विज्ञेयं [4]काव्यबन्धे शुभाशुभम् ।
[5]नृपपत्न्या स्मृतं तस्मात्काले पाठ्यं तु संस्कृतम् ॥ ४१ ॥

---

शिल्पकारिकाः कलासु विदग्धाः । राज्ञः स्त्री महादेवीरूपा उपचाराद्राज-शब्दवाच्येति "अन उपधा लोपिन" इति ङीपि राज्ञी । यदि पुंयोगादित्यत्र अत इति वर्तते ॥ ३९ ॥

राज्याः संस्कृते निमित्तं दर्शयति सन्धिविग्रहेति—

---

अनुवाद—रानी महारानी, गणिका, शिल्पकारिणी आदि स्त्रीपात्रों को संस्कृत भाषा का प्रयोग करना चाहिए ॥ ३९ ॥

अभिनव—शिल्पकारिका का अर्थ है कलाओं में विदग्ध । राज्ञी का अर्थ है राजा की स्त्री अर्थात् महादेवी । लक्षणा से राज शब्द से कही जाती है । अन उपधालोपिनः' सूत्र से ङीप् ( ई ) प्रत्यय होने पर 'राज्ञी' शब्द बनता है । यदि 'पुंयोगादाख्यायाम्' इस सूत्र में 'अतः' का अनुवर्त्तन करते हैं तो तभी उक्त सूत्र का अवसर है ॥ ३९ ॥

महारानी को संस्कृत में संवाद ( पाठ्य ) करना चाहिए, इसका हेतु का निर्देश करते हैं—

अनुवाद—सन्धि और विग्रह से सम्बन्धित बातों में, वाणी की गति प्राप्त होने पर ( विदुषी होने पर ), ग्रह और नक्षत्रों के गति के ज्ञान में और पक्षियों के शुभ और अशुभ शब्दों की जानकारी में, काव्य-बन्ध में शुभ और अशुभ की कल्पना में राजपत्नी को संस्कृत में संवाद ( पाठ्य ) करना चाहिए ॥ ४०-४१ ॥

---

१. क. (भ.) देव्याश्च । ख. राज्ञश्च ।
२. ख. कार्यावस्थान्तरकृतं ।
३. ख. तथा चाप्यशुभाशुभम् ।
क. (टि०) तथा चापि शुभाशुभम् ।
४. ख. कार्यबन्धे ।
५. ख. नृपपत्न्या भवेत्पाठ्यं संस्कृतं द्विजोत्तमाः ।

क्रीडार्थं सर्वलोकस्य [1]प्रयोगे च सुखाश्रयम् ।
[2]कलाभ्यासाश्रयं चैव पाठ्यं वेश्यासु संस्कृतम् ॥ ४२ ॥
[3]कलोपचारज्ञानार्थं क्रीडार्थं पार्थिवस्य च ।
निर्दिष्टं [4]शिल्पकार्यास्तु नाटके संस्कृतं वचः ॥ ४३ ॥

---

यस्माद्राज्ञः सन्धिविग्रहसंबन्धं षाड्गुण्यादि तथा ग्रहनक्षत्रचेष्टितं, शुभाशुभरूपं पक्षिरुतं च शुभाशुभमितीयत्सर्वं नृपपत्न्या ज्ञेयं, तस्माद्राज्ञः सा प्रतिशरीरकल्पा कदाचित्संस्कृतयोग्यापि ॥ ४०-४१ ॥

सुखाश्रयमिति । अनेन विशेषलक्षप्रयोगादि निरस्यति ॥ ४२ ॥

---

अभिनव—राजा के सन्धि और विग्रह से सम्बन्धित षाड्गुण्य का प्रयोग ग्रह और नक्षत्रों की चेष्टा-ज्ञान, ( पक्षियों के शुभ और अशुभ शब्दों के ज्ञान इन सब का ज्ञान राजपत्नी को होना चाहिए। इसलिए राजा के बराबर शरीर अर्थात् राजा के द्वितीय शरीर रानी भो कभी-कभी संस्कृत बोलने के योग्य होती है ॥ ४०-४१ ॥

अनुवाद—समस्त लोक ( जनता ) के मनोविनोद के लिए, प्रयोग में सुखानुभूति के लिए तथा कलाओं के अभ्यास को प्रदर्शित करने के लिए वेश्याओं को संस्कृत में पाठ्य करना चाहिए ॥ ४२ ॥

अभिनव—सुखाश्रयमिति । इसके कहने से विशेष लक्षणों से सम्पन्न प्रयोगादि का निरसन हो गया ।

अनुवाद—कलाओं के विशिष्ट ज्ञान के उपचार के लिए, राजाओं के मनोविनोद के लिए शिल्पिकाओं को नाटक में संस्कृत भाषा का प्रयोग निर्दिष्ट है ॥ ४३ ॥

---

१. ख. प्रयोगस्य ।
२. ख. ग. क्रीडालीलार्थकञ्चैव ।
३. ख-ग. लोकोपचारज्ञानार्थं ।
४. ख.ग. शिल्पकार्येषु । क. (टि०) शिल्पकार्येषु तु ।

दशरूपोपकारिकाक्वादियोजनमिति तत्स्वरूपं वक्तव्यमिति सङ्गतिरुक्तैव तद्वर्तयिष्यामीति किमनेनोच्यते, तदस्य प्रयोजनं प्रदर्श्यते ।

कश्चिदेवमाशङ्कते, "रसा भावा" ( अ—६—१० ) इत्यादि सूत्रसार-सङ्ग्रहे दशरूपशब्दस्य नामापि न श्रुतं, तत्कथमुक्तं दशरूपविधाने पाठ्यमिति तं प्रत्याह—वर्तयिष्यामीति ।

रूप्यते प्रत्यक्षीक्रियते योऽर्थः तद्वाचकत्वात्काव्यानि रूपाणि दशानां रूपाणां विभागः कल्प्यते अस्मादिति दशरूपविकल्पनं सूत्रं तेनायं षष्ठी समासः दशरूपमिति। तेन बहुव्रीहौ दशरूपं काव्यमिति भेदान्तरापाकरणं स्यादित्याशंक्य द्विगुः, पात्रादि प्रक्षेपश्च यो व्याख्यातस्तत्प्रयासमात्रमेव । तदयमर्थः-यतः सूत्रादाङ्गिको वाचिकशब्दे प्रकृतिप्रत्ययार्थविभागः कल्प्यते तत्र वाग्भाग एवायं वितत्य वर्ण्यते, तेन तदेव सूत्रं वर्णितम् । विवरणेन प्रपञ्चितं भवतीति नानिर्दिष्टं निरूप्यते किञ्चिदिति ।

---

**अभिनव**—अभिनव गुप्त का कथन है कि दश रूपकों का उपकारी होने के कारण काकु आदि की योजना की गई है। इसलिए उसके स्वरूप को कहना चाहिए, इसकी सङ्गति तो आपने कह ही दिया है, तो 'वर्त्तिष्यामि' इसके द्वारा आप क्या कहना चाहते हैं ? उसी का प्रयोजन दिखाते है ।

**अभिनव**—कुछ लोग तो ऐसी आशङ्का करते हैं कि 'रसा भावा ह्यभिनयाः' इत्यादि संग्रह श्लोक में 'दशरूप' शब्द का नाम भी नहीं पढ़ा गया है तो आपने कैसे कहा कि दशरूपकों के विधान में पाठ्य की योजना करनी चाहिए, उनके प्रति कहते हैं—'वर्त्तमिष्यामि' ।

**अभिनव**—जिस अर्थ का रूपण करते हैं अर्थात् प्रत्यक्ष करते हैं उस अर्थ के वाचक होने से काव्य भी 'रूपक' कहलाता है। इसलिए दशरूपकों का विभाग जिससे किया जाय वही 'दशरूपविकल्पन' सूत्र है। इसलिए यहाँ षष्ठी समास है। अतः बहुव्रीहि समास करने पर ( दश हैं रूप जिसके ) जो एक अन्य भेद होता है उसका अपाकरण हो जायेगा, इस प्रकार आशङ्का करके द्विगु और पात्रादि-प्रक्षेप है, इस प्रकार जो व्याख्या की गई है वह प्रयास मात्र है। इसलिए यह अर्थ है कि जिससे सूत्र के वाचक शब्द में आङ्गिक प्रकृति-प्रत्यय एवं अर्थ के विभाग की कल्पना करते है, वहाँ वाणी का ही यह विस्तृत वर्णन है। इससे उसी सूत्र का वर्णन किया है अर्थात् विवरण करके प्रपञ्चित किया है, अतः अनिर्दिष्ट का निरूपण करते हैं—किञ्चिदिति ।

नाटकं सप्रकरणमङ्को व्यायोग एव च ।
भाणः समवकारश्च वीथी प्रहसनं डिमः ॥ २ ॥
ईहामृगश्च [1]विज्ञेयो दशमो नाट्यलक्षणे ।
एतेषां लक्षणमहं व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः ॥ ३ ॥

---

नामत इत्युद्देशेन, कर्मंत इति लक्षणेन, क्रियते, तेन विजातीयाद्व्यावृत्तिः, कर्मलक्षणं, प्रकृष्ट उचितो योगः परस्परसंबन्धो यथा प्रकरणनाटकलक्षणयोगात् नाटिकेतिवृत्तिविभागस्तु लक्षण एवानुप्रविष्ट इति । नासौ प्रयोगः । तथा चेति तेनैव प्रयोगप्रकारेणान्योऽपि परस्परसंबन्धवैचित्र्यकृतो भेदः उत्प्रेक्ष्य इत्यर्थः । प्रयोगाय प्रयोगत इति व्याख्याने प्रयोगत इति विकलमेव । उक्तव्याख्याने तु कोहलादिलक्षितनोटकसट्टकरासकादिसंग्रहः फलं नाटिकायाः उदाहरणत्वादि ॥ १ ॥

तत्रोद्देशं तावदाह—नाटकमित्यादि ।

---

'नायतः' इस पद से उद्देश ( नाममात्र से कथन ) का तथा 'कर्मंतः' पद से लक्षण का कथन किया गया है । यहाँ इसी कारण विजातीय से व्यावृत्ति रूप कर्म लक्षण है । 'प्रयोगतः' का अर्थ है प्रकृष्ट योग अर्थात् परस्पर सम्बन्ध । जैसे, प्रकरण और नाटक के लक्षणों के योग से नाटिका बनती है, इतिवृत्त विभाग तो लक्षण में ही अनुप्रविष्ट है । किन्तु यह तो प्रयोग नहीं होता, तो 'प्रयोगतः' की व्याख्या के द्वारा नाटिका का ग्रहण कैसे करेंगे ? क्योंकि नाटिका तो प्रयोग है । इस पर कहते हैं कि कारिका में 'तथा' और 'च' पदों के प्रयोग के प्रकारों से पारस्परिक सम्बन्ध के वचित्र्य के द्वारा अन्य भेद की भी कल्पना कर लेनी चाहिए । 'प्रयोगतः' की व्याख्या यदि 'प्रयोग के लिए' करते हैं तो 'प्रयोगतः' कथन ही व्यर्थ हो जायेगा । क्योंकि उक्त व्याख्यान में तो कोहलादि आचार्यों के द्वारा लक्षित, तोटक, सट्टक, रासक आदि का संग्रह ही फल है, नाटिका ही इसका उदाहरण है ॥ १ ॥

अब उद्देश को कहते हैं—

**अनुवाद—नाटक, प्रकरण, अङ्क, व्यायोग, भाण, समवकार, वीथी, प्रहसन, डिम और ईहामृग, लक्षण के अनुसार नाट्य के ये दश भेद हैं । अब मैं क्रमशः इनके लक्षणों को कहूँगा ॥ २-३ ॥**

---

१. क. (टि.) ईहामृगं च विज्ञेयं दशमं नाट्यलक्षणम् ।
ङ. ईहामृगश्च विज्ञेया दशेमे नाट्यलक्षणे ।

सप्रकरणमिति सशब्देनाङ्कप्रवेशकसन्ध्यादिसाम्यं नाटकेन प्रकरणस्याह। नाम्नामर्थो लक्षण एव व्याख्यास्यते। सत्यपि च पुराणादावुपदेशदायिनि कर्मफल-संबन्धप्रदर्शके तत्रोच्चावचमनियतकविकथाप्रायमिह तु किञ्चित्प्रयोज्यं किञ्चित् सूच्यं किञ्चिदुह्यं किञ्चिदुपेक्ष्यमित्येवं वैचित्र्ययोगः। "सन्ध्यादिव्यवस्थे"ति "दशरूपं सप्रयोजन" मिति –एतत्तु फल्गुप्रायं, फलं तत्पूर्वमेवोक्तम्। प्रत्यक्षभाव-नोदितरसावेशजनितवृ तिसारत्वादस्येतिहासादेर्विशेष इत्यूह्यम्। सूच्यादिविभाग-स्त्वितिहासादावप्यस्त्येवेति न च पाठफलं दशरूपकमपि तु प्रयोगपर्यन्तमेतदित्युक्त-प्रायम्। तत्र महासामान्यरूपं काव्यलक्षणेऽध्याये कृतमित्यवान्तरसामान्यलक्षणमुद्दे-शानन्तरं वक्तव्यमिति दर्शयति। प्राक् च सामान्यलक्षणं ततो विशेषलक्षणानि उद्देशक्रमेणेति चानुपूर्व्यार्थः ॥ २-३ ॥

---

**अभिनव**—यहाँ 'सप्रकरणम्' में सह शब्द से यह बतलाया गया है कि प्रकरण का नाटक के साथ अङ्क, प्रवेशक, सन्धि आदि में साम्य है। इन रूपकों के नामों की व्याख्या लक्षण बतलाने के समय की जायेगी। कर्म के फलों के प्रदर्शक एवं उपदेशप्रद पुराणों आदि के होते हुए भी कवियों की कथा प्रायः अनियत और उच्चावच होती है। यहाँ तो कुछ प्रयोज्य है, कुछ सूच्य है, कुछ ऊह्य है और कुछ उपेक्ष्य है। इस प्रकार यहाँ अनेक विचित्रताओं का योग है। "सन्धि आदि की व्यवस्था" तथा "दशरूप प्रयोजन है' इत्यादि कथन निःसार है, निष्फल है, क्योंकि फल को तो मैंने पहिले ही कह दिया है। प्रत्यक्ष की भावना से उदित रसावेश से जनित आनन्द रूप सार ( फल ) होने के कारण नाटक में इतिहास आदि की अपेक्षा विलक्षणता है, यह समझना चाहिए। सूच्य, ऊह्य आदि विभाग तो इतिहास आदि में भी होते हैं। अतः वह इसका फल नहीं है। दशरूपकों की स्थिति पर्यन्त होती है, इसे भी कहा जा चुका है। महासामान्य रूप काव्यलक्षण को भी उक्त अध्याय में कहा जा चुका है। अब उद्देश के अनन्तर अवान्तर सामान्य लक्षण कहना चाहिए, यह दिखाते हैं। उद्देश क्रम के अनुसार पहिले सामान्य लक्षण और बाद में विशेष लक्षण कहना चाहिए, यही 'अनुपूर्वशः' पद से दिखलाया गया है ॥ २-३ ॥

सर्वेषामेव [1]काव्यानां मातृका वृत्तयः स्मृताः ।
आभ्यो [2]विनिस्सृतं ह्येतद्दशरूपं प्रयोगतः ॥ ४ ॥

तत्र सामान्यलक्षणमाह—सर्वेषामेव काव्यानां मातृका इति ।

तत्र केचिदाहुः—वृत्तिप्रभवत्वं दशरूपकस्य सामान्यलक्षणं, वृत्तीनां तदङ्गानां चाभिनयो न, काव्येष्वसंभवात् । एतच्चासत् । आस्तां काव्यार्थः । सर्वो हि संसारो वृत्तिचतुष्केण व्याप्त इत्युक्तं प्रथम एवाध्यायेऽस्माभिः । यदि चाभिनेयविषय एव वृत्तिव्यवहारस्तदा वृत्त्यध्याये यद्वृत्तीनां समुत्थाननिरूपणं "यां यां वत्तिषु संश्रिता" ( २०-१५ ) मित्यादि तत्सर्वमसङ्गतं, भगवतो हि नाभिनेतृता, किन्तु स्वचेष्टावेश-मात्रम् । सर्वशब्दे च प्रकृतनाटकादिविषये वर्ण्यमाने प्रथमश्लोकार्धं पुनरुक्तार्थमेव ।

विशेष—भरतमुनि ने नाट्यशास्त्र में रूपक के दस भेद बताये हैं । इनके अतिरिक्त भरतमुनि ने नाटक और प्रकरण के मिश्रण से रूपक के एक अन्य भेद 'नाटी' का उल्लेख किया है । परवर्ती काल में जिसे 'नाटिका' संज्ञा प्राप्त हुई । धनञ्जय ने भरत के अनुसार दश रूपकों का उल्लेख किया है और 'नाटिका' नामक एक संकीर्ण भेद भी माना है । अग्निपुराणकार ने दस रूपकों के अतिरिक्त सत्रह उपरूपक भी माने हैं । साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ दस रूपकों के साथ अठारह उपरूपकों की भी चर्चा की है । शारदातनय दस रूपकों के साथ तोटकादि चोर भावात्मक रूपकों का भी उल्लेख किया है । नाट्यदर्पणकार रामचन्द्र-गुणचन्द्र ने नाट्यदर्पण में बारह रूपकों का वर्णन किया है । उन्होंने भरतोक्त दस रूपकों के अतिरिक्त 'नाटिका' और 'प्रकरणी' नामक दो रूपक भेद और जोड़कर रूपकों की संख्या बारह बताई है ॥ २-३ ॥

इनमें प्रथम सामान्य लक्षण को कहते हैं—

अनुवाद—वृत्तियाँ सभी काव्यों की मातायें कही गई हैं। इन वृत्तियों के प्रयोग से ये दश रूपक विनिःसृत है ॥ ४ ॥

अभिनव—वृत्तियां सभी काव्यों की माताएँ हैं। इस विषय में कुछ लोग कहते हैं कि वृत्तिप्रभवत्व दश रूपकों का सामान्य लक्षण है। वृत्तियाँ और उसके अङ्ग अभिनय में होते हैं, काव्य में उनका होना असम्भव है। इस पर कहते हैं कि यह कहना असत् है। काव्यार्थ को रहने दीजिए। सारा संसार ही वृत्तियों में व्याप्त है, यह प्रथम अध्याय में मैं कह चुका हूँ। यदि हम कहें कि वृत्ति व्यवहार अभिनेय विषयक है तो वृत्यध्याय में जो वृत्तियों का निरूपण 'यां यां देवः समाचष्टे क्रियां वृत्तिषु संश्रिताम्' इत्यादि के रूप में किया जायेगा। वह सब असङ्गत हो

१. क. (ढ०) नाट्यानां । २. ख. विनिसृतं । क. (ध.) विनिर्गतं ।

यत्तु "स्वनामधेयैर्भरतैः" ( २०-१५ ) इति "बहुगीतनृत्तवाद्ये"ति ( २०-४७ ) "वागङ्गाभिनयवतीति ( २०-३९ ) च भरतव्यवहारो गीताभिनयाभियोगश्च नानाभिनये इति तदप्यकिञ्चित्करम् । तावद्धि वृत्तीनां लक्षणं "या वाक्प्रधाना" (अ-२०) इत्येतावदेव भारत्या लक्षणम् । अन्यत्र प्रयोगप्रदर्शनमिति तत्रैव व्याख्यास्यामः । वृत्त्यङ्गान्यपि सर्वकाव्येषु सन्त्येव ।

नन्वेवं वृत्तिजत्वं कथं दशरूपकलक्षणम्, उच्यते, प्रयोग इत्येतदर्थकमेव । तदयमर्थः—यद्यपि सर्वेषामभिनेयानभिनेयानां च काव्यानां वृत्तय इष्टा मातर इव, ताभ्योऽपि वाच्यरूपत्वेन कविहृदये व्यवस्थिताभ्यः काव्यमुत्पद्यते । तथापि प्रयोगं प्रयुज्यमानत्वात्प्रयोगयोग्यत्वमभिसन्धाय वृत्तिभ्यं विनिस्सृतमभिनेयकाव्यं प्रत्यक्षभावनायोग्यवृत्तिचतुष्टयाभिधायकस्त्वं दशरूपसामान्यलक्षणमित्यर्थः । दशानां नाटकादीनां रूपमिति षष्ठीसमासः ।

जायेगा । भगवान् अभिनेता नहीं हैं, किन्तु उनमें अपनी चेष्टाओं का आवेश मात्र होता है । सर्व शब्द से प्रकृत नाटकादि का विषय वर्ण्यमान होने पर प्रथम श्लोक का अर्धमात्र पुनरुक्त ही हे ।

और जो 'स्वनामधेयैः भरतैः प्रयुक्ता' इति और 'बहुगीतनृत्यवाद्येति' तथा 'वाङ्गाभिनयवती' यह जो भरत का व्यवहार है और गीत एवं अभिनय का अभियोग है और जो नाना अभिनय है वह सब अकिञ्चित्कर है, उतना ही वृत्तियों का लक्षण है । "या वाक्यप्रधाना पुरुषैः प्रयोज्या" इतना ही भारती का लक्षण है । शेष सब प्रयोग प्रदर्शन है । इन सबको वहीं व्याख्या करेंगे । वृत्तियाँ और वृत्तियां के अङ्ग भी सभी काव्यों में होते हैं ।

अब प्रश्न होता है कि यदि वृत्तियाँ और उसके अङ्ग सभी काव्यों में होते हैं तो वृत्तिप्रभवत्व दश रूपकों का लक्षण कैसे सम्भव होगा ? इस पर कहते हैं कि 'प्रयोगतः' अर्थात् प्रयुज्यमान अर्थ के लिए है । इसका यह अर्थ है कि यद्यपि वृत्तियाँ सभी अभिनेय और अनभिनेय सभी काव्यों की जननी की तरह हैं । वाच्य के रूप में कवियों के हृदय में स्थित उन वृत्तियों से काव्य का उद्भव होता है, तथापि प्रयुज्यमान होने के कारण प्रयोग की योग्यता का अभिसन्धान कर वृत्तियों से विनिःसृत प्रयोग अभिनेय काव्य होता है । अतः प्रत्यक्ष भावना के योग्य चारों वृत्तियों का अभिधायक दशरूपक है, यह दश रूप का सामान्य लक्षण है । 'दशानां नाटकादीनां रूपम्' यहाँ षष्ठी समास है ।

[1]जातिभिः श्रुतिभिश्चैव स्वरा ग्रामत्वमागता[2] ।
[3]यथा तथा वृत्तिभेदैः काव्यबन्धा भवन्ति हि ॥ ५ ॥

अन्ये त्वाहुः। एकैकस्य रूपकस्य दश दश रूपाणि संभवन्ति । तथा च वीथ्यङ्गानां सर्वत्र संभवः। परवचनानुरूपभाषणरूपभाणयोगश्च किं ब्रवीषी-त्याकाशभाषिते । एवमन्यदपि । तेन दश रूपाणि यस्य तादृशरूपं काव्यमित्यर्थः । अत एव न सकलः प्रबन्धो नाटकम्, अपितु प्रबन्धस्य किञ्चिद्रूपं, तल्लक्षणांश-बाहुल्यात्तु तद्व्यपदेशयोगः। अत एव न दशसंख्याविभागार्थो येन सट्टकादीनां त्यागः स्यात् । तत्रापि हि दशरूपलक्षणयोगोऽस्त्येव । एतच्च स्वावसरेषु वितनि-ष्यामः ॥ ४ ॥

ननु प्रयोगयोग्यचेष्टाप्रतिपादकत्वं चेत् सामान्यलक्षणं, तर्हि चेष्टातिरिक्तस्य कस्यचिदसंभाव्यत्वान्नास्त्येव विशेषलक्षणमेषामित्याशङ्काशमनं विशेषलक्षणावकाश दर्शयितुमाह—जातिभिः श्रुतिभिश्चेत्यादि ।

अन्य लोग ता कहते हैं कि एक-एक रूपक के दश-दश रूप सम्भव है, अतः वीथी के अङ्गों की सर्वत्र सम्भावना है । दूसरे के वचन के अनुरूप भाषण भाण है, इसका सम्बन्ध 'किं ब्रवोषि' इस आकाशभाषित में है। इसी प्रकार अन्य भी हैं। इसलिए दश रूप हैं जिसके वह दशरूप काव्य है। अत एव सकल प्रबन्ध (सभी रचनायें) नाटक नहीं है, अपितु प्रबन्ध का कुछ रूप है, उसके लक्षणों का आंशिक बाहुल्य होने से उसका यह व्यपदेश है, नाम है। इसलिए दश सख्या का विभाग है, ऐसा अर्थ नहीं है। जिससे सट्टक आदि का त्याग हो जाय, उन सट्टकादि में भी दश रूप के लक्षण का योग है ही, उसका निरूपण पक्षावसर करेंगे ॥ ४ ॥

अभिनव—यहां पर प्रश्न यह होता है कि प्रयोग के योग्य चेष्टाओं का प्रतिपादन यदि सामान्य लक्षण है ओर चेष्टा के अतिरिक्त अन्य किसी क्रिया के असम्भाव्य होने से क्या इनका विशेष लक्षण नहीं है ? इस प्रकार को आशङ्का के शमन और विशेष लक्षण के अवकाश का दिखाने के लिए कहते हैं—ज्ञातिभि-रित्यादि ।

अनुवाद—जिस प्रकार जातियों एवं श्रुतियों से स्वर ग्रामत्व को प्राप्त होते हैं उसी प्रकार वृत्तियों के भेद से काव्यबन्ध (रूपक-रचना) हो जाते है ॥ ५ ॥

१. ग. एतेषां जातिभिः ।  २. क. (टि०) स्वरग्रामत्वमागतैः ।
३. क. (भ.)—यद्वत्तथैव वृत्तिभ्यः काव्यबन्धाः प्रतिष्ठिताः ।

दृष्टान्तेन प्रकृतं घटयन् व्युत्पादनीयमपि व्युत्पादयतीति समानतन्त्रसिद्ध-मेव दृष्टान्तमदीदृशत् । स्वरेषु ग्रहादिदशकविभाग नियता जातिः । रक्तोऽरक्तो वा ध्वनिः । ध्वनिः स्थानं तदन्तरालं च श्रुतिः, कर्माधिकरण-करणव्युत्पत्त्याश्रयात् । स्त्रियाः खलनाविति हि नादृतं लक्ष्ये । तत्र षाड्जीप्रभृतयो जातयः सप्त, पञ्चमस्य चतस्रः श्रुतयो, धैवतस्य तिस्रः, इति षड्जग्रामः । गान्धार्याद्या एकादश जातयः, पञ्चमस्त्रिश्रुतिः धैवतस्तु चतुःश्रुतिरिति मध्यमग्रामः ।

वस्तुतस्तु षड्जादिस्वरसमुदायो ग्रामः । तत्र स्वरा इति श्रुतिपक्षे बहुवचनं लक्ष्यविदः समर्थयन्ति—मध्यग्रामे पञ्चमपरित्यक्तां श्रुति-धैवत एवोपभुङ्क्त इत्यत्र प्रमाणाभावात् सर्व एव द्वित्रिश्रुतिकाः ( श्रुत्युत्कृष्टतः ) या समधिकश्रुतयः क्रियन्ते, काकल्यन्तराभ्यां च चतुस्त्रिश्रुतयो न्यूनश्रुतय इति सर्वस्वराणां श्रुतिकृतं वैचित्र्य-मस्तीति । एतच्च स्वावसरे वक्ष्याम इत्यास्ताम् ।

**अभिनव**—दृष्टान्त के द्वारा प्रकृत का संघटन करते हुए व्युत्पादनीय का व्युपादन करते हैं, अतः समान तन्त्र सिद्ध दृष्टान्त दिखाया है । स्वरों में ग्रहादि दश लक्षणों से युक्त जाति रहती है । ध्वनि रञ्जक और अरञ्जक भेद से दो प्रकार की होती है । क्रिया, क्रिया के अधिकरण और उनके साधन तथा व्युत्पत्ति के आश्रय में निष्पन्न ध्वनि, स्थान और उनका अन्तराल श्रुति होती है 'स्त्रियाः खलनौ' यह पाठ प्रकृत में आदरणीय नहीं है अर्थात् असङ्गत है । उनमें षाडजी प्रवृत्ति सात जातियाँ है । षड्ज ग्राम में पञ्चम को चार श्रुतियाँ, धैवत की तीन श्रुतियां होती हैं । मध्यम ग्राम में गान्धारो आदि ग्यारह जातियाँ, पञ्चम की तीन श्रुतियाँ और धैवत की चार श्रुतियां होती हैं ।

**अभिनव**—वस्तुतस्तु षड्ज आदि स्वर-समुदाय को 'ग्राम' कहते हैं । यहाँ श्रुतियों के विषय में 'स्वराः' इस बहुवचन का लक्ष्यवेत्ता लोग समर्थन करते हैं—मध्यम ग्राम में पञ्चम को छोड़कर श्रुति का उपभोग धैवत ही करता है इसमें कोई प्रमाण नहीं है, सभी दो-तीन श्रुति वाले और जो अधिक श्रुति वाले हैं, काकली और अन्तरा के द्वारा कभी चतुःश्रुति, कभी त्रिश्रुति और कभी न्यून श्रुतियाँ होती हैं । इस प्रकार सभी स्वरों में श्रुतिकृत वैचित्र्य देखा जाता है । इसको यथावसर कहेंगे । इसलिए रहने दिया जाय ।

**ग्रामौ [1]पूर्णस्वरौ द्वौ तु यथा वै षड्जमध्यमौ ।**
**[2]सर्ववृत्तिविनिष्पन्नौ काव्यबन्धौ तथा त्विमौ ॥ ६ ॥**

---

इह त्वनेन दृष्टान्तेनैतदुक्तं भवति—स्वरसमुवायरूपत्वाविशेषेऽपि स्वराणां पर्यायतः प्राथम्यप्राधान्यात्पत्वभूयस्त्वपूर्णत्वारोहत्वावरोहत्वान्स्यत्वमध्यत्वाविप्रविभागभेवेः, यथान्यषड्जग्रामोऽन्यो मध्यमग्रामः, तथैव वृत्तीनां स्वरस्थानीयानां प्राथम्यप्राधान्यादिना वशकेन रूपकं रूपकान्तराद्भिद्यते यथा चतुःश्रुतिः पञ्चमस्त्रिश्रुतिश्च भवन् ग्रामान्यत्वं करोति तथा सेव वृत्तिः श्रुतिस्थानीयैरङ्गैः क्वचित्संपूर्णा क्वचिन्न्यूनेत्येवपि रूपकविभाग इत्येतज्जातिभिः श्रुतिभिरिति द्वयेन दर्शितम् ॥ ५ ॥

अथ वृत्तिविभागं संक्षेपतोऽभिधत्ते—ग्रामौ पूर्णस्वराविति ।

---

यहाँ पर तो इसी दृष्टान्त के द्वारा यह कहा गया है, कि स्वरों के समुदाय रूप से किसी वैचित्र्य के न आने पर पर्याय रूप से प्राथम्य, प्राधान्य, अल्पत्व, भूयस्त्व, पूर्णत्व, अपूर्णत्व, आरोहत्व, अवरोहत्व, अन्त्यत्व, मध्यत्व आदि प्रविभाग के भेदों से जैसे षड्ज ग्राम अन्य है और मध्यम ग्राम अन्य है। उसी प्रकार स्वर स्थानीय वृत्तियों के प्राथम्य प्राधान्यादि दशक के कारण एक रूपक दूसरे रूपक से भिन्न होता है। जिस प्रकार चतुःश्रुतिक पञ्चम त्रिश्रुति होने पर ग्राम भेद करता है, उसी प्रकार वही वृत्ति श्रुति-स्थानीय अङ्गों से कहीं सम्पूर्ण और कहीं पर न्यून इस प्रकार रूपक का विभाग होता है, तीन प्रकार श्रुति और जाति इन दोनों भागों से दिखाया गया है ॥ ५ ॥

अब वृत्तियों के विभाग को संक्षेप में कहते हैं—

**अनुवाद—जिस प्रकार षड्ज और मध्यम दोनों ग्राम पूर्ण स्वर होते हैं उसी प्रकार काव्यबन्ध भी सम्पूर्ण वृत्तियों से निष्पन्न होते हैं ॥ ६ ॥**

---

१. क. (टि०) पूर्वस्वरौ ।
२. क. (टि०) सर्ववृत्तविनिष्पन्नं काव्यबन्धं द्वयं स्मृताः ।

ज्ञेयं प्रकरणं चैव तथा नाटकमेव च।
[1]सर्ववृत्तिविनिष्पन्नं [2]नानाबन्धसमाश्रयम् ॥ ७ ॥

[3]वीथी समवकारश्च [4]तथेहामृग एव च।
उत्सृष्टिकाङ्को व्यायोगो [5]भाणः प्रहसनं डिमः ॥ ८ ॥

---

जात्याश्रययोर्जातिद्वारेण षाडवौडुविकांशयोगे न्यूनस्वरताप्यस्तीति षड्जग्रामरागो मध्यमग्रामरागश्चेह ग्रामशब्देन व्यपदिष्ट इति केचित्। तदसत्। इह हि ग्रामशब्देन जातिसमुदायोऽभिधीयते। तत्र यद्यप्यंशके न्यूनस्वरतापि भवति, तथापि समुदायस्य पूर्णतायाः का हानिः। तस्मादयमत्रार्थः—यथा विचित्रसन्निवेशतालम्बनसुन्दरतमसंपूर्णस्वरसमुदायरूपात्। ग्रामद्वयाद्विभागकल्पनया जातंशकानां पूर्णापूर्णादिस्वरभेदभाजां प्रसवः, एवं नाटकप्रकरणाभ्यां पूर्णवृत्तिवृत्त्यङ्गाभ्यां वृत्तिन्यूनानां च रूपकभेदानां परिकल्पनम् ॥ ७ ॥

तत्र वृत्तिन्यूनानि रूपकाण्याह—वीथीत्यादि।

---

अभिनव—जाति के द्वारा जाति के आश्रय में षाडव और औडुविक के अंशों के योग में स्वरों की न्यूनता भी है, अतः षड्ज ग्रामराग तथा मध्यम ग्रामराग को यहाँ पर ग्राम शब्द से अभिहित किया गया है, ऐसा कुछ लोग कहते हैं, किन्तु यह कथन ठीक नहीं है। क्योंकि यहाँ ग्राम से जाति समुदाय का कथन है। वहाँ अंश में यद्यपि स्वरों की न्यूनता है तथापि समुदाय को पूर्णता मानने में क्या हानि है? इसलिए यहाँ यह अर्थ होगा कि जैसे विचित्र रूप से सन्निवेश के अवलम्बन से सुन्दरतम सम्पूर्ण स्वर-समुदाय रूप दो ग्रामों के विभाग की कल्पना से पूर्ण और अपूर्ण स्वर वाले जात्यंशकों की उत्पत्ति होती है उसी प्रकार नाटक, प्रकरण के द्वारा पूर्ण वृत्ति और वृत्यङ्गों और वृत्तियों की न्यूनता वाले रूपक भेदों की कल्पना की गई है ॥ ६ ॥

अनुवाद—नाटक और प्रकरण को समस्त वृत्तियों से विनिष्पन्न और नाना प्रकार के बन्धों ( रचनाओं ) के आश्रय समझना चाहिये ॥ ७ ॥

---

१. ग. पूर्ववृत्तविनिष्पन्नं ।
२. ख. नाट्यावस्थासमाश्रयम् ।
३. ख. ग. भाणः । ४. ख. वीथीचेहामृगस्तथा ।
५. ग. वीथी । ख. भाणः प्रहसनं तथा ।

कैशिकीवृत्तिहीनानि [1]रूपाण्येतानि कारयेत् ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि काव्यबन्धविकल्पनम् ॥ ९ ॥

शेषाणि रूपाणीति वक्तव्ये प्रतिपदं नामग्रहणं ज्ञापयति । एतदनुक्तान्यपि रूपकाणि संभवन्ति, अत एव रूपकविशेषगणनमास्यो विनिस्सृतमिति लक्षणस्योदाहरणमात्रम् । तेन वृत्तीनां विनियोगविकल्पसमुच्चयैः वृत्त्यङ्गानां च बहवो रूपकभेदा भवन्ति । तेषां परं कोहलादिभिर्नाममात्रं प्रणीतम् । लक्षणेन त्विह संगृहीता एव ते । तत्र नाटकप्रकरणे एव सर्ववृत्तिपूर्णे इति नियमः, न तु विपर्ययः । मुद्राराक्षसस्य कैशिकीहीनस्य कृत्यारावणस्य च नाटकस्य दर्शनात्, वेणीसंहारे च सात्त्वत्यारभटीमात्रं दृश्यत इति केचित् ।

अब न्यून वृत्ति वाले रूपकों को कहते हैं—

**अनुवाद—वीथी, समवकार, ईहामृग, उत्सृष्टिकाङ्क, व्यायोग, भाण, प्रहसन और डिम नामक रूपकों में कौशिकी वृत्ति से रहित प्रयोग होने चाहिए। अब इसके बाद काव्य-बन्ध दोनों को कहूँगा ॥ ८-९ ॥**

**अभिनव**—नाटक और प्रकरण में समस्त वृत्तियाँ होती हैं। किन्तु वीथी, प्रहसन, समवकार, ईहामृग, उत्सृष्टिकांक, व्यायोग, भाण, डिम में कैशिकी वृत्ति से रहित अन्य वृत्तियाँ होती हैं। कहते हैं कि यहाँ 'शेषाणि रूपाणि' कहना चाहिए था, प्रत्येक रूपकों के नाम ग्रहण से यह सूचित करता है कि इनसे भिन्न भी रूपक सम्भव है। अतः इन वृत्तियों से रूपक विशेष का विनिर्गमन हुआ, अतः लक्षण का कथन एक उदाहरण मात्र हैं। इससे वृत्तियों के विनियोग, विकल्प और समुच्चय के द्वारा वृत्यङ्गों से बहुत से भेद होते हैं किन्तु कोहल ने उनके नाममात्र गिनाये हैं जिनका यहाँ सामान्य लक्षण से संग्रह कर लिया गया है। उनमें नाटक और प्रकरण में समस्त वृत्तियाँ होती हैं, यह नियम है न कि विपर्यय। जैसे मुद्राराक्षस नाटक में कैशिकी वृत्ति नहीं होती, कृत्यारावण में नाटक को वृत्तियाँ दिखाई देती हैं। कुछ लोग तो कहते हैं कि वेणीसंहार नाटक में सात्त्वती और आरभटी ही दिखाई देते हैं।

1. क. (भ.) काव्यान्येतानि योजयेत् ।

अन्ये तु तत्राप्यवश्यं वृत्त्यन्तरानुप्रवेशोऽस्ति। यदि परिमितवृत्तिव्यापकत्वात् लक्ष्यते, अपूर्णवृत्तित्वेऽपि विरूपकतैव स्यात्। सकलाङ्गप्रक्रियापरिपूर्णत्वादेव नाटकात्प्रकरणं च प्रधानम्। तथा हि कश्चिद्विनेयः प्रसिद्धिमनुरुध्यमानो दृष्ट इति सप्रसिद्धेतिवृत्ते नाटके विनेयः। कश्चित्तु किमेतदपूर्वमिति प्रसिद्धे वस्तुनि रूपकान्तरमेव तु तदाभासं तत्सर्वविनेयोऽभिनववस्तुवृत्तकौतुकपरतन्त्र इति समुत्पाद्यवस्तुना प्रकरणेन विनीयते। विनयश्चास्य धर्मार्थकामेषु सर्वपुरुषार्थेष्व-पवर्गेऽपि च तथाभवति, यदि सकलं तदुपयोगिव्यापाराश्रयणं सर्वव्यापाराक्षिप्तं पूर्णवृत्तिकत्वमिति। द्विवृत्तित्रिवृत्त्यादिकं न नाटकं भवति। रूपान्तरमेव तु तदाभासं, तत्कैशिकीविहीनत्वेऽपि यथा शृङ्गारयोगस्तथा समवकारे तथा तल्लक्षणं वर्णयिष्यामः॥ ८॥

ननु पूर्णवृत्तिकत्वाविशेषे नाटकप्रकरणयोः को भेदः, कैशिकीहीनत्वे चाविशिष्टे वीथ्यादेः मिथः को विशेष इत्याशङ्कां वारयन् कर्म ( श्लो १ ) शब्दाक्षिप्तविशेषलक्षणार्थं दर्शयति—अत ऊर्ध्वमित्यादिना काव्यस्य बन्धनं परस्परा-श्रयसंबन्धेनैव एकवाक्यताकरणसंबन्धः स विकल्प्यते येन तद्विशेषलक्षणं वक्ष्यामीति॥ ९॥

---

अन्य लोग तो उनमें भी वृत्यन्तरों का अनुप्रवेश है, ऐसा मानते हैं। यदि परमित वृत्ति के व्यापक होने से लक्षण करते हैं तो अपूर्ण वृत्ति वाले रूपक निरूपक हो जायेंगे। सकल अङ्गों को प्रक्रिया से पूर्ण होने के कारण नाटक से प्रकरण प्रधान होता है। जैसा कि कोई विनेय प्रसिद्धि का अनुरोध करता हुआ देखा जाता है। अतः सुप्रसिद्ध इतिवृत्त वाले नाटक में वही विनेय होता है। कोई तो इसमें अपूर्वता क्या है ? इस प्रकार प्रसिद्ध वस्तु में रूपक नहीं, अपितु रूपकाभास है, ऐसा मानने वाला विनेय अभिनव वस्तु के कौतुक के परतन्त्र है, होने से समुत्पाद्य वस्तु वाले प्रकरण से वह विनेय होता है और विनय धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष रूप पुरुषार्थ चतुष्टय में वैसा तभी सम्भव है जब सभी नाटक उनके उपयोगी व्यापारों के आश्रय से निबद्ध हों तथा समस्त व्यापारों से समस्त वृत्तियाँ आश्रित हों। दो, तीन, चार वृत्ति वाले नाटक नहीं होते, अपितु उनसे भिन्न रूपक का भास होंगे। इसलिए कौशिकी वृत्ति के अभाव में भी जिस प्रकार शृङ्गार का योग है, उसी प्रकार समवकार में भी, उसका लक्षण आगे वर्णन किया जायेगा।

प्रख्यातवस्तुविषयं[1] प्रख्यातोदात्तनायकं चैव ।
राजर्षिवंश्यचरितं [2]तथैव दिव्याश्रयोपेतम् ॥ १० ॥
नानाविभूतिभिर्युतमृद्धिविलासादिभिर्गुणैश्चैव ।
अङ्कप्रवेशकाढ्यं भवति हि तन्नाटकं नाम ॥ ११ ॥

---

नाटकं प्रकरणादपि प्रधानं प्रसिद्धयुपजोविनो हि कल्पना वस्तुसंभावना, अनुभवमूलत्वात् तस्या, उत्प्रेक्षा अपि हि प्रमाणगतेष्वेव वस्तुषु स्वातन्त्र्येण योजनामात्रेण व्याप्रियन्ते, षड्दन्तो हस्ती खे धावतोति तेनेतिहासादिप्रमाणवस्तुसिद्धप्रदर्शकं नाटकं तावल्लक्षयितुमाह—प्रख्यातवस्तुविषयमित्यादि ।

---

अब प्रश्न यह होता है कि जब नाटक और प्रकरण में सम्पूर्ण वृत्तियाँ होती हैं तो दोनों में परस्पर भेद क्या है ? यदि यह कहते हैं कि कौशिको वृत्ति से हीन होना विशेष है ता वीथी आदि से क्या भेद होगा ? इस प्रकार की आशङ्का का निवारण करते हुए कर्म शब्द से आक्षिप्त विशेष लक्षण को 'अत ऊर्ध्वम्' इत्यादि के द्वारा दिखाते हैं । काव्य का बन्धन परस्पर आश्रय के सम्बन्ध से एकवाक्यता से प्राप्त सम्बन्ध में विकल्प होता है जिससे विशेष लक्षण को कहूँगा ।

नाटक प्रकरण से भी प्रधान होता है, क्योंकि उसमें प्रसिद्धि का उपजीवन करने वाली कल्पना-प्रसूत वस्तुओं को सम्भावना रूप उत्प्रेक्षायें होती हैं और उत्प्रेक्षा भी प्रमाण प्राप्त वस्तुओं में स्वतन्त्र रूप से योजना मात्र से व्याप्त हो जाती है । जैसे छः दातों वाला हाथी आकाश में दौड़ रहा है । इसीलिए इतिहासादि प्रमाणों से सिद्ध वस्तु के प्रदर्शक नाटक का लक्षण करने के लिए कहते हैं—

## १. नाटक

**अनुवाद**—जिसमें कथावस्तु का विषय प्रख्यात हो, और नायक प्रख्यात एवं उदात्त हो, जिसमें राजर्षि वंश का चरित वर्णित हो, तथा जो दिव्य के आश्रय से उपेत हो और जो नाना विभूतियों से समृद्धि और विलासादि गुणों से युक्त हो, तथा जिसमें अङ्क, प्रवेशक आदि विद्यमान हों, उसे 'नाटक' समझना चाहिये ॥ १०-११ ॥

---

१. ग. विषये ।
२. ख. तथा च ।

प्रख्याते भारतादौ यद्वस्तु तद्विषयोऽस्य, तत्रापि किञ्चिदप्रसिद्धं भवति, तन्निराकरणाय प्रख्यातोदात्तेति श्रीशङ्कुकः। एतत्तु प्रख्यातवस्तुविषयोऽस्येति इयता गतार्थमित्युपाध्याय इत्यमाहुः। इह त्रिविधया प्रसिद्धया प्रसिद्धत्वं भवति, अमुक एवंकारो अमुत्र देश इति। तत्र प्रकर्षेण ख्यातं वस्तु तथा विषयो मालवपाञ्चालादिर्देशो यस्मिन् चक्रवर्तिनोऽपि हि वत्सराजस्य कौशाम्बी-व्यतिरिक्ते विषये कार्यान्तरोपक्षेपेण विना यन्निरन्तरं तद्वैरस्याय भवति, तत्र प्रसिद्धिखण्डनेन प्रतीतिविघातात्, का कथा रसचर्वणायाः। एवं तावद् द्वे प्रसिद्धी उक्ते प्रख्यातोदात्तेत्यनेन तृतीया प्रसिद्धिरुक्ता। उदात्त इति वीररसयोग्य उक्तः। तेन धीरललितधीरप्रशान्तधीरोद्धतधीरोदात्ताः चत्वारोऽपि गृह्यन्ते। राजर्षिवंश्येत्यनेन प्रख्यातमपि यद्वस्तु ऋषितुल्यानां राज्ञां वंशेन साधु-नोचितं, तथा प्रख्यातत्वेऽपि देवचरितं वरप्रभावादिबहुलतयोपायोपदेशायायोग्य-मिति नैतदुभयं निबन्धनीयमिति फलतः प्रतिषेधो दर्शितः। राजानः ऋषय इवेत्युपमितसमासः। तद्वंशे साधु चरितं यस्मिन्निति बहुव्रीहिः। न च सर्वथा देवचरितं तथाऽवर्णनीयम्। किन्तु दिव्यानामाश्रयत्वेन प्रकरीपताकानायकादि रूपेण, उपेतमुपगमोऽङ्गीकरणं यत्र। तथा हि नागानन्दे भगवत्याः पूर्णकरुणा-निर्भरायाः साक्षात्करणे व्युत्पत्तिर्जायते। निरन्तरभक्तिभावितानामेतन्नाम देवताः प्रसीदन्ति, तस्माद्देवताराधनपुरस्सरमुपायानुष्ठानं कार्यमिति।

---

**अभिनव**—प्रख्यातवस्तुविषयमिति अर्थात् महाभारत आदि प्रख्यात ग्रन्थों में जो कथावस्तु है वह विषय ( प्रतिपाद्य ) है जिसका। कदाचित् इसमें भी अप्रसिद्ध वस्तु हो सकती है उसके निराकरण के लिए प्रख्यात एवं उदात्त नायक कहा गया है यह आचार्य शंकुक का मत है। और जिसका प्रतिपाद्य प्रख्यात वस्तु होती है, उसका नायक उदात्त होने से गतार्थ हो जाता है। यह हमारे उपाध्याय भट्ट तौत कहते हैं। यहाँ तीन प्रकार की प्रसिद्धि से प्रसिद्धि मानी गई है। उनमें प्रथम है — अमुक ने अमुक देश में ऐसा किया। इसमें वस्तु प्रकर्ष रूप से ख्यात होता है और विषय मालव पाञ्चाल आदि देश हैं। जहाँ चक्रवर्ती राजा वत्सराज आदि के कौशम्बी से अतिरिक्त प्रदेश में कार्यान्तर के उपक्षेप के विना जो निरन्तर वर्णन है वह वैरस्य के लिए होता है। वहाँ प्रसिद्धि के खण्डन करने से प्रतीति का बिघात हो जाता है, तो रस-चर्वणा की कथा ही क्या है? इन दो प्रसिद्धियों का कथन किया जा चुका है। 'प्रख्यातोदात्तमापक' के द्वारा तृतीय प्रसिद्धि को कहा गया है। उदात्त यह विशेषण वीर रस के योग्य कहा गया है। इससे धीरललित, धीरोदात्त, धीर प्रशान्त और धीरोद्धत चारों नायकों का ग्रहण होता है। 'राजर्षिवंशचरितम्'

यदि तु मुख्यत्वेनैव देवचरितं वर्ण्यते तत्तावद्विप्रलम्भकरुणाद्भुतभयानकरसोचितं चेन्निबध्यते तन्मानुषचरितमेव संपद्यते, प्रत्युत देवानामभिधाधानं प्रसिद्धिविघातकम् । तत्र चोक्तो दोषः, विप्रलंभाद्यभावे तु का तत्र विचित्रता रञ्जनाया एतत्प्रमाणत्वात् । अत एव हृदयसंवादोऽपि देवचरिते दुर्लभः,न च तेषां दुःखमस्ति । यत्प्रतीकारोपाये व्युत्पादनं स्यात् । नायिका तु दिव्याप्यविरोधिनी यथोर्वशी नायकचरितेनैव तद्वृत्तस्याक्षेपात् ॥ १० ॥

इस कथन से प्रख्यात वस्तु ऋषितुल्य राजाओं के साधुवंश के योग्य हैं। और देवताओं का चरित यद्यपि प्रख्यात है, तथापि वर-प्रभावादि की बहुलता से उपाय के रूप में उपदेश के योग्य नहीं है। इसलिए दोनों विशेषणों का प्रकृत में उपनिबन्धन नहीं करना चाहिए। इस प्रकार फलमुखेन यहाँ निषेध दिखाया गया है। 'राजा लोग ऋषियों के समान हैं' यह बहुब्रीहि समास है। देवचरित सर्वथा उस रूप में अवर्णनीय है, ऐसी बात नहीं है। किन्तु जहाँ दिव्य कथाओं का आश्रय होता है वहाँ यताका और प्रकरी के रूप में उनका उपगम अङ्गीकरण के योग्य हैं। जैसे—नागानन्द नाटक में पूर्ण करुणा से निर्भर भगवती के साक्षात्कार करने में व्युत्पत्ति होती है। यहाँ यह बतलाया गया है कि निरन्तर भक्ति-भावना से भावित प्राणियों पर देवता प्रसन्न हो जाते हैं, अतः देवाराधन पुरःसर उपायों का अनुष्ठान करना चाहिए।

यदि मुख्य रूप से देवताओं के चरित का वर्णन करते हैं, और विप्रलम्भ, करुण, अद्भुत, भयानक और रौद्र रस के योग्य यदि निबन्धन किया जाता है तो 'मनुष्य का चरित ही सम्पन्न होता है।' ऐसा मानना होगा। प्रत्युत अबुद्धिपूर्वक किया गया देवचरित का आधान प्रसिद्धि का विघातक होगा। वहाँ दोष भी कहा जा चुका है, विप्रलम्भ आदि के अभाव में क्या विचित्रता होगी? क्योंकि रञ्जना उसका प्रमाण है, इसलिए देवताओं के चरित में हृदय का संवाद भी दुर्लभ होगा, क्योंकि उनमें दुःख ही नहीं है जिसके प्रतीकार के उपायों के सम्बन्ध में व्युत्पादन किया जा सके। नायिका के दिव्या होने पर भी उसके चरित में विरोध नहीं है, क्योंकि नायक के चरित्र के अनुसार नायिका के चरित्र का आक्षेप कर लिया जाता है। जैसे पुरुरवा के चरित से उर्वशी का चरित।

डिमादौ तु दिव्यानां नायकत्वेऽभिप्रायमावेदयिष्याम इति प्रसिद्धित्रययुक्तमपि वस्तु न निष्फलं व्युत्पत्तये भवतीत्यत आह—नानाविभूतिभिर्युतं।

धर्मार्थकाममोक्षविभवैः फलभूतैर्विचित्ररूपैर्युक्तम्। तत्राप्यर्थकामौ सर्वजनाभिलषणीयाविति तद्बाहुल्ये दर्शनीयमिति कथयति ऋद्धिविलासादिभिरति ऋद्धिरर्थस्य राज्यादि समृद्धिः विलासेन कामो लक्ष्यते, आदिशब्दः प्रधानवाची, तत्प्रधानाभिः फलसंपत्तिभिः युक्तमित्यर्थः। तेन राजा सर्वं राज्यं ब्राह्मणेभ्यो दत्त्वा वानप्रस्थं गृहीतवानित्येवंप्रायं फलं नोपनिबन्धनीयम्। तत्फलमपि दृष्टसुखार्थी हि लोको बाहुल्येनेति तत्रास्य प्रतीतिर्विरसीभवेत्। गुणैरित्यप्रधानभूतानि चेष्टितानि हेयानि प्रतिनायकगतानि अपायप्रधानानि तैर्युक्तम्। तेषां पूर्वपक्षस्थानीयानां प्रतिक्षेपेण सिद्धान्तकल्पस्य नायकचरितस्य निर्वाहाज्जनपदकोशादिसंपत्ति समृद्धिः कौमुदीमहोत्सवादयो विलासाः सन्धिविग्रहादयो गुणा इति व्याख्यानं चाणक्यशास्त्रपरिचयवेदनमात्रफलं, वस्तुशब्देन राजर्षिवंश्यचरितशब्देन च सर्वस्यार्थराशेः संग्रहात्। अवान्तरवस्तुसमाप्तौ विश्रान्तये ये विच्छेदा अङ्काः ये च निमित्तवलात् अप्रत्यक्षदृष्टानां चेष्टितानामावेदकाः प्रवेशकाः तैराढ्यं नाटकं नाम रूपकम्॥ ११॥

इस प्रकार डिम आदि रूपकों में दिव्य नायकों के मानने में अभिप्राय विशेष है, उसे आगे बतायेंगे। इस प्रकार प्रसिद्धित्रय अर्थात् प्रसिद्ध वस्तु, प्रसिद्ध विषय और प्रसिद्ध नायक इन तीन प्रसिद्धियों से युक्त रूपक निष्फल नहीं होता, अपितु व्युत्पत्ति के लिए होता है। इसलिए कहते हैं—**नानाविभूतिभिर्युतमित्यादि।**

**अभिनव**—धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष रूप विभाव वाले विचित्र रूप फलों से युक्त नाटकों को करने चाहिए। इनमें भी अर्थ और काम सभी के अभिलषणीय होने से उन्हें अधिक दिखलाना चाहिए। इस बात को 'ऋद्धिविलासादिभिः' के द्वारा कहते हैं। 'ऋद्धि' पद से राज्यादि समृद्धि और 'विलास' पद से विलास लक्षित होता है। 'आदि' शब्द प्रधानवाची हैं। अतः इसका अर्थ होगा—अर्थप्रधान और कामप्रधान फल सम्पत्ति से युक्त। इसलिए राजा को सारा राज्य ब्राह्मणों को देकर वानप्रस्थ आश्रम ग्रहण कर लेना चाहिए, इस प्रकार के फल का उपनिबन्धन नाटकादि में नहीं करना चाहिए। क्योंकि दृष्ट सुख ही नाटकादि का फल होता है, इसमें यदि वानप्रस्थान का उपनिबन्धन करते हैं तो नाटक विरस हो जायेगा। लोक इसको देखने में प्रवृत्त नहीं होगा। गुणैः' पद से अप्रधानभूत चेष्टायें को हेय हैं और अपाय-प्रधान होने से इनका सम्बन्ध प्रतिनायक गत समझना चाहिए।

**नृपतीनां यच्चरितं नानारसभावचेष्टितं[1] बहुधा ।**
**सुखदुःखोत्पत्तिकृतं [2]भवति हि तन्नाटकं नाम ।। १२ ।।**

---

**तस्मादस्य तन्नामेत्याह—नृपतीनां यच्चरितिमिति ।**

**यद्यस्मान्नृपतीनां संबन्धि व्युत्पाद्यानां सामर्थ्यात् नृपतीनामेव नाटकन्नाम तच्चेष्टितं प्रह्वीभावदायकं भवति, तथा हृदयानुप्रवेशरञ्जनोल्लासनया हृदयं चोपायव्युत्पत्तिपरिघट्टितया चेष्टया नर्त्तयति । नट नृतौ नृत्ते इत्युभयथा हि स्मरन्ति तदिति तस्माद्धेतोः नामास्य नाटकमिति ।**

---

क्योंकि उनके पूर्वपक्ष स्थानीय होने से उनका प्रतिषेध करके सिद्धान्त कल्प नायक के चरित का निर्वाह करना है। अतः जनपदों और उनके कोशादि की समृद्धि, कौमुदीमहोत्सव आदि विलास, सन्धि-विग्रह आदि गुण हैं, इस प्रकार का व्याख्यान है, चाणक्य शास्त्र के परिचय से नीति-परिज्ञान फल है। वस्तु शब्द से और राजर्षि वंश चरित शब्द से समस्त अर्थराशि का संग्रह है। अवान्तर वस्तु की समाप्ति में विश्राम के लिए जो विच्छेद हैं, अङ्क हैं और जो निमित्त बल से प्राप्त है, अप्रत्यक्ष चेष्टितों के आवेदक अर्थात् प्रवेशकों से युक्त नाटक नामक रूपक होता है ॥ १०-११ ॥

अब नाटक नाम की सार्थकता बतलाते हैं—

**अनुवाद—राजाओं का जो चरित नाना प्रकार के रसों और भावों के अनुसार अनेक चेष्टाओं से युक्त हो, और जो सुख-दुःख की उत्पत्ति का वर्णन हो, उसे 'नाटक' कहते हैं ॥ १२ ॥**

**अभिनव**—अभिनवगुप्त का कथन है कि व्युत्पाद्य अर्थात् विनेयों के सामर्थ्य से राजाओं से सम्बन्धित इतिवृत्तात्मक रूपक ही नाटक कहलाता है। उनकी चेष्टायें विनय-भाव को देने वाली हैं जो हृदय में प्रवेश करके रञ्जन के उल्लासना के द्वारा हृदय और शरीर को नचा देता है, अतः वह नाटक है। 'नट' धातु से 'नाटक' शब्द बनता है। 'नट्' धातु के दो अर्थ होते हैं—'नृति' और 'नृत्त'। इन दो अर्थों में इनका स्मरण किया जाता है। इसलिए इसका नाम 'नाटक' है।

---

१. ख. नानारसभावचेष्टितैः । ग. नानारसभावसम्मतम् ॥
२. ख. तज्ज्ञेयं नाटकं नाम । क. (भ.) नानाविधमन्वयं श्रितं च ।
क. (प.) वाच्यं यन्नाटके भवति ।

ननु पुराणाद्युपनिबद्धोऽपि तदर्थः कस्मान्नटानेवैवं भावयतीत्याह—नानेति।

बहुप्रकाराः। अत्र संभावयन्ति संपादयन्ति यानि चेष्टितानि नटव्यापारात्मानोऽभिनयाः तैरेतत्प्रह्वीभावदायकं हृद्यतमरसास्वादसूचोद्वारप्रवेशितं तत्कर्तव्यसूत्रं हृदयारोहणरूढशौर्यादिधर्मरत्नप्रथनकारि भवतीति ह्युक्तमसकृत्।

ननु नृपतिचरित एव किमित्ययमास्वादो न देवचरित इत्याह—बहुधेति। प्रकाराः उपायवैचित्र्याद्याः सुखदुःखोत्पत्तयस्तासां कृतं संपादनं यत्र, देवचरिते तु तन्नास्तीत्युक्तम्। अत एव प्रतीतिविघातस्य वैरस्यदायिनः संभवो यत्र यत्र तन्नाटके नोपनिबद्धव्यम्।

तेन वर्तमानराजचरितं नावर्णनीयमेव, तत्र विपरीतप्रसिद्धिबाधया अध्यारोपस्याकिञ्चित्करत्वात्, योगानन्दरावणादिविषयचरिताध्यारोपवत्। एतदर्थमेव प्रख्यातग्रहणं प्रकर्षद्योतकं पुनः पुनरुपात्तम्। अत एव वेदशास्त्रं न नाटकं नियोगेन हि तत्र पुमान् प्रवर्त्तते, न फलोत्पत्त्या। फलप्राधान्यपक्षेऽपि तत्र सन्देहः। एवं पुराणादावपि। इह तु बाधोदयासहिष्णुप्रत्यक्षायमाणा चिरविलम्बितप्रतीतिसिद्धा सुखदुःखोत्पत्तिरिति। अनेन वाक्येनैतदुक्तं भवति—यद्यपि सर्वरूपकाणामर्थो हृदये प्रविष्टो विनेयांश्च विनीतान् करोति। तत एव नाटकशब्दः सामान्यवचन इति

---

नाटक का इतिवृत्तभूत अर्थ पुराणादि में उपनिबद्ध है जिसका उपयोग सभी लोग कर सकते हैं तो यह अर्थ नटों को ही क्यों भावित करता है? इस पर कहते हैं, 'नानारसेत्यादि'। यहाँ पर जो चेष्टायें हैं वे नाना प्रकार के नट-व्यापार रूप अभिनयों का सम्पादन करते हैं, उन्हीं के द्वारा प्रह्वीभाव के प्रदायक है जो हृद्यतम रसास्वाद रूप सुई के द्वारा प्रवेश कराया गया कर्त्तव्य सूत्र है जो हृदय पर आरोहण कर शौर्यादि धर्मरत्नों का ग्रथन करता है। इस बात का हम बार-बार कह चुके हैं।

अब प्रश्न होता है कि राजाओं के चरित में ही ऐसा आस्वाद क्यों है? और देवताओं के चरित में क्यों नहीं है? इसका उत्तर देते हुए कहते हैं कि अनेक प्रकार के उपायों के वैचित्र्य से जो सुख-दुःख की उत्पत्ति होती है उनका सम्पादन इनमें होता है, देवचरित में नहीं होता। यह भी पहिले कहा जा चुका है। इसलिए प्रतीति के विघातक वेरस्य की सम्भावना जहाँ हो उनका नाटक में उपनिबन्धन नहीं करना चाहिए।

"कार्योत्पन्नानि नाटके" इत्यादिषु स्थानेषु दर्शितः। तथापि ह्यवश्यव्युत्पाद्या राजानो यद्व्युत्पत्तिद्वारेण विश्वं व्युत्पन्नं, तेन तदीयहृदयसंवादयोग्यनृपतिचरित-प्रदर्शनेन प्रधानतया प्रधानेऽर्थे व्युत्पाद्यन्ते, अमात्यादयः तदङ्गत्वेनैव प्रयोगस्य च यथोचितसमुद्गकस्थगनवद्व्युत्पाद्यभावात्तेन प्रधानपुरुषार्थे प्रधानविनेयानामन्यत्रान्येषां वेदयतोऽवनतिं व्युत्पत्तिं ददाति तत एव नाटकमुच्यते।

श्री शङ्कुकस्तु व्याचष्टे विजिगोषुररिर्मध्यमोदासीनो मित्रं मित्रमित्रमिति। एषां चरितमिति बहुवचनेन लभ्यते। अन्ये त्वाहुः—पूर्वं राजर्षिवंशप्रभवा नायका उक्ता अनया त्वार्यया चन्द्रगुप्तबिन्दुसारादयोऽपि संगृह्यन्त इति। व्याख्यातमर्थद्वयमेतत्पूर्वयार्ययैवं सङ्गृहीतमिति प्रथमव्याख्यात एव युक्तयुक्तोऽर्थः।

---

इस प्रकार वर्तमान कालिक राजा का चरित अवर्णनीय है उसमें विपरीत प्रसिद्धि के बाध के द्वारा अध्यारोप करना अकिञ्चित्कर होगा। जैसे—योगानन्द एवं रावणादि के चरित के समान अध्यारोप करना अकिञ्चित्कर है, व्यर्थ है। इसी लिए प्रकर्ष के द्योतक प्रख्यात शब्द का ग्रहण बार-बार किया गया है। इसलिए कहते हैं कि यह वेदशास्त्र नहीं, अपितु नाटक है। विनियोग होने से ही उसमें लोग प्रवृत्त होते हैं न कि फलोत्पत्ति से। फल की प्रधानता के पक्ष में भी उसमें सन्देह रहता है। इसी पुराण आदि के विषय में भी समझने चाहिए। यहाँ नाटक में तो बाध के उदय को न सहन करने वाली प्रत्यक्ष अनुभूयमान दुःख की उत्पत्ति शीघ्र विलम्ब से होने वाली प्रतीति से सिद्ध है। इस वाक्य से यह कहा गया है कि यद्यपि सभी रूपकों का प्रयोजन हृदय में प्रविष्ट होकर विनेयों को विनीत करना है। इसलिए नाटक शब्द यह सामान्य कथन 'कार्योत्पन्नानि नाटके' इत्यादि स्थलों में दिखाया गया है, तथापि उन राजाओं को अवश्य व्युत्पन्न करना है जिनको व्युत्पत्ति के द्वारा विश्व व्युत्पन्न होता है। अतः व्युत्पादों के हृदय में संवाद के योग्य राजाओं के चरित प्रधान रूप से प्रदर्शन के द्वारा प्रधान अर्थ में विनेयों को व्युत्पन्न करते हैं, तदङ्ग अमात्यादि को प्रयोग के औचित्य के अनुसार कभी व्युत्थान और कभी तिरोधान के अनुसार व्युत्पाद्य-व्युपादक भाव होने से प्रधान पुरुष के अर्थ में प्रधान विनेयों को अन्यत्र अन्यों ( अप्रधानों ) को विनीत करते हुए अवनति की व्युत्पत्ति देता है, अत एव नाटक कहा जाता है।

यत्तु कैश्चिदभिधीयते—

देवा धीरोद्धता ज्ञेयाः स्युर्धीरललिता नृपाः।
सेनापतिरमात्यश्च धीरोदात्तौ प्रकीर्तितौ॥
धीरप्रशान्ता विज्ञेयाः ब्राह्मणा वणिजस्तथा॥

इति वचने पर्यालोच्यमाने देवादीनां नाटकनायकत्वानुपपत्तेः, धीरललित एक एव नायक इति। तदसत्, न हि जनकप्रभृतीनां रामादीनामपि वा धीरललितत्वम्, यदाह—"धीरोदात्तं जयति चरितं रामनाम्नश्च विष्णोः" इति।

यत्तु पठित तत्र धीरललितत्वं राज्ञ एव वर्णनीयं नान्यस्य, सेनापत्यमात्ययोर्धीरोदात्तत्वमेव, देवानां धीरोद्धतत्वमेव, द्विजातीनां धीरप्रशान्तत्वमेवेति, एवं परं द्रष्टव्यं—अत एव प्रख्यातोदात्तेत्यत्र चत्वारोऽपि नायकाः स्वीकृता इति व्याख्येयम्।

---

श्री शङ्कुक व्याख्या करते हैं कि 'नृपतीनाम्' इस बहुवचनान्त शब्दों के प्रयोग से विजिगीषु, विजिगीषु का शत्रु, मध्यस्थ, उदासीन, मित्र और मित्र का मित्र—इन छः का ग्रहण होता है। अन्य आचार्यों का मत है कि पहिले राजर्षि वंश में उत्पन्न नायक को कहा है किन्तु इस आर्या से चन्द्रगुप्त, बिन्दुसार आदि का भी संग्रह होता है। व्याख्यात इन दोनों अर्थों का पूर्व आर्या से ही संग्रह हो गया है, अतः हमारे व्याख्यान का प्रथम अर्थ ही युक्त है।

जैसा कि कुछ लोग कहते हैं कि "देवताओं को धीरोद्धत नायक समझना चाहिए, राजा धीर ललित होते हैं, सेनापति और अमात्य धीरोदात्त नायक कहे गये हैं और ब्राह्मण तथा वणिक धीर प्रशान्त होते हैं।"

इस कथन के पर्यालोचन करने पर ज्ञात होता है कि देवता आदि नाटक के नायक नहीं हो सकते। केवल धीरललित ही नायक हो सकता है, किन्तु यह कथन असत् है, क्योंकि जनक आदि अथवा राम आदि धीरललित नहीं थे। जैसा कि कहा है कि—'राम नामक विष्णु का धीरोदात्त चरित सर्वोत्कृष्ट है'।

जैसा कि कुछ लोगों ने कहा है कि राजा का ही धीरललित के रूप में वर्णन करना चाहिए, अन्य का नहीं। इस प्रकार सेनापति और अमात्य का धीरोदात्त के रूप में, देवताओं को धीरोद्धतत्व के रूप में, द्विजातियों का धीरप्रशान्तत्व के रूप में वर्णन करना चाहिए। इस प्रकार आगे भी देखना चाहिए। इसलिए 'प्रख्यातोदात्त' पद से चारों को ही उदात्त नायक समझने चाहिए। इस प्रकार व्याख्या करनी चाहिए॥ १२॥

[1]अस्यावस्थोपेतं कार्यं [2]प्रसमीक्ष्य बिन्दुविस्तारात् ।
[3]कर्तव्योऽङ्कः सोऽपि तु गुणान्वितं नाट्यतत्त्वज्ञैः ॥ १३ ॥

एवं निर्वचनमनयार्यया दर्शितम् । प्रख्यातवस्तुप्रभृतिरर्थोऽन्यत्र सुप्रसिद्धः अङ्कप्रवेशकौ त्वप्रसिद्धौ, इत्यङ्कस्वरूपं तावद्वितस्य कथयति—अस्यावस्थोपेतमिति ।

अस्य नाटकस्य यत्कार्यं बिन्दुकृतया विस्तारणया विततीकरणरूपया अनुसन्धानजननबलादेकावस्थानुरूपमाधिकारिकमितिवृत्तं सम्पाद्यम्, तदवस्थया प्रारम्भादिकयोपेतं परिपूर्णं प्रकर्षेण संबन्धं प्रेक्ष्य अङ्कः कर्तव्यः । एतदुक्तम्—इति वृत्तस्य बिन्दुसूत्रस्यूतस्य प्रारम्भाद्यवस्थापञ्चकचारिणो यदा प्रारम्भावस्थापूर्णत्वमेति तदा अङ्कच्छेदो बिन्दुद्वारानुसन्धीयमानद्वितीयाङ्काभिधेयरूपो विधेयः । एवं प्रयत्नाद्यवस्थाचतुष्टयेऽपि वाच्यमिति पञ्च तावदङ्का इति मुख्यः कल्पः ।

अभिनव—इस प्रकार इस आर्या के द्वारा इस प्रकार का निर्वचन दिखा दिया । प्रख्यात वस्तु प्रभृति अर्थ अन्यत्र सुप्रसिद्ध है किन्तु अङ्क और प्रवेशक अप्रसिद्ध है । इसलिए अङ्क के स्वरूप को विस्तार से कहते हैं—

अनुवाद—नाट्यतत्त्ववेत्ताओं से नाटक के विभिन्न अवस्थाओं से उपेत कार्यों को देखकर बिन्दु के विस्तार से गुणों से आश्रित अंकों की रचना करनी चाहिए ॥ १३ ॥

अभिनव—इस नाटक के जो कार्य है, वह बिन्दु के द्वारा किये गये विवतीकरण रूप विस्तारण से अनुसन्धान के बल से अवस्थादि के अनुरूप आधिकारिक इतिवृत्त का सम्पादन करना चाहिए । अतः प्रारम्भादि अवस्थाओं से उपेत परिपूर्ण इतिवृत्त का प्रकर्ष से सम्बन्ध को देखकर अङ्क का विधान करना चाहिए । यह कहा गया है कि बिन्दु रूप सूत्र से अनुस्यूत प्रारम्भादि पाँच अवस्थाओं में सञ्चरणशील इतिवृत्त की प्रारम्भावस्था जब पूर्ण हो जाय तब अङ्कच्छेद बिन्दु के द्वारा अनुसन्धीयमान द्वितीय अङ्क के अभिधेय रूप विधान करना चाहिए । इसी प्रकार प्रयत्नादि चार अवस्थाओं में भी कहना चाहिए । इसीलिये नाटकों में पाँच ही अङ्क होते हैं । यह मुख्य कल्प है ।

---

१. ख. ग. अङ्कावस्थोपेतं । क. (प०) तत्रावस्थोपेतम् ।
   क. (टि०) नानावस्थान्तरितां संहारमात्रमधिकृत्य ।
२. क. (टि०) सम्प्रेक्ष्यसप्तवेक्ष्य ।
३. ग. कर्तव्योऽङ्कस्तज्ज्ञैः स तु सम्यङ् नाटके विधिवत् ।

नन्वेवं न्यूनत्वे आधिक्ये चाङ्कानां कथं निबंन्ध इत्याह—नाट्यतत्त्वज्ञैरनयैव दिशा सोऽङ्कः, अपिशब्दादन्यथा कर्तव्यः। तुर्विशेषं द्योतयति। यदा प्रारम्भावधिप्रधानं भवतीति तदा तस्या एवोपक्रमोपसंहारावस्थाद्वयापेक्षया द्वावङ्को, अन्यासामेकैकाङ्कतेति यावत् सर्वासामवस्थाद्वययोगेन संपादनमिति षडङ्कात् प्रभृति सप्ताष्टप्राप्तौ दशाङ्कत्वम्।

काञ्चिदवस्थां प्रधानीकृत्य यदा अवस्थान्तरेण मिश्रीकृत्य वध्नाति तदा नाटिकाया न्यूनाङ्कत्वमिति। एतत्तुशब्देन तत्त्वज्ञशब्देन च दर्शितम्। तत्रावस्थाः "प्रारम्भश्च प्रयत्न" श्चेत्यादिना वक्ष्यन्ते (अ—१९) "प्रयोजनानां विच्छेदे यदविच्छेदकारण" मिति बिन्दुः वक्ष्यते, "यदाधिकारिकं सम्य" गिति (अ—१९) कार्यम्॥ १३॥

---

अब प्रश्न यह होता है कि जब अवस्थाओं के अनुसार अङ्कों का निर्माण करना है तो इन अङ्कों का न्यूनत्व तथा आधिक्य में उपनिवन्धन कैसे होता है? इस पर कहते हैं कि नाट्यतत्त्ववेत्ता इस दिशा से अङ्कों को अन्यथा भी कर लेते हैं यह बात 'अपि' शब्द से कही गई है। और 'तु' विशेष को द्योतक करता है। जब प्रारम्भ की अवधि प्रधान होती है तो उसी के उपक्रम और उपसंहार रूप दो अवस्थाओं की अपेक्षा से दो अङ्क होते हैं और अन्य के लिए एक-एक अङ्क होते हैं। इसी प्रकार सभी में उक्त दोनों अवस्थाओं का सम्पादन हो तो छः अङ्क से लेकर सात, आठ, दस अङ्क तक हो सकते हैं।

इनमें किसी अवस्था को प्रधान करके जब अन्य अवस्थाओं से मिलाकर निबन्धन करेंगे तो नाटिका में न्यून अङ्क होंगे। इस बात को 'तु' शब्द से तथा तत्त्वज्ञ शब्द से दिखाया गया है। उनमें अवस्थाओं को 'प्रारम्भश्च प्रयत्नश्च' इत्यादि के द्वारा कहेंगे। इसी प्रकार 'प्रयोजनानां विच्छेदे यदविच्छेदकारणम्' इत्यादि में 'विन्दु' को कहेंगे और "यदाधिकारिकं वस्तु सम्यग्" इत्यादि से कार्य को कहेंगे॥ १३॥

अङ्क इति [1]रूढिशब्दो भावैश्च रसैश्च रोहयत्यर्थान्[2] ।
नानाविधानयुक्तो यस्मात्तस्माद्भवेदङ्कः ॥ १४ ॥

[3]अङ्कसमाप्तिः कार्या काव्यच्छेदेन बीजसंहारः ।
वस्तुव्यापी बिन्दुः काव्यसमुत्थोऽत्र नित्यं स्यात् ॥ १५ ॥

---

अथ कस्मादङ्क इत्याह—अङ्कः इति रूढ़िशब्द इति । भावैः रसैश्च गूढश्छन्नः व्याप्तोऽर्थोऽङ्कशब्देन यादृच्छिकेनोच्यत इति भट्टलोल्लटाद्याः गूढ इति पाठं व्याचक्षिरे । अन्ये रोहयत्यर्थानिति पठन्ति, व्याचक्षते च रूढौ रोहणं तेनोत्सङ्ग उच्यते यो नाटकांशः शृङ्गारादिरसैर्विभावव्यभिचारिणोऽर्थान् तथा भावैर्विभावाद्यैः यथास्वं भावादीनर्थान् हृदयमारोपयति अर्थात् वहति, नानाप्रकारैश्च वक्ष्यमाणैः 'ये नायका निगदिता' इत्यादिभिः विधानैरुपेतः तस्मादुत्सङ्गवदारोहणसंबन्धादङ्क इत्युच्यते । एतत्पुष्कलमिव अजाविना रूढेरत्रार्थवृत्त्यदर्शनात् । तस्मादयमत्रार्थः—अङ्क इत्ययं लक्षणे रूढ़ः शब्दः, अन्यतो व्यवच्छेदकं लक्षणम् । एतदपि च नाटयरूपकस्य नानात्वमन्यतो भेदं बिभर्ति अनभिनेयात् ।

---

अनुवाद—'अङ्क' यह रूढ़ि शब्द है जो भाव और रसों के द्वारा अर्थों को रोहित करता है, क्योंकि वह नाना विधान से युक्त होता है, इसीलिए वह 'अङ्क' होता है ॥ १४ ॥

अनुवाद—काव्य के विच्छेद से जहाँ बीज का संहार हो वहाँ अङ्क की समाप्ति कर देनी चाहिए और कथावस्तु व्यापक रूप से स्थित बिन्दु काव्य का समुत्थापक नित्य हो ॥ १५ ॥

अभिनव—अब प्रश्न होता है कि इसे 'अङ्क' क्यों कहते हैं ? इसका उत्तर देते हैं कि अङ्क यह रूढ़ि शब्द है । यहाँ पर भट्टलोल्लट प्रभृति आचार्य 'रूढ़ि' शब्द के स्थान पर 'गूढ़' शब्द पाठ मानकर अर्थ करते हैं कि 'जो रसों और भावों से गूढ़ या छन्न है' यह अर्थ यादृच्छिक अङ्क शब्द से मिलता है । अन्य इस आर्या के द्वितीय पाद में 'रोहयत्यर्थान्' यह पाठ मानते हैं और व्याख्या करते हैं कि 'रूढ़ि' का अर्थ राहण है और रोहण से उत्सङ्ग को ग्रहण करते हैं । अतः जो नाटक का अंश शृङ्गारादि रसों के द्वारा विभाव, अनुभाव एवं व्यभिचारी भाव रूप अर्थों को तथा भावों अर्थात् विभावादि के द्वारा यथास्व अर्थात् योग्यता के अनुसार भावादि अर्थों का सामाजिकों के हृदय पर आरोपण कर देता है अर्थात् स्वयं वहन करता है ।

---

१. क. (प.) गूढ़शब्दो । २. क. (भ.) चिह्नयत्यर्थान् ।
३. अयं श्लोकः ग, ब, भ, च. पुस्तकेषु दृश्यते ।

**यत्रार्थस्य समाप्तिर्यत्र च बीजस्य भवति संहारः ।**
**किञ्चिदवलग्नबिन्दुः सोऽङ्क[1] इति सदावगन्तव्यः ॥ १६ ॥**

---

अभिनेये हि य एकदेशः स रसभावैरुपलक्षितानप्यर्थान् रोहयति हृदयसंवाद-साधारणताकरणेन प्रत्यक्षीभावनया रसाध्यायोक्तयाभिरोहणं बीजस्येवाङ्कुराकार-तया रसाकारोदप्ररोहो भवति। स चानभिनेयरूपकांशैरेव संपाद्यत इत्यनभिने याद् भेदमादधानोऽभिनेयस्य रूपकस्य लक्षणं भवत्येव। एवमङ्कशब्दस्यान्वर्थो व्याख्यातः ॥ १४॥

स्वरूपन्तु वक्तव्यं तद्दर्शयन्ति—यत्रार्थस्य समाप्तिरिति ।

---

वक्ष्यमाण 'ये नायका निगदिताः' इत्यादि नाना प्रकारों से विधानों से युक्त हैं। अत एव उत्सङ्ग की तरह आरोहण सम्बन्ध से 'अङ्क' कहा जाता है। यह तथ्य अज और अवि शब्द बकरी और भेड़ अर्थ में रूढ़ है, प्रसिद्ध है, क्योंकि वृत्ति में यह अर्थ दिखाया नहीं गया है। इसलिए इसका यह अर्थ है—'अङ्क' यह शब्द लक्षण में रूढ़ है और लक्षण दूसरे प्रकृत अर्थ का व्यवच्छेदक होता है। ऐसी स्थिति में अङ्क भी दृश्य रूपक नानात्व को कहता है और अनभिनेय काव्यों से उनका भेद दिखाता है।

अभिनेय में जो एकदेश है वह रस और भावों से उपलक्षित अर्थों का रोहण करता है अर्थात् रसाध्याय हृदय संवाद के द्वारा साधारणीकरण रूप प्रत्येक भावना से अभिरोहण करता है अर्थात् बीज की अङ्कुराकारता के समान रसाकारता के भावों का उदय एवं प्ररोह होता है और वह अङ्क अनभिनेय रूपक के अंशों से ही सम्पादित होता है। इस प्रकार अनभिनेयों से भिन्न यह अङ्क अभिनेय रूपक का लक्षण होता ही है। इस प्रकार अङ्क शब्द के अनुगत अर्थ की व्याख्या कर दी गई है ॥ १४-१५ ॥

अब अङ्क के स्वरूप को दिखाते हैं—

अनुवाद—जहाँ पर अर्थ की समाप्ति हो और जहाँ पर बीज का संहार हो तथा जहाँ पर बिन्दु किञ्चित् अवलग्न हो, उसे सदा अङ्क समझना चाहिए ॥ १६ ॥

---

१. क. (डि०) योऽङ्क इति सोऽवगन्तव्यः ।

प्रारम्भाद्यवस्थालक्षणोऽर्थो यत्र समाप्यते सोऽङ्कः। अङ्कसमाप्तायामपि वा अवस्थायां यदा बीजस्य संहरणं यथास्वं सन्धिभेदेनोचितं भवति तदाप्यङ्कच्छेदः तत्रोत्पत्तिरुद्घाटनमुद्भेदो गर्भनिर्भेदः फलसमानयनमिति मुखादिषु यथाक्रमं बीजस्य दशाविशेषाः संहारशब्दवाच्याः। अङ्कविच्छेदे चार्थाविच्छेदो माभूदित्य-बलग्नः संबन्धो बिन्दुर्यत्र तादृगङ्क कर्तव्यः। तथा तापसवत्सराजे तृतीयाङ्क-समाप्तौ—

आदौ मानपरिग्रहेण गुरुणा दूरं समारोपितां
पश्चात्तापभरेण तानवकृता नीतां परं लाघवम्।
उत्सङ्गान्तरवर्तिनीमनुगमात्संपिण्डिताङ्गीमिमां
सर्वाङ्गप्रणयप्रियामिव तरुच्छायां समालम्बते॥

इति राज्ञः उक्तया पद्मावत्याः परिणयाभ्युपगमभनुसन्धयत्या प्राप्तिसंभवाख्य तृतीयावस्थाप्रदर्शिनि भाविनि चतुर्थेऽङ्के बिन्दुर्योजितः।

अभिनव—जहाँ पर आरम्भादि अवस्था लक्षण अर्थ की समाप्ति होती है, वह 'अङ्क' है। अवस्था को समाप्ति होने पर भी सन्धियों के भेद से उचित बीज का संहरण जब होता है तब भी 'अङ्कच्छेद' होता है। मुखादि सन्धियों में क्रमशः उत्पत्ति, उद्भेद और फल को समापन रूप जो बीज की दशा विशेष है उसे 'संहार' कहते हैं। अङ्क का विच्छेद होने पर भी अर्थ का विच्छेद न हो, इसलिए जहाँ पर बिन्दु का सम्बन्ध बना रहे, ऐसे अङ्क को करना चाहिए जैसे तापसवत्सराज में तृतीय अङ्क की समाप्ति में—

"आरम्भ में महान् (लम्बे) मान के परिग्रह से बहुत दूर तक पहुँची हुई, बाद में क्षीण कर देने वाले सूर्य के ताप से भार से अत्यन्त छोटी (लघुता) करा दी गई, इस प्रकार अनुगमन से सम्पिण्डित (संक्षिप्त) करके उत्सङ्ग गोद (वृक्ष की जड़) में पहुँची हुई वृक्ष की छाया सर्वाङ्ग में प्रणय करने वाली प्रिया की तरह समालम्बन करती है।"

इस प्रकार पद्मावती के परिणय के स्वीकृति का अनुसन्धान करने वाली राजा की उक्ति से प्राप्ति सम्भव रूप तृतीय अवस्था को दिखा देने वाले चतुर्थ अङ्क में बिन्दु की योजना की है।

एवमङ्कस्वरूपमनेन निरूपितमिति चिरन्तनाः। तच्चैतत्पुनरुक्तं "अस्यावस्थोपेतं कार्यं प्रसमीक्ष्ये" त्येतेन हि कियन्नोक्तं यदनेन लक्षणेनाभिधीयते। तस्मादिदमत्रार्थतत्त्वं—अङ्कस्वरूपं तावदस्यावस्थोपेतमित्यनेनैवोक्तं नामनिर्वचनं च "अङ्क इति रूढिशब्द" इत्यनेन दर्शितम्। अनया त्वार्यया अङ्कस्य त्रैविध्यमुच्यते तथा चोक्तं कोहलेन—

त्रिधाङ्कोऽङ्कावतारेण चूडयाङ्कमुखेन वा।
अर्थोपक्षेपणं चूडा बह्वर्थैः सूतवन्दिभिः॥
अङ्कस्याङ्कान्तरे योगस्त्ववतारः प्रकीर्तितः।
विश्लिष्टमुखमङ्कस्य स्त्रिया वा पुरुषेण वा॥
यदुपक्षिप्यते पूर्वं तदङ्कमुखमिष्यते॥

अत्रार्थस्य कस्यचित् सम्यगन्यत एवानभिसन्धानपूर्विकाप्तिः प्राप्तिरिति चूडा दर्शिता। तद्यथा रत्नावल्यां वैतालिकपाठाद् 'दृशामुदनयनस्य' इत्यन्तः

---

इस प्रकार इसके द्वारा अङ्क के स्वरूप का निरूपण कर दिया, ऐसा चिरन्तनों का मत है। किन्तु यह पुनरुक्त है, यहाँ 'अस्यावस्थोपेतं कार्यं प्रसमीक्ष्य' इस कथन से कितना अंश नहीं कहा है जिसे 'यत्रार्थस्य' इस लक्षण से कहा गया हो। इसलिए इसका यहाँ यह अर्थ है कि 'अस्यावस्थोपेतम्' इससे 'अङ्क' का स्वरूप लक्षण कहा गया है और 'अङ्क इति रूढ़ि शब्दः' इस कथन से नाम निर्वचन अर्थात् तटस्थ लक्षण दिखाया गया है। इस आर्या के द्वारा अङ्क के त्रैविध्य को कहा गया है, जैसा कि कोहल ने कहा है—

"अङ्कावतार, चूड़ा और अङ्कमुख भेद से अङ्क तीन प्रकार का होता हैं, इनमें जहाँ पर एक अङ्क में दूसरे अङ्क का योग हो उसे 'अङ्कावतार' कहते हैं, जहाँ पर सूत और बन्दियों के द्वारा बहुत प्रकार के अर्थों से विशिष्ट अर्थ का उपक्षेपण होता है, उसे 'चूड़ा' कहते हैं और जहाँ अङ्क के विश्लिष्ट मुख का स्त्री अथवा पुरुष के द्वारा उपक्षेप किया जाता है उसे 'अङ्कमुख' कहते हैं।

यहाँ पर किसी अर्थ को अन्य प्रकार से अनुसन्धान किये बिना ही प्राप्ति होती है, इस प्रकार चूड़ा को दिखाया है। जैसे रत्नावली में वैतालिक के पाठ से 'दृशामुदयनस्य' यहाँ तक सम्यक् उपयोगी अर्थ प्राप्त हो गया, क्योंकि सागरिका

उपयोगी सम्यगर्थः प्राप्त तत्प्रत्यभिज्ञामूलत्वात् सागरिकानुरागस्य, तथा चाह 'अअं सो राआ उदअणो ( अयं स राजा उदयनः ) ( १-२३ ) इत्यादि। तदर्थमेव च वसन्तक्रीडादिसर्वमुपक्षिप्तम्। तदेव च राजानुरागस्य शय्याफलकादिकृतस्य मूलमिति चूलिकेत्युक्तम्। तेन प्रथमः चूलिकाङ्कः। यत्र त्वङ्के सर्वेषामङ्कानां योऽर्थो बीजलक्षणस्तस्य संहारः संमिलितत्वेन प्राप्तिर्भवति सोऽवताराङ्कः, यथा रत्नावल्यां द्वितीयोऽङ्कः। तत्र हि 'ईरिसस्स कण्णआजणस्स ईरिस एव वरे अहिलासेण होदव्वम्। ( ईदृशस्य कन्यकाजनस्येदृश एव वरे अभिलाषेण भवितव्यम्। ) इत्यादि प्रकृतमेव सर्वं वर्ण्यते।

यत्र त्वनुसन्धानमात्रप्राणत्वेन तदुपयोगिता वृत्तान्तमुच्यते तदुपश्लिष्टमङ्कमुखम्। स एवेह किञ्चिदवलग्नाबिन्दुरित्यनेन तृतीयो भेद उक्तः। यथा रत्नावल्यां तृतीयेऽङ्के ऐन्द्रजालवृत्तान्तनिरूपणं चूलिका तस्याश्च भेदः, चूलिकाङ्कस्यापि तदभिसन्धानाभावात्। इह त्वभिसन्धानं यौगन्धरायणादीनामस्त्येव। तेनायं संक्षेपः—अङ्के यद्वर्णनीयं वस्तु तत्तावत् द्विधा-प्रधानं तदुपयोगि च, तदुपयोग्यपि किञ्चिद्दैववशादुपयोगं याति किञ्चिदभिसन्धिबलादिति त्रिविधोऽङ्कार्थः। स कदाचिदेकस्मिन्नङ्के मिश्रभावेनापि निबध्यत इति चूलिकाङ्कमुखयोरङ्कभेदयोः प्रधानार्थस्पर्शो नैवास्तीति ॥ १५-१६ ॥

---

के अनुराग का वह प्रत्यभिज्ञा मूल है। जैसा कि कहते हैं 'अयं स राजा उदयनो' ( यह वह राजा उदयन है ) इत्यादि। इसीलिए बसन्तक्रीड़ा आदि सभी अर्थों का उपक्षेप किया गया है। शय्या, चित्रफलक आदि देखने से राजा के अनुराग का वही मूल है, इसलिये उसे 'चूलिका' कहा है। इसलिये यह प्रथम चूलिकाङ्क हैं। जहाँ पर अङ्क में सभी अङ्कों का बीज लक्षण रूप जो अर्थ है इसका संहार सम्मिलित रूप में प्राप्ति होती है वही अवताराङ्क है। जैसे रत्नावली का द्वितीय अङ्क है। वहाँ इस प्रकार की कन्या का इस प्रकार के वर में अभिलाष होना चाहिए इत्यादि सब प्रकृत का ही वर्णन है।

जहाँ पर तो अनुसन्धान मात्र ही प्राण है तदुपयोगी वृत्तान्त को कहते हैं, वह उससे उपश्लिष्ट अङ्कमुख है। उसी का यहाँ 'किञ्चिदवलग्न विन्दु' इस शब्द से तृतीय भेद कहा है। जैसे—रत्नावली के तृतीय अङ्क में ऐन्द्रजालिक के वृत्तान्त का निरूपण। उसी का भेद चूलिका है, क्योंकि चूलिका के अङ्क का उसमें अभिसन्धान नहीं है। यहाँ पर तो यौगन्धरायण आदि का अभिसन्धान है।

ये नायका निगदितास्तेषां प्रत्यक्षचरितसम्भोगः[1]।
[2]नानावस्थोपेतः कार्यस्त्वङ्कोऽविप्रकृष्टस्तु ॥ १७ ॥

तथा प्रवेशकद्वारेण मुख्यचरितमपि शङ्कां वारयितुमाह—ये नायका इति।

धीरोदात्तादयो विजिगीषुतन्मित्रप्रभृतयो वा ये नायकाः प्रतिनायकाश्च तेषां चरितं, तदुपायानुष्ठानं तथा संयोगः प्रत्यक्षः सन्निहितः साक्षाद् दृश्यमानो, न तु सूच्यमानो, यत्र तादृगङ्कः। नयति प्राप्नोतीनिवृत्तंफलं वेति नायकचरितप्रत्यक्षतया व्युत्पत्तिः प्रेक्षकाणां संभोगाप्रत्यक्षत्वं च तद्गतकेवलक्लेशदर्शनाद् वैरस्यं सामाजिकस्य स्यात्। किमनेन महता कष्टेनेति तत एवोक्तं न निस्सुखः स्यादिति। नानाप्रकारावस्थौ प्रतिनायकगतौ चरितसंभोगावनुपादेयावविषये चेति हेयावस्थौ। नायकगतौ तु तद्वैपरीत्यादुपादेयावस्थाविति तुशब्दस्यार्थः। अविप्रकृष्ट इत्यदीर्घः। दीर्घो हि प्रयोक्तृप्रेक्षकाणां खेदाय स्यात् ॥ १७ ॥

इसलिए यहाँ पर यह संक्षेप है—अङ्क में जो वर्णनीय वस्तु है वह दो प्रकार का है—प्रधान और तदुपयोगी। तदुपयोगी भी दो प्रकार का है—एक तो दैववश उपयोगी हो गया है और दूसरा जो अभिसन्धि के बल से उपयोगी उपयोग में आया है। इस प्रकार अङ्कार्थ तीन प्रकार का होता है। वह कभी एक अङ्क में मिश्र भाव से उपनिबन्धन किया जाता है, इस प्रकार चूलिका और अङ्कमुख नामक अङ्क के भेदों में प्रधान अर्थ का स्पर्श नहीं होता है ॥ १६ ॥

अब प्रवेशकों के द्वारा मुख्य चरित में भी आने वाली शङ्का का निवारण करने के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—नाटकों में जो नायक कहे गये हैं उनका चरित और सम्भोग प्रत्यक्ष हो, ऐसे नाना अवस्थाओं से युक्त संक्षिप्त अङ्क को करना चाहिए ॥ १७ ॥**

अभिनव—धीरोदात्तादि विजिगीषु अथवा उनके मित्र प्रभृति जो नायक एवं प्रतिनायक हैं उनके चरित, उनके लिए अनुष्ठेय उपाय तथा सम्भोग जो कि प्रत्यक्ष अर्थात् साक्षात् दृश्यमान हो, न कि सूच्यमान जहाँ हो, वह अङ्क इतिवृत्त अथवा फल की तथा नायक के चरित की व्युत्पत्ति प्रत्यक्ष तथा दर्शकों (प्रेक्षकों) को करता है क्योंकि सम्भोग का प्रत्यक्ष न होने पर नायक के क्लेश बाहुल्य का यदि दर्शन हो तो सामाजिक को वैरस्य हो जायेगा जिससे कि इस महान् कष्टों के सहने से क्या लाभ ? इत्यादि। इसलिए कहा गया है कि निःसुख नहीं होगा।

१. ख., ग. संयोगः। २. ख. भ. नानावस्थान्तरितः।

दासविटश्रेष्ठियुतं वेशस्त्र्युपचारकारणोपेतम्[1]।
मन्दकुलस्त्रीचरितं काव्यं कार्यं प्रकरणे तु ॥ ५० ॥

---

तन्निषेधे चार्थान्नाटके वैपरीत्यमायातम्। नाटके च देवो नायकत्वेन निषिद्ध इति प्रकरणे कर्तव्यत्वेनापाद्यत इत्याह—

न दिव्यचरितमिति। तथा न दिव्याश्रयमिति यदनादेशाद् देवानां प्रयोज्यत्वं प्रसक्तं तदप्यनेन निषिद्धम्। नाटके देवनामिवेहापि राज्ञः प्रवेशे शङ्कमाने निराकरोति न राजसंभोगमिति। यदि वा औत्पत्तिकत्वेऽपि न राजोचितसंभोगोत्प्रेक्षा विप्रादिषु करणीयेत्यनेन शिक्षयति, अतएव राजनियमः। उचितोऽन्तः पुरजनः कञ्चुकिप्रभृतिः तद्व्यतिरिक्तो बाह्यजनोऽत्र चेटदासादिः प्रवेशकादौ कार्यं इत्यर्थः ॥ ४९ ॥

एतदेव दर्शयति।

---

अभिनव—प्रख्यातोदात्त के निषेध करने पर अर्थात् नाटक में वैपरीत्य प्राप्त होता है। नाटक में देवता नायक के रूप में निषिद्ध है। अतः प्रकरण कर्त्तव्यत्वेन प्राप्त होता है, इसलिए कहते हैं—

'न दिव्यचरितम्' इति अर्थात् 'न दिव्यश्रयम्' इति। आदेश के विना देवताओं में जो प्रयोज्यत्व प्रसक्त है, वह इससे निषिद्ध हो गया। नाटक में देवताओं के समान यहाँ प्रकरण में भी राजा के प्रवेश की शङ्का का निराकरण करते हैं—

'न राजसम्भोगम्' अथवा औत्पत्तिक ( नायक ) होने पर भी राजोचित सम्भोग की उत्प्रेक्षा विप्र आदि में नहीं करनी चाहिए। उससे यह दिखाता है कि राजा के लिए यह नियम है और कञ्चुकी आदि अन्तःपुर के जो उचित जन हैं, उनसे अतिरिक्त यहाँ प्रकरण में बाह्य लोग चेट दास आदि प्रवेशक में करना चाहिए ॥ ४९ ॥

इसी बात को यहाँ दिखाते हैं—

अनुवाद—प्रकरण में दास, विट, श्रेष्ठि से युक्त तथा वेश्या स्त्री के उपचार ( व्यवहार ) के कारणों से उपेत तथा नीच कुल की स्त्रियों के चरित से युक्त ( अथवा कुलीन स्त्रियों चरित अल्प ) हो चाहिए ॥ ५० ॥

---

१. क-भ. करणैर्युक्तम्। क. (टि०) प्रकरणेऽपि।

वासविटश्रेष्ठियुतमिति कञ्चुकिस्थाने दासः विदूषकस्थाने विटः अमात्य-स्थाने श्रेष्ठीत्यर्थः। वेश्यावाटो वेश, तत्र या स्त्री तस्याः य उपचारो वैशिक (अ—२३) वक्ष्यते सकारणं यस्य श्रृङ्गारस्य तेनोपेतं, कुलस्त्रीविषयं चेष्टितं मन्दं यत्रेति।

उपाध्यायास्तु मन्दकुलानां स्त्रीणां चरितं यत्रेत्याहुः, तेन कुलाङ्गनापि तत्र मन्दकुलैवेति दर्शितं भवति। एतदेवाभिमन्यमानेन पुष्पदूषितकेऽशोक-दत्तादिशब्दाकर्णनेन समुद्रदत्तस्य शङ्केवोपनिबद्धा सा न दोषाय निर्वहणान्तो-पयोगिनी हि नन्दयन्तीनिर्वासनं तस्याश्च गृहान्तरावस्था। इवमेव मुखसन्धौ मूलं परपुरुषसंभावनामूलत्वात् एवमनभ्युपगमे तु श्वशुरेण बध्वा असन्निहिते पुत्रे निर्वासनं शवरसेनापतिगृहेश्वस्यानमित्युत्तमप्रकृतीनामनुपपन्नमेव। तस्मात् स्ववर्गा-पेक्षयेवमुत्तमत्वमद्यतने राजोचितानामुत्तमप्रकृतीनां वणिङ्मात्रे समारोप्य तद्दूषणं यत्कृतं न तेन ब्रह्मयशः स्वामियशः खण्डितं अपि तु स्वयश एव। ये हि मिथ्यायशो मिथ्याकलङ्कयितुमुद्यतास्तेषां स्वयश एवेति यशोमात्रावशेषता न हि नायकशब्द-मात्रादेव दुर्योधनवदेव शङ्काद्यनुचितम्। प्रकरणे हि तादृश एव नायकः केवलमन्यवणिगपेक्षया स उत्तमोऽस्तु, व्युत्पाद्यश्च तत्रैवंविध एवेत्यलम-वान्तरेण ॥ ५० ॥

अभिनव—'दासविटश्रेष्ठियुतम्' आदि से अभिप्राय है कि यहाँ प्रकरण में कञ्चुकी के स्थान पर दास, विदूषक के स्थान पर विट तथा अमात्य के स्थान पर श्रेष्ठी को योजना करनी चाहिए। वेश्याओं का वाट वेश है, उसमें जो स्त्री है उसका जो उपचार वैशिक अध्याय में कहेंगे, वह कारण है जिस श्रृङ्गार का, उससे परिपूर्ण जहाँ कुलीन स्त्री की चेष्टायें बहुत कम हो।

उपाध्याय जी तो कहते हैं कि अधम कुल की स्त्रियों के चरित जहाँ वर्णित हों वहाँ इसलिए कुलाङ्गना भी वहाँ नीच कुल वाली ही है, यह दिखाया गया है। इसी अभिप्राय को मानने वाले 'पुष्पदूषितम्' अशोक, दत्त आदि शब्दों के सुनने से समुद्रदत्त की जिस शङ्का का उपनिबन्धन किया है, वह दोषपूर्ण नहीं है, निर्वहण सन्धि में उपयोगनी है। जैसे नन्दवन्ती का अपने घर से निष्कासन तथा उसका नीच कुल में निवास। यही वस्तु परपुरुष की सम्भावना मूल होने से मुख सन्धि में मूल है। इस प्रकार न मानने पर पुत्र के घर में न रहने पर श्वसुर के द्वारा वधू

**सचिवश्रेष्ठिब्राह्मणपुरोहितामात्यसार्थवाहानाम् ।**
**गृहवार्ता यत्र भवेन्न तत्र वेश्याङ्गना कार्या ॥ ५१ ॥**

---

अथास्य सप्तविधस्यापि प्रकरणस्य प्रत्येकं भेदत्रयं दर्शयितुमार्यात्रयं पठति सचिवेत्यादि।

सचिवादीनां सम्बन्धिनो यत्र गार्हस्थोचिता वार्ता पुरुषार्थसाधकमितिवृत्तं न तत्र वेश्याङ्गना नायिकात्वेन निबन्धनीया, विटादीनां तु नायकत्वेन कृता या गार्हस्थ्यचिन्ता सापि निबन्धनीयेत्युक्तं भवति। यदि गृहस्थचिन्तावर्णनं न भवति श्रेष्ठिसार्थवाहादीनां च विप्रादिवदविरुद्धो वेश्यायोग इति सापि प्रदर्शनीयेति लब्धमर्थात्। तत्र न तु कुलस्त्रीसंगमः कर्तव्यः ॥ ५१ ॥

---

का निष्कासन और उसका शबर सेनापति के घर में अवस्थापन यह सब उत्तम प्रकृति के उत्तमत्व का अपने वर्ग की अपेक्षा से यह उत्तमत्व वणिक् मात्र में आरोपित कर जो दूषण बतलाया गया है उससे ब्राह्मण का यश एवं स्वामो का यश खण्डित नहीं हुआ। अपितु अपने ही यश को उसने खण्डित कर दिया। जो मिथ्या यश वाले ढोंग करके झूठे यशस्वी बनकर दूसरे को कलङ्कित करने के लिए उद्यत है उनका अपना यश ही कलंकित हुआ अर्थात् वे यशःशेष हो गये (मर गये)। जैसे दुर्योधन के समान नायक शब्द मात्र के कारण दूसरे को कलंकित मानना अनुचित है। प्रकरण में वैसा ही नायक होता है, केवल अन्य वणिजों को अपेक्षा से वह उत्तम है और इसी प्रकार का व्यक्ति ही व्युत्पाद्य भी होता है। अब अवान्तर अर्थ चिन्ता न करिये ॥ ५० ॥

अब सात प्रकार के प्रकरण के प्रत्येक के तीन भेद दिखलाने के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—जहाँ पर सचिव, श्रेष्ठि, ब्राह्मण, पुरोहित, अमात्य एवं सार्थवाह के घर को बात जहाँ हो वहाँ वेश्याङ्गनाओं को उपस्थिति नहीं होनी चाहिए ॥ ५१ ॥**

**अभिनव**—जहाँ पर सचिव आदि से सम्बन्धित गार्हस्थोचित वार्त्ता पुरुषार्थ साधक इतिवृत्त हो वहाँ पर वेश्याङ्गना नायिका के रूप में उपनिबन्धन नहीं करना चाहिए और विट आदि का जहाँ नायक के रूप में निबन्धन हो वहाँ गार्हस्थ्य चिन्ता में वेश्या का उपनिबन्धन हो सकता है, इसी प्रकार यदि श्रेष्ठि, सार्थवाह आदि के गृहस्थ चिन्ता का वर्णन न हो तो विप्र आदि के समान वहाँ वेश्या का सम्बन्ध दिखाया जा सकता है, यह अर्थ निकलता है। किन्तु वहाँ कुलीन स्त्री का सङ्गम नहीं करना चाहिए ॥ ५१ ॥

[1]यदि वेशयुवतियुक्तं न [2]कुलस्त्रीसङ्गमोऽपि स्यात् ।
अथ [3]कुलजनप्रयुक्तं न वेशयुवतिर्भवेत्तत्र ॥ ५२ ॥
यदि वा कारणयुक्त्या [4]वेशकुलस्त्रीकृतोपचारः स्यात् ।
[5]अविकृतभाषाचारं तत्र तु [6]पाठ्यं प्रयोक्तव्यम् ॥ ५३ ॥

तदाह यदि वेशयुवतीति ।

अथ कुलजनप्रयुक्तमिति । एवं श्रेष्ठिसचिवादिविषयं शुद्धं भेदद्रयमुक्तं, विटादिविषयस्तुसङ्कीर्णं एव वेश्याकुलजाभ्यां भवति ॥ ५२ ॥

तदाह यदि वा कारणयुक्तयेति ।

विटे वेशस्त्री प्रधानत्वात् पूर्वमुक्ता कुलस्त्री तु तत्रापि पितृपितामहाद्यनुरोधादिति कारणशब्देनोक्तम् । अविकृता भाषा कुलस्त्रियाः शौरसेनी, वेश्यायाः संस्कृता, आचारः कुलस्त्रियां विनयप्रधानः, अन्यस्यां तद्विपरीत । तथा च देवीचन्द्रगुप्ते माधवसेनामुद्दिश्य चन्द्रगुप्तस्योक्तिः—

**अनुवाद**—यदि प्रकरण में स्त्रियों का योग हो तो वहाँ कुलीन स्त्रियों का सङ्गम नहीं करना चाहिए और यदि कुलीन स्त्रियों का योग हो तो वहाँ वेश्या स्त्रियों का सङ्गम नहीं होना चाहिये ॥ ५२ ॥

**अभिनव**—इस प्रकार श्रेष्ठि एवं सचिव आदि के विषय शुद्ध दो भेद कहे गये हैं और विट आदि के विषय में वेश्या और कुलीन अङ्गना के कारण सङ्कीर्ण भेद होता है ॥ ५२ ॥

**अनुवाद**—यदि किसी कारण जहाँ वेश्या और कुलाङ्गना का एक साथ सङ्गम हो तो वहाँ अविकृत अर्थात् शुद्ध भाषा और विशुद्ध आचार से युक्त पाठ्य का प्रयोग करना चाहिए ॥ ५३ ॥

**अभिनव**—विट के यहाँ वेश्या प्रधान रहती हैं, यह पहिले बताया जा चुका हैं किन्तु कुल स्त्री का सम्बन्ध माता, पिता, पितामह आदि के अनुरोध से होता है । यह बात कारण शब्द से कही गई है । कुलीन स्त्री की भाषा अविकृत संस्कृत है और वेश्या की भाषा शौरसेनी प्राकृत हो सकती है । कुलीन स्त्रियों का आचार विनय प्रधान है । तथा अन्य स्त्रियों का आचार उससे भिन्न है । जैसाकि देवीचन्द्र गुप्त में मानव सेना को लक्ष्य करके चन्द्रगुप्त का कथन है—

१. क-म. यति वेश्यायुवतियुतं । क-म. यदि वेश्याघुवतियुतं ।
२. ख. कुलस्त्रीसंगमो भवेत्तत्र । ग. कुलस्त्रीसङ्गमर्हति ततः । क-भ. कुलस्त्रीसङ्गमाद् ।
३. क-भ. कुलवधूप्रयुक्तं ।
४. ख. वेशकुलस्त्रीसंगमो न स्यात् । क-प. वेशकुलस्त्रीसङ्गयोऽपि स्यात् ।
५. क-भ. अविकृतभाषाचारं । ६. क. (टि०) काव्यं ।

[1]मध्यपुरुषैर्नित्यं योज्यो विष्कम्भकोऽत्र तत्त्वज्ञैः[2] ।
संस्कृतवचनानुगतः संक्षेपार्थः प्रवेशकवत् ॥ ५४ ॥

---

आनन्दाश्रु सितेतरोत्पलरुचोराबध्नता नेत्रयोः ।
प्रत्यङ्गेषु वरानने पुलकिषु स्वेदं समातन्वता ॥
कुर्वाणेन नितम्बयोरुपचयं संपूर्णयोरप्यसौ ।
केनाप्यस्पृशताप्यधोनिवसनग्रन्थिस्तवोच्छ्वासितः ॥ इति ।

अत्र हि व्युत्पाद्यस्तथाविध एव तादृश एव च वृत्तन्तोऽङ्के एवमेतत् एकविंशतिःप्रकरणे भेदाः ॥ ५३ ॥

प्रकरणे नायकापेक्षया प्रायशः उपयोगिनोऽपि मध्यमा एव संभवन्तीति तत्र विष्कम्भकं लक्षयति—मध्यमपुरुषैरिति ।

विष्कम्भयत्युपस्तम्भयतीति विष्कम्भकः । संस्कृतेन वचनेनानुगतं च सङ्कीर्णोऽप्यस्त्येवेति प्रवेशकेन वार्थक्रियाकर्तव्यतामेव कर्तव्यत्वेनाभिसन्धाय विष्कम्भकः कार्यः ॥ ५४ ॥

---

"सित से इतर वर्ण वाले नील उत्पल के समान कान्ति वाले तुम्हारे नेत्रों के आनन्दाश्रुओं से पुलकित प्रत्येक अङ्ग में पसीने को बहा देना और इन सम्पूर्ण नितम्बों के उपचय को करने वाले किस पुरुष ने स्पर्श किये बिना ही तुम्हारे अधोवस्त्र को गाँठ ढीली कर दी।"

यहाँ इसी प्रकार वृत्त वाले अङ्क में उसी प्रकार का व्यक्ति व्युत्पाद्य है। इस प्रकरण के २१ भेद होते हैं।। ५३ ॥

### विष्कम्भक

**अभिनव**—प्रकरण में नायक को अपेक्षा उपयोग में आने वाले पात्र प्रायः मध्यम ही होते हैं, इसलिए विष्कमाक को बाहुल्येन सम्भावना होने से प्रकरण में विष्कम्भक का लक्षण बताते हैं—

**अनुवाद**—**नाटक तथा प्रकरण में नाट्यतत्त्ववेत्तादि को मध्यम पात्रों के द्वारा विष्कम्भक को योजना करनी चाहिये। तथा प्रवेशक के समान संस्कृत भाषा के वचनों में अनुगत संक्षेप अर्थ वाले वाक्य होने चाहिये ॥ ५४ ॥**

**अभिनव**—जहाँ विष्कम्भक ( उपस्तम्भन ) होता है वह विष्कम्भक है। संस्कृत वाक्यों के अनुगत वह सङ्कीर्ण भी होता है। अथवा अर्थक्रिया का कर्त्तव्यत्वेन अनुसन्धान करके प्रवेशक से भी विष्कम्भक को करना चाहिए ॥ ५४ ॥

---

१. क. (टि०) पात्रैः कार्यो नित्यं विष्कम्भकस्तु विज्ञेयः ।
२. ग. अपि विज्ञेयः ।

शुद्धः संकीर्णो वा द्विविधो विष्कम्भकोऽपि कर्तव्यः ।
[1]मध्यमपात्रः शुद्धः संकीर्णो नीचमध्यकृतः ॥ ५५ ॥
अङ्कान्तरालविहितः [2]प्रवेशकोऽर्थक्रियां समभिवीक्ष्य ।
[3]संक्षेपात्सन्धीनामर्थानां चैव कर्तव्यः ॥ ५६ ॥

---

तामेवार्थक्रियां स्पष्टयति संक्षेपात्सन्धीनामर्थानां चेति । सन्धीनां यः संक्षेपो युद्धराज्यभ्रंशादीनां चार्थानां यः संक्षेपस्तमभिसन्धाय शङ्कस्याङ्कयोर्वान्तराले मध्ये विष्कम्भको योज्यः ॥ ५५ ॥

ननु कोहलेन मुखसन्धेरङ्कस्य चायमन्तराले विहितः ।

"मध्यपुरुषनियोज्यो नाटकमुखसन्धिमात्रसञ्चारः ।
विष्कंभको हि कार्यो नाटकयोगे प्रवेशकवत् ॥" इति ।

तत्कथमुक्तमङ्कान्तरानुसारीति, उपलक्षणार्थमेतदित्यदोषः ।

---

अनुवाद—विष्कम्भक शुद्ध और संकीर्ण भेद से दो प्रकार का होता है। मध्यम पात्रों से युक्त विष्कम्भक शुद्ध होता है और नीच और मध्यम पात्रों से युक्त संकीर्ण ( मिश्र ) विकम्भक कहलाता है ॥ ५५ ॥

अनुवाद—अर्थ क्रिया को सम्यक् रूप से देखकर अंक में सन्धियों अर्थों के अन्तराल में विहित प्रवेशक को संक्षेप में करना चाहिये ॥ ५६ ॥

अभिनव—अर्थक्रिया को स्पष्ट करते हैं—'संक्षेपात् सन्धीनाम्' अर्थात् सन्धियों का जो संक्षेप है। युद्ध, राज्यभ्रंश आदि अर्थों का जो संक्षेप है, उनका अभिसन्धान कर अङ्क और सन्धि के मध्य में विष्कम्भक की योजना करनी चाहिए ॥ ५५-५६ ॥

## नाटिका

अब प्रश्न होता है कि कोहल ने मुखसन्धि और अङ्क के मध्य में विष्कम्भक का विधान किया है।

"मध्यम के द्वारा नियोज्य मुख सन्धि में केवल सञ्चार के योग्य नाटक में प्रवेशक की तरह नाटक की योजना करनी चाहिए"।

तब आप ने कहा कि अङ्क के अन्तराल में विष्कम्भक की योजना करनी चाहिए। कहते हैं कि यह उपलक्षण है, अतः दोष नहीं है।

---

१. ग. मध्यमपात्रैः ।
२. ग. प्रवेशकार्थक्रिया । ख. प्रवेशिकार्थक्रियामभिवीक्ष्य ।
३. ख. संक्षैपार्थः सन्धिष्वर्थानां संविधातव्यः ।

अनयोश्च बन्धयोगादन्यो भेदः[1] प्रयोक्तृभिः कार्यः ।
[2]प्रख्यातस्त्वितरो वा [3]नाटकयोगे प्रकरणे वा ॥ ५७ ॥

---

तथाहि बीजं विन्दुश्च प्रथममुपक्षिप्येते, तत्र च पृथग्जनस्यालब्धनिवेशत्वात् सचिवादिगोचरत्वाच्च तदुपक्षेपे विष्कम्भकस्यैवावसर इति यदुच्यते तदङ्कान्तरेष्वपि मन्त्रगुप्ततायां तुल्यमिति तत्राप्यनिवारितो विष्कम्भकप्रवेशः । पृथग्जनोऽपि वा यत्र मन्त्रचिन्तायामनुप्रवेश्यते तत्र प्रवेशकोऽपि प्रथमोपक्षेपे न योग्य इति युक्तम् । सामान्येनाङ्कान्तरानुसारीति अङ्कस्य मध्य इत्यनेन प्रस्तावनाङ्कमध्यवर्तिताप्युक्तैव । प्रवेशक विष्कम्भकविषये लिङ्गवचनयोरतन्त्रत्वात् स्त्रीणामप्यनुप्रवेशः संख्याधिक्यं च ।

---

और भी पहिले बीज और बिन्दु का उपक्षेप करते हैं, उसमें भी पृथक् जन का निवेश नहीं होता, किन्तु सचिवादि का विषय होने से उसके उपक्षेप में विष्कम्भक का ही अवसर है, ऐसा जो कहा जाता है वह अङ्कान्तर मैं भी मन्त्र को गुप्तता ( गोपनोयता ) के समान है, इसलिए वहाँ पर भी विष्कम्भक का प्रवेश अनिवारित है । जहाँ पर मन्त्रचिन्ता में पृथक् जन का निवेश कराया जाता है । वहाँ प्रथम उपक्षेप में प्रवेशक भो योग्य नहीं है, यह उचित हो है, सामान्य रूप से अङ्कान्तरानुसारी यह अंक के मध्य में इससे प्रस्तावना और अङ्क के मध्य में स्थिति को कह ही दिया है। प्रवेशक और विष्कम्भक के विषय में लिङ्ग और वचन के अतन्त्र होने से स्त्रियों का प्रवेश और ( पात्रों को ) संख्या का आधिक्य भी हो सका है ।

अनुवाद—नाटक और प्रकरण के रचना के योग से नाट्यप्रयोक्ताओं को एक अन्य भेद को कल्पना करनो चाहिये, जिसमें प्रख्यात अथवा इतर अर्थात् अप्रसिद्ध नायक होने चाहिये ॥ ५७ ॥

---

१. ख. एको प्रयोक्तृभिः ज्ञेयः ।
२. ख. प्रत्याख्यातस्त्वितरो वा ।
३. ग. नाटीसंज्ञाश्रिते काव्ये।

[1]प्रकरणनाटकभेदादुत्पाद्यं वस्तु नायकं नृपतिम् ।
अन्तःपुरसङ्गीतककन्यामधिकृत्य[2] कर्तव्या ॥ ५८ ॥
स्त्रीप्राया चतुरङ्का ललिताभिनयात्मिका सुविहिताङ्गी[3] ।
[4]बहुनृत्तगीतपाठ्या रतिसम्भोगात्मिका चैव ॥ ५९ ॥
[5]राजोपचारयुक्ता प्रसादनक्रोधदम्भसंयुक्ता ।
[6]नायकदेवोदूती सपरिजना नाटिका ज्ञेया ॥ ६० ॥

---

एवं सकलपुरुषार्थविषया व्युत्पत्तिः नाटकेन प्रधानस्य राजप्रायस्य क्रियते, प्रकरणेन च मध्यमप्रायस्य, अपूर्वकुतूहलवतस्तत्रापि चैकविंशकस्याभितानात् चित्रव्युत्पत्तिः। तत्र रूपकलक्षणस्य संकीर्णतया बहवो भेदाः सन्तीत्युक्तं सामान्यलक्षणे। तत्र प्रधानभूतयोः सर्वरूपकप्रसरणकारिणोः नाटकप्रकरणयोर्लक्षणसाङ्कर्यं दर्शिते सर्वरूपकाणां दर्शनं तद्भवतीत्यभिप्रायेण तदेव दर्शनीयम्।

उद्देशक्रमानुसारेण तु तल्लक्षणविस्तरणं पुनस्तल्लक्षणपरामर्शे च गौरवमित्यभिप्रायेणार्यात्रयं पठति प्रकरणनाटकभेदादित्यादि।

---

इस प्रकार नाटक के द्वारा राजप्रधान पुरुष को सकल पुरुषार्थ विषयक व्युत्पत्ति की जाती है। प्रकरण के द्वारा अपूर्व कुतूहल वाले मध्यम पुरुष की व्युत्पत्ति की जाती है उसमें भी प्रकरण के इक्कीस प्रकार होने से चित्र व्युत्पत्ति की जाती है, उसमें रूपक के लक्षणों से संकीर्ण होने से अनेक भेद होते हैं। यह बात सामान्य लक्षण में कही गई है। समस्त रूपकों के प्रसारण करने वाले प्रधानभूत नाटक और प्रकरण के लक्षणों में साङ्कर्य दिखाकर समस्त प्रकार के रूपकों का दर्शन करा दिया गया है। इस अभिप्राय से सभी रूपकों को दिखाना उचित है॥ ५७॥

उद्देश क्रम के अनुसार तो उनके लक्षण के विस्तार फिर उनके लक्षणों के परामर्श करने पर गौरव होगा, इस अभिप्राय से तीन आर्याओं को पढ़ते हैं—

---

१. ख. प्रकरणनायकभेदादुत्पन्न वस्तु नायको नृपतिः।
क-प. प्रकरणसमुद्भवा पुनरुत्पाद्यं वस्तु नायकं नृपतिर्वा।
२. ख. वार्त्तामधिकृत्य। क. (टि०) कन्यामसित्य।
३. ख. सुविहितार्था।
४. ख. प्रनृत्तगीतपाठ्या। ग. बहुनृत्यगीत्वाघरति।
५. ख. कामोपचारयुक्ता प्रसाधनक्रोधसंयुताऽपि।
६. ख. नायकदूतोचापि देवी सम्बन्धा नाटिका ज्ञेय।

प्रकरणनाटकाभ्यां भेदात् लक्षणान्यत्वान्नाटिका ज्ञेयेतिदूरेण संबन्धः। उत्पाद्यं वस्तु चरितं च नायकं च नृपतिमन्तःपुरकन्यां सङ्गीतशालाकन्यां वाधिकृत्य प्राप्यत्वेन अभिसन्धाय कर्तव्या। स्त्रियः प्रायेण बाहुल्येन यत्र चत्वारोऽङ्काः यस्याः कस्याश्चिदवस्थायाः सरसोऽवस्थासमवापः कार्यं इति यावत्। ललिताभिनयात्मिकेति कैशिकीयं बद्धेत्यर्थः। सुष्ठु पूर्णतया विहितानि चत्वार्यपि कैशिक्यङ्गानि यत्र "अङ्गगात्रकण्ठेभ्य" इत्यत्र स्वाङ्गविशेषण-भावात् वा ङीप् प्रयोगः। एतदपि न मुनित्रयमतमित्यनादृत्यमिति त्वन्ये। रति-पुरस्सरः संभोगो राज्यप्राप्त्याविलक्षण आत्मा प्रधानभूतं फलं यस्याम्। अत एवाह

---

अनुवाद—नाटक और प्रकरण के भिन्न एक अन्य रूपक बनता है जिसे 'नाटिका' कहते हैं। जिसकी कथावस्तु उत्पाद्य होती है और नायक राजा होता है। जिसमें अन्तःपुर के सङ्गीत कला से सम्बद्ध नायिका होती है। प्रायः स्त्रियों की प्रचुरता रहती है, इसमें चार अङ्क होते हैं। तथा ललित अभिनयों से युक्त अङ्गों का सुन्दर विधान होता है। यह अनेकविध नृत्य, गीत, पाठ्य और रति एवं सम्भोग क्रियाओं से युक्त होती है। जो राजाओं के योग्य उपचार और क्रोध, दम्भ और प्रसाद से युक्त होती है। इस प्रकार नायक, देवी, दूती और परिजनों से युक्त नाटिका समझनी चाहिए ॥ ५८-६० ॥

अभिनव—लक्षण के भेद होने से नाटिका नाटक और प्रकरण से भिन्न होती है, ऐसा समझें। इसका सम्बन्ध दूर से है। नाटिका की कथावस्तु उत्पाद्य (कल्पित) तथा नायक कल्पित होता है। और नायक अन्तःपुर को अथवा सङ्गीत का अभ्यास करने वाली कन्या को प्राप्त करता है, ऐसी नायिका होती है। नाटिका में प्रायः स्त्रीपात्र अधिक होते है और चार अङ्क होते हैं। इसमें किसी अवस्था का सरस योग होना चाहिए। इसमें ललित अभिनय होने से कैशिकी वृत्ति होती है और चार अङ्गों वाली कैशिकी का सुन्दरता और पूर्णता से विधान होता है। 'सुविहिताङ्गी' में 'अङ्गगात्र-कण्ठेभ्यः' इस वार्त्तिक से स्वाङ्गविशेषण होने से ङीप् होता है। कुछ लोग कहते हैं कि मुनित्रय (पाणिनि, कात्यायन और पतञ्जलि) के मत से विपरीत होने से यह अनादरणीय है। इसमें रतिपुरःसर राज्य प्राप्ति रूप सम्भोग प्रधान फल की योजना होती है। इसलिए कहा गया है कि नाटिका

---

राजगतैरुपचारैः व्यवहारैर्युक्ता, अन्या चेदुद्दिश्य तत्र व्यवहार, तत्पूर्वनायिकागतैः क्रोधप्रसादवञ्चनैरवश्यं भाव्यमिति दर्शयति प्रसादनेति, आर्यानुरोधात्क्रोधस्य पश्चात्पाठः। ननु यस्याः क्रोधो भवति सा न काचिदुक्तेत्याशंक्याह नायकेति। नायकस्य येयं देव्याद्या नायिका तथाभिलषितनायिकान्तरविषये दूतीकृतं सपरिजनं परिजनसमृद्धिर्यस्यां। एतदुभयप्रधानं सर्वं तन्त्रेत्यर्थः। अन्यसन्ध्यङ्गादि सर्वं पूर्ववदेव। तत्रैका नायिका तावद् व्याख्याता भवति। षट्पदेयं नाटिकेति संग्रहानुसारिणो भट्टलोल्लटाद्याः।

---

राजकीय उपचारों से युक्त होती है। इसमें यदि अन्य नायिका के साथ प्रेम-व्यवहार रखा जाता है तो पूर्व नायिका के क्रोध, प्रसादन और वञ्चना का वर्णन अवश्य होना चाहिए, इस बात को प्रसादन आदि के द्वारा दिखाते हैं। अब प्रश्न होता है कि क्रुद्ध को मनाया जाता है तो आचार्य ने पहिले प्रसादन फिर क्रोध लिखकर क्रम परिवर्तन क्यों कर दिया ? इसका उत्तर देते हैं कि आर्या छन्द के अनुरोध से ऐसा पाठ है, वस्तुतः पहिले क्रोध तब प्रसादन होती है। पुनः प्रश्न होता है कि क्रोध और प्रसादन का होना तो बताया गया है किन्तु किसे हो, यह नहीं बताया गया है, इस पर कहते हैं कि नायिका को यहाँ 'नायक' यह पाठ अशुद्ध है। 'नायिका' पाठ शुद्ध प्रतीत होता है अर्थात् नायिका महादेवी आदि। अथवा नायक की देवी ( महारानी ) प्रथम नायिका। तथा देवी से अन्य नायिका के सम्बन्ध में जब अभिलाष हो तो दूती प्रभृति परिजनों की सहायिकाओं की समृद्धि जिसमें हो। इन दोनों ( देवी और दूती ) की प्रधानता जहाँ हो। सन्धि के सभी अङ्गादि पहले की तरह होते हैं। इसमें एक नायिका होती है, जिसकी व्याख्या कर दी गयी है। देवी और कन्या नायिका ख्यात और अख्यात भेद से चार प्रकार की होती है, कन्या अन्तःपुरिका और सङ्गीतशालगता दो प्रकार की होती है। इस प्रकार छः प्रकार की नायिका होती है, यह सङ्ग्रह के अनुयायी भट्टलोल्लट प्रभृति आचार्यों का मत है।

**अन्तर्भावगता ह्येषा भावयोरुभयोर्यतः ।**
**अत एव दशैतानि रूपाणीत्युदितानि वै ॥ ६१ ॥**

---

श्रीशङ्कुकस्त्वयुक्तमेतदित्यभिधायाष्टधेति व्याचष्टे। घण्टकादयस्त्वाहुः—नायको नृपतिरित्येतावन्मात्रं नाटकादावुपजीवितः न तु प्रख्यातत्वमपि तद्भेदद्वयादन्येऽष्टाविति षोडशभेदा इति। नायको नृपतिरिति ये प्रथमां पठन्ति तैर्यत्रेत्यध्याहृत्यैकवाक्यतया तूभयस्य कार्यम्। अन्ये प्रथममार्यार्धं पृथगेव च वाक्यं योजयन्ति। प्रकरणभेदात्प्रकरणलक्षणांशात् उत्पाद्यं वस्तु नाटकलक्षणांशाच्च नृपतिर्नायकः स्थिते यत्रेत्यभिप्राये नाटिकैवंभूतेति ॥ ६० ॥

अन्ये तु प्रकरणनाटकभेदात् नाटिका भिद्यते नाटकशब्देनाभिनेयं रूपकमात्रं तस्यां सौकुमार्यप्रदर्शनाय स्त्रीत्वेन निर्देश इति प्रकरणिकापि सार्थवाहादिनायकयोगेन कैशिकीप्रधाना लभ्यत इत्याहुः। यद्यपि च नाटिकैवमुक्ता, तथापि प्रकरणनाटक लक्षणे एव तथा स्थिते तत्रेत्यभिप्रायेण उपसंहरति—प्रकरणनाटकलक्षणमिति अन्यदासूत्रयति वक्ष्याम्यतः परमिति।

---

श्री शङ्कुक तो यह मत ठीक नहीं है, ऐसा कहकर नायिका के आठ प्रकार कहते हैं। घण्टक आदि आचार्य कहते हैं कि इसका नायक नृपति होता है। केवल इतना ही नाटक आदि से उपजीवितत्व है, प्रख्यातत्व भी नहीं है। उन दो भेदों से अन्य ये आठ भेद होते हैं, इस प्रकार सोलह भेद बन जाते हैं। और नायक नृपति होता है, ऐसा जो प्रथम कारिका ( आर्या ) में पढ़ते हैं उनका 'यत्र' यह अध्याहार करके दोनों की एकवाक्यता करनी चाहिए और अन्य लोग तो प्रथम आर्या के अर्द्धभाग को पृथक् करके वाक्य की योजना करते हैं। प्रकरण के भेद से अर्थात् प्रकरण के लक्षण के अंश के ग्रहण से नायक नृपति ( राजा ) होता है ऐसा जहाँ हो, इस अभिप्राय के स्थित होने पर 'नाटिका' इस प्रकार की होती है ॥ ६० ॥

**अनुवाद**—क्योंकि यह नाटिका नाटक और प्रकरण दोनों भावों के अन्तर्गत भाव वाली हैं, उनसे पृथक् नहीं। अतः दस ही रूपक कहे गये हैं ॥ ६१ ॥

**अभिनव**—अन्य लोग तो कहते हैं कि नाटक और प्रकरण के भेद से नाटिका भिन्न होती है। नाटक शब्द से यहाँ सभी अभिनेय रूपकों का ग्रहण हो जाता है किन्तु उसमें भी सौकुमार्य प्रदर्शन के लिए स्त्री रूप से निर्देश किया है। अतः प्रकरणिका भी सार्थवाहादि नायक के योग से कौशिकी वृत्ति प्रधान हो सकती है। यद्यपि यहाँ ऐसी नाटिका बतलाई गई है तथापि नाटक और प्रकरण के स्वरूप में किसी प्रकार वह स्थित है, इस अभिप्राय से उपसंहार करते हैं—

प्रकरण[1]नाटकलक्षणमुक्तं विप्रा ! मया समासेन ।
वक्ष्याम्यतः परमहं [2]लक्षणं युक्त्या समवकारम् ॥ ६२ ॥

---

ननूद्देशक्रमत्यागे किं फलं, उद्देशस्तावदत्र न परिगणनार्थं इत्युक्तं, तेनास्य प्राधान्यान्नाटिकया च विच्छिन्नोऽसावुद्देशक्रमः। यथा च नाटकप्रकरणयो र्व्युत्पाद्यभूयस्त्वं तथा समवकारेऽपि तत्र त्रिवर्गोपायप्रदर्शनात् । केवलं तत्तद्देवता-भक्तानां तच्चरितपुरस्सरतया तस्य तस्योपायस्यादरणीयत्वं भवतीत्यनेनाभि-प्रायेण दिव्योऽत्र नायकत्वेन निषिध्यते । तदीयं च भूयस्तरं न भूयस्तरं विततवृत्त-मनुक्रियया प्रदर्श्यते, तेन तन्मध्यपतितानां भवति निर्वेदादीनामभावे प्रयोगस्या-रञ्जकत्वं नाटकगताङ्कैकदेशवत्, नाटकादौ तु भूयस्तरं चरितमनेकाङ्गरञ्जकवर्गेण विना न रञ्जकमेवेति नाटकादौ दिव्यनायकनिषेध उक्तः । (नोक्त ?) तत्र हि राज-प्रभृतयो बहुतरफलानुबन्धिनि महति फले संप्रयाससाध्ये व्युत्पाद्यन्ते, न तथेह किन्तु त्रिवर्गोपायमात्रे ।

---

अनुवाद—हे विप्रों ! मैंने संक्षेप में नाटक और प्रकरण के लक्षणों से युक्त नाटिका को कह दिया है। इसके बाद अब मैं नाट्य लक्षण की योजना से समव-कार का लक्षण कहूँगा ॥ ६२ ॥

अभिनव—अब प्रश्न होता है कि उद्देश क्रम के परित्याग का क्या फल है ? कहते हैं यहाँ उद्देश परिगणनार्थ नहीं है, इसलिए इसकी प्रधानता से नाटिका के द्वारा यह उद्देशक्रम विच्छिन्न भी है। और भी जैसे नाटक और प्रकरण में अधिकतर तथ्य व्युत्पाद्य है वैसे ही समवकार में भी है तथा इसमें भी त्रिवर्ग को उपाय के रूप में दिखलाया गया है । केवल उन-उन देवता भक्तों के चरित को पुरः सर करके वे उपाय आदरणीय हैं, इस अभिप्राय से यहाँ नित्य पात्र को नायक के रूप में निषेध किया गया है। उसके भूयस्तर विततवृत्त को अनुकरण के रूप में नहीं दिखाया जाता है। इसलिए तन्मध्यपतित अर्थात् उसके मध्य में आने वाले निर्वेदादि के अभाव में प्रयोग में वैसी उपरञ्ज-कता नहीं है जैसे नाटक के एकदेश में उपरञ्जकता नहीं होती । किन्तु नाटक आदि में भूयस्तर चरित अनेक अङ्गों वाले उपरञ्जक वर्ग के बिना उपरञ्जन नहीं होता, अतः नाटक आदि में दिव्य नायक बनाने का निषेध नहीं है। क्योंकि जैसे वहां पर राजा आदि बहुतर फलों का अनुबन्धन करने वाले सम्यक् प्रयास से साध्य महान् फल के सम्बन्ध में व्युत्पाद्य है वैसा यहाँ समवकार में नहीं होता। किन्तु वहाँ त्रिवर्गोपाय मात्र से विनेय है ।

---

१. ख. ग. नाट्कनाटोलक्षमुक्तं यथा समासेन । २. ख. लक्षणयुक्तं । ग. लक्षणयुक्त्या ।

देवासुरबीजकृतः[1] प्रख्यातोदात्तनायक[2]श्चैव ।
त्र्यङ्कस्तथा त्रिकपटस्त्रिविद्रवः स्यात्त्रिशृङ्गारः ॥ ६३ ॥
द्वादशनायकबहुलो ह्यष्टादशनाडिका[3]प्रमाणश्च ।
वक्ष्याम्यस्याङ्कविधिं यावत्यो नाडिका यत्र[4] ॥ ६४ ॥

---

अन्यरूपकाणां तु त्रिवर्गोपायत्वं नास्ति एकाङ्कत्वात्, डिमस्तु चतुरङ्कोऽपि पश्चान्निर्दिष्ट इत्यत्र तल्लक्षणे कारणं वक्ष्यामः । तस्मात् त्रिवर्गव्युत्पादकत्वादने-काङ्कत्वाच्च तादृशरूपकानन्तरमेवाभिधानं युक्तमित्यलं बहुना ॥ ६२ ॥

देवासुरस्य यद्बीजं फलसंपादनोपायस्तेन कृतो विरचितः । देवासुरा अपि चाप्रख्याता बृहत्कथादौ श्रूयन्ते स्वयं वा केचिदूह्यन्त इति तन्निरासार्थं प्रख्यातपदम् । यद्यपि देवा पुरुषापेक्षयोद्धतास्तथापि स्वापेक्षया गाम्भीर्यप्रधान-तयोदात्ता उच्यते भगवत्स्त्रिपुरारिप्रभृतयः । प्रशान्ताः ब्रह्मादयः । उद्धताः नृसिंहादयः । अत्र यत्र तावत्येव समापन्नं त्र्यङ्क इत्युक्तम् । अर्थत्रयं च कपट-विद्रवशृङ्गाराः प्रत्येकं त्रिविधास्तत्र प्रत्यङ्कम् विद्रवादयस्त्रयस्तथाहि कपट उपायांशे विद्रवोऽव्यापत्तिसंभावनांशे शृङ्गार फलांशे, एवं द्वितीयेऽङ्के तृतीये च ॥ ६३ ॥

---

अन्य रूपक त्रिवर्गोपाय नहीं है, क्योंकि वे एकाङ्की हैं। डिम यद्यपि चार अङ्कों का होता है, तथापि उसका पीछे निर्देश है। इसलिए उसका लक्षण बताते समय उसके कारण को कहेंगे। इसलिए त्रिवर्ग का व्युत्पादक होने से तथा अनेक अङ्कों वाला होने से उस प्रकार रूपकों के अनन्तर ही उसका ( नाटिका का ) अभिधान करना उचित था । अतः अधिक कहने से रहने दिया जाय ॥ ६३ ॥

## समवकार

अनुवाद—देवता और असुरों के वस्तु के बीज से जिसकी रचना हो, जिसका नायक प्रख्यात और उदात्त हो, जिसमें तीन अङ्क, तीन प्रकार के कपट, तीन प्रकार के विद्रव और त्रिविध शृङ्गार हो, जिससे बारह नायक और अठारह नाड़ी प्रमाण का अभिनय का समय हो, वह समवकार कहलाता है। अब इसके अङ्कों में, जिसमें जितनी नाड़ियाँ होती हैं उक्त विधि को बतलाऊँगा ॥ ६३-६४ ॥

---

१. ख. कृतं । २. ख. नायकं ।
३. ख. प्रमाणं ।
४. इतोऽग्रे पद्यद्वयो ग्रन्थान्तरे अधिका ।

अङ्कस्तु सप्रहसनः सविद्रवः कपटः सवीथीकः ।
द्वादशनाडीविहितः प्रसवः कार्यः क्रियोपेतः ॥ ६५ ॥
कार्यस्तथा द्वितीयः समाश्रितो नाडिकाश्चतस्रस्तु ।
वस्तु [1]समापनविहितो द्विनाडिकः स्यात्तृतीयस्तु ॥ ६६ ॥

---

द्वादशनायकबहुल इति प्रत्यङ्कमिति केचित् । अन्ये तु प्रत्यङ्कम् नायक-प्रतिनायकौ तत्सहायौ चेयि चतुराहुः समुदायापेक्षया हि द्वादशेति ॥ ६४ ॥

---

अभिनव—देवता और असुरों का जो बीज है अर्थात् फल के साधन का उपाय है, उससे विरचित बहुत से अप्रख्यात देवता और असुर भी वृहत्कथा आदि में सुनाई देते हैं तथा कोई स्वयं उसका ऊहन करते हैं, उनका निरास करने के लिए प्रख्यात पद का उपन्यास है। यद्यपि देवता पुरुषों की अपेक्षा उद्धत होते हैं तथापि अपनी अपेक्षा देवता होने के कारण उनका प्रधान गुण गाम्भीर्य होने से उदात्त भी होते हैं। जैसे भगवान् त्रिपुरारिप्रभृति। ब्रह्मादि प्रशान्त है और नृसिंहादि उद्धत हैं। यहाँ इतिवृत्त उतने में ही समाप्त हो जाता है अतः त्र्यङ्क कहा है। तीन अर्थ है—कपट, विद्रव और शृङ्गार। ये प्रत्येक तीन-तीन प्रकार के होते हैं। ये प्रत्येक अङ्क में ये विद्रवादि तीन प्रकार के होते हैं। जैसे, कपट उपायांश में, विद्रव व्यापत्ति सम्भावना में और शृङ्गार फलांश में। इसी प्रकार द्वितीय तथा तृतीय अङ्क में समझना चाहिए।

द्वादशनायकबहुल—कुछ आचार्य कहते हैं कि ये सभी नायक प्रत्येक अङ्क में होते हैं। अन्य आचार्य कहते हैं कि प्रत्येक अङ्क में नायक, प्रतिनायक और एक-एक उनके सहायक इस प्रकार चार नायक होते हैं और समुदाय की अपेक्षा बारह होते हैं ॥ ६४॥

अनुवाद—समवकार का प्रथम अङ्क प्रहसन, विद्रव, कपट और वीथी के साथ क्रियाओं से युक्त बारह नाडिका के प्रमाण का होना चाहिए। इसी प्रकार द्वितीय अङ्क चार नाड़िका का करना चाहिए। तृतीय अङ्क दो नाड़ियों का होना चाहिए, जिससे कथावस्तु की समाप्ति हो जाय ॥ ६५-६६ ॥

---

१. ख. वस्तु प्रमाणविहितो ।

सप्रहसन इति वचनात् प्रथमेऽङ्के कामशृङ्गारः प्रयोज्य इत्याह—तत्रैव हास्यस्यागमनात् । क्रियोपेतः (स्त्रियोपेतः) इति काम शृङ्गारात्मकं द्वादशघटिकामध्यसंपाद्यैः कपटविद्रवप्रहसनलक्षणैरुपायैः प्राप्ते प्रथमाङ्के निबध्नीयादिति तात्पर्यम् । द्वितीये त्वङ्के घटिकाचतुष्टयगामिभिः कपटादिभिरुपायैः, तृतीये त्वङ्के सर्वं वस्तुसमाप्यते द्विघटिकान्तरसंपाद्यैरुपायैः यद्यपि प्रत्यङ्कम् वस्तुपरिसमाप्तिरस्ति तथापि तृतीये वस्तुसमाप्तिग्रहणेनेदमाह बीजे तावदङ्कत्रयार्थं उपक्षेप्तव्यः, तदनन्तरमङ्कद्वयेऽवान्तरवाक्यार्थसमाप्तिरन्योन्यविशिष्टैव विधेया । तृतीयेत्वङ्केऽवान्तरवाक्यार्थः । तृतीयस्ताभ्यां प्रतिसंबद्धः । एवं महावाक्यार्थनिर्वाहहेतुसंबद्धतैव सर्वस्य जायते । एवं हि सानुसन्धाना विततदृशोऽपि त्रिवर्गं सिद्ध्युपायव्युत्पत्त्यनुगृहीता भवति, निरनुसन्धानापि तावत्तावत्त परिसमाप्त्या तावत्युपाये निजहृदयसंवादबलादिति । अत एव संबद्धोऽवकीर्णश्च यथार्थः समवकारः ॥ ६६ ॥

अभिनव—यहाँ 'स प्रहसनः' पद के कथन से यहाँ प्रथम अङ्क में कामशृङ्गार का प्रयोग करना चाहिए। क्योंकि यहीं पर हास्य भी आ जायेगा। 'क्रियोपेतः' पद के कहने से कामशृङ्गारात्मक यह है, यह दिखलाया गया है। बारह नाड़िका में सम्पादन होने से इसमें कपट, विद्रव, एवं प्रहसन रूप उपायों से युक्त प्रथम अङ्क का निबन्धन करना चाहिए। द्वितीय अङ्क चार नाड़िका में सम्पाद्य कपटादि उपायों का निबन्धन करना चाहिए। तृतीय अङ्क में सम्पूर्ण वस्तु को समाप्त कर देना चाहिए। दो घटिका के बीच में सम्पादनीय उपायों से यद्यपि प्रत्येक अङ्क में वस्तु की समाप्ति होती है तथापि तृतीय अङ्क में वस्तु-समाप्ति के ग्रहण से यह कहा गया है कि बीज के विषय में तो तीन अङ्कों के अर्थ का उपक्षेप करना चाहिए। तदनन्तर दो अङ्कों में परस्पर विशिष्ट अवान्तर वाक्यार्थ की समाप्ति का विधान है और तृतीय अङ्क में अवान्तर वाक्यार्थ की भी समाप्ति कर देनी चाहिए। क्योंकि तृतीय अङ्क उन दोनों से सम्बद्ध है। इस प्रकार महावाक्यार्थ के निर्वाह के हेतु से सबकी सम्बद्धता हो जाती है, इस प्रकार व्यापक दृष्टि रखने वाले त्रिवर्ग की सिद्धि के उपायों के सम्बन्ध में सानुसन्धाना व्युत्पत्ति भी अनुगृहीत हो जाती है। स्वहृदय के संवाद के बल से उतने उपायों में वाक्यार्थ की परिसमाप्ति होने पर निरनुसन्धाना व्युत्पत्ति भी उतनी हो जाती है। इसलिए जहाँ अर्थ सम्बद्ध है तथा अवकीर्ण भी है वहाँ समवकार है ॥ ६५-६६ ॥

[1]नाडीसंज्ञा ज्ञेया मानं कालस्य यन्मुहूर्तार्धम् ।
तन्नाडिकाप्रमाणं [2]यथोक्तमङ्केषु संयोज्यम् ॥ ६७ ॥
या नाडिकेति संज्ञा कालविभागे क्रियाभिसंपन्ना ।
कार्या च सा प्रयत्नाद्यथा क्रमेणैव शास्त्रोक्ता ॥ ६८ ॥
[3]अङ्कोऽङ्कस्त्वन्यार्थः कर्तव्यः काव्यबन्धमासाद्य[4] ।
अर्थं हि समवकारे [5]ह्यप्रति सम्बन्धमिच्छन्ति ॥ ६९ ॥
युद्धजलसंप्लवो वा वाय्वग्निगजेन्द्रसंभ्रमकृतो[6] वा ।
नगरोपरोधजो वा विज्ञेयो [7]विद्रवस्त्रिविधः ॥ ७० ॥

---

तदाह—अङ्कोऽङ्क इति ।

---

अनुवाद—मुहूर्त्त का आधा भाग जो काल का मान ( प्रमाण ) है, उसे नाड़ी समझना चाहिए । उस नाड़िका के प्रमाण के अनुसार अङ्कों की योजना होनी चाहिए ॥ ६७ ॥

अनुवाद—काल के विभाग में क्रिया से अभिसम्पन्न जो नाड़िका यह यह संज्ञा है उस शास्त्रोक्त नाड़िका बड़े प्रयत्न से क्रम से करना चाहिए ॥ ६८ ॥

अभिनव—अङ्कोऽङ्क इत्यादि के द्वारा उसी बात को कहते है—

अनुवाद—काव्य-रचना को आसादित कर उन-उन अङ्कों में अन्य अर्थ करने चाहिए, सवकार में अर्थ वाच्य अप्रतिसम्बन्ध है अर्थात् अतिसम्बद्ध नहीं है ॥ ६९ ॥

अनुवाद—विद्रव तीन प्रकार का होता है—(१) युद्ध और जल संप्लव कृत २. वायु, अग्नि और हाथी के सम्भ्रम से होने वाला, ३. नगर के अवरोध से होने वाला विद्रव । ७० ॥

---

१ ख. ज्ञेयं तु नाडिकाख्यं मानं कालस्य यन्मुहूर्त्तभिति ।
२. ग. यथोत्तमाङ्केषु ।
३. क-न. अङ्कोऽङ्कसम्बन्धः ।
४. क-भ. काव्यबन्धतत्त्वज्ञैः ।
५. ख. ग. ह्यप्रतिसन्धानमिच्छन्ति ।
६. ख. ग. जलेन्द्रसम्भवो वापि । क-भ. विद्रवकृतो वा ।
७. क. टि०) विज्ञेया विद्रवास्त्रिधा ।

[1]वस्तुगतक्रमविहितो दैववशाद्वा परप्रयुक्तो वा।
सुखदुःखोत्पत्तिकृतस्त्रिविधः [2]कपटोऽत्र विज्ञेयः ॥ ७१ ॥

---

तुर्व्यतिरेके अङ्कत्रयसंबन्धो भवति, न त्वङ्कोऽङ्कः परस्परमित्यर्थः। काव्यबन्धमिति। सर्वं वस्तु काव्यबन्धोपश्लिष्टमित्यर्थः। अन्यथा हि समवकार एकं कार्यमिति केयं भणितिः। एतदेव निर्वचनेनाह अर्थं हि समवकार इति। समवकार इत्यस्मिन् शब्देऽर्थं वाच्यमप्रतिसंबन्धमिति नातिसंबद्धं किञ्चित्संबद्धं वस्त्विच्छन्ति। संशब्दबलादवशब्दबलाच्च। प्रतिशब्देनातिशय उक्तः स निषिद्धः। त्रिविद्रव इत्युक्तं तत्त्रयं वक्तव्यमचेतनकृतमन्यकृतमुभयकृतं वा यदनर्थात्मकं वस्तु यतो विद्रवन्ति जनाः स विद्रव इति त्रिविधः। तत्राचेतनकृतमुदाहर्तुं जलवाय्वादिग्रहणम्। चेतनकृते गजेन्द्र उदाहरणम्। द्वयकृते नगरोपरोधस्तस्य युद्धाग्निदाहादिसंपाद्यत्वात् ॥६९-७०॥

---

**अभिनव**—यहाँ पर 'तु' का अभिप्राय व्यतिरेक होने से तीनों अङ्कों का सम्बन्ध है न कि प्रत्येक अङ्क का परस्पर सम्बन्ध है। सभी वस्तु काव्यबन्ध से उपश्लिष्ट है अन्यथा समवकार में एक कार्य है, वह कौन भणिति है? इसी बात को निर्वचन के द्वारा कहते हैं—समवकार इस शब्द में अर्थ (वाच्य) अप्रतिसम्बन्ध है अर्थात् अतिसम्बद्ध नहीं है, किञ्चित् सम्बद्ध है। संशब्द के बल से और अवशब्द के बल से यह अर्थ प्राप्त होता है। अप्रतिसम्बन्ध शब्द में पठित प्रति शब्द से जो अतिशय कहा है वह निषिद्ध है, उसका निषेध कर दिया है। त्रिविद्रव शब्द जो कहा है उससे तीन अनर्था तक वस्तुओं को कहना चाहिये। १. अचेतनकृत अनर्थ २. अन्यकृत अर्थात् चेतनकृत अनर्थ और ३. उभयकृत अनर्थ। जिससे लोग भागते हैं वह विद्रव तीन प्रकार का होता है। उनमें अचेतनकृत विद्रव का उदाहरण देने के लिए जल, वायु आदि का ग्रहण है। चेतनकृत विद्रव का उदाहरण गजेन्द्र है। उभयकृत विद्रव का उदाहरण नगरोपरोध है। जो युद्ध एवं अग्निदाह आदि से सम्पाद्य है ॥ ६९-७० ॥

**अनुवाद**—कपट भी तीन प्रकार का होता है—१. वस्तुगत से विहित २. दैववश अथवा दूसरे (शत्रु) के द्वारा प्रयोग करने के कारण ३. सुख दुःख की उत्पत्ति के कारण ॥ ७१ ॥

---

१. ख. ग. वस्तु गतिक्रमविहितो।

२. ख. ग. कपटाश्रयो ज्ञेयः।

[1]त्रिविधश्चात्र विधिज्ञैः पृथक्पृथक्कार्ययोगविहितार्थः ।
[2]शृङ्गारः कर्तव्यो धर्मे चार्थे च कामे च ॥ ७२ ॥

---

कपटो वञ्चना तस्याश्रयणमङ्गीकरणम् । त्रिधा तत्र वञ्चना, बुद्ध्यं कदाचित्केवलया कपटो भवति स हि वस्तुगतक्रमविहितः वस्तु फलं तत्प्राप्तौ वस्तुगतः फलसाधकः कर्त्ता तस्य यः क्रम उपायचिन्तनादिः तेन विहितः यत्रानपराद्ध एव वञ्चकेन वञ्च्यते स एवमुक्तः । यत्र तु वञ्चनीयोऽपि सापराधः स परयुक्तः कपटः तदपराधे तु वञ्चनकस्य वञ्चनेच्छा नास्तीति नायं भेदः संभवति वञ्चनेच्छाभावे वञ्चनायाः संपत्त्ययोगात् । यत्र तु द्वयोरपि न कश्चिदभिसन्धिदोषः काकतालीयेन तुल्यफलाभिसन्धानवतोरप्येक उपचयेनापरस्त्वपचयेन युज्यते तत्र वञ्चना सा दैवकृता । न च कस्याचित्सुखमन्यस्य दुःखमुत्पादयतीति ॥ ७१ ॥

---

अभिनव—कपट शब्द का अर्थ वञ्चना, छल है, उसका आश्रयण अङ्गीकरण है। वह वञ्चना तीन प्रकार की होती है। कभी-कभी केवल बुद्धि के द्वारा ही वञ्चना ( कपट ) होती है। उसका वस्तुगत क्रम से विधान होता है। वह वस्तुगत क्रम विहित फल को प्राप्त करने में वस्तुगत फल साधक कर्त्ता है उसका क्रम उपाय-चिन्तनादि से किया गया। जहाँ अनपराधी ही ( अपराध न करने वाला ही ) वञ्चकों के द्वारा वञ्चित किया जाता है। उसे इस प्रकार कहा गया है। जहाँ पर वञ्चनीय भी अपराधी है वहाँ वह परप्रयुक्त कपट होता है, उसके अपराध करने पर वञ्चक की वञ्चना करने की इच्छा नहीं होती, तब यह भेद सम्भव नहीं है, क्योंकि वञ्चना करने की इच्छा न होने पर वञ्चना करने की सम्पत्ति नहीं होती। जहाँ दोनों में कोई अभिसन्धि कृत दोष नहीं है, वहाँ काकतालीय न्याय से तुल्यफल का अभिसन्धान होने पर एक का उपचय (समृद्धि) और दूसरे का अपचय ( हानि ) होता है, तो वह वञ्चना दैवकृत होती है। वहाँ किसी को सुखी और किसी को दुःखी उत्पन्न नहीं करता ॥ ७१ ॥

अनुवाद—पृथक्-पृथक् कार्य के योग से प्रयोजन के लिए विहित ( प्रस्तुत किया जाने वाला ) शृङ्गार को विधिवेत्ताओं ने तीन प्रकार का माना है जिसका उपयोग धर्म, अर्थ और काम में किया जाता है ॥ ७२ ॥

---

१. क-म. त्रिविधश्च विधिज्ञैः ।
२. ब. त्रिविधाकृतिश्शृङ्गारो ज्ञेयो धर्मार्थकामकृतः । क. (टि०) कर्त्तव्य शृङ्गारो ।

[1]यस्मिन् धर्मप्रापकमात्महितं भवति साधनं बहुधा ।
[2]व्रतनियमतपोयुक्तो ज्ञेयोऽसौ[3] धर्मश्रृङ्गारः ॥ ७३ ॥
[4]अर्थस्येच्छायोगाद् बहुधा चैवार्थतोऽर्थश्रृङ्गारः ।
[5]स्त्रीसंप्रयोगविषयेष्वर्थार्था वा रतिर्यत्र ॥ ७४ ॥

---

धर्मेऽर्थे काम इति सप्तम्या कार्यत्वं कारणत्वं नोच्यते । तेन धर्मो यत्र हेतुर्वा साध्यो वा नायिकालाभे स धर्मश्रृङ्गारः । एवमर्थकामयोर्वाच्यम् ॥ ७२ ॥

यत्र श्रृङ्गार इति तद्विषयः प्रमदा व्यपदिश्यते, व्रतादियुक्त्या प्राप्यो यत्र च प्राप्ते धर्मप्रार्थनारूपमात्महितं यज्ञादि पत्नीसंयोगकृतं सिध्यतीति संबन्धः अनेकधेति राज्यभूमिगोसुवर्णादिभेदेनेत्यर्थः । रतिबहुमानोऽर्थार्थमिति योषितां पुरुषाणां च ॥ ७३ ॥

---

**अभिनव**—धर्म, अर्थ, काम में प्रयुक्त सप्तमी विभक्ति कार्य और कारण भाव को सूचित करती है, जहाँ नायिका की प्राप्ति में धर्म हेतु अथवा साध्य होता है वहाँ धर्मश्रृङ्गार होता है। इसी प्रकार अर्थ और काम श्रृङ्गार को भी समझना चाहिए ॥ ७२ ॥

**अनुवाद—जहाँ पर धर्म के प्रापक और आत्महितकारी बहुधा साधन होते है उसे व्रत, नियम और तप से युक्त धर्मशृङ्गार समझना चाहिए ॥ ७३ ॥**

**अभिनव**—जहाँ श्रृङ्गार का विषय अङ्गना (नारी) होती है वहाँ नायक व्रतादि तपोऽनुष्ठान से प्राप्त होता है, जिसके प्राप्त होने पर 'आत्महित के साधक' धर्म और प्रार्थना के फलस्वरूप पत्नी का संयोग करा देने वाले यज्ञादि का अनुष्ठान किया जाता है, यह सम्बन्ध राज्य, भूमि, गौ, सुवर्ण आदि के भेद से अनेक प्रकार का होता है। अर्थ के लिए रति का बहुमान स्त्री और पुरुष दोनों को होता है ॥ ७३ ॥

**अनुवाद जहाँ पर अभीष्ट अर्थ की इच्छा से बहुधा अर्थ की प्राप्ति हो तथा जहाँ स्त्रियों के सम्प्रयोग ( सम्भोग ) के विषय में अर्थ के लिए जहाँ रति हो, उसे 'अर्थश्रृङ्गार' समझना चाहिए ॥ ७४ ॥**

---

१. ख. यत्र तु धर्मं प्रार्थितमात्महितं भवति साधितं बहुधा । ग. यत्र तु धर्मसमापकमात्महितं ।
२. ख. प्रतिनियमतपोयुक्तं । ३. क-भ. स ज्ञेयो ।
४. क-भ. अर्थस्येप्सा यत्र तु नैकविधो भवति सोऽर्थशृङ्गारः ।
क. प० अर्थस्याप्राप्तिर्यस्मिन् भवति च बहुधा स चार्थशृङ्गारः ।
५. ख. सम्प्रयोगविषयेष्वयथार्थयामपीष्यते हि रतिः ।

[1]कन्याविलोभनकृतं प्राप्तौ स्त्रीपुंसयोस्तु रम्यं वा ।
[2]निभृतं सावेगं वा [3]यस्य भवेत्कामशृङ्गारः ॥ ७५ ॥

ननु च देवेषु कथमर्थार्थित्वं गन्धर्वयक्षादिषु संभवत्येवेति केचित्। यदर्थनीयं तदर्थो देवेष्वपि चैतत्संभवतीत्यन्ये । उपाध्यायास्त्वाहुः—तत्र नायकयोरनुप्राप्तिरप्यन्यगतैव। यथा भगवतो भवानीपतेः गिरिराजपुत्रीसङ्गमनमिन्द्रादीनां तारकाक्रान्तनिजराज्यसमुन्मोचनाय भवतीति ॥ ७४ ॥

कन्यायां विलोभो नायकस्य तस्याश्च तस्मिन्निति परस्परानुरागकृत इत्यर्थः। स्त्रीपुंसयोरुद्यानस्थानादि प्राप्तौ निभृत इति प्रच्छादनपूर्वकं यदि चासावेवास्मीति प्रकटं कृत्वा यः शृङ्गार स कामप्रयुक्त एव । स्त्री परस्त्री पुनरत्र विवक्षिता, यथा शक्रस्याहल्या ।

**अभिनव**—अब प्रश्न होता है कि देवताओं में अर्थिता कैसे होगी ? इस पर कुछ आचार्य कहते हैं कि गन्धर्व और यक्ष आदि में यह होती ही है। अन्य लोगों का कहना है कि अर्थनीय अर्थ को देवताओं में भी सम्भावना रहती है। उपाध्याय जी कहते हैं कि यहाँ नायक-नायिका की अनुप्राप्ति अन्यगत फल प्राप्ति के लिए होती है। जैसे भगवान् भवानीपति का गिरिराज पुत्री पार्वती के साथ सङ्गमन के फल रूप कार्त्तिकेय की प्राप्ति का तारकासुर से आक्रान्त अपने राज्य की समुन्मोचन रूप अर्थात् पुनः प्राप्ति रूप फल इन्द्र आदि को मिला, यह अर्थशृङ्गार है ॥ ७४ ॥

**अनुवाद—कन्या के विलोभन के लिए रम्य वस्तु की प्राप्ति में स्त्री और पुरुष के ऐकान्तिक या प्रकट विहार जहाँ हो, वह 'कामशृङ्गार' कहलाता है ॥ ७५ ॥**

**अभिनव**—कन्या में नायक का और नायक में कन्या का लोभ परस्पर अनुराग से होता है। उद्यान आदि एकान्त स्थान में स्त्री-पुरुष की प्रच्छादन पूर्वक जो मिलन होता है वह प्रच्छन्न कामशृङ्गार है और यह वह 'यह मैं हूँ' इस प्रकार प्रकट रूप में जो शृङ्गार होता है वह प्रकट कामशृङ्गार है। 'स्त्री' से यहाँ परस्त्री विवक्षित है। जैसे इन्द्र का अहल्या में।

१. ख. कन्या विलोभनं वा प्राप्य ।
२. ख. विभृतं वा सावेगं जानीयात् । क. (द्वि०) निभृतः सावेगो वा विज्ञेयः ।
३. ख. जानीयात् कामशृंगारम् ।

[4]उष्णिग्गायत्र्याद्योऽन्यानि च यानि बन्धकुटिलानि ।
[5]वृत्तानि समवकारे कविभिस्तानि[5] प्रयोज्यानि ॥ ७६ ॥

---

नन्वेवं शृङ्गारयोगे काव्ये कैशिकीहोनता । कैशिक्यां वृत्तौ हीनतेति तत्र समासः, तेन नर्माद्यङ्गचतुष्कतदुपरञ्जकगीतनृत्यवाद्याद्यभावात् कैशिक्या हीनात्र भवति । उपाध्यायास्त्वाहुः—न कामसद्भावमात्रादेव कैशिकीसंभवः, रौद्रप्रकृतीनां तदभावात् । विलासप्रधानं यद्रूपं सा कैशिकी, न च चरितम् तद्रूपानुप्रवेशेऽपि तद्व्यवहारः प्राधान्यकृतो ह्यसावित्युक्तम् । तेन तत्र विषये भारत्यादिवृत्यन्तराभिधानमेव युक्तमिति ॥ ७५ ॥

उष्णिक्सप्तभिः, गायत्री षड्भिः । बन्धकुटिलानि विषमार्धसमानि तान्यत्र समवकारे सम्यग्योज्यानीति । नैव प्रयोज्यानीत्युद्भटः पठति । स्रग्धराद्यान्येव प्रयोज्यानि नाल्पाक्षराणीति स व्याचष्टे । एवं श्रद्धालवो देवताभक्ताः तद्देवयात्रादावनेन प्रयोगेणानुगृह्यन्ते, निरनुसन्धानहृदयाः स्त्रीबालमूर्खाश्च विद्रवादिनाहृतहृदयाः क्रियन्ते इत्युक्तः समवकारः ॥ ७६ ॥

---

अब प्रश्न होता है कि इस प्रकार शृङ्गार के योग में काव्य कैशिकी वृत्तिहीन क्यों होता है । कैशिकीवृत्ति हीनता में 'कैशिक्या' वृत्तौ हीनता' यह समास है । इसलिए नर्मादि चार अङ्गों के उपरञ्जक गीत, नृत्य, वाद्य का अभाव से कैशिकी की हीनता होती है । उपाध्याय जी तो कहते हैं कि केवल काम की सत्ता होने से ही कैशिकी वृत्ति का होना सम्भव नहीं है क्योंकि रौद्र प्रकृति में उपरञ्जक सामग्री के अभाव के कारण कैशिकी की हीनता रह सकती है । जो विलास-प्रधान रूप है, वह कैशिकी है न कि चरित । जिस रूप का अनुप्रवेश होगा उसी से व्यवहार होगा । क्योंकि व्यवहार प्राधान्यकृत होता है, यह कहा जा चुका है । अतः ऐसे स्थानों पर भारती वृत्ति अथवा भिन्न वृत्तियों का अभिधान ही युक्त है, उचित है ॥ ७५ ॥

**अनुवाद—उष्णिक् और गायत्री आदि छन्दों से भिन्न कुटिल बन्ध वाले जो विषमवृत्त हैं उनका प्रयोग समवकार में नाट्यकारों को करना चाहिए ॥ ७६ ॥**

---

४. ग. उष्णिग्गायत्री वा वृत्तानि । ख. उष्णिग्गायत्री वा यानि तथान्यानि ।
५. ग. तान्यत्र । ६. ख. नैव । ग. सम्यक् ।

एवं कार्यस्तज्ज्ञैर्नानारससंश्रयः[1] समवकारः ।
[2]वक्ष्याम्यतः परमहं लक्षणमीहामृगस्यापि ॥ ७७ ॥
दिव्यपुरुषाश्रयकृतो दिव्यस्त्रीकारणोपगतयुद्धः ।
सुविहितवस्तुनिबद्धो[3] विप्रत्ययकारकश्चैव ॥ ७८ ॥
[4]उद्धतपुरुषप्रायः स्त्रीविरोधग्रथितकाव्यबन्धश्च ।
संक्षोभविद्रवकृतः [5]संफेटकृतस्तथा चैव ॥ ७९ ॥
स्त्रीभेदनापहरणाव[6]मर्दनप्राप्तवस्तुश्रृङ्गारः ।
ईहामृगस्तु कार्तः [7]सुसमाहितकाव्यबन्धश्च ॥ ८० ॥

---

अथेहामृगमाह—दिव्येति ।

---

**अभिनव**—उष्णिक् सात अक्षरों का और गायत्री छः अक्षरों का वृत्त है। है। बन्ध कुटिल का अर्थ है विषम और अर्द्धसम वृत्त । समवकार में इन्हीं की सम्यक् रूप से योजना करनी चाहिए। उद्भट का मत है कि समवकार में इनकी योजना नहीं की जानी चाहिए। वे लोग व्याख्या करते हैं कि स्रग्धरा आदि अधिक अक्षरों वाले छन्दों का प्रयोग हो यहाँ होना चाहिए, अल्प अक्षरों वाले छन्दों का प्रयोग नहीं होना चाहिए। इस प्रकार श्रद्धालु, देवभक्त देवयात्रा आदि में इस प्रयोग से अनुगृहीत होते हैं और अनुसन्धान से शून्य हृदय वाले स्त्री, बालक और मूर्ख के हृदय विद्रव आदि से आकृष्ट किये जाते हैं, इस प्रकार समवकार को कह दिया गया ॥ ७६ ॥

**अनुवाद—इस प्रकार विद्वानों को नाना रसों से पूर्ण समवकार की रचना करनी चाहिए। अब इसके बाद ईहामृग का लक्षण कहूँगा ॥ ७७ ॥**

अब ईहामृग को कहते हैं—

---

१. ख. ग. सुखदुःखसमाश्रयः। क. (टि०) नानारससंज्ञकः ।
२. क-न. अत ऊर्ध्वं व्याख्यास्ये ।
३. ख. ग. निबन्धो वा । ४. क. तद्ध(?)पुरुषप्रायः
५. क. (टि०) संफोटकृतश्च सञ्ज्ञेयः ।
६. ख. अमर्दसंप्राप्त । ग. अवमर्दनं संप्राप्ता ।
७. ग. चतुरङ्कविभूषितश्चैव । चतुष्कविभूषिततज्ज्ञै ।

दिव्यानां पुरुषाणां आश्रयणं नायकतया तेन कृतः दिव्यस्त्रीनिमित्तमुपगतं युद्धं यत्र । दिव्यानुप्रवेशात्समवकारवत् असंबद्धार्थता मा प्रसांक्षीदित्याह सुविहितेन संश्लिष्टेन वस्तुना निबद्धः, विगतानि प्रत्ययकारणानि विश्वासहेतवो यत्र । मध्ये च तत्र दिव्यानामपि प्रवेशो भवतीति दर्शयति--उद्धतपुरुषेति स्त्रीनिमित्तको रोषः संक्षोभ आवेगः । स्त्रीनिमित्तानि यानि भेदनाहरणावमर्दनानि यथायोगं स्त्रीविषयाणि अन्यविषयाणि तैः प्राप्तं वस्त्वधिष्ठानं प्रमदालक्षणं यस्य तादृशः शृङ्गारो यस्मिन् । अवमर्दनं दण्डः । सुसमाहितः काव्यबन्ध इत्यनेन वीथ्यङ्गान्यत्र योज्यानीति दर्शयति ॥ ७८-८० ॥

अनुवाद—ईहामृग में दिव्य पुरुष नायक होते हैं और दिव्य स्त्री के कारण इसमें युद्ध होता है। इसकी कथावस्तु सुविहित रूप से निबद्ध होती है और वह अविश्वास का कारक होता है। इसमें उद्धत पुरुष प्रायः अधिक होते हैं और काव्यबन्ध स्त्री के रोष से ग्रथित होता है जो सङ्क्षोभ, विद्रव और संकेत का जनक होता है। इसमें स्त्री के निमित्त भेदन ( तोड़-फोड़ ), अपहरण और अव-मर्दन के कारण प्राप्त होने वाली वस्तु के विषय में शृङ्गार रस के आधार पर सुसमाहित काव्य रचना अच्छे ढंग से रखनी होती है ॥ ७८-८० ॥

अभिनव— ईहामृग में नायक के रूप में दिव्य पुरुष का आश्रय लिया जाता है तथा उसी के कारण दिव्य स्त्री के निमित्त यहाँ युद्ध प्राप्त होता है। दिव्य के अनुप्रवेश से समवकार की तरह असम्बद्धार्थता से विमुक्त यह संश्लिष्ट वस्तु से निबद्ध करना चाहिए। यहाँ प्रत्यय अर्थात् विश्वास के कारक विश्वास के हेतुओं का अभाव रहता है। मध्य में दिव्य पुरुषों का भी प्रवेश होता है, इस बात को दिखाते हैं। इसमें उद्धत प्रकृति के पुरुष होते हैं—स्त्रियों के निमित्त रोष होता है। संक्षोभ का अर्थ आवेग है। यहाँ स्त्रियों के निमित्त जो भेदन ( तोड़-फोड़ ), अपहरण और अवमर्दन ( दण्ड ) कभी स्त्री-विषयक और कभी अन्य विषयक होते हैं। उनके कारण जिसे प्रमदा रूप वस्तु और उद्यानादि अधिष्ठान प्राप्त होते हैं, इस प्रकार के शृङ्गार का जहाँ उपनिबन्धन रहता है। अवमर्दन का अर्थ दण्ड है। 'सुसमाहितकाव्यबन्ध' इस कथन से यहाँ वीथी के अङ्गों की योजना करनी चाहिए, यह दिखाया गया है ॥ ७८-८० ॥

[1]यद्व्यायोगे कार्यं ये पुरुषा वृत्तयो रसाश्चैव ।
ईहामृगेऽपि [2]ते स्युः केवलममरस्त्रिया [3]योगः ॥ ८१ ॥
यत्र तु वधेप्सितानां वधो ह्युदग्रो भवेद्धि पुरुषाणाम् ।
किञ्चिद्व्याजं कृत्वा तेषां युद्धं शमयितव्यम् ॥ ८२ ॥

---

अङ्कपरिमाणं नायकसंख्यां वृत्तिरसविभागं च व्यायोगातिदेशेनाह—यद्व्यायोग इति ।

कार्यशब्देनाङ्क उच्यते । तेनैक एवाङ्कः नायकास्तु द्वादश समवकारातिदेशेन व्यायोगे तल्लाभात् । अत्र तु समवकारातिदेशेन सर्वसंपत्तेगौरवं स्यात् ॥ ८१ ॥

ननु युद्धमवमर्दनं चेत्युक्तं तत्रास्य प्रत्यक्षप्रयोज्यता मा भूदिति दर्शयति—यत्र त्विति ।

---

अङ्कों का परिमाण, नायकों की संख्या, वृत्तियों और रसों का विभाग व्यायोग के अतिदेश से कहते हैं—

**अनुवाद**—जितने पुरुष, वृत्ति और रस व्यायोग में रहते हैं, वे ही ईहामृग में भी होते हैं। किन्तु ईहामृग में केवल देवस्त्रियों का योग ही होता है ॥ ८१ ॥

**अभिनव**—यहां कार्य शब्द से अङ्क को कहा गया है। इसलिए यहाँ अङ्क एक ही होता है, किन्तु नायक बारह होते हैं। समवकार के अतिदेश से व्यायोग में भी यह प्राप्त होता है। यहाँ पर तो समवकार के अतिदेश से सभी सम्पत्तियों का गौरव होगा ॥ ८१ ॥

**अभिनव**—युद्ध और अवमर्दन यह जो कहा गया है उसका यहाँ प्रत्यक्ष प्रयोग न हो, इस बात को दिखाते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ पर पुरुषों का वध ईप्सित है उनका वहाँ उत्कट वध होता है, ऐसी स्थिति आ जाय तो किसी बहाने से युद्ध को शान्त कर देना चाहिए ॥ ८२ ॥

---

१. ख. यद्वा योगे कार्यं ये पुरुषा ये रसाश्च निर्दिष्टाः ।
२. ग. तत्स्यात् ।
३. ख. केवलममरस्त्रियो ह्यस्मिन् । ग. केवलमत्र स्त्रिया योगः ।

ईहामृगस्य [1]लक्षणमुक्तं विप्राः ! समासयोगेन ।
[2]डिमलक्षणं तु भूयो लक्षणयुक्त्या प्रवक्ष्यामि ॥ ८३ ॥
प्रख्यातवस्तुविषयः प्रख्यातोदात्तनायकश्चैव ।
[3]षड्रसलक्षणयुक्तश्चतुरङ्को वै डिमः कार्यः ॥ ८४ ॥

शृङ्गारहास्यवर्जं शेषैः सर्वैं रसैः समायुक्तः ।
दीप्तरसकाव्ययोनिर्नानाभावोपसम्पन्नः[4] ॥ ८५ ॥

---

वधेप्सितानां बाध्यानां भवेदिति संभाव्यत इत्यर्थः । तत्रेति येषामिति चाधंमाहार्यं । व्याजमिति पलायनादि ॥ ८२ ॥

ईहा चेष्टा मृगस्येव स्त्रीमात्रार्थं यत्र स ईहामृगः ॥ ८३ ॥

अथ डिममाह—प्रख्यातवस्तुविषय इति ।

---

अभिनव—जिसका वध ईप्सित है उसके वध की सम्भावना होती है । यहाँ 'यत्र' के उत्तर में 'तत्र' का और 'तेषां' के उत्तर में 'येषां' का अध्याहार कर लेना चाहिए । व्याज का अर्थ पलायन आदि है ॥ ८२ ॥

अनुवाद—हे विप्रो ! इस प्रकार मैंने संक्षेप में ईहामृग का लक्षण कह दिया है । अब लक्षण को युक्ति से डिम का लक्षण बतलाऊँगा ॥ ८३ ॥

अभिनव—स्त्री के लिए मृग के समान ईहा ( चेष्टा ) जहाँ होती है । वह 'ईहामृग' होता है ॥ ८३ ॥

डिम का लक्षण कहते हैं—

अनुवाद—डिम का इतिवृत्त ( कथावस्तु ) प्रख्यात होता है, और नायक प्रख्यात एवं उदात्त होता है । छः रसों के लक्षणों से युक्त चार अङ्क वाले डिम की रचना करनी चाहिए ॥ ८४ ॥

अनुवाद—डिम शृङ्गार और हास्य रस को छोड़कर शेष सभी रसों से युक्त होता है तथा इतिवृत्त ( कथावस्तु ) दीप्त रसों और नानाभावों से सम्पन्न होता है ॥ ८५ ॥

---

१. ख. लक्षणमिदमित्युक्तं समासयोगेन ।
२. ग. अब वै डिमस्य लक्षणमतः प्रवक्ष्यामि ।
३. षट्त्रिंशल्लक्षणयुक् चतुरङ्को वै डिमः कार्यं ।
४. ख. घ. नानाभावान्वितावचैव । न. नानाभावादिकाश्चैव ।

[1]निर्घातोल्कापातैरुपरागेणेन्दुसूर्ययोर्युक्तः ।
युद्धनियुद्धाघर्षण संफेटकृतश्च कर्तव्यः ॥ ८६ ॥
मायेन्द्रजालबहुलो [2]बहुपुस्तोत्थानयोगयुक्तश्च ।
देवभुजगेन्द्रराक्षसयक्षपिशाचावकीर्णश्च ॥ ८७ ॥
षोडशनायकबहुलः सात्त्वत्यारभटीवृत्तिसम्पन्नः ।
कार्यो डिमः प्रयत्नान्नानाश्रयभावसम्पन्नः ॥ ८८ ॥

---

नाटकतुल्यं सर्वमन्यत्केवलं सन्धीनां रसानां चासमग्रता च शृङ्गारहास्यवर्जं षड्रसत्वम् । पर्यायेण शान्तस्य प्रयोगः स्यादित्याह दीप्तरसेति । काव्ययोनिः काव्यवस्तु । देवादयो बाहुल्येनात्र सात्त्वत्यारभटीति । "जातिरप्राणिनाम्" इति केचित् । सात्त्वत्यारभटीवृत्तिसंपन्नं वृत्तिद्वयं यत्र वृत्तिसमूहे वा वृत्तिशब्दः सात्त्वत्यारभटीलक्षणव्यावृत्त्या संपन्नः । डिमो डिम्बो विद्रव इति पर्यायाः तद्योगादयं डिमः । अन्ये तु डयन्त इति डिमः उद्धतनायकास्तेषामात्मनां वृत्तिर्यत्रेति । "इको ह्रस्वोऽङ्यो गालवस्य" इति ह्रस्वः । नानाश्रयभावसंपन्न इत्यनेन सर्वभावयुक्तत्वाविति वृत्तवैचित्र्यमाह ।

---

अनुवाद—निर्घात, उल्कापात, सूर्य और चन्द्रमा के ग्रहण से युक्त और युद्ध, नियुद्ध ( मल्लयुद्ध ) आकर्षण तथा संफेट से युक्त डिम करना चाहिए ॥ ८६ ॥

अनुवाद—डिम में माया और इन्द्रजाल की अधिकता तथा पुस्त ( पुत्तलिकाओं या पलस्तर आदि ) उत्थान से सम्पन्न देवता, नाग, राक्षस, यक्ष, पिशाच आदि सोलह नायकों से युक्त सात्त्वती, आरभटी वृत्तियों से सम्पन्न डिम को नाना प्रकार भावों से सम्पन्न बड़े प्रयत्न से डिम करनो चाहिए ॥ ८७-८८ ॥

अभिनव—डिम में सब कुछ नाटक के समान होता है केवल सन्धियाँ और रस समग्र नहीं रहते हैं । शृङ्गार और हास्य रस को छोड़कर शेष छः रस होते हैं । पर्याय से क्रमशः शान्त रस की योजना हो सकती है, इसीलिए कहते हैं—दीप्तरसेति । काव्य योनि का अर्थ है काव्य की कथावस्तु । देवादि की बहुलता होने से यहाँ सात्त्वती और आरभटी वृत्तियाँ होती हैं । कोई आचार्य कहते हैं कि 'जातेरप्राणिनाम्' में अप्राणी वाचक छन्दों के उपन्यास से यहाँ जाति का ग्रहण होता है । अतः सात्त्वती और आरभटी वृत्ति से सम्पन्न दो वृत्तियाँ जहाँ हो या

---

१. ख. ध. निर्घातचन्द्रसूर्योपरागोल्कापातसंयुक्तः ।
२. ख. ग. बहुपुरुषोत्थानयुक्तश्च ।

नाटकादनन्तरं डिमलक्षणं यद्यप्युचितं तथापि तद्गतप्रवेशिकादिसंभवनिराकरणार्थं सत्प्रकरणादपकृष्यास्याभिधानं, तेन दिनचतुष्टयवृत्तमेवात्र प्रयोज्यम्। अङ्कावतारः एव चात्र भवति। चूलिकाङ्कमुखयोस्त्वत्रापि युद्धादिवर्णने समुपयोगोऽस्त्येव। ततश्च वस्तुतः प्रवेशकाद्यनिषिद्धमेव, प्रवेशकस्य ह्यसंभव एव। सरसेतिवृत्त वशाद्वा यथाङ्केष्वन्योन्यासंबन्धात् यथा समवकारे बह्वङ्केऽपि तस्मात्प्रकरणोत्कर्षोऽस्य तस्यावसरभावात्। तत्र हि नाटकान्तरमस्याभिधाने प्रकरणस्य न तत्स्पर्धित्वमुक्तं भवेत्। तदनन्तराभिधाने नाटिकाविभेदः कथं ख्याप्यः। नाटिकायां च स्त्रीप्रधानत्वात्, त्रिश्रृङ्गाररसमवकाराभिधानमेव ततः परं न्याय्यम्। तत्प्रसङ्गेन च दिव्यपुरुषसंबन्धादीहामृग उक्तः, तदनन्तरं च दिव्यपुरुषाधिकारेण रूपकाणीति पूर्वमनेकरसयुक्तत्वेन विततेतिवृत्तत्वादयमभिधातुं युक्तमित्यलं बहुना ॥ ८८ ॥

वृत्ति समूह में हो। वृत्ति शब्द सात्वती और आरभटी के लक्षण की व्यावृत्ति से सम्पन्न है। डिम, डिम्ब, विद्रव ये पर्यायवाची है, इनके योग से डिम होता है। अन्य लोग कहते हैं कि जो उड़ते है, वे उद्धत नामक डिम है। उनकी अपनी वृत्ति जहाँ हो, वह डिम हैं, "इको ह्रस्वोऽङ्यो गालवस्य" सूत्र से 'डी' में ह्रस्व होता है और मन् प्रत्यय होकर 'डिम' शब्द बनता है। नानाश्रयगत भावों से सम्पन्न होने के कारण समस्त भावों से युक्त होने से वृत्तों में वैचित्र्य कहा गया है।

नाटक के बाद डिम का लक्षण बताना यद्यपि उचित था, तथापि नाटक में होने वाले प्रवेशक आदि की सम्भावना का निराकरण करने के लिए प्रकरण से अपकर्ष करके इसका कथन किया है, इसलिए चार दिन के वृत्तान्त का ही इसमें प्रयोग करना चाहिए। यहाँ पर अङ्कावतार ही होता है, इसलिए युद्धादि के वर्णन में चूलिका, अङ्कमुख का समुपयोग यहाँ भी होता है। इसी प्रकार प्रवेशक आदि असिद्ध ही है, तथापि प्रवेशक का होना यहाँ असम्भव है। सरस इतिवृत्त के वश से जैसे अङ्कों में परस्पर सम्बन्ध न होने के कारण, जैसे समवकार में बहुत अङ्कों में भी उसका अवसर प्राप्त होने से प्रकरण का उत्कर्ष होता है। वहाँ नाटक के बाद उसके कथन में प्रकरण को इसका स्पर्द्धी नहीं कहा जा सकता, और भी नाटक के बाद प्रकरण के कहे जाने पर नाटिकादि का भेद कैसे कहा जायेगा? क्योंकि नाटिका में स्त्रियों की प्रधानता है। अतः इसके बाद तीन शृङ्गार वाले समवकार का कथन ही उचित है। इसी के प्रसङ्ग से दिव्य पुरुषों के सम्बन्ध से ईहामृग कहा है और तदनन्तर दिव्यपुरुषाधिकार से अन्य रूपकों को कहा। अतः उसके पहिले अनेक रसों से युक्त विस्तृत इतिवृत्त होने के कारण यह कथन उचित है, अधिक कहने से क्या लाभ? ॥ ८४-८८ ॥

डिमलक्षणमित्युक्तं मया समासेन लक्षणानुगतम् ।
व्यायोगस्य तु लक्षणमतः परं संप्रवक्ष्यामि ॥ ८९ ॥

व्यायोगस्तु विधिज्ञैः [1]कार्यं प्रख्यातनायकशरीरः ।
[2]अल्पस्त्रीजनयुक्तस्त्वेकाहकृतस्तथा चैव ॥ ९० ॥

बहवश्च तत्र पुरुषा [3]व्यायच्छन्ते यथा समवकारे ।
[4]न च दिव्यनायकयुक्तः कार्यस्त्वेकाङ्क एवायम् ॥ ९१ ॥

न च दिव्यनायककृतः कार्यो राजर्षिनायकनिबद्धः ।
युद्धनियुद्धाघर्षणसंघर्षकृतश्च कर्तव्यः ॥ ९२ ॥

---

व्यायोगस्तु डिमस्यैव शेषभूतो, दिव्यनायकाभावात् केवलमत्रोदात्तस्य राजादेः नायकता, अपि त्वमात्यसेनापतिप्रभृतेर्दीप्तरसस्य, अत एवाह—प्रख्यातनायकेति । उदात्तग्रहणमपाकर्तव्यमित्यर्थः ॥ ९० ॥

---

अनुवाद—इस प्रकार संक्षेप में मैंने डिम का लक्षण कहा है इसके बाद अब मैं व्ययोग का लक्षण कहूँगा ॥ ८९ ॥

अनुवाद—नाट्यवेत्ताओं को व्यायोग की रचना इस प्रकार करनी चाहिए, जिससे नायक और इतिवृत्त प्रख्यात हो और स्त्रीपात्र अल्प हों, तथा एक दिन की अभिनेय घटना हो, समवकार के समान इसमें भी बहुत से पुरुष पात्र नायक होते हैं, किन्तु दिव्य नायक नहीं होता । इसमें एक ही अङ्क करना चाहिए । इसमें राजर्षि नायक होता है, किन्तु दिव्य नायक नहीं होता । इसमें युद्ध, नियुद्ध आकर्षण एवं संघर्ष होते हैं ॥ ९०-९२ ॥

अभिनव—व्यायोग डिम का ही अङ्गभूत है, यहाँ पर केवल दिव्य नायक के न होने से उदात्त राजा आदि नायकता रहती है । तथा दीप्त रस वाले अमात्य सेनापति प्रभृति की नायकता भी रहती है । इसीलिए कहा है—'प्रख्यातनायक शरीरः' । उदात्त शब्द का ग्रहण नहीं करना चाहिए ॥ ९० ॥

---

१. ख. ग. कर्तव्यः ख्यातनायकशरीरः ।

२, क. (टि॰) स्त्रीजनयुक्तस्तु डिमः । स्यादेकाहप्रयोज्यश्च ।

३. ख. ग. कविभिः कार्या । क-भ. नित्यं कार्यं यथा ।

४. ख. न च तत्प्रमाणस्तु तदेकाङ्कः संविधातव्यः । ग. न च तत्प्रमाणयुक्ताः कार्या एकाङ्क एवायम् ।

